**श्री बल राम दास टंडन** : जी नहीं वज़ीर साहिब ने कहा है कि Opposition वालों का झूठ बोलना ही काम है। He should withdraw these words. (*interruption*)

**Mr. Speaker** : Order please.

**चौधरी बारू राम** : जनाब इन्हों ने कहा है कि Opposition वालों का काम झूठ बोलना है। आप record देख लें। इन्हें यह लफ्ज़ वापिस लेने चाहियें।

**Mr. Speaker** : Please see the record.

**Chaudhri Baru Ram** : He should behave like a responsible person.

**Minister for Revenue** : What have you been doing here ?

**Chaudhri Baru Ram** : What are you doing here ?

(*At this stage the official record was consulted and the words objected to were found to have been said.*)

**Mr. Speaker** : The hon. Minister may please withdraw those words.

**माल मंत्री** : आपके हुक्म से मैं इन इलफाज को withdraw करता हूँ।

**पण्डित श्री राम शर्मा** : तो अगर स्पीकर साहिब हुक्म न दें तो withdraw नहीं करोंगे। मैं यह अर्ज़ कर रहा था कि....

**श्री अध्यक्ष** : अगर आप general way से बातें करें और specific न हों तो अच्छा रहेगा। जो personal या private cases हैं वह आप चीफ मिनिस्टर साहिब को उनके कमरे में बता दें। जब वह जानने के लिये तैयार है और आप information देने के लिये तैयार हैं तो फिर यहां पर इस तरह के इलजामात लगाना अच्छा नहीं। (It should be better if the hon. Member says things in a general way and not in a specific manner. He may tell the Chief Minister of facts about the personal or private cases in his room. When the Chief Minister is prepared to have the information and the hon. Member is ready to impart it, then it does not look proper to make such allegations here.)

**पण्डित श्री राम शर्मा** : स्पीकर साहिब, corruption होती है और इस तरह की चीजें होती हैं। मुझे इस बात की शिकायत नहीं है लेकिन अगर यह सही बातें हों तो मैं समझता हूँ कि यह administration की हालत अच्छी नहीं। मैं यह कहता हूँ कि अगर सरकार इस को रोकने का काम Opposition के साथ मिल कर करे तो यह सारी की सारी corruption बन्द हो सकती है। हमारा फर्ज़ यह नहीं कि अगर इस तरह की चीजें हों और हम बताएं न। लेकिन दूसरी तरफ हमारा मतलब यह भी है कि सरकार इसको साबत करे कि इस तरह की बातें दरुस्त नहीं। यहां पर Opposition करने का सवाल नहीं है। सवाल तो corruption का है और यह बड़े अफसरों तक

ही महदूद नहीं है बल्कि उन से आगे तक चल रही है। और इस को रोकना सरकार के लिये काबले तारीफ बात नहीं। फिर इस को बन्द करने के लिये सब को मिल कर काम करने की ज़रूरत है। यह सिर्फ एक जगह नहीं हर जगह है तो इस तरह से बढ़ी हुई corruption को रोकने के लिये हम और आप कोशिश करें तो रोका जा सकता है। General Administration में कितनी corruption है, कहां कहां है और किस तरह रोकी जाए इस के लिये ज़रूरी कदम उठाने की ज़रूरत है। मैं नहीं कहता कि Opposition की बात मान ली जाये और फिर आप मानने वाले भी कहां हैं लेकिन जिन बातों पर Opposition और गवर्नमेंट का आपस में असूल का difference न हो और जो बातें ज़ाती और personal न हों --मिसाल के तौर पर corruption है, और interference in government work है--वहां पर तो हम मिल कर काम कर सकते हैं। मैं श्री कृपलानी की तरह कहने को तैयार नहीं कि इस तरह की बातों को दूर करने के लिये एक national government बना दी जाए। National government बनाई जाए या न लेकिन इस तरह की corruption को दूर करने के लिये और national matters में national spirit में कार्रवाई की जाए। या तो government यह admit करे कि हम government की machinery को और government के रुपया को अपनी majority और power को कायम रखने के लिये इस्तेमाल नहीं करेंगे और अगर यह फैसला आप कर लें तो कोई भी government कायम नहीं रह सकती। इस लिये ज़रूरी है कि corruption को दूर करने के लिये मिल कर कार्रवाई की जाए। ऐसे कामों में जहां सरकार का Opposition के साथ इखतलाफ न हो वहां Opposition को साथ मिलाना चाहिये और इस तरह की बुराइयों को ख़त्म करना चाहिये। मुझे खुशी है कि food के सिलसिले में हमारे खुराक मंत्री ने haltingly कुछ कदम उठाए हैं। यह भी ग़नीमत है। मैं जितनी इन की तारीफ करता हूँ उस से कहीं ज़्यादा यह मेरी तारीफ कर देते हैं। इन्हें पता लग चुका है कि co-operation करने से हम बहुत से कामों को आगे ले जा सकते हैं। इसलिये मैं चीफ़ मिनिस्टर साहिब से दरखास्त करूँगा कि undue interference के जो मामले हैं, corruption के जो मामले हैं और communal मामले हैं जिनमें हमारा इखतलाफ नहीं और जिस तरह हम इन मामलों के बारे में सोचते हैं उसी ढंग से हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब भी सोचते हैं, इन्हें मिल कर दूर किया जाए तो अच्छा हो। यह पांच सात चीज़ें ऐसी हैं जिनमें किसी का भी इख्तलाफ नहीं, और इन्हें दूर करना ही ज़रूरी है। अगर आप को इस बात का अन्दाज़ा नहीं तो अब अन्दाज़ा करना ज़रूरी है। अगर गवर्नमेंट यह समझती है कि उस के पास तीन साल की safe running है तो भी उसे यह attitude adopt नहीं करना चाहिये कि किसी की परवाह न करे। हमें आगे बढ़ने के लिये एक मौका है। सारे अफसरान को काम करने की ज़रूरत है। हिम्मत और दलेरी से आगे बढ़ना है तो मिल कर इन चीज़ों को दूर करना है। लेकिन अगर corruption को, favouritism को और Public Service Commission के purview

[पंडित श्री राम शर्मा]

से निकाल कर खास खास posts अपने आदमियों को देने जैसी बातों को आप जारी रखेंगे तो गन्दगी फैलेगी और सरकार का लिहाज लोगों को नहीं रहेगा। अगर यही हाल रहा कि जब चीफ मिनिस्टर साहिब यहां हाऊस से बाहर जाते हैं तो लोगों की भीड़ जमां हो जाती है, कोई रोक लेता है, कोई पल्ला पकड़ लेता है और अपना हर जायज़ और नाजायज़ काम करवा लेता है तो इस तरह से Government corruption को कैसे बन्द कर सकती है? अगर इन चीज़ों को रोकना है तो काबिल ministers तक और सारे officers तक approach बन्द करनी ज़रूरी है। Member साहिबान का भी यह एक रवैया चला आ रहा है कि वह लोगों को कह देते हैं कि चल तेरा काम करवा दूं। चल तुम्हें यह ले दूं वह ले दूं। अगर चीफ Minister साहिब इसे खत्म करना चाहें तो खत्म कर सकते हैं और अगर लोगों की ज़बान पर यह बातें रहनी हैं corruption की और लोगों ने यही कहना है कि सिफारिश के बगैर काम नहीं बनता तो वही हाल होगा जो municipal elections में हुआ है। इस election से ज़ाहिर है कि लोगों की हमदर्दी सरकार के साथ नहीं है। अगर यह गवर्नमैंट चल रही है तो पिछले वकार पर। आखरी बात मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूँ कि अंग्रेज़ों का राज्य 1919 में जलियांवाला बाग के खूनी नज़ारे के बाद खत्म हो गया लेकिन उसके बाद वह 28 साल तक चलता रहा। यह किसी असूल पर नहीं ज़बरदस्ती से चलता रहा। मैं अपने दोस्त चीफ मिनिस्टर साहिब से अर्ज़ करूँगा कि इनके 14 साल भी 1961 के अन्दर पूरे हो जाएंगे। इस लिये यह ज़रूरी है कि कोई ऐसा काम न कीजिए जिस से लोगों के दिल में आपके लिये हमदर्दी न रहे।

इसके इलावा मैं यह कहता हूँ कि communalism एक बीमारी है इसे आप भी मानते हैं लेकिन इसके साथ ही साथ एक और बीमारी caste की ऊपर को आ रही है। और बड़े ज़िम्मेवार मंत्री यह कहते सुने गए हैं कि यह हमारी बरादरी का है। यह हमारा भतीजा है। यह चीज़ें सूबे को आगे ले जाने में मदद करने वाली नहीं। गवर्नमैंट के पास बैठने वाले भी और इस की मुखालफित करने वाले भी यह बात जानते हैं कि ऐसी चीज़ें दिन बदिन बढ़ रहीं हैं। इस तरह की बातों को और tendencies को रोकना ज़रूरी है। इसलिये मैं इस बात पर ज़ोर दूंगा कि जिन बातों में असूली इखतलाफ नहीं वहां सारे मिल कर काम करें और पंजाब को इन तीन साल के अन्दर बदल दें। अगर इस तरह co-operation सब की न ली गई तो मुझे अफसोस के साथ कहना पड़ता है कि पंजाब की हालत भी पाकिस्तान जैसी हो जाएगी। पहले वहां की Ruling Party Muslim League को उठाया गया, फिर कुछ parties के हाथ में हकूमत आई और आखिर में फौजियों ने मुल्क की बाग डोर सम्भाल ली। हो सकता है आप पंडित जवाहर लाल के नाम पर देश में कुछ देर हकूमत और कर लें लेकिन पंजाब में मुझे डर है कि सरदार प्रताप सिंह कैरों को और इस हकूमत को बचाने के लिये कोई ठोस कदम उठाने ज़रूरी हैं और वह यही हैं कि Opposition को साथ लेकर चला जाए। इस crisis को दूर किया जा सकता है अगर, चीफ़ मिनिस्टर चाहें तो, नहीं तो यह सूबे के लिये बुरा साबत होगा।

**श्री अमर नाथ शर्मा** (कांगड़ा) : स्पीकर महोदय, जो बही-खाता हमारे पंजाब के Finance Minister साहिब ने पेश किया है मैं उस के लिये उन को हार्दिक बधाई देता हूँ। लेकिन हमारे Opposition के leader साहिब हैं कि अगर हम कहीं खर्च करते हैं तो यह कहते हैं कि हम रुपया जाया कर रहे हैं और अगर बच्चत करते हैं तो वह कहते हैं कि यहां खर्च कम क्यों किया है, इस पर और ज्यादा खर्च करो। Opposition के नेता को चाहिये कि वह कम अज कम अच्छी बात को तो अच्छी कहे। मैं कह सकता हूँ कि इस से अच्छा Budget और कोई नहीं हो सकता है। वास्तव में सरकार ने पिछले साल अच्छे से अच्छा काम किया और बड़ी तेज़ रफतारी से काम किया, जो कि काबले तारीफ है। हमें सही तौर पर मालूम देता है कि आज हमारा पंजाब कहां है।

इस बजट की सब से अच्छी बात यह है कि विधान सभा में पास होते ही यह सीधा implementation के लिये महकमों के पास चला जाएगा---इस से पहले यह होता था कि बजट पास होने के बाद कई कई महीने Finance Department की मंजूरी न मिलती थी और साल के अन्त में grants lapse हो जाती थीं---इस बजट में Finance की मंजूरी पहले ही दी गई है। ज्यों ही सदन इस बजट को मंजूर करेगा इस के फौरन ही बाद जितनी भी schemes इस में दर्ज हैं, उन को implement कर दिया जायेगा।

स्पीकर महोदय, इन बातों के अलावा इस बजट में मांगें इस आधार पर की गई हैं कि हम ने भारत वर्ष को co-operative lines पर आगे ले जाना है। बजट के पढ़ने से ज़ाहिर होता है कि पंजाब की 40 फ़ीसदी आबादी, जिस में 80 फीसदी देहात आ जाते हैं Co-oprative Schemes में आ गई है। इस तरह इन Co-oprative Societies की तादाद 26,000 हो जाती है। इस से बढ़ कर सूबा पंजाब और क्या तरक्की कर सकता है पहले जब किसी जिमींदार को कोई ज़रूरत पड़ती थी तो वह जमीन रहन रख कर अपना काम चलाता था मगर आज उस की इमदाद के लिये Banks जारी कर दिये गये हैं और इस तरह से जिमींदार को ज़मीन रहन करने की मुश्किल से बचा लिया गया है। यही नहीं बल्कि उस की जिन्स को एक जगह इकट्ठा करने के लिये और उस को ज़्यादा कीमत दिलाने के लिये, बड़े बड़े godowns बना दिये गये हैं। स्पीकर महोदय, यही नहीं जहां तक food की production का ताल्लुक है उस के लिये बड़ी सूझ-बूझ से और बड़ी तेज़ी से काम किया जा रहा है।

पिछले साल भाखड़ा Dam 390 feet ऊँचा था अब इस को 170 feet और ऊँचा कर दिया गया है ताकि Reservoir में ज़्यादा से ज़्यादा पानी जमा किया जा सके और सूबे में जो सिंचाई के लिये पानी की किल्लत है उस को दूर किया जा सके। इस से बढ़ कर सरकार और काम भी क्या कर सकती है ?

35.2 फीसदी और रुपया इस बजट में beneficent महकमों के लिये provide किया गया है। जिस में से 20 फीसदी रकम Education पर खर्च की जानी है जो कि एक बहुत ही बड़ा और अहम मसला है। और जिस से हमारे सारे भाई बहनों की और

[श्री अमर नाथ शर्मा]

बच्चों की तालीम मिलनी है। इस के इलावा Technical Education देने के लिये भी बड़ा सराहनीय उद्यम किया गया है। State में पहले तीन Engineering Colleges चल रहे हैं अब इन के इलावा चंडीगढ़, नालागढ़ और पटियाला में Polytechnic Institute भी खोले जा रहे हैं। हिन्दी Region और पंजाबी Region के भाइयों की तरक्की के लिये काफी रुपया इस बजट में दिया गया है। इस लिये मेरा ख्याल है कि अब की दफा किसी भाई को भी कोई शिकायत नहीं होनी चाहिये।

Industries के मामला में Punjab सरकार ने कई किस्म की industries को develop करने का काम शुरू किया है। नाभा में और मोगा में खुश्क दूध की factories लगाई जा रही हैं जो सारे पंजाब की ज़रूरतों को पूरा करेंगी। इस के इलावा कई Technical Institutions में students की seats का number बढ़ा दिया गया है। और उन के लिये machinery और दूसरे सामान का भी और प्रबन्ध किया गया है। नये institution Ludhiana, Gurgaon, Pathankot और Hissar में भी खोलने का विचार है।

जहां पर इतने भारी काम हो रहे हों वहां यह भी हो सकता है कि कुछ न कुछ काम रह जाए। जहां तक Administration का सवाल है, स्पीकर साहिब, मैं ने अपने ज़िला के मुताल्लिक सरकार से यह पूछा कि मेरे ज़िला में डकैती और चोरी की वारदातों के आंकड़े क्या हैं। मैं समझता हूँ कि Administration में सरकार का कोई कसूर नहीं होता, यह ज़िला के मुख्तलिफ अफसरों पर depend करता है, या वहां के बाशिंदों पर जो कि लड़ते झगड़ते रहते हैं या अमन से न रहते हों। अगर तमाम लोग अमन से रहें डाके न डालें, कत्ल न करें और चोरी न करें तो ज़रूरी है कि वहां की Administration भी अच्छी ही होगी। मेरे ज़िला में 1955-56 में सिर्फ एक case कत्ल का हुआ, 1956-57 में भी एक हुआ और 1957-58 में वहां पर कोई कत्ल नहीं हुआ। यह है मेरे ज़िले के law and order की हालत।

स्पीकर महोदय, यह बजट इतना अच्छा पेश किया गया है कि जिस के लिये मैं सरकार को मुबारकबाद देता हूँ। एक दो सुझाव इस के साथ ही मैं पंजाब सरकार को देना चाहता हूँ। पंजाब सरकार ने फैसला किया है जिस की बिना पर महेंद्रगढ़ और कांगड़ा के ज़िला में छटी जमात तक और flooded areas में आठवीं जमात तक free तालीम दी जाती है। पंजाब में Private High Schools की तादाद Government Schools से दुगनी है। Government Schools provincialised हैं मगर यह रियायतें private schools को नहीं हैं। इसलिये मैं कहूँगा कि यह रियायतें इन schools को भी दी जायें। उन में पढ़ने वाले बच्चों की भी उसी तरह से फीसें मुआफ की जायें। मुझे अफसोस है कि उधर से मेरे भाइयों ने कहा है और इधर से Ministerial Benches की तरफ से भी कहा गया है कि private

schools communalism का प्रचार करते हैं और इसीलिये शायद इन को यह रियायत नहीं दी जा रही। मगर आज सरकार तो सारी रिआस्त को ही develop करना चाहती है। हमारे पास एक Education Code है। जो सरकार की अपनी है उसके मुताबिक जिन स्कूलों को मंजूरी दी जा चुकी है उन से सरकार withdraw कर सकती है। लेकिन 1947 से 1948 तक कोई ऐसा केस नहीं हुआ कि जहां मंजूरी वापस ली गई हो अथवा महकमे की ओर से किसी स्कूल के प्रबन्धकर्त्ताओं को कोई नोटिस दिया गया हो। इसलिये इन स्कूलों के खिलाफ इल्ज़ाम लगाना कि वह साम्प्रदायक हैं यह ठीक नहीं। मैं तो यह भी कह सकता हूँ कि हमारे Treasury Benches पर बैठे हुए बहुत से भाई जो सही मायनों में कौम परस्त हैं, वह इन्हीं स्कूलों के पढ़े हुए हैं। जब यह कौम परस्त हो सकते हैं तो उन स्कूलों में अब पढ़ने वाले विद्यार्थी भी कौम परस्त हो सकते हैं।

4-00 p.m.

प्राइवेट स्कूलों को बन्द कराने के लिये एक चीज़ चालू की गई जिसका सम्बन्ध हरिजनों की फीस की माफी के मसले से है। मेरी सरकार ने हरिजन भाइयों की फीस आधी-कर देने के बारे में एक circular 28 मई, 1956 को जारी किया था और यह वायदा किया था कि हरिजनों को कन्सेशन (concession) दिया जाएगा किन्तु सरकार के उस सरक्युलर पर ठीक ठीक अमल नहीं हुआ। मेरे पास जो चिट्ठी है उसमें यह लिखा है—

> "It has been decided to maintain the *status quo* and allow the institutions to earn the grants on this account as heretofore".

मैं ने यह अल्फाज़ इस चिट्ठी में से पढ़े हैं—

> "Copy of Memo No. 18-1-56-Sch-19711, dated Simla the 28th May, 1956, from the Harijan Welfare Officer, for Director of Public Instructions, Punjab, to the Divisional Inspectors and Inspectresses of Schools in the Punjab."

जनाब, यही नहीं, धारा 121 के तहत मई, 1956 में वायदा किया लेकिन 1956 बीता, 1957 और 1958 बीता मगर वह वायदा आज तक पूरा नहीं हुआ। लिखा यह था कि—

> "In order to avoid any further objections, steps are being taken to amend paras 2 and 5, Article 121 of the Punjab Education Code to the effect......"

तो जनाब मैं आपके द्वारा सरकार से यह प्रार्थना करूँगा कि वह मेहरबानी करके अपने कोड आफ ऐजुकेशन (Code of Education) में तबदीली करें। इस में हम को His Majesty's People लिखा हुआ है। शायद दूसरी बातों में इस कोड के मुताबिक अमल होता हो लेकिन हम तो किसी His Majesty के subjects नहीं हैं। और इसीलिये यह कोड हमारे लिये लागू न हो पाती हो। ख़ैर तो मैं कहना यह चाहता हूँ कि सरकार इस कोड में तब्दीली करे। और जिन प्राइवेट स्कूलों के बच्चों की तादाद गवर्नमैंट हाई स्कूलों से दुगनी है उन स्कूलों की तरफ सरकार ध्यान दे। जनाब इन स्कूलों ने बड़ी खिदमात की हैं और यह मेरा ही विचार नहीं है बल्कि बजट के सफा 353 पर यह लिखा है कि—

[श्री अमर नाथ शर्मा]

Private Schools were playing an important part in spreading Secondary Education in the State.

जब सरकार के अपने विचार ऐसे हैं तो फिर उसे पंजाब के सारे स्कूलों के बच्चों को एक नज़र से देखना चाहिये ।

इन स्कूल के बच्चों के बारे में मैं एक बात कहना चाहता हूँ कि अभी तक यह बच्चे किसी ऐसे agitation में हिस्सा नहीं लेते जो कोई राजनैतिक कहा जा सकता हो लेकिन अगर उनके साथ सौतेली मां जैसा सलूक होता रहा तो एक दिन ऐसा भी आ सकता है कि यह बच्चे और किसी की गोद में चले जाएं। इस लिये सरकार को इस तरफ ध्यान देना आवश्यक है ।

एक बात और कहना चाहता हूँ कि जब कुछ वज़ीर साहबान कांगड़ा जाते हैं तो वह कांगड़ा को स्विटज़रलैंड बनाना चाहते हैं, मगर जब वे वहां से आ जाते हैं तो उनका यह विचार ग़ायब हो जाता है। हां मैं महकमा इंडस्ट्रीज़ का बहुत धन्यवाद करता हूँ कि उसने कांगड़े को इंडस्ट्रियलाईज़ (industrialize) करने की तरफ कदम बढ़ाया। लेकिन जहां तक यातायात का सम्बन्ध है मैं कहूँगा कि वहां इसके कोई साधन नहीं हैं। हमारे वज़ीर साहिबान जब कांगड़ा जाते हैं तो नूरपुर से कुल्लू हो कर या होशियारपुर से कांगड़ा चले जाते हैं लेकिन अगर वह अन्दरूनी इलाके के यातायात को देखें तो मालूम होगा कि वहां पर कितनी तकलीफ़ है। मुझे उस वक्त खुशी भी हुई और हैरानगी भी कि जब चीफ़ मिनिस्टर हमारे कांगड़े के इलाके में तशरीफ ले गए—वहां पार्लियामैंट के लिये एक इलैक्शन होना था—तो चीफ मिनिस्टर साहिब ने वहां की यातायात की दूरूहता को देख कर यह यकीन दिलाया कि हम ज़रूर ग़ौर करेंगे। और हमारे तमाम भाई बहनों ने उन्हें फूलों के हार पहनाए। मैं यह बतलाना चाहता हूँ कि तहसील पालम पुर, तहसील डेरा और कांगड़ा वग़ैरह के चंगड़ के इलाके में पंच साला योजना के अन्दर अभी तक वहां कोई सड़क नहीं बनी है। एक खड्ड जिसे नुगल खड्ड कहते हैं उस पर कोई पुल नहीं बन सका है हालांकि हमारे वज़ीर साहिब वहां का ठंडा ठंडा पानी भी पी आए हैं। (हँसी)

मैं पब्लिक वर्क्स और ट्रांस्पोर्ट के महकमे के वज़ीर साहिबान से दरखास्त करूँगा कि जहां वह बाकी हिन्दी रीजन का ख्याल करते हैं वहां कांगड़ा को भी अपनी नज़र में रखें और उसी हमदर्दी से इस रीजन की तरफ देखें जिस हमदर्दी से कि वह बाकी और हिन्दी इलाके की तरफ देखते हैं। स्पीकर साहिब, मैं आपका धन्यवाद करता हुआ इन शब्दों के साथ बैठता हूँ।

**श्रीमती कृष्णा सेठी** (अम्ब) : मान्यवर स्पीकर साहिब, अभी अभी मेरे योग्य भाई पण्डित श्री राम शर्मा जी ने democratic Government चलाने की theory और practice पर एक लम्बी-चौड़ी तकरीर दी है। उन्हों ने जो शिक्षा दी है मैं उस की प्रशंसा करती हूँ क्योंकि उस से हमें कुछ लाभ हुआ है लेकिन अफसोस की बात यह है कि वह खुद इन बातों को practice में नहीं ला सके। उन्हों ने जो दूसरी बातें कहीं मुझे उन को सुन कर बड़ी हैरानी होती है। यह वित्त मंत्री जी की Budget speech जो

है इसे मैं ने भी सुना है और उन्हों ने भी सुना है। मगर उन्होंने जिस नज़रिये से इस Budget Speech को देखा है व समझा है मैं उस की मुखालफित करती हूँ। मुझे समझ नहीं आती कि वह इतने अच्छे भाषण को क्यों इस नज़रिये से देखते हैं। मैं समझती हूँ कि उन का मन इतना prejudice हो चुका है कि उन को यहीं नजर आता है कि मौजूदा Government और इस के जो officers हैं वह सब निकम्मे हैं। लेकिन उन्हें पता होना चाहिये कि हमारा जो मंत्री मंडल है वह democratic तरीके से बना हुआ है और majority ने इसे बनाया है जिस में मेरे भाई श्री राम जी भी हैं और मैं भी हूँ। जहां तक मैं ने इस Budget Speech को पढ़ा है और समझने की कोशिश की है उस से नजर आता है कि हमारे सूबे ने बहुत तरक्की की है। इस बात पर हमें बहुत खुशी होती है। हो सकता है कि इस में कुछ खामियां रह गई हों क्यों कि इन्सान से कुछ न कुछ गल्ती रह सकती है लेकिन on the whole यह बहुत अच्छा budget है। इस लिये मैं अपने मुख्य मंत्री और मंत्री मण्डल को मुबारिकबाद देती हूँ। इस बात की मुझे बहुत ही खुशी है कि उन्होंने ladies और men teachers में जो पहले disparity थी उसको अब हटा दिया है। इस के इलावा rural areas में हमारी बहनें जो school teachers थी उन को रहने के लिये मकान न मिलने की वजह से बहुत तकलीफ होती थी। उन के लिये अब quarters बनाए जाएंगे। इस के साथ साथ Health Insurance Scheme के तहत यह मांग की जा रही थी कि उन की families को include कर लिया जाए। अब Goverment ने वह बात भी मान ली है और उन लोगों की families को medical aid मिला करेगी। इस के साथ ही low-paid employees को रियायतें दी गई हैं और उन पर 13 लाख 21 हज़ार रुपया खर्च होने वाला है। फिर जो low-paid pensioners थे उन के भी allowances ज्यादा किए गए हैं जिस से 6 लाख रुपए का खर्च होना है। क्या यह सब फजूल खर्ची हो रही है? मैं समझती हूँ कि हमें Government को इन अच्छे कामों के लिये बधाई देनी चाहिये। पंजाब में जो तरक्की के काम हुए हैं मैं उन की details में नहीं जाना चाहती क्योंकि सब भाई उसे जानते ही हैं। यहां हमारे सूबे में industry ने बहुत तरक्की की है मिसाल के तौर पर शीशे की सिरिंजों का कारखाना खोला गया है, condensed milk की factory खोली जा रही है और इसी तरह कई और भी factories खोली जा रही हैं। इस के इलावा हमारी Government ने subsidized scheme के तहत 1,400 quarters बनाए हैं जो कि labourers को दिए जायेंगे। इसी तरह technical education की तरफ भी काफी ध्यान दिया गया है। फिर] Shops Act लागू करने के बाद जो workers थे जो दुकानों या factories में काम करते थे उन की बहुत मदद की है। उन के working hours fix कर दिए गए हैं। पहले जो मालकान थे वह अपने employees को तनखाहें नहीं दिया करते थे लेकिन अब उन्हें सात दिनों के अन्दर अन्दर payments करनी पड़ती हैं। इस तरह की अनेक सहूलतें दी गई हैं जिन से लोगों का फ़ायदा होगा। इस के इलावा हमारे Second Five-Year Plan के

[श्रीमती कृष्णा सेठी]

दो वर्षों में जो काम हुए हैं वह भी बहुत अच्छे तरीके से हुए हैं और आशा है कि अगले 2-3 सालों के जो targets हैं वह भी पूरे होंगे और हमारा सूबा तरक्की करेगा। इसी तरह food production ज्यादा करने के लिये पशु-पालन करने की जो सहूलतें दी हैं वह भी काबले तारीफ हैं। अगले वर्ष के लिये भी इसी तरह के बहुत काम किए जा रहे हैं। 8,000 acres waste land को भी reclaim किया गया है, कुंए खोदे जा रहे हैं ; Pumping-sets, tube-wells और seed farms खोली जा रही हैं ताकि हमारे सूबे की उपज बढ़ती जाए। इस के इलावा loan देने की scheme है। जिस में 24 लाख रुपया minor irrigation schemes के लिये रखा गया है। क्या यह सब तरक्की की schemes नहीं हैं?

अब स्पीकर साहिब, मैं थोड़ा सा co-operatives के बारे में कहती हूँ। हमारे India की National Development Committee ने यह प्रस्ताव पास किया कि 3rd Five-Year Plan के आखीर तक हिन्दुस्तान के सब गांव उस के नीचे आ जाएं। इस सम्बन्ध में हमारे सूबे ने बहुत तरक्की की है। हमारी स्टेट में कोई 26 हज़ार co-operative Societies लोगों ने खोल रखी हैं ; जिन में loan देने के banks भी खोले गए हैं ताकि peasants को मदद मिल सके और वह production ज्यादा करें। यह सब सूबे को खुशहाल करने के लिये किया गया है। यह जो co-opreative farming की बात चल रही है उस के बारे में चन्द बातें clear नहीं हैं। हमारी सरकार ने भी 600 के करीब Co-operative Farming Societies खोली हैं और हम भी अपने इलाके में जा कर कहते हैं कि उन s ocieties में लोगों को ज्यादा से ज्यादा शामिल होना चाहिये जैसा कि Nagpur Session में यह फैसला हुआ था कि अगर हम ने production को बढ़ाना है तो इस तरीके से बढ़ाना है। इसलिये मैं चाहती हूँ कि यह जो Co-operative Farming Societies हैं उन की details बताई जाएं क्योंकि इस से कई प्रश्न उठ सकते हैं जैसे कि क्या वह Joint Co-operative Societies होंगी, या वह सिर्फ farmers को ही Co-operative Societies होंगी। जो लोग इन Co-operative Soci eties को join करेंगे क्या वह केवल ज़मीन के मालिक ही होंगे या दूसरे भी होंगे जिन के पास ज़मीन नहीं। क्या कोई आदमी बाद में चाहे तो उस Co-operative Society को छोड़ भी सकता है कि नहीं। क्या कोई आदमी अपनी जगह किसी दूसरे को काम करने के लिये भेज सकता है? बाकी जो मौजूदा panchayats होंगी उनका उन societies के साथ क्या सम्बन्ध होगा। इस के इलावा अगर कोई आदमी उस co-operative society में किसी वजह से काम नहीं करता तो क्या उसे production का share उस की ज़मीन के मुताबिक मिलेगा या उस की needs के मुताबिक मिलेगा। उसे share देने के लिये उस की ज़मीन की potentiality को भी consider किया जाएगा या नहीं। यह सब बहुत ज़रूरी बातें हैं इन पर कृपया हमारे मंत्री महोदय रोशनी डालें ताकि

जब हम अपनी constituency में जाएं तो उन को उनके ऐसे प्रश्नों का जवाब बता सकें।

स्पीकर साहिब, यह जानकर मुझे बड़ी खुशी हुई है कि मेरे इलाके में एक नदी पर पुल बन रहा है। मेरा इलाका जो कि बहुत पिछड़ा हुआ है वहां के लोगों की बहुत अर्सा से यह मांग थी कि वहां ऊना में स्वां नदी पर एक पुल बनाया जाए। स्पीकर साहिब, मेरा ऊना का इलाका कोई 200 मील के करीब है और वह sub-division भी है। वहां बहुत ग़ुरबत है और बहुत पिछड़ा हुआ इलाका है। इस नदी की वजह से वहां बहुत तकलीफ थी। वहां पर पांच छः महीने के लिये आना जाना बन्द हो जाता है और बरसात के दिनों में तमाम रास्ते बन्द हो जाते हैं। यह बड़ी खुशी की बात है कि स्वां नदी पर पुल बनाने की तजवीज़ की गई है। इससे निश्चय ही वहां के लोगों को आराम पहुँचेगा।

एक दो suggestions मैं और देना चाहती हूँ। अभी मैंने कहा था कि हमारे education line में जो पुरुषों और औरतों में disparity चली आती थी वह हटा तो दी गई है लेकिन उस में थोड़ी सी कमी रह गई है। मेरी अर्ज़ यह है कि Inspectresses of Schools and Inspectors of Schools में अभी भी जो disparity है उसे ख़त्म करना चाहिये। मेरा ख्याल है कि कोई procedural difficulty आ गई होगी वर्ना यह भी साथ साथ ख़त्म हो जानी थी। इसलिये मेरी विनय है कि इसे भी जल्दी से जल्दी ख़त्म किया जाए।

इस बजट में कुछ taxes लगाने की तजवीज़ है और उनका अधिक burden transport पर है। अभी पंडित श्री राम शर्मा जी ने कहा है कि इस वक्त इतने taxes लोगों पर लगाना ठीक नहीं है जब कि दूसरे सूबों में जहां भारी deficit बजट भी हैं कोई टैक्स नहीं लगाया गया, बेहतर होता कि यहां भी न लगाया जाता। मैं भी समझती हूँ कि यह बात ठीक है और इस का psychological effect भी होता है कि दूसरे नहीं लगा रहे हैं तो यहां क्यों लग रहा है। इस लिये यह बेहतर होगा अगर हमारे माननीय वित्त मंत्री जी इस टैक्स को withdraw कर लें। अगर यह नहीं हो सकता तो मैं अर्ज़ करूँगी कि कम से कम और खास तौर से जो पिछड़े हुए इलाके हैं उनको माफ अवश्य कर देना चाहिये। मैं जिस इलाके की नुमाइंदगी करती हूँ वह बहुत पिछड़ा हुआ इलाका है और वहां के लोग इतने ग़रीब हैं कि मौजूदा fare भी नहीं दे सकते हैं। दूसरे वहां रेल भी नहीं केवल बस ही transport है। मैं पिछले दिनों होशियारपुर में थी तो मुझे एक सज्जन किसी काम के सिलसिले में मिलने आए। मैं ने कहा क्या जल्दी है अभी चलते हैं ज़रा ठहरो। लेकिन उसने कहा कि जल्दी करो मैं ने अभी जाना है। मैं ने कहा आखिर कौनसी बात है शाम के 4 बजे तक बसें चलती हैं उस में चले जाना। मगर उस ने जवाब दिया नहीं जी मैं पैदल आया हूँ पैदल ही जाऊँगा। वे लोग इतने ग़रीब हैं कि 9, 10 आने बस का किराया खर्च नहीं कर सकते और पैदल

[श्रीमती कृष्णा सेठी]
चलते हैं। इसी तरह एक और भाई आए जो कि पैसे न होने व ग़रीबी की वजह से 16, 17 मील साईकल पर आए और गए और जब कि रास्ता भी पहाड़ी हो। तो ऐसे टैक्स के लग जाने से लोगों में सख्त बेचैनी फैलेगी। इस लिये मैं निवेदन करूंगी कि हमारे Finance Minister साहिब इस चीज़ को consider करें और हो सके तो backward areas में इस टैक्स में जो कि लग रहा है remission दी जाए।

एक और प्रश्न है जिस को मैं बहुत ही महत्त्व देती हूँ और वह है बढ़ती हुई आबादी का मसला। मुझे बड़ा अफसोस है कि family planning का कोई खातर खाह इन्तज़ाम नहीं हो रहा है। इस के बारे में मैं ने बजट में देखा है कि कुल एक लाख 58 हज़ार रुपए का खर्च दिखाया गया है और केवल 2 clinics नई—एक rural और एक urban clinic—खोलने की तजवीज रखी गई है। इस में नए कामों के लिये 18 हज़ार रुपया इनके staff पर खर्च के लिये रखा गया है और 17 हज़ार रुपया इन clinics पर लगेगा। यह खास इन्तज़ाम नहीं है। हमें इस की तरफ खास ध्यान देना चाहिये और इस चीज़ को नज़रअन्दाज़ नहीं करना चाहिये क्योंकि आबादी बड़ी तेज़ी से बढ़ती जा रही है और अगर इस की रोक-थाम न की गई तो भयंकर परिणाम निकलेंगे। अगर आप इस बारे में आंकड़े देखें तो पता लगेगा कि हिन्दुस्तान की हर साल 70 लाख की आबादी बढ़ रही है। आज हम बड़ी बड़ी योजनाएं चलाने की कोशिश में लगे हुए हैं ताकि भारतवर्ष में सुख, शान्ति हो और लोगों की रोज़मर्रा ज़िन्दगी की सब ज़रूरतें पूरी हो जाएं लेकिन अगर इसी तरह आबादी बढ़ती चली गई और इस को check न किया तो हम इन योजनाओं में सफल होते हुए भी अपने ध्येय को पूरा न कर सकेंगे। इस लिये हमें इस की ओर पूरा ध्यान देना चाहिये। यह जो रुपया रखा गया है बहुत कम है। इस के इलावा केवल clinics खोल देने से काम नहीं होने वाला है बल्कि इस की सफलता तब ही होगी अगर इस बात का war level पर प्रचार किया जाए जिस से सब लोगों को बढ़ती हुई आबादी के परिणामों का पता चले और उन में इस बढ़ती हुई आबादी के लिये जागृति पैदा हो। अगर उदाहरण के तौर पर आप secretariat में ही जा कर थोड़ी तनखाह लेने वाले clerks और peons से पूछें कि आपके कितने family members हैं, कितने बच्चे हैं तो आप को पता लग जाएगा कि किस तरह यह आबादी unchecked बढ़ रही है। इस तरह ज़्यादा बच्चे होने की वजह से ही आज हर जगह यही शोर मच रहा है और सुनाई पड़ता है कि मुलाज़िम मांग कर रहे हैं कि हमारी तन्खाह बढ़ाई जाए क्योंकि उन थोड़ी थोड़ी salaries में गुज़र नहीं होती। तो मेरी विनय यह है कि उनको पूरी जानकारी इस बारे में देनी चाहिये और शिक्षा देनी चाहिये कि एक बच्चे के बढ़ने से कितना खर्च बढ़ जाता है। जब तक वे यह महसूस नहीं करेंगे कि एक बच्चे के बढ़ने से उनका जीवन-स्तर घट जाएगा तब तक इन clinics का पूरा फायदा लोग नहीं उठा सकेंगे। इस बात का अहसास होना बड़ा आवश्यक है। (घंटी) लोग contraceptives का फायदा तभी उठा सकेंगे

जब उनके अन्दर इस के लिये भावना पैदा होगी कि उन्हें परिवार को बढ़ने से रोकना है। यह काम तभी सफल हो सकेगा अगर educated पुरुष तथा स्त्रियां इस का ख्याल रखेंगे। अभी पिछले दिनों देहली में एक family planning पर international conference हुई जिस में कहा गया कि अगर India की आबादी unchecked बढ़ती रही और इसी तरह हालात चलते रहे तो India में political, social और economic disaster हो जाएगा। इस लिये मेरी दरखास्त है कि इस मसला पर सोच विचार करने के लिये एक कमेटी बिठाई जाए।

**ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ** (ਅਜਨਾਲਾ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਬਜਟ ਜੋ ਸਾਡੇ Finance Minister ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਹੈ ਜੇਕਰ ਮੈਂ ਇਸ ਨੂੰ ਇਕ sentence ਵਿਚ characterise ਕਰਾਂ ਤਾਂ ਇਹ ਬਜਟ ਬੜਾ ਖੁਸ਼ਕ, drab ਅਤੇ ਬੜਾ ਹੀ ਮਾਯੂਸ ਕੁਨ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਸੀ ਕਿ ........

**ਉਦਯੋਗ ਮੰਤ੍ਰੀ** : ਭੁਖ ਹੜਤਾਲ ਵਰਗਾ ਖੁਸ਼ਕ ? (ਹਾਸਾ)

**ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ** : ਜਦੋਂ partition ਹੋਈ ਤਾਂ ਸਾਡੇ ਦੋ ਵਜ਼ੀਰ ਸਨ ਇਕ ਸਰਦਾਰ ਸਵਰਣ ਸਿੰਘ ਤੇ ਦੂਜੇ ਡਾਕਟਰ ਗੋਪੀ ਚੰਦ ਭਾਰਗਵ। ਇਹ ਪਹਿਲੇ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਆਪਣੇ ਪਾਸ Finance ਦਾ ਮਹਿਕਮਾ ਰਖਿਆ ਅਤੇ Law and Order ਸਰਦਾਰ ਸਵਰਣ ਸਿੰਘ ਨੂੰ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ। ਆਮ ਤੌਰ ਤੇ ਰਸਮ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਹਮੇਸ਼ਾ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ Law and Order ਆਪਣੇ ਪਾਸ ਰਖਦਾ ਹੈ। ਲੇਕਿਨ ਇੰਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਖੁਦ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਹੁੰਦੇ ਹੋਏ Finance ਰਖਿਆ ਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ Law and Order ਦਿੱਤਾ। ਹੁਣ ਅਸੀਂ ਸਮਝਿਆ ਕਿ ਇਹ finances ਦੇ ਬੜੇ ਮਾਹਰ ਹੋਣਗੇ ਜਿਹੜਾ ਕਿ ਸਰਦਾਰ ਪਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਕੈਰੋਂ ਨੇ ਮੁੜ ਕੇ ਫੇਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ Finance ਦਾ ਮਹਿਕਮਾ ਦੇ ਦਿੱਤਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਵਾਰੀ ਬਹੁਤ ਚੰਗਾ ਬਜਟ ਲਿਆਉਣਗੇ। ਲੇਕਿਨ ਇਸ ਬਜਟ ਨੂੰ ਵੇਖ ਕੇ ਬਹੁਤ ਹੀ ਮਾਯੂਸੀ ਹੋਈ ਹੈ। ਕੋਈ ਜਮਾਤ ਨਹੀਂ ਸਮਝਦੀ ਕਿ ਸਾਨੂੰ ਕੋਈ relief ਮਿਲਿਆ ਹੈ। ਜੋ ਹੈਰਾਨਕੁਨ ਗੱਲ ਇੰਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕੀਤੀ ਹੈ ਮੇਰਾ ਖਿਆਲ ਹੈ ਕਿ ਸਾਰੇ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਵਿਚ ਕਿਤੇ ਵੀ ਨਹੀਂ ਹੋਈ ਹੈ ਅਤੇ ਸਾਰੀਆਂ ਅਖਬਾਰਾਂ ਵਿਚ ਵੀ ਆਈ ਹੈ ਕਿ ਜੋ 32 ਲੱਖ ਰੁਪਏ ਦਾ ਘਾਟਾ ਟੈਕਸ ਦੇ ਜ਼ਰੀਏ ਪੂਰਾ ਕਰਨ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ ਉਸ ਨਾਲ ਬਿਲਕੁਲ ਬਣੀਆ mentality ਦਾ ਇਜ਼ਹਾਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਕ ਬਣੀਆ ਆਪਣੇ ਗਾਹਕ ਨੂੰ ਬਗੈਰ ਹਿਸਾਬ ਕਿਤਾਬ ਕੀਤੇ ਕਹਿ ਦੇਵੇ ਕਿ ਪੰਜ ਦਸ ਰੁਪਏ ਪਹਿਲਾਂ ਦੇ ਜਾ ਫੇਰ ਬਾਅਦ ਵਿਚ ਵੇਖਾਂਗੇ ਕਿ ਤੇਰੇ ਵਾਧ ਨਿਕਲਦੇ ਹਨ ਕਿ ਮੇਰੇ ਨਿਕਲਦੇ ਹਨ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇੰਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਜੋ ਟੈਕਸ ਲਾਇਆ ਹੈ ਉਹ ਮੋੜਨਾ ਨਹੀਂ ਹੈ ਭਾਵੇਂ ਬਾਅਦ ਦੇ estimates ਮੁਤਾਬਿਕ ਅਤੇ ਆਖਰੀ ਹਿਸਾਬ ਕਿਤਾਬ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਇਹ ਘਾਟਾ ਵਾਧੇ ਵਿਚ ਹੋ ਜਾਵੇ। ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਵੇਖਣ ਵਾਲੀ ਗੱਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਟੈਕਸ ਜੋ ਲੱਗਾ ਹੈ ਕਿਸ ਤੇ ਲਗਾ ਹੈ ? ਇਹ ਟੈਕਸ ਜਦੋਂ ਤੋਂ ਮੈਂ ਮੈਂਬਰ ਬਣਿਆਂ ਹਾਂ ਹਰ ਦਫਾ ਹੀ ਲਗ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਕੋਈ ਸੈਸ਼ਨ ਐਸਾ ਨਹੀਂ ਆਇਆ ਜਿਸ ਵਿਚ ਇਹ ਟੈਕਸ ਨਹੀਂ ਵਧਾਇਆ ਗਿਆ ਕਦੀ ਪਾਈ, ਕਦੀ ਡੇਢ੍ਹ ਪਾਈ। ਮਲੂਮ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਰਾਹ ਹੀ ਪੈ ਗਿਆ ਹੈ।

[ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ]

ਇਸ ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੋਵੇਗਾ ਕਿ ਲੋਗ ਪਦ ਯਾਤਰਾ ਕਰਨ ਤੇ ਮਜਬੂਰ ਹੋ ਜਾਣਗੇ। ਔਰ ਦੂਸਰੀ ਵਜ੍ਹਾ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਰੇਲਵੇ ਦੇ ਬਜਟ ਵਿਚ ਕਮੀ ਹੋ ਗਈ ਹੈ ਇਸ ਕਰਕੇ ਇਸ ਟੈਕਸ ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੋਵੇਗਾ ਕਿ ਲੋਗ ਮੋਟਰਾਂ ਨੂੰ ਛੋਡ ਕੇ ਰੇਲ ਤੇ ਚੜ੍ਹਨਾ ਸ਼ੁਰੂ ਕਰ ਦੇਣਗੇ ਹਾਲਾਂਕਿ ਰੇਲ ਵਾਲੇ ਕੋਈ ਸਹੂਲਤਾਂ ਨਹੀਂ ਦਿੰਦੇ। ਇਸ ਟੈਕਸ ਦਾ ਸਾਰਾ ਭਾਰ ਗਰੀਬਾਂ ਤੇ ਪਏਗਾ ਕਿਉਂਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਬਸਾਂ ਤੋਂ ਸਿਵਾ ਹੋਰ ਕੋਈ ਜ਼ਰੀਆ ਨਹੀਂ। Goods ਤੇ ਜਿਹੜਾ ਟੈਕਸ ਲੱਗਿਆ ਹੈ ਉਹ ਵੀ consumers ਤੇ ਹੀ ਆ ਪੈਣਾ ਹੈ।

ਦੂਜੇ ਮੈਂ Transport Minister ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਪੁਛਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਥੇ ਉਹ ਮੁਸਾਫਰਾਂ ਤੋਂ ਏਨਾ ਜ਼ਿਆਦਾ ਮੁਨਾਫ਼ਾ ਲੈਂਦੇ ਹਨ ਉਥੇ ਫੇਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਹੀ ਦੁਬਾਰਾ ਟੈਕਸ ਲਾਇਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਇਹ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਾਇਦਾ ਹੀ ਬਣਾ ਲਿਆ ਹੈ। Finance Minister ਸਾਹਿਬ ਸ਼ੁਰੂ ਸ਼ੁਰੂ ਵਿਚ ਆਪਣੀ ਸਪੀਚ ਵਿਚ ਚੰਗਾ ਰੰਗ ਦਿਖਾਂਦੇ ਹਨ। ਉਹ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ prices ਬੜੀਆਂ ਵੱਧ ਰਹੀਆਂ ਹਨ, ਅੱਗੇ ਜਾ ਕੇ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ the economy of our State is very very good, ਕੀਮਤਾਂ ਦੇ ਵਧਣ ਨਾਲ ਗ਼ਰੀਬ ਜਨਤਾ ਦੁਖੀ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਹਰ ਜਗਾਹ ਤੇ credit ਲੈਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ।

ਸਫ਼ਾ 17 ਤੇ Irrigation ਬਾਰੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ Betterment Levy ਦੀ ਫ਼ੀਸ ਲਾਈ ਜਾਏਗੀ। ਇਸ ਦੀ withdrawal ਲਈ ਮੇਰਾ resolution ਆ ਰਿਹਾ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਇਸ ਦੇ principles discuss ਨਹੀਂ ਕਰਾਂਗਾ। ਸਿਰਫ ਇਕ ਗੱਲ ਜ਼ਰੂਰੀ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਅੱਜ ਤੱਕ 5,000 ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਕਿਸਾਨ ਜੇਲ੍ਹ ਵਿਚ ਜਾ ਚੁਕੇ ਹਨ। ਇਹ ਬੜਾ serious question ਹੈ।

श्री राम प्यारा : कितने हैं जिन पर actually यह betterment levy लगी हुई है ?

**ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ** : ਇਹ Question Hour ਨਹੀਂ ਹੈ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਮੈਨੂੰ Supplementaries ਕਰਕੇ interrupt ਕਰ ਰਹੇ ਹੋ। ਤੁਹਾਨੂੰ ਇਹ ਆਦਤ ਹੀ ਪੈ ਗਈ ਹੈ। ਇਹ ਬੜਾ serious question ਹੈ ਔਰ ਮੈਨੂੰ ਬੜਾ ਅਫਸੋਸ ਹੈ ਕਿ ਗੌਰਮੈਂਟ ਬੈਂਚਾਂ ਤੇ ਬੈਠੇ ਕੁਛ ਸਾਥੀ ਹਸ ਰਹੇ ਹਨ। ਪੰਜ ਹਜ਼ਾਰ ਆਦਮੀ ਜੋ ਜੇਲ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਗਏ ਹਨ ਉਹ ਉਥੇ ਤਮਾਸ਼ਾ ਵੇਖਣ ਨਹੀਂ ਗਏ। ਮੈਂ ਸਿਰਫ seriousness of this question ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜ ਹਜ਼ਾਰ ਆਦਮੀ ਜੇਲ੍ਹ ਵਿਚ ਜਾ ਚੁਕੇ ਹਨ।

Law and Order ਦਾ question ਇਸ ਵਿਚ ਆਉਂਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਦੇ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂ ਕਿ ਇਕ ਨੌਜਵਾਨ ਮਾਰਿਆ ਗਿਆ ਹੈ। ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਮੈਨੂੰ ਕਹਿਣ ਲਗੇ ਕਿ 60 ਸਾਲ ਦਾ ਬੁਢਾ ਮਾਰਿਆ ਗਿਆ ਹੈ। ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦਸਿਆ ਕਿ ਉਹ ਅਜ ਮਰਿਆ ਹੈ ਜਵਾਨ 12 ਤਾਰੀਖ ਨੂੰ ਮਰਿਆ ਸੀ। ਇਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੀ ਨਹੀਂ।

ਉਹ ਆਦਮੀ ਜੋ ਮਰਿਆ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਘਰ ਤੋਂ ਕਢ ਕੇ ਮਾਰਿਆ ਗਿਆ ਹੈ। ਉਹਦਾ ਬਾਪ ਕੈਦ ਹੋਇਆ ਤਾਂ ਇਸ ਵਿਚ ਉਹਦਾ ਕੀ ਕਸੂਰ ਸੀ ?

**ਇਕ ਆਨਰੇਬਲ ਮੈਂਬਰ** : ਉਹ ਕੌਣ ਹੈ।

**Mr. speaker** : No interruptions please.

**ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ** : ਇਹ ਸ਼ਖਸ ਪਿੰਡ ਮੋਠੀ ਮਰਾਜ ਦਾ ਗੇਂਦਾ ਰਾਮ ਸੀ ਜਿਸ ਨੂੰ ਮਾਰ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਇਹ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਦੀ Law and order ਦੀ ਤਸਵੀਰ ਹੈ। ਪਰ ਇਥੇ ਸਾਡੇ ਗੌਰਮੈਂਟ ਬੈਂਚਿਜ਼ ਦੇ ਸਾਥੀ ਹਸਦੇ ਹਨ।

ਇਸ ਦੇ ਅਲਾਵਾ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਅਸੀਂ Industry ਨੂੰ ਬੜਾ ਵਧਾਇਆ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ industries ਦਾ ਕੰਮ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪੰਜਾਬ ਕਈ ਸਾਲ ਤਕ industrialise ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕੇਗਾ। Raw material ਪੰਜਾਬ ਪੈਦਾ ਕਰੇਗਾ ਔਰ industries ਦੂਜਿਆਂ ਸੂਬਿਆਂ ਵਿਚ ਲਗਣਗੀਆਂ। ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਦੀ industry ਐਸ ਵੇਲੇ crisis ਵਿਚ ਹੈ। ਮੋਹਣ ਲਾਲ ਹੋਰਾਂ ਨੇ ਲੁਧਿਆਣੇ ਵਿਚੋਂ ਲੰਘਦੇ ਵੇਖਿਆ ਹੋਵੇਗਾ ਕਿ ਉਥੇ ਕੈਸੇ ਸ਼ਾਨਦਾਰ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ cooperative way ਵਿਚ ਕੰਮ ਚਲ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਉਥੇ ਤਕਰੀਬਨ 100 ਟਨ ਰੋਜ਼ ਦਾ ਲੋਹਾ ਸਾਈਕਲ ਪਾਰਟਸ ਤੇ ਲਗ ਰਿਹਾ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਮੁਸ਼ਕਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਇਹ ਲੋਹਾ black ਵਿਚੋਂ ਲੈਂਦੇ ਹਨ ਕਿਉਂਕਿ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲ industry ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲ ਕੋਟਾ ਨਹੀਂ ਔਰ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲ ਕੋਟਾ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲ industry ਨਹੀਂ। ਇਹ ਹਾਲਤ ਹੈ। ਸਾਡੇ ਮੈਂਬਰ ਸਾਹਿਬਾਨ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ cooperative movement ਨੂੰ ਤਰੱਕੀ ਦਿਉ ਪਰ ਜਿਥੇ co-operative basis ਤੇ ਇਹ ਕੰਮ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ ਉਥੇ ਇਹ ਹਾਲਤ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ quota ਨਹੀਂ ਮਿਲਦਾ। ਇਹ ਹਸਦੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਥੇ ਜਾ ਕੇ ਵੇਖਣ ਔਰ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਪਾਸ ਕੋਟਾ ਨਹੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦਿਵਾਉਣ। ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ quota ਮਿਲਿਆ ਹੈ ਜੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ steel bars ਮੰਗੀਆਂ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ sheets ਦਿਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਤੇ ਜੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ sheets ਮੰਗੀਆਂ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ bars ਦਿਤੀਆਂ ਗਈਆਂ। ਇਹ ਇਕ bad company ਵਰਗਾ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਹੈ ਤੇ ਜੇ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਦਾ ਵੀ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਇਹ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਚਲ ਸਕਦੀ ਹੈ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਹਾਲਤਾਂ ਵਿਚ ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਇਕ Enquiry Committee ਮੁਕਰਰ ਕਰੇ ਜਿਹੜੀ ਵੇਖੇ ਕਿ industries ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਚਲ ਰਹੀਆਂ ਹਨ। ਜਿਹੜੇ industrialists ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ industries ਚਲਾ ਰਹੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ encourage ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਪਰ ਇਥੇ ਜਦੋਂ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਦੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿਚ industries ਦੇ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਸ਼ਿਕਾਇਤਾਂ ਕਿਤੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ ਤਾਂ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਬੈਂਚਾਂ ਤੇ ਬੈਠੇ ਹੋਏ ਮੈਂਬਰ ਇਹੋ ਜਿਹੀਆਂ ਸ਼ਿਕਾਇਤਾਂ ਸੁਣ ਕੇ ਵੀ ਹਸ ਕੇ ਅਤੇ Vote ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਵੱਲ ਪਾ ਕੇ ਚਲੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ। ਇਥੇ ਅੱਜ ਕਈ ਮਾਨਯੋਗ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੇ ਇਸ ਬਜਟ ਤੇ ਤਕਰੀਰ ਕਰਦਿਆਂ ਹੋਇਆਂ ਤਾਰੀਫ਼ ਦੇ ਪੁਲ ਬਨ੍ਹ ਦਿੱਤੇ ਹਨ। ਚੰਗਾ ਹੁੰਦਾ

[ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ]

ਜੇ ਉਹ ਕੋਈ constructive suggestions ਦੇਂਦੇ ਮਹਿਜ਼ ਤਾਰੀਫਾਂ ਦੇ ਪੁਲ ਬਨ੍ਹਣ ਨਾਲ ਇਸ ਬਜਟ ਨੂੰ ਚੰਗਾ ਨਹੀਂ ਕਿਹਾ ਜਾ ਸਕਦਾ (*Interruptions*).

**Mr. Speaker** : Order please.

**ਸਰਦਾਰ ਅਛੱਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ** : ਫਿਰ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, Co-operation ਦੇ ਸੰਬੰਧ ਵਿਚ ਬੜੀ ਤਾਰੀਫ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ । ਮੈਨੂੰ ਯਾਦ ਹੈ ਕਿ ਜਦੋਂ ਮੈਂ College Student ਹੁੰਦਾ ਸਾਂ ਤਾਂ ਅਸੀਂ Co-operative Department ਦੇ Head Mr. Darling ਨੂੰ ਪੁਛਿਆ ਕਿ ਦੱਸੋ ਕਿ Co-operative Movement ਕਿਉਂ ਨਹੀਂ ਕਾਮਯਾਬ ਹੋਈ ।

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : आप कौन से कालेज में पढ़े थे ?

**ਸਰਦਾਰ ਅਛੱਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ** : ਖਾਲਸਾ ਕਾਲੇਜ ਵਿਚ । ਮੇਰੇ ਦੋਸਤ ਨੂੰ ਸ਼ੱਕ ਹੈ ਕਿ ਸ਼ਾਇਦ ਮੈਂ ਕਾਲੇਜ ਵਿਚ ਪੜ੍ਹਿਆ ਹੀ ਨਹੀਂ । ਮੈਂ Co-operative Movement ਬਾਰੇ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਰਿਹਾ ਸਾਂ । ਇਸ ਬਾਰੇ Mr. Darling ਨੇ ਆਪਣੀ ਰੀਪੋਰਟ ਵਿਚ ਲਿਖਿਆ ਹੈ—

> "In the Punjab it may also be the case elsewhere—there has also been a tendency to register societies whose members have joined together solly to take advantage of Government's financial and other concessions to Co-operative Societies......".

ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੋਰ ਇਹ ਲਿਖਿਆ ਹੈ—

> "Some of the Co-operative Farming Societies have also been formed much less to practice genuine collective farming than to obtain the very liberal assistance granted to State Governments to promote this type of farming. Some are little more than family concerns, a few members of which do the farming with the help of paid labour while the other members employ themselves in other occupations".

ਸਾਡੇ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਬਾਬਤ Darling ਨੇ ਇਹ ਕਿਹਾ ਹੈ ।

**श्री अध्यक्ष** : क्या आप बताएंगे कि यह Mr. Darling की पुरानी रिपोर्ट है । यह information इस लिये चाहिये क्योंकि इसे आप की speech में quote करना होगा । [Will the hon. Member please let me know whether this report by Mr. Darling is an old one. This information is necessary as its reference will have to be quoted in his speech.]

**Sardar Achhar Singh Chhina** : Sir, this book is entitled "Report on Certain Aspects of Co-operative Movement, Government of India, Planning Commission, New Delhi, 1957".

**उद्योग मंत्री** : यह इनकी पुरानी Darling है । (*Laughter*).

**Sardar Achhar Singh Chhina** : Sir, I would even like to place this book on the Table of the House. It is 1957 Report. It is only one year old.

**Mr. Speaker :** That is why I asked this. I think it is Mr. Darling's Report and not another darling. (*Laughter*)

**Sardar Achhar Singh Chhina :** Sir, it is Mr. Darling's Report.

ਫੇਰ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, Education ਦੇ ਬਾਰੇ ਕਈ ਮਾਨਯੋਗ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਬੜਾ credit ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਨੇ ਛੇਵੀਂ ਸੱਤਵੀ ਜਮਾਤ ਤਕ ਫੀਸਾਂ ਮਾਫ ਕਰ ਦਿਤਿਆਂ ਹਨ । ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਉਸ ਨੂੰ private schools ਦੇ ਵਿਦਿਆਰਥੀਆਂ ਦੀਆਂ ਫੀਸਾਂ ਮਾਫ ਕਰਨ ਵੱਲ ਵੀ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਸਕੂਲਾਂ ਨੂੰ ਗ੍ਰਾਂਟਾਂ ਮਿਲਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ ਤਾਂ ਹੀ ਇਹ ਸਕੂਲ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਚਲ ਸਕਦੇ ਹਨ । ਜੇ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਸ ਪਾਸੇ ਕੋਈ ਕਦਮ ਨਾ ਉਠਾਇਆ ਤਾਂ ਉਸ ਵਾਸਤੇ ਇਹ discredit ਵਾਲੀ ਗੱਲ ਹੋਵੇਗੀ ।

ਇਸ ਦੇ ਇਲਾਵਾ Agriculture ਦੀ ਬਾਬਤ ਬਹੁਤ ਕੁਝ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਹੈ ਇਹ ਆਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ Training schools ਖੋਲ੍ਹ ਦਿੱਤੇ ਗਏ ਹਨ, ਬੜੀ research ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ । ਪਰ ਮੈਂ ਦੱਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਤੋਂ ਲੈ ਕੇ ਗੁਰਦਾਸਪੁਰ ਤੱਕ ਸਾਰੇ ਇਲਾਕੇ ਵਿਚ ਝੋਨਾ ਮਾਰਿਆ ਗਿਆ ਹੈ । ਜੇ District ਦੇ Agriculture Officer ਕੋਲੋਂ ਇਸ ਦੇ ਮੁਤੱਲਕ ਪੁਛੋ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਕਿਸੇ ਗੱਲ ਦਾ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ । ਇਹ Agriculture ਦਾ ਮਹਿਕਮਾ ਸਿਵਾਏ ਬੀਜ ਵੰਡਣ ਦੇ ਹੋਰ ਕੁਝ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਕਰਦਾ । ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਤੋਂ ਲੈ ਕੇ ਗੁਰਦਾਸਪੁਰ ਤਕ ਫਸਲ ਐਨੀ ਤਬਾਹ ਹੋ ਗਈ ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਇਲਾਕੇ ਦੇ ਲੋਕ ਇਹ ਕਹਿਣ ਲਗ ਪਏ ਹਨ ਕਿ Agriculture Department ਨੂੰ ਬਿਲਕੁਲ ਉੜਾ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਉਹ ਆਖਦੇ ਹਨ ਕਿ ਜਿੰਨਾ ਰੁਪਿਆ ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਤੇ ਗਵਰਮੈਂਟ ਖਰਚ ਕਰਦੀ ਹੈ ਉਹ ਕਿਸਾਨਾਂ ਵਿਚ ਵੰਡ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਜੋ ਉਹ ਆਪਣੇ ਖੇਤਾਂ ਵਿਚ ਰੂੜੀ ਪਾ ਲੈਣ ਤੇ ਇਸ ਨਾਲ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਤਾਂ ਵਧ ਜਾਏ । ਇਹ ਮਹਿਕਮਾ ਬਿਲਕੁਲ ਕੋਈ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਕਰ ਰਿਹਾ । ਜੇ ਫਸਲਾਂ ਨੂੰ ਕੁੰਗੀ ਲਗ ਜਾਏ ਤਾਂ ਕੋਈ ਅਫਸਰ ਇਸ ਦਾ ਇਲਾਜ ਨਹੀਂ ਦਸਦਾ । ਜੇ ਇਹ ਹਾਲਤ ਹੈ ਤਾਂ ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਦਾ ਕੀ ਫਾਇਦਾ ਹੈ । ਫੇਰ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਸ ਵੇਲੇ ਸਾਡੀ financial position ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਤਕਰੀਬਨ ਢਾਈ ਸੌ ਕਰੋੜ ਰੁਪਏ ਦਾ ਕਰਜ਼ਾ ਸਾਡੇ ਉਤੇ ਚੜ੍ਹਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ । ਇਸ ਦੇ ਨਤੀਜੇ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਗਵਰਮੈਂਟ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਵਧੇਰੇ ਟੈਕਸ ਲਾ ਰਹੀ ਹੈ । ਜੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਰਹੀ ਤਾਂ ਉਹ ਵਕਤ ਦੂਰ ਨਹੀਂ ਜਦੋਂ ਇਸ ਪੰਜਾਬ ਦਾ ਦਿਵਾਲਾ ਨਿਕਲ ਜਾਏਗਾ ਤੇ ਨਾਲ ਹੀ ਇਸ ਗੌਰਮੈਂਟ ਦਾ ਵੀ ।

**राजा रघुबीर सिंह** (कल्लु, जनरल): अध्यक्ष महोदय, इस साल का बजट जो इस आदरणीय सदन के सामने पेश किया गया है वह बड़े अच्छे ढंग का लिखा हुआ था लेकिन मैं समझता हूं कि इसे थोड़ा सा complete बनाना चाहिये था क्योंकि इस वक्त मैं यह महसूस करता हूं कि इस की detail देखने के लिये हमें आप की Library का मोहताज रहना पड़ता है । वहां जा कर देखें तो इस की पूरी समझ आती है । मुझे वहां जाने का मौका नहीं मिला इस लिये अपने थोड़े से विचार ही हाउस के सामने रख कर मैं अपनी स्पीच खत्म करूंगा । अध्यक्ष महोदय, इस बजट स्पीच में कला कौशल तो है जिस के लिये मैं वित्त मन्त्री महोदय को बधाई देता हूं । बहुत ही अच्छे ढंग से निहायत खूबसूरत तस्वीर पेश की गई है । उन्हों

[राजा रघुबीर सिंह]

नें यहां तक details भी दे दी हैं कि Second Five-Year Plan में सरकार क्या खर्च कर चुकी है और आगे क्या खर्च करने का इरादा रखती है । इन चीज़ों का खुलासा उन्होंने हाउस के सामने रख दिया है । उन्होंने सरकार की कमज़ोरियों को भी ज़ाहिर किया है । मेरे विचार में तो Opposition के भाइयों को और criticism करने की बजाए यह कहना चाहिये था कि सरकार अपनी activities को तेज़ करे ताकि कहीं ऐसी सूरत न हो जाए कि यह रुपया lapse हो जाए। अगर मेरे Opposition के भाई इस तरफ ध्यान देते तो उन को यह कहने की ज़रूरत न पड़ती कि बत्तीस लाख रुपये का घाटा पूरा करने के लिये सरकार ने नए टैक्स लगा दिये हैं । अध्यक्ष महोदय, जहां मैं इस सम्बन्ध में वित्त मन्त्री महोदय को बधाई देता हूं, वहां पर मैं आप के द्वारा सदन के सामने कुछ विचार पिछड़े हुए इलाकों के बारे में भी रखना चाहता हूं । ये जो पिछड़े हुए इलाके हैं, ये आज के ज़माने में एक इम्तहान में से गुज़र रहे हैं । वह इम्तहान कैसा है ? वह इम्तहान यह है कि कांगड़ा जो एक पहाड़ी इलाका है और हिमाचल का जो पहाड़ी इलाका है उस इलाके के अंदर यह भावना पैदा हो रही है कि हम पंजाब के साथ नहीं रहेंगे, जुदा रहेंगे । वे इलाके पंजाब के साथ क्यों नहीं रहना चाहते, इस का एक कारण यह है कि वहां के लोग यह बात महसूस करते हैं कि पंजाब की सयासत ने उन के साथ इम्तियाज़ रखा है । उन के साथ treatment अच्छा नहीं किया जा रहा। Budget Speech को पढ़ने से पता चलता है कि वहां सड़कें बनाने के लिये भी कोई ज़्यादा रकम नहीं रखी गई । हालांकि उन इलाकों पर खर्च करने के लिये बहुत सारी रकम Centre से मिलती है । लाहौल और स्पीति पर खर्च करने के लिये 70 लाख रुपया Centre से आता है लेकिन वह रकम पीड़त इलाके को develop करने के लिये सारी की सारी खर्च नहीं की जाती। First Five-Year Plan में जो रकम पिछड़े हुए इलाकों की development पर खर्च करने के लिये रखी गई थी वह भी सारी खर्च नहीं हुई । अगर यही चीज़ अब के फिर repeat की गई तो निहायत अफसोस का मुकाम होगा । इन इलाकों के साथ हिमाचल के लोगों का संपर्क है । हमारे प्रदेश की यह नीति होनी चाहिये कि इन पहाड़ी इलाकों को जिन में कि हिमाचल भी शामिल है अपने साथ रखा जाए । क्या हमारी सरकार ऐसी मिसालें पैदा कर सकती है और उन को दावत दे सकती है कि जिस से वे हमारे साथ इकट्ठे रहें ? यह तभी हो सकता है जब कि उन को विश्सवास हो जाए कि वे हमारे साथ रह कर खुशहाल होंगे और उन के साथ वही सलूक होगा जो कि इस देश के वासी होने के नाते उन के साथ होना चाहिये । परन्तु वर्तमान परिस्थितियों में उन लोगों को यह विश्वास नहीं है । आज कल Outer Seraj में कहत पड़ा हुआ है । मैं ने पहले भी इस सम्बन्ध में इस सदन में अर्ज़ की थी । गो आप उस वक्त सदन में मौजूद नहीं थे परन्तु आप से कोई बात छिपी नहीं रहती । मैंने कहा था कि तहकीकात करें, वहां जा कर देखें कि वाकई वहां पर अकाल पड़ा हुआ है कि नहीं । हकीकत में उस इलाके में कोई जिन्स नहीं पहुंचती लेकिन reports ज़रूर हो जातीं हैं कि इतनी जिंस वहां पर पहुंच गई है । बात यह होती है कि जब अनाज या कोई और चीज़ लूरी और बुराव में पहुंचती है तो वहां से अगले रोज़ smuggle हो कर हिमाचल में पहुंच जाती है । यह बात वहां की Administration के नोटिस में भी लाई गई है और पंजाब सरकार के नोटिस

में भी लाई गई है । अब तो वहां हालात ऐसे हैं कि अगर मैं उन का नुमायंदा हूं तो मुझे भी हक नहीं रह जाता कि मैं रज्ज के रोटी खाऊं । जिन लोगों ने vote दे कर मुझे यहां भेजा है वे भूखों मर रहे हैं । इस लिये मेरा यह फर्ज़ हो जाता है कि उन की विपत्ति की तरफ मैं सरकार का ध्यान दिलाऊं हमारे Food Minister साहिब ने एक हज़ार टन मक्की कांगड़े के ज़िला में भेजी थी । खुशी की बात है । पहाड़ी लोग मक्की खाते हैं और इस को ज्यादा पसंद करते हैं । इस सम्बन्ध में मेरी प्रार्थना है कि इस वक्त शिमला और नारकंडा की सड़क बंद पड़ी है और Outer Seraj में 47 रुपए मन गंदम का आटा बिक रहा है । इस सदन के माननीय सदस्यों ने नही सुना होगा कि पंजाब में 47 रुपए गंदम का आटा बिकता हो । और फिर वह भी एक सेर या दो सेर से ज्यादा नहीं मिलता । जब ऐसी अवस्था वहां पर है तो सरकार को हवाई जहाज़ के ज़रिए से जिन्स वहां पर पहुंचानी चाहिये । क्या सरकार ने लाहौल में हवाई जहाज़ के द्वारा जिंनस नहीं भेजी थी ? उस चीज़ के लिए मैं सरकार को बधाई देता हूं । अच्छे काम की प्रशंसा होनी चाहिये । लेकिन अगर आज Outer Seraj का रास्ता बन्द है, या कुछ दिन के लिये बंद रहे तो क्या वहां के लोगों को हक नहीं पहुंचता कि अपने लिये खुराक हासिल करने के लिये सरकार से कहें ? और क्या पंजाब सरकार का फर्ज़ नहीं है कि वह वहां के लोगों को खुराक supply करे ? जो सड़क शिमले से मारकंडा होती हुई लूरी तक पहुंचती है वह सारी की सारी हिमाचल के इलाके में से गुज़रती है । अगर पंजाब का कोई operator जिन्स ले जाने के लिये तैयार होता है तो उस को permit पर countersignature करवाने के लिये 15, 20 दिन लग जाते हैं । हिमाचल के कानून के मुताबिक पंजाब का permit वहां पर effective नहीं होता जब तक कि वह countersign नहीं करवाया जाता । इस लिये मैं, अध्यक्ष महोदय, आप के द्वारा यह बात सरकार तक पहुंचाना चाहता हूं कि वहां जिन्स पहुंचाने के लिये सरकार को या तो Transport Department की गाड़ियों की व्यवस्था करनी चाहिये या P. W. D. की गाड़ियों का प्रबन्ध करना चाहिये । किसी तरह भी हो वहां बहुत जल्दी जिंस पहुंचाने का यत्न करना चाहिये । Outer Seraj में चालीस हज़ार के करीब आबादी है । उन लोगों की यह तकलीफ है जिस को दूर किया जाना चाहिये । वहां पर चंद देहात तो ऐसे हैं जहां पर कि अन्न संकट नहीं है क्योंकि पहाड़ में ऐसी हालत होती है कि अगर एक गांव में लहलहाती फसलें हों तो हो सकता है कि थोड़े फासले पर ही दूसरे गांव में एक दाना भी अन्न का न हुआ हो । पहाड़ की geographical conditions ही ऐसी होती हैं । अगर Food Minister साहिब स्वयं किसी कारण से नहीं जा सकते तो कम से कम तहकीकात तो करवा सकते हैं । इस बात की तरफ सरकार ने कोई तवज्जोह नहीं दी कि वह पिछड़ा हुआ इलाका है, उस का क्या बंदोबस्त होना चाहिये, वह क्यों पिछड़ा हुआ है । इस चीज़ की खोज होनी चाहिये कि पिछड़े हुए इलाके क्यों पिछड़े हुए हैं जहां तक मेरा विचार है इस चीज़ के बहुत से कारण हैं । परन्तु उन में से एक प्रमुख कारण यह भी है कि उन इलाकों में रसलोरसायल का इंतज़ाम नहीं है । मेरे विचार में कोई भी इलाका पिछड़ा हुआ नहीं रह सकता अगर उस इलाके के लोग आसानी से बाहर जा सकें और बाहर के लोग आसानी से उस इलाके के अंदर जा सकें । अगर ऐसे

[राजा रघुबीर सिंह]
इलाके की पैदावार आसानी से बाहर जा सके और बाहर की पैदावार आसानी से अंदर जा सके तो वह इलाका पिछड़ा हुआ नहीं रह सकता । किसी दार्शनिक ने कहा है कि जिस देश में जंगलात हों, पानी हो और मिट्टी हो तो वह इलाका पिछड़ा हुआ नहीं रह सकता । कुदरत ने पहाड़ के इलाके को इन तीनों चीज़ों से निहाल किया हुआ है । और अगर इस के बावजूद भी वह इलाका पिछड़ा हुआ रहता है तो इस की ज़िम्मेदार हमारी सरकार है क्योंकि उस ने इस इलाके की तरफ तवज्जोह नहीं दी जो कि दी जानी चाहिये थी । पंजाब के सयासतदानों ने आपस में बहुत सी कुशतियां की हैं.........(कंवराणी जगदीश कौर की तरफ से विघन) कंवराणी साहिबा आप खामोश रहिए । आप अपनी बारी पर बोल लेना ।

**उद्योग मंत्री** : राजा रानी का झगड़ा हो गया ।

5 p. m.

**राजा रघुबीर सिंह** : तभी तो मैं कह रहा था कि यह खामोश रहें ।

**श्री अध्यक्ष** : आज हम आप को राजा मान गए हैं (हंसी)। (Today we admit that he is indeed a Raja) (*Laughter*)

**राजा रघुबीर सिंह** : Democracy में एक मानी हुई बात यह है कि Ministers को above board रहना चाहिए । किसी को भी उनके सयासी चलन पर अंगुली उठाने की ज़रूरत नहीं होनी चाहिए (*Interruption*)--बहर हाल मैं एक दो बातों का खास तौर से ज़िक्र करना चाहता हूँ । अध्यक्ष महोदय, आप पांच साला प्लान को देख लें । आप इस को सामने रखते हुए देख ले कि पहली मनिस्टिरी के जो P. W. D. Minister थे उन के वक्त में उनके area में कितनी सड़कें बनीं । उसके बाद जो नई मिनिस्टरी बनीं, उस समय के P. W. D. Minister के area में कितनी सड़कें बनीं और अब के जो Minister हैं उनके area में कितनी सड़कें हैं ।

**ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ** : ਤੁਸੀਂ ਵੀ ਮਨਿਸਟਰ ਬਣ ਜਾਂਦੇ ਤਾਂ ਕਿ ਸੜਕਾਂ ਤੇ ਬਣ ਜਾਂਦੀਆਂ।

**राजा रघुबीर सिंह** : आप की बारी फिर भी नहीं आनी । मैं तो हैरान हूँ कि Non-plan Schemes में से भी, जिन का 19 लाख के करीब Central Reserve Fund से मिलता है, अगर सारे का सारा नहीं तो 80 per cent एक ही जगह पर ख़र्च होता है और यह उस इलाका में होता है जो कि मनिस्टर मुतल्लिका का रिहायशी इलाका है । जहां तक Plan Schemes का ताल्लुक है एक दफा जो प्लान बन चुकी है, जिस scheme को चालू कर दिया गया है उसको Planning Commission भी तब्दील नहीं कर सकता, वह जारी रखनी पड़ती हैं क्योंकि पहले उन पर रुपया खर्च हो चुका है ।

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : आप भी तो मिनिस्टर रहे हैं ।

**राजा रघुबीर सिंह** : मैं P. W. D. का मनिस्टर नहीं रहा, मैं तो Deputy Minister रहा हूं । (*Interruptions*)

**Mr. Speaker** : No interruptions. Order please.

**राजा रघुवीर सिंह** : जिस के पास power आ जाए वह अगर अपने साथियों को भूल जाए तो यह गलत बात है । सब को बराबर का हिस्सा और इनसाफ मिलना चाहिए । (*Interruptions by Shrimati Sarla Devi*)

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : On a point of order, Sir. क्या मैं पूछ सकता हूँ कि श्रीमति सरला देवी को कौन सा portfolio मिला हुआ है ।

**Mr. Speaker** : Order please. This is no point of order.

**राजा रघुवीर सिंह** : जैसे कहावत है कि " अंधा बांटे शीरनियां, फिर फिर अपनों को दे ", अगर ऐसा किया जाता है तो यह गलत तरीका है । हमारे लोगों को यह बात शोभा नहीं देती । अध्यक्ष महोदय, मैं आपको अपने ज़िले के सम्बन्ध में कुछ मिसालें देकर बताना चाहता हूं कि इस इलाके के लोग कितने तंग हैं । आप अच्छी तरह जानते हैं कि इस देश की केन्द्रीय सरकार इस बात के लिए कटिबद्ध है कि देश से भूख को दूर किया जाए, गुर्बत को दूर किया जाए और corruption को दूर किया जाए । मैं आप को बताना चाहता हूं कि वहां किस तरह से corruption चलती है । यह ठीक है कि वहां पर मुंध्रा जैसे बड़े बड़े स्कैंडल नहीं होते । लेकिन क्या आप जानते हैं कि देहात के अंदर आम लोग गवर्नमेंट को अच्छा या बुरा तस्लीम करने के लिए क्या मयार सामने रखते हैं ? एक देहाती के लिए अगर उसके गांव का पटवारी बेहतर है तो उसके लिए सारी की सारी गवर्नमेंट ही अच्छी है । गांव के अंदर अगर छोटे छोटे सरकारी मुलाज़म इमानदार और भले हैं तो उनके लिए सारी गवर्नमेंट ही भली है । ठीक है कि यह बिल्कुल छोटी और मामूली सी बातें हैं लेकिन जो बात मैं आप को बताना चाहता हूं वह यह है कि इन छोटी चीज़ों पर ही गवर्नमेंट का दारोमदार है । इसी सम्बन्ध में मैं आप को बताना चाहता हूं कि आज से तीन साल पहले Blitz ने एक article निकाला कि जहां देश में वन महोत्सव मनाए जाते हैं वहां scandal महोत्सव भी चलते हैं । आज यह खुशी की बात है कि बड़े बड़े scandal महोत्सव खत्म होते जा रहे हैं लेकिन यह एक मानी हुई बात है कि छोटी-छाटी बातें चलती ही रहती हैं । लेकिन जहां पर बड़े बड़े scandals को खत्म किया जा रहा है वहां पर कोई वजह नहीं कि सरकार छोटे-छोटे scandals को भी क्यों न खत्म करे । इसलिए मैं अर्ज़ करूंगा कि अगर हमने इक्तसादी तौर पर देश को ऊपर उठाना है, भूखों को रोटी देनी है तो मैं, आप के द्वारा सरकार का ध्यान उन गरीब लोगों की तरफ दिलाता हूं जो कि भूख से तड़प रहे हैं । ठीक है कि जो पहले दिन में चार meals लेते थे उन्हें भी अब तीन meals मिलने पर भूखा ही कहा जाता है लेकिन वह उनके मुकाबले में ज्यादा भूखे नहीं हैं जिन्हें दिन में एक बार भी खाना नसीब नहीं होता । इसलिए ज़रूरी है कि उनको सबसे पहले यह सुविधा पहुंचाई जाए ( घण्टी) अध्यक्ष महोदय, मैं दो तीन मिनट में खत्म करता हूँ ।

सड़कों के बारे में, जैसा कि मैंने पहले अर्ज़ किया, सरकार को खास तवज्जह देनी चाहिए । सड़कें ही एक ऐसा साधन है जो आदमी को एक दूसरे के नज़दीक लाती हैं । इसलिए अगर सरकार का इस बारे में दृढ़ निश्चय है कि उन्होंने सड़कों के plan को पूरा करना है तो पहाड़ी इलाके की सड़कों के बारे में यह suggestion आप के द्वारा मिनिस्टर

[राजा रघुबीर सिंह]

साहिब को दूंगा कि वह इस area के लिए एक अलग Chief Engineer मुकर्रर करें । मेरे ज़िला में लाहौल और हमीरपुर की तहसीलों में जाकर आप देखें तो यह पता लगेगा कि यह कितनी पीछे हैं । (घण्टी) अध्यक्ष महोदय, मैं अभी खत्म करता हूं । मैं निवेदन करता हूं कि यह एक हकीकत है कि अगर पहाड़ी इलाकों में सड़कों का programme मुकम्मल न हो सका तो उसका पिछड़ापन और ज़्यादा यानी साल बसाल मुल्तवी होता चला जाएगा । वहां के लोग तो बिल्कुल भोले भाले हैं । पढ़े लिखे और हुशियार लोग तो इस अर्सा में उन्हें नोच कर खा जाएंगे । इस लिए ज़रूरी है कि लोक कल्याण की स्कीमों का विस्तार जितनी जल्दी और जितनी तेज़ी से हो सके, वहां पर भी करना चाहिए ताकि लोग जो सदियों से दलित और दबे हुए हैं मुल्क में democracy का अनुभव कर सकें ? (घण्टी) बस एक बात और कह कर मैं खत्म हो जाऊंगा (ज़ोरों की हंसी) खत्म हो जाऊंगा और खत्म कर दूंगा, एक ही बात है ।

अब मैं education की तरफ आता हूं । education यानी शिक्षा ही एक ऐसा साधन है जिसके द्वारा पहाड़ी इलाकों के पिछड़ेपन को पूरी कामयाबी के साथ दूर किया जा सकता है । जहां तक education का सम्बन्ध है, उसके मुताल्लिक position यह रही है कि जहां आज पंजाब सरकार दसवीं जमात तक बच्चों को मुफ्त तालीम देने के मनसूबे बनाए बैठी है, वहां कांगड़े ज़िले में तो दसवीं जमात तक मुद्दत से यह रियायत थी । गो भारत की कुछ और States education के मामले में काफ़ी progressive रही हैं, लेकिन सारे भारत में तालीम को उस वक्त इतना नहीं बढ़ाया गया था । फिर भी उस वक्त ज़िला कांगड़ा में मुफ्त तालीम चलती थी । अब सरकार ने backward areas के लिए दसवीं जमात तक मुफ्त तालीम का प्रोग्राम बनाया है । बड़ा अच्छा कदम है । मैं सरकार को इस बात पर मुबारकबाद देता हूं। लेकिन साथ ही मेरी एक humble suggestion भी है कि गो आज कांगड़ा और कुल्लू वासियों के लिए कुछ हद तक मुफ्त तालीम चल रही है । लेकिन हम तभी यह समझेंगे कि यह सरकार उन इलाकों के पिछड़ेपन को दूर करना चाहती है अगर वहां पर ऊपर तक की तालीम भी बिल्कुल मुफ्त करार कर दी जाए । तभी इस इलाक की backwardness दूर हो सकेगी । इतना कह कर, अध्यक्ष महोदय, मैं खत्म करता हूं ।

**पंडित भागीरथ लाल शास्त्री** (पठानकोट): अध्यक्ष महोदय, आप के सामने जो हमारे वित्त मन्त्री ने भाषण दिया उसके ऊपर विचार हो रहा है । यह बात तो हम मानते ही हैं कि अपोज़ीशन अपोज़ीशन ही होती है ।

*(At this stage Mr. Deputy Speaker occupied the Chair).*

**ਕੰਵਰਾਨੀ ਜਗਦੀਸ਼ ਕੌਰ** : ਹੁਣ ਤੇ ਇਧੇ ਝੋਲੀ ਚੁਕ ਹੀ ਰਹਿ ਗਏ ਨੇ ।

**Mr. Deputy Speaker** : Order, order. No interruptions please.

**पंडित भागीरथ लाल शास्त्री** : मैं यह कह रहा था कि Opposition का काम यह होता है कि उसको तो कहीं न कहीं से कोई न कोई नुक्स देखना है । पिछले दिनों की बात है मुझे कश्मीर जाने का मौका मिला । वहां पर एक बहुत बड़ा बाग है । मेरे

साथ एक साथी था । हम वहां पर चले गए । मेरे साथ जो साथी था वह जाते जाते एक जगह पर रुक गया । मैंने पूछा कि यहां पर क्यों खड़े हो । कहने लगा कि तुम इस बाग की क्या तारीफ़ करते हो ? मैंने कहा कि यहां पर कितने अच्छे फल हैं, कितने अच्छे फूल हैं, किस अच्छे ढंग से किसी माली ने इस को सजाया है । उसने कहा कि यह क्या तारीफ़ है ? मैंने पूछा कि तुमने ऐसी कौन सी चीज़ें देखी हैं ? एक तरफ़ को इशारा करके उसने कहा कि यहां तो सिर्फ कूड़ा-करकट ही पड़ा है । मैं ने कहा कि भाई तुम्हारी दृष्टि फूलों की तरफ नहीं गई । वहां इतने अच्छे अच्छे फूल खिले हुए हैं और खुशबू दे रहेहैं उन्हें तो तुम ने देखा नहीं लेकिन तुम्हारी दृष्टि उधर गई है जहां कूड़ा-करकट पड़ा है । तो डिप्टी स्पीकर साहिब, ऐसा भी हुआ करता है । चाहे कितने अच्छे काम यहां गवर्नमेंट की ओर से क्यों न किये गए हों । Opposition ने तो opposition ही करनी होती है उस में हमें कुछ कहने की ज़रूरत नहीं। (*Interruptions*)

**Mr. Deputy Speaker :** Order, please.

**पंडित भागीरथ लाल शास्त्री**: मैं अर्ज़ कर रहा था कि Opposition ने तो opposition ही करनी होती है । मुझे एक छोटी सी बात याद आई है । एक आदमी की कहीं शादी हो गई और शादी होने के बाद उसका मकलावा भी आ गया और मकलावा आ जाने के बाद उस आदमी से किसी ने कह दिया कि तेरी घर वाली अच्छी औरत नहीं है, तो....

**चौधरी लहरी सिंह**: On a point of Order, Sir. जनाब यहां Assembly के अंदर बैठ कर ladies के बारे में यह कहना कि वह अच्छी नहीं होतीं, यह ठीक नहीं है ।

**Mr. Deputy Speaker :** Order please.

**पंडित भागीरथ लाल शास्त्री**: डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं तो सीधी सी बात कर रहा हूं पता नहीं चौधरी साहिब क्यों नाराज़ हो गये हैं ?

तो मैं बता रहा था कि इस पर उस आदमी ने अपनी औरत से कहा कि तू ठीक तरह से रह नहीं तो किसी गलती करने पर मैं आज तुझे दण्ड दूंगा । इस पर वह औरत बड़ी सावधान हो गई और रोटी बनाने में उसने बड़ी सावधानी से काम किया ताकि वह ठीक रहे । जब उस का घर-वाला लौट कर घर आया तो वह बेचारी आटा गूंध रही थी और उस ने जब उसे आटा गूंधते देखा तो उसे दो तीन थप्पड़ यों ही दे दिये । इस पर वह सावधान हो गई और उस ने पूछा कि उसने अपराध क्या किया है । इस पर उस के पति ने उत्तर दिया कि तू आटा गूंधती हिलती क्यों है । बिल्कुल इसी तरह की बातें Opposition वाले करते हैं । वे कहते हैं कि आटा गूंधती सरकार हिलती क्यों है । (हंसी) डिप्टी स्पीकर साहिब, जहां तक इस बजट की बात है मैं अर्ज़ करता हूं कि अगर इस बजट को ठीक दृष्टि से देखा जाये तो यह हर पहलू से एक अच्छा बजट है। कोई पहलू इस का ऐसा नहीं कि जिस से यह निन्दनीय हो या यह निन्दा करने के योग्य हो । मैं तो हैरान होता हूं कि यह बजट जो एक बड़ा अच्छा बजट है और जो पहले ५० करोड़ रुपए का था लेकिन हमारी सरकार ने इसे इस साल बढ़ा कर 52 करोड़ रुपए से कुछ ज़्यादा का कर दिया है और जिन कामों पर ज्यादा खर्च करने की आवश्यकता थी उन पर अब ज़्यादा खर्च करने के लिये यह पेश किया गया है । इसे क्यों निन्दा

[पंडित भागीरथ लाल शास्त्री]

जाता है । यह बजट पंजाब के सियासी गुरू डाक्टर गोपी चन्द जी के हाथों से निकला है इस लिये यह जो बातें इस बजट के बारे में कहते हैं वे सब ग़लत हैं । सब लोगों के चीज़ों को देखने के नज़रिये मुख्तलिफ होते हैं। कई लोग एक ही चीज़ को मुख्तलिफ ज़रियों से देखते हैं । यदि एक स्त्री हो उसे कोई तो बहन समझता है तो उसकी नज़र में वह उस की बहन है, कोई उसे मां समझता है और यदि किसी का हृदय कलुषित हो तो वह उसे बुरी दृष्टि से देखेगा । अगर सावन के अंधे को हर चीज़ हरी ही हरी नज़र आने लगे तो इस में किसी का क्या कसूर । जहां तक बजट का स्वाध्याय मैं ने किया है मेरे ख्याल में यह हर प्रकार से ठीक है । डिप्टी स्पीकर साहिब, इस के सम्बन्ध में मैं ने बहुत सी बातें देखी हैं और कुछ बातें मैं तजवीज़ के तौर पर, जो मुझे इस बजट में नज़र नहीं आईं आप के सामने रखना चाहता हूं । यह मैं बड़ी नेकनीयती के साथ आप के ज़रिये गवर्नमेंट को तजवीज़ पेश करता हूं इस को गवर्नमेंट माने या न माने यह इस का काम है । पिछले दिनों मुझे municipal कमेटियों की elections के सिलसिले में बहुत से गरीब घरों में जाने का मौका मिला और मैं उन चपड़ासियों के घरों में भी गया जिनकी तनखाह 60 रुपये महीना के करीब थी और उन के घरों में उन लोगों के बच्चे भी थे लेकिन वह चपड़ासी अपने बच्चों को इस तनखाह में सिर्फ एक वक्त ही पूरी रोटी दे सकते थे दूसरे वक्त नहीं । इसलिए डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं आप के द्वारा गवर्नमेंट से यह प्रार्थना करना चाहता हूं कि ऐसे लोगों की तनखाहें उसे बढ़ानी चाहियें जिन की 60 या 60 रुपये के करीब हैं । इस पर गवर्नमेंट की तरफ से यह सवाल किया जाता है कि एक तरफ तो हम कहते हैं कि नये tax और न लगाये जायें, और दूसरी तरफ तनखाहें बढ़ाने को कहते हैं तो यह रुपया कहां से आये ? इस के लिये मैं एक तजवीज़ पेश करता हूं कि जिस से बगैर tax लगाये यह काम हो सकता है । जिन लोगों की तनखाह 1,000 रुपए है उन की तनखाह में एक सौ रुपए की कमी कर दी जाय, इसी तरह से जिन की पन्द्रह सौ रुपये या इस से ऊपर है उन की तनखाह दो सौ रुपये कम कर दी जाये और जिन की दो हज़ार से ऊपर हो उन की तीन सौ कम कर दी जाये और 2,500 रुपये से ऊपर तनखाह पाने वालों की तनखाह में पांच सौ रुपये महीना कमी कर दी जाये । इस तरह जो रुपया बचे उस से उन लोगों की तनखाहें बढ़ाई जायें जिन की तनखाहें 60 या 62 रुपये महीना है । इन थोड़ी २ तनखाहों से इस महंगाई के ज़माने में उन का गुज़र नहीं होता । इसलिये डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं आप के द्वारा गवर्नमेंट से अर्ज़ करता हूं कि छोटी छोटी तनखाहों वालों की तनखाहें ज़रूर बढ़ाई जायें । इस तरह करने से गवर्नमेंट को और tax लगाने की ज़रूरत भी नहीं पड़ेगी ।

डिप्टी स्पीकर साहिब, इस के बाद एक चीज मैं और अर्ज करना चाहता हूं । जब मैं ज़िला कांगड़ा का नाम यहां सुनता हूं तो मुझे खुशी होती है । जब मैं यह सुनता हूं कि कांगड़ा में दसवीं जमात तक विद्या मुफ्त दी जाती है तो मुझे बड़ी खुशी होती है । कांगड़ा वाकई एक बड़ा पिछड़ा हुआ इलाका है । वहां के बच्चों की फीस और आगे तक मुआफ होनी चाहिये । लेकिन इस के साथ ही मैं गवर्नमेंट का ध्यान कांगड़ा के साथ लगते इलाके तहसील पठानकोट की तरफ भी दिलाना चाहता हूं । जिन लोगों ने

ज़िला गुरदासपुर में डलहौज़ी देखी है उनको मालूम है कि वहां कितना पहाड़ी इलाका ऐसा है जहां के लोगों को पीने का पानी तक भी नहीं मिलता । मुझे खुशी है कि अब हमारी गवर्नमेंट पीने का पानी देने के लिये कई स्कीमें चालू कर रही है लेकिन मैं यह कहने पर मजबूर हूं कि ये स्कीमें बड़ी आहिस्ता आहिस्ता चल रही हैं । दफ्तरी कार्रवाई की वजह से एक मेज़ से किसी स्कीम के कागज़ों को दूसरी मेज़ तक जाने में बड़ी देर लग जाती है । एक ऐसी स्कीम के लिये District Board की तरफ से 50 हज़ार रुपया और शाहपुर कण्डी के लोगों की तरफ से 30 हज़ार रुपया गवर्नमेंट के खज़ाने में पहुंच गया हुआ है लेकिन वह स्कीम अभी तक चालू नहीं हुई । अभी इस के कागज ही चल रहे हैं । इस लिय डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं आप के ज़रिये Chief Engineer साहिब का ध्यान जो यहां बैठे हुए हैं, इस स्कीम की तरफ दिलाना चाहता हूं और उन्हें अर्ज़ करता हूं कि वह लोगों को जल्दी से जल्दी पीने का पानी मुहैया करें ।

फिर डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि पठानकोट से डलहौज़ी 53 मील की दूरी पर है लेकिन इस 53 मील में एक भी हाई स्कूल नहीं । हां Middle स्कूल हैं । लेकिन उन को हाई स्कूल नहीं बनाया जा रहा । कहा तो जाता है कि बन जायेंगे, लेकिन अभी तक बने नहीं । पिछले दिनों मैं ने मिनिस्टर साहिब से भी प्रार्थना की थी लेकिन, अभी तक यह बने नहीं । इस लिते अब फिर मैं गवर्नमेण्ट से अर्ज़ करता हूं कि खम्बोता में जो Middle School है उसे High School बना दिया जाये और जड़वाल, माधोपुर, दौलतपुर और कुराली में जो Primary Schools हैं उन्हें middle स्कूल तो बना दिया जाये (चौधरी धर्म सिंह राठी: यह तो हो जायेगा ।) यह हो जाना चाहिए और इस के साथ ही सनेहरे और पंगूड़ी के जो Middle Schools है यह भी ज़रूर High Schools हो जाने चाहिएं । फिर वहां के विद्यार्थी फीस भी नहीं दे सकते । मैं चाहता हूं कि जिस तरह से कांगड़ा में आठवीं जमात तक फीस माफ की गई है इसी तरह से मेरे इलाके में भी की जाए । आप हैरान होंगे कि पठानकोट जो 70,000 की आबादी वाला अच्छा खासा शहर है वहां पर लड़कियों के लिए एक भी सरकारी स्कूल नहीं है (*Interruption*) । मैं अर्ज़ कर रहा था कि वहां पर कम से कम एक लड़कियों का High School बहुत ही आवश्यक है । सरकार तो चाहती ही है कि लड़कियों की शिक्षा का अधिक से अधिक प्रबन्ध करे क्योंकि ये पीछे हैं । इन के पठन पाठन का काम बहुत बाद में शुरू हुआ । इन के लिए वहां एक High School की बड़ी आवश्यकता है । डिप्टी स्पीकर साहिब, इस बात में तो कोई शक नहीं कि यह इलाका बहुत पिछड़ा हुआ है। वहां पर जब आटे की महंगाई हो गई थी तो सरकार ने आटे का वहां अच्छा प्रबन्ध कर दिया, डलहौज़ी वगैरह में depot खोले । लोगों को ज्वार भी मिलने लगी तो इस तरह से वह लोग अपना काम निकाल रहे हैं । मगर एक बात मैं और कहना चाहता हूं, वह यह कि वहाँ पर घरेलू दस्तकारी नहीं है । सरकार को इस ओर ज़रूर ध्यान देना चाहिए । मुझे खुशी है कि सरकार कांगड़ा के अंदर कशीदे का काम, ऊन बुननै का काम वगैरह सरकार करा रही है । मैं कहता हूं कि यही दस्तकारी हमारे इलाके में भी जारी की जाए । वह लोग कशीदे का काम कर सकते हैं, ऊन बुन सकते हैं, नमदे और कम्बल भी बना सकते हैं लोईयों और कढ़ाई का काम भी कर सकते हैं । मगर कोई प्रबन्ध न होने की

[भागीरथ लाल शास्त्री]
वजह से बेकार हैं। मुझे खुशी है कि सरकार पिछड़े हुए इलाके की ओर ध्यान दे रही है क्योंकि हम इस बात से सहमत नहीं हैं कि कोई और ताकत उन को exploit करे।

स्कूलों के बारे मुझे एक और अर्ज़ करनी है। सरकारी स्कूलों में सातवीं जमात तक फीस माफ हो गई है। जैसा कि मेरे भाई पंडित अमर नाथ जी ने कहा अगर हम यह देखें कि इस से कितने बच्चों को फायदा हुआ है तो पता चलेगा कि सरकारी स्कूलों से दुगने से ज़्यादा बच्चे private schools में पढ़ते हैं। अगर इन private स्कूलों को ठीक तरह से grant न मिली तो मैं महसूस करता हूं कि वह बन्द हो जाएंगे। जहां सरकार का एक स्कूल है वहां private तीन या चार स्कूल हैं। इतने बच्चे क्या सोचेंगे कि हमारे लिए हमारी गवर्नमेंट कुछ नहीं कर रही। (घंटी) इस लिए इन स्कूलों को भी फीसें माफ करने के लिए grants दी जाएं और लड़कियों की तालीम के लिए स्कूल खोले जाएं। मैं आप का शुक्रगुज़ार हूं कि आप ने मुझे बोलने के लिए time दिया।

**श्री शेर सिंह** (झज्जर, जेनरल) : उपाध्यक्ष महोदय, वित्त मन्त्री महोदय ने जो बजट पेश किया है उस की समालोचना दो, ढाई घंटों से चल रही है। कई एक मित्रों ने यह भी कहा है कि इस की थोड़ी बहुत प्रशंसा भी होनी चाहिए यानी जहां कूड़ा देखना है वहां फूल भी देखने चाहिएं। मैं यह मानता हूं कि जब आलोचना की जाए तो यही नहीं कि बुराई ही, निन्दा ही करें बल्कि जहां प्रशंसा due है वह भी करें। मुझे इस बजट में जो प्रशंसनीय बातें मिली हैं पहले उन्हीं को मैं आप के सामने रखता हूं।

इस में एक बड़ी अच्छी बात जो मेरी दृष्टि में बड़ा महत्व रखती है वह यह है कि जब सदन में बजट मंजूर होता है उसके तुरन्त पश्चात् काम शुरू हो जाता है। पहले यह होता था कि पैसे मिलने के बाद स्कीमें पहले Administrative Department के पास मंज़ूरी के लिए जाती थीं, फिर Finance Department के पास और इस उलट फेर में साल का तीन चौथाई भाग खत्म हो जाता था और इस तरह जब साल के आखिर में सब रुपया खर्च किया जाता है तो फज़ूलखर्ची होती है। अब यह जो किया गया है कि पैसा मिलने से पहले ही Administrative sanction और Finance Department की sanction हो चुकी होगी तो बजट के पास होते ही साल के शुरू में काम शुरू हो जायेगा, इस से सारा साल काम हो सकेगा। यह बड़ी प्रशंसा की बात है। एक और बात जिस बारे में कई सदस्यों से मेरा मतभेद है वह है $2\frac{1}{2}$ अरब कर्ज़ बारे जो हमारी State पर है। इस बारे कहा गया कि हमारी State bankrupt हो जायेगी, दशा बुरी हो जायेगी। मगर मेरा दृष्टिकोण इस बारे और है, बिल्कुल भिन्न है। जिस State में Development के कामों पर बढ़ चढ़ कर खर्च किया जाए वह उस State का दीवालियापन ज़ाहिर नहीं करता क्योंकि यह खर्च राज्य की भावी समृद्धि का सूचक है। (खेती बाड़ी मन्त्री की ओर से विघ्न) Future prosperity का सबूत है। मैं इस ढाई अरब रुपए के खर्च का स्वागत करता हूं। इस से State bankrupt नहीं होगी, समृद्ध होगी, इस की prosperity बढ़ेगी। जैसे मैं ने पहले कहा कि मुझे जहां फूलों की सुगन्ध का आनन्द लेना है वहां जो कूड़ा करकट है उस को निकालना भी है।

यह ठीक है कि यह 2½ अरब रुपए का कर्ज़ प्रदेश के विकास पर खर्च हो रहा है और इसे किसी न किसी रूप में वापस भी करना है चाहे सूद के रूप में हो या नकद रुपया वापस करे मगर इसे वापस ज़रूर करना है । यह मैं मानता हूं कि यह राज्य की और राष्ट्र की उन्नति के लिए आवश्यक है क्योंकि अगर यह रुपया वापस न किया जाए तो दूसरे काम रुक जायेंगे । इस से मेरा कोई मतभेद नहीं है । मेरा मतभेद तो इस बात से है कि हमारे प्रदेश के अन्दर किसी हिसाब से काम नहीं चलता । अगर हिसाब से यह सारा खर्च हो और वसूल किया जाए तो इस में कोई हर्ज नहीं मगर यहां सब काम बेहिसाब होते हैं । Betterment Levy का ज़िक्र इस इवान के अन्दर आया है । माननीय मंत्री महोदय ने एक लेख भी समाचार पत्रों में दिया है । उन के उस लेख से गलत फहमी फैलने का भय है । इस प्रकार गलत फहमी इस प्रदेश में फैलाई जा रही है । सरकार का फर्ज़ तो यह था कि लोगों को इस levy के विषय में पूरी जानकारी देती । पूरा विवरण देती कि कितना रुपया Projects पर खर्च किया गया है, इस रकम पर कितना सूद होगा और इसी सम्बन्ध में सरकार को कितनी आमदनी हुई है या आगे चल कर होने जा रही है । इस सारे विवरण को दे कर यदि सरकार किसी प्रकार की levy की मांग करती तो शायद इस तरह की आपत्ति न होती । इन आंकड़ों को पेश करने के बाद सरकार को चाहिए था कि यह मांग करती कि वह इतनी Betterment Fee realize करना चाहती है । तब तो उचित बात थी और हम उसकी छानबीन करके हिसाब ठीक समझते तो ऐसी बात का समर्थन भी करते । सरकार की ओर से जो हिसाब किताब पेश किए जाते हैं वह गलत estimates की बिना पर पेश किए जाते हैं और इन्हें देख कर दुःख होता है । इधर उधर से figures इकट्ठी कर ली जाती है । Betterment Levy Bhakra Nangal Project और Western Jamuna Canal दोनों के ऊपर लगाई जा रही है । इन दोनों projects के ऊपर हिसाब लगा कर कि कितना रुपया खर्च होने जा रहा है और कितनी आमदन होने वाली है और फिर कितना खर्च electricity की तरफ डालना है उस हिसाब से levy लगानी चाहिए थी लेकिन मैं दावे से कहता हूं और challenge करता हूं कि जो सरकारी आंकड़े पेश किए गए हैं वह actual आंकड़े नहीं । यह आंकड़े दफतरों में बैठ कर बना लिये गए हैं। और इस पर एक और बात यह कि जो आंकड़े एक बार तैयार कर लिए गए उन्हें साबत करने के लिए उन्हीं आंकड़ों को तोड़ मोड़ कर गलत तौर पर पेश किया जाता हैं । सरकार यह बिल्कुल ध्यान नहीं देती कि actual income कितनी है या होने जा रही है । और अगर actual और factual position लोगों के सामने रखी जाती तो objection किसी को भी न होता । अपनी बात को साबत करने के लिए सरकार आंकड़ों के जोड़ तोड़ में लगी रहती है ।

इसी सम्बन्ध में मैं माननीय Irrigation and Power Minister की ओर से दिए गए Tribune अखबार में एक लेख का वर्णन करना चाहता हूं । इन्होंने उस लेख में यह बताने की कोशिश की है कि Betterment Levy किस आधार पर लगाई जा रही है। मनमाने estimates के आधार पर यह Betterment Levy लगाई जा रही है । Betterment Levy की scheme के सम्बन्ध में कुछ हिसाब किताब भी पेश किया है । मैं ने Western Jamuna Canal के सम्बन्ध में 22 दिसम्बर के Tribune में

[श्री शेर सिंह]
आय व्यय के आंकड़े दिये हैं और भाखड़ा के सम्बन्ध में यह जो मनमाने आंकड़े पेश किये जा रहे हैं उसी प्रकार Western Jamuna Canal के सम्बन्ध में भी आंकड़े तैयार किये जा रहे हैं ताकि इसे भी unproductive साबित करके Betterment Levy की वसूली को उचित ठहराया जाए ।

अब ज़रा, उपाध्यक्ष महोदय, आप आंकड़ों की ओर देखिए जो यह पेश करते हैं। Bhakra Nangal की Electricity Schemes का खर्च पहले 56 करोड़ calculate किया गया था और अब उन्होंने ख्याल किया है कि 84 करोड़ डालना होगा । यह पता नहीं किस तरह की calculations हैं ।

मुझे भी इसका हिसाब-किताब पहले पता न था कि expenditure कितना बनता है लेकिन जो अन्तर्राष्ट्रीय standards international standards fix किए गए हैं. इनको सामने रख कर figures को देखने की आवश्यकता है । Press में जो आंकड़े माननीय Irrigation and Power Minister ने दिए हैं उनमें इस का संकेत तो किया है लेकिन विस्तारपूर्वक वर्णन नहीं दिया । Details नहीं दीं, कि इतना कम खर्च electricity पर क्यों डाला जा रहा है । फिर इसी सम्बन्ध में जो समय समय पर सरकार ने pamphlets निकाले हैं उनका अध्ययन मैं ने किया है । उनके अध्ययन करने के बाद अलग अलग स्कीमों को देखा है । उनमें लिखा है कि बिजली, Kotla Power House और Ganguwal Power House से पैदा की जाती है और इसके लिए ही Nangal Dam और Nangal Hydel Channel बनाई गई । लेकिन यदि इन दो Power Houses को तैयार करने के इलावा केवल नहरों में पानी चलाना था तो Nangal Dam or Nangal Hydel Channel को बनाने की आवश्यकता न थी । Irrigation के लिए रोपड़ के आस पास भी डैम बना कर काम चल सकता था । इसके लिए Nangal Hydel Channel की आवश्यकता न थी । 15 करोड़ से अधिक रकम इन दोनों Projects पर व्यय की गई है । इस का आधा रुपया irrigation पर और आधा बिजली पर डाल दिया गया है हालांकि सारा बिजली पर डालना चाहिए था । जो हिसाब मंत्री महोदय ने पेश किया है उसमें सारे का सारा खर्च बिजली की तरफ नहीं डाला गया । यह 15 करोड़ रुपया बिजली की ओर डालने पर Irrigation का हिस्सा 78 करोड़ के करीब बनता है। इसमें से राजस्थान का 1/5 हिस्सा निकाल दें तो Punjab Irrigation Department का हिस्सा 61 करोड़ बनता है । इसमें accumulated interest का रुपया भी शामिल करना है । इस 61 करोड़ पर 3प्रतिशत सूद भारत सरकार ने मार्च 1958 से मान लिया है परन्तु मन्त्री महोदय आगे चल कर भी 3½ प्रतिशत सूद लेने जा रहे हैं। मार्च 1958 से पहले भारत सरकार 4¼ प्रतिशत ब्याज लगाती रही और वह भी simple interest नहीं बल्कि compound interest लगाया जा रहा है । आज आप welfare state बनाने जा रहे हैं और यहां पर socialism का नाम भी लिया जाता है लेकिन किसी भी welfare state में इस तरह का compound interest charge नहीं किया जा सकता । आज इस प्रांत के अन्दर

हमारे जो educationists हैं, शिक्षा शास्त्री हैं उन्होंने राए कायम की है कि बच्चों को compound interest न पढ़ाया जाए। Compound interest immoral चीज़ है। नौजवान बच्चों को आज स्कूलों के अन्दर compound interest नहीं पढ़ाया जाता। नई गणित की पुस्तकों में से इस को खत्म कर दिया गया है। इसे स्कूलों के अन्दर नहीं पढ़ाया जाता क्योंकि यह immoral चीज है परन्तु खेद है कि भारत सरकार 1948 से लेकर 1958 तक 10 साल का compound interest calculate कर रही है। यह jewish mentality है और एक welfare state के बारे में इस तरह की mentality का कहां तक स्थान है, यह आप सब जानते हैं। यहां socialism का नारा लगाया जाता है, अब हमारी सरकार की बात सुनिए। Central Government ने तो 3 प्रतिशत सूद लगा दिया है परन्तु यहां पर आगे के लिए भी 3½ प्रतिशत interest लगा दिया है। मन्त्री महोदय ने पता नहीं किस प्रकार से आंकड़े तैयार किए हैं। यदि हम भारत सरकार का 4¼ प्रतिशत compound interest भी मान लें और मार्च 1958 के पश्चात् 3 प्रतिशत तो सारा सूद काम पूरा होने तक 17 करोड़ बनता है। यह सूद 61 करोड़ पर है तो इस तरह यह सारा 78 करोड़ रुपया है जिस के बारे में सब शोर और वावेला मचाया जा रहा है। यह रकम है जो अधिक से अधिक किसान से वसूल की जा सकती है। चाहे इसका interest ले लें या बिना सूद 61 करोड़ वापिस ले लें। अब देखना यह है आय का क्या हिसाब बनता है। मैं ने भी इस सम्बन्ध में figures इकट्ठी की हैं। 274 लाख रुपया सरकार को अबियाना के रूप में मिलेगा जो भाकड़ा की नहरों से सैराब होने वाली ज़मीन पर लगाया जाएगा। मन्त्री महोदय ने जो हिसाब दफतर में बैठ कर तैयार करवाया है उसकी कोई भी जांच पड़ताल नहीं की। उन्होंने हिसाब लगाया है कि 274 लाख water advantage rate को शामिल करके आएगा। मैं ने जो जांच पड़ताल की है वह इस प्रकार है। Western Jamuna Canal West Circle में 1.9 cusecs per 1,000 acres water allowance दिया जाता है। इस circle में 20 लाख एकड़ C.C.A. है और उस में से करीब 14 लाख एकड़ सिंचाई हुई है।। जहां W.J.C. पर water allowance 1·9 cusecs per 1,000 acres है वहां भाकड़ा पर 2·4 cusecs Water Allowance होगा। Western Jamuna Canal पर 20 लाख एकड़ C.C.A. है और matured area 14 लाख एकड़ है। यह 1957-58 के आंकड़े हैं। इस circle में गन्ना भी बोया जाता है और भाकड़ा पर कपास की काश्त होनी है। कपास के लिए कम पानी चाहिए। जितना पानी गन्ने की काश्त के लिए आवश्यक है उस पानी से डेढ़ गुना दो गुना अधिक काश्त कपास की हो जाती है। W.J.C. पर 14 लाख एकड़ पर जो आबियाना वसूल हुआ वह 1 करोड़ 1 लाख है। इस तरह से अगर हिसाब लगाएं तो irrigation 70 प्रतिशत होती है और average water rate 7 रुपए per acre से अधिक बनता है। यदि water allowance 1.9 cusecs है तो 70 प्रतिशत irrigation हो जाती है और यदि 2.4% हो तो 80 प्रतिशत से कम नही होगी। Western Jamuna Canal पर गन्ना और Bhakra Canal Area पर cotton बोने के कारण 80% से ज्यादा ही irrigation होगी कम नहीं हो सकती। और इस हिसाब से water rate लगाया जाए तो आप देख.

[श्री शेर सिंह]

सकते हैं कि ग्रामदनी कितनी होगी । Bhakra Canal पर C.C.A. 49 लाख एकड़ बनता है और इस पर 80% से हिसाब लगाए तो 39 लाख 20 हज़ार एकड़ बनता है और water rate 7 रुपए प्रति एकड़ के हिसाब से 2 करोड़ 74 लाख 40 हज़ार बनता है। तो मैं यह निवेदन करना चाहता हूं कि या तो इनकी figures गलत हैं या work out ठीक ढंग से नहीं की गई । मैं actuals के ग्राधार पर ही यह कहता हूं कि 274 लाख रुपए केवल ग्राबियाने से ग्राय होती है, इसमें water advantage rate शामिल नहीं है ।

मैं ने यह हिसाब actuals के ग्राधार पर लगाया है । Western Jamuna Canal के 1957-58 के irrigated area का ग्रगर हिसाब लगाया जाये तो यह 14 लाख एकड़ ज़मीन को सैराब करती है, इस का दर ग्राबयाना 7 फी एकड़ से ग्रधिक पड़ता हैं । भाकड़ा की नहरों की ग्राय 60% सिंचाई ग्रौर 6 प्रति एकड़ ग्राबयाने के ग्राधार पर लगाने का यत्न किया है, जबकि यह 80% ग्रौर 7 प्रति एकड़ के ग्राधार पर होनी चाहिए थी । मंत्री महोदय उसी ग्राधार पर कहते हैं कि Bhakra-Nangal Project unproductive है । मेरे ग्रांकड़े जो actuals के ग्राधार पर हैं उनके ग्रनुसार यह योजना productive है । ग्राप ज़रा हिसाब लगा कर तो देखें । पता नहीं सरकार कौन से हिसाब से कहती है ग्रौर इस के basis क्या हैं, जिस की वजह से । करोड़ 90 लाख की figures show की गई हैं । मैं सरकार के दिए हुए ग्रांकड़ों के हिसाब से ही कहता हुं कि ग्रगर 80% पर ही ग्रौसत लगाई जाये तो यह 2,74, 40,000 बैठता है जोकि दर ग्राबयाना 7 के हिसाब से बनता है । सरकार ने स्पष्ट नहीं किया कि सरकार किस basis पर 1 करोड़ 90 लाख कहती है । सरकार के द्वारा प्रकाशित ग्रांकड़ों के ग्रनुसार भाकड़ा नहर की ग्रकेले पंजाब के ग्रन्दर केवल ग्राबयाने से 3 करोड़ के ऊपर की ग्रामदनी होनी है । एक तरफ तो यह कहते हैं कि 3 करोड़ से ज्यादा ग्रामदनी है, दूसरी तरफ 2 करोड़ 74 लाख water advantage rate ग्रौर ग्राबयाने को मिलाकर बताते हैं । इसे ठीक कैसे माना जा सकता है, वास्तव में केवल ग्राबयाने की ग्राय ही 274 लाख रुपए है । इस के इलावा water advantage rate भी लगता है । इस साल सरकार ने एक ग्रौर मेहरबानी की है । वह यह कि इस वर्ष से सवाई भी लगा दी गई है । पहले यह निश्चय हुग्रा कि water advantage rate पर नम्बरदार पंचोत्रा नहीं लेंगे परन्तु ग्रब water advantage rate पर भी local rate ग्रौर पंचोत्रा लेने लगे हैं । Water advantage rate को ग्रभी तक additional Land Revenue की शकल नहीं मिली । इस लिए Water Advantage Rate पर Local Rate लेने का सरकार को कोई ग्रख्तियार नहीं है । लेकिन सरकार ले रही है । सवाई भी लगा दी गई है । इस का ग्रगर पूरा हिसाब लगायें तो यह इस तरह से 4 करोड़ 14 लाख रुपये बनता है :—

| | | |
|---|---|---|
| 1. | Water rate— | .. 2,74,00,000 |
| 2. | Water Advantage Rate | .. 90,00,000 |
| 3. | Sawai | .. 50,00,000 |
| | | 4,14,00,000 |

इस में से अगर maintenance का खर्च 84 लाख घटा दिया जाये तो 3 करोड़ 30 लाख रुपए रह जाता है । यह Water Advantage Rate और सवाई पर ही गरीब किसानों को नहीं छोड़ते, बल्कि जब Water Advantage Rate अतिरिक्त भूमिकर बन जायेंगे तब Land Revenue बढ़ने से Surcharge के द्वारा होने वाली आय भी बढ़ेगी । Surcharge 10/- से ऊपर की लागत पर -/4/- प्रति रुपया लगता है 25/- से ऊपर-/6/- और 50 से ऊपर -/8/- के हिसाब से लगाया जाता है । इस का ठीक हिसाब लगाना तो कठिन है परन्तु आगे चलकर यह भी करीब 4 या 5 लाख रुपये की आय कम से कम देने लगेगा । इस के अतिरिक्त भाखड़ा के खर्च से बनाये हुए पुलों की toll tax की आमदनी 4 या 5 लाख बनेगी ।

कहा यह जाता है कि हम भाखड़ा नहर के खर्चों को पूरा कर रहे हैं । मगर यहां खर्च पूरा करने की बजाये दूसरे प्रकार के टैकसों द्वारा General Revenue में भाखड़ा द्वारा होने वाली आय को डाला जा रहा है । चाहिए तो यह था कि जो भाखड़ा से सम्बन्धित Taxes की आमदन थी उस का हिसाब भाखड़ा में ही लगाया जाता । मगर यह शुमार General Revenues में ही किया जाता है । यह एक और होशयारी की जा रही है । Water Advantage Rate, Local Rate यह कैसे General Revenue में आ सकते हैं । यह महज़ unproductiveness show करने के लिए ऐसा तरीका अख्तियार किया गया है । किसान के साथ यह बड़ा भारी अन्याय है । यह समाजवादी ढांचा बनाने चले हैं मगर आप ज़रा दखिए कि इस समाजवाद के ढांचे की हालत क्या है । यह Compound Interest वसूल करते हैं ।America में जो projects बने हैं इन के सम्बन्ध में एक पुराने Engineer ने कहा है कि U.S.A. में जो रुपया irrigation के कामों पर खर्च होता है, इस की वसूली में लोगों से कोई सूद वसूल नहीं किया जा सकता मगर यहां Compound Interest वसूल किया जाता है । यहां क्या हो रहा है । हम अमरीका के पूंजी वाद को छोड़ कर रूसी समाजवाद की ओर जाने की बात करत हैं । परन्तु काम पूंजीवादी राष्ट्रों से भी दकियानूसी करते हैं यह अवस्था तब है जब America में अनाज ज्यादा होता है और अनाज की कीमतें कायम रकने के लिए, अनाज क ज़खीरों को जला दिया जाता है, उसे fuel, के तौर पर इस्तेमाल किया जाता है । इसके विपरीत भारत में अन्न की कमी है, और अन्न तथा धन मांगने के लिए कभी श्री टी. टी. कृष्णमाचारी और कभी श्री मुरार जी देसाई अमरीका में जाते हैं । हमारे देश में अनाज की इतनी कमी है फिर भी किसानों की कोई इमदाद नहीं की जाती बल्कि सूद दर सूद वसूल किया जाता है । ऐसा करने में यह कहां तक हक बजानिब हैं । यह सारा हिसाब किया जाये तो इस projectपर इन का कुल 61करोड़ रुपया खर्च आया है। यह सारा रुपया 3 करोड़ 40 लाख की income से महज़ 18 साल में पूरा हो सकता है । America के अंदर1939 में एक Act बना, जिस के अनुसार योजनाओं का व्यय 40 साल में बग़ैर किसी सूद के वसूल किया जाना चाहिए । यह कहते हैं कि हम10 साल में वसूल करेंगे। इस अरसे में तो अभी ज़मीन की development complete भी होनी है फिर जा कर कहीं income होगी । मगर यहाँ पर लोगों को पानी मिला बाद में और taxes की वसूली का पहले इंतज़ाम कर दिया गया । जहां पर दूसरे मुल्कों में 40 साल में वसूली की जाती

[श्री शेर सिंह]
है यहां पर कहते हैं आज से वसूली करके 10 साल में ही खत्म कर दी जाए। यदि कोई कहे कि दूसरे देशों की तरह यहां भी सूद के बिना रुपया वापिस ले लो तो कहा जाता है कि यह तो political और personal gains के लिए कहा जाता है। यदि किसान से बेहिसाब tax वसूल करने की बात कही जाय और यदि हिसाब के आधार पर किसान की बचत हो जाय अन्याय से, तो उस से किसी की जेब में क्या जाता है, जिसे personal gain कहा जाय। हिसाब लगाना चाहिये और यह किये बिना भी वसूली में जल्दी नहीं करनी चाहिये। किसी पर व्यक्तिगत आक्षेप भी नहीं करने चाहियें। इस लिये मैं चाहता हूं कि इस चीज़ को merit पर देखें reason को reason से meet करें और देखें कि आप जो करना चाहते हैं उसमें हक बजानिब भी है कि नहीं।

**Minister for Public Works** : Why did you not think like that in 1952.

**श्री शेर सिंह** : बिल्कुल वैसे ही सोच रहा हूं, जैसे उस समय सोचा था। आपने भी secrecy की oath ली है और मैं भी इसे निभाना चाहता हूं। आपके पास तो file है। मैं ने जो remarks इस के मुताल्लिक दिये थे वह file पर हैं आप इस को पढ़ लें। 1952 में Act की clause 3 का proviso, जिसके अनुसार केवल to the extent of unproductiveness ही Betterment Levy वसूल करनी चाहिये, मेरी ओर से ही पेश किया गया था। मैं निवेदन कर रहा हूं कि अगर आप सूद लेना ही चाहते हैं तो सूद ले लीजिए........

**वित्त मंत्री** : आपने कम्पाउंड इंट्रैस्ट (compound interest) को एग्री (agree) किया था कि नहीं ?

**श्री शेर सिंह** : यह आपके ज़माने से चला आ रहा है। सन् 1948 से आप ने लगवा लिया था।

**वित्त मंत्री** : क्या इसको आपने आबजेक्ट (object) किया था ?

**श्री शेर सिंह** : जी हां।

**वित्त मंत्री** :मुझे सब मालूम है। मैं जवाब देत वक्त सब कुछ बताऊंगा।

**श्री शेर सिंह** : बेशक। मैं तो यही कहता हूं कि मैं ने भारत सरकार को कहा था कि आप कम्पाउंड इंट्रैस्ट (compound interest) न लीजिए। मैं ने यह भी कहा था कि सवा चार फीसदी बहुत ज्यादा कम्पाउंड इंट्रैस्ट (compound interest) है। तो उपाध्यक्ष महोदय, मैं यह कह रहा था कि अगर हम इंट्रैस्ट ही लेना चाहते हैं तो उसका भी हिसाब लगा लें। अगर इसे साढ़े तीन फीसदी लगा लें तो भी उस से बहुत ज्यादा रुपया आय द्वारा मिल जाता है। फिर यह अनप्राडक्टिव (unproductive) कैसे हो जाएगा। मै समझता हूं कि यह स्कीम किसी भी हालत में unproductiveन हीं हो सकती। और मैं आप से कहता हूं कि अगर आपमेरी फिगर्स (figures)को गलत साबित कर दें तो मैं मान लूंगा। अगर आपके महकमें

ने गलत फिगर्स (figures) दी हों तो दूसरी बात है । मगर इसके मुताबिक अगर आप देखें तो तीन करोड़ चालीस लाख आमदनी बनती है । और अगर आप कम्पाउंड इंट्रैस्ट (compound interest) भी ले लें तो भी 78 करोड़ रुपए का $3\frac{1}{2}\%$ के हिसाब से दो करोड़ तिहत्तर लाख रुपए बनता है । और यह हिसाब 68 करोड़ के ऊपर साढ़ तीन फीसदी के हिसाब से बनता है । और आमदनी जो है वह मैं फिर कहूंगा कि 3 करोड़ 40 लाख होती है । फिर इसको अनप्रोडक्टिव (unproductive) कैसे कहा जा सकता है ।

अब मैं Western Jamuna Canal की बात कहना चाहता हूं । अब इसका हिसाब किताब तैयार किया जा रहा है । जमुना कैनाल पर 3 करोड़ का खर्चा हुआ है । 70 लाख remodelling पर खर्च हुआ है और एक करोड़ दादरी वाली चैनल को शामिल करते हुए नई चैनल बनाने पर खर्च हुआ है । और डेढ़ करोड़ रुपए खर्चा ट्यूब वेल्स लगाने पर हुआ है । इस तरह से लगभग तीन करोड़ रुपया खर्च हुआ है । अब अगर ट्यूब वैल्स का खर्चा लगाएं जोकि 16 घंटे से कभी ज्यादा काम नहीं करते, और दो आना फी यूनिट के हिसाब से 20 घंटे प्रति दिन और 270 दिन प्रति वर्ष काम करने पर 17 लाख से ज़्यादा नहीं बनता । और सारी रकम का सूद का हिसाब है 9, 10 लाख से ज़्यादा नहीं बनता । सरकार का फारमूला है कि दो रुपया एकड़ के हिसाब से मेनटीनेंस (maintenance) का खर्चा पड़ता है । उस हिसाब से भी लगा लिया जाए तो चार लाख से ज्यादा रुपया नहीं बनता और actuals देखें तो 28 लाख से ज्यादा नहीं बैठता । और अगर सारा खर्चा ट्यूबवैल्स का भी शामिल करके देखें तो 30 लाख बनता है और आमदनी देखिए कि सन 1951-52 की अपेक्षा 1957-58 में 45 लाख अकेली आबयाने से अधिक हुई है। Water Advantage Rate का 7 लाख और सवाई का 4 लाख रुपया होता है । इस प्रकार सारी चीज़ को देखा जाए तो आमदनी दुगनी पड़ती है । लेकिन इसके बावजूद भी सरकार Betterment Levy लगाना चाहती है । मुझे बड़ी हैरानगी होती है कि सबसे पुरानी नहर पर भी यह टैक्स लगाना चाहते हैं। जिस आधार पर Western Jamuna Canal पर लगाना चाहते हैं उसको मान कर चलें तब तो अपर बारी दुआब कैनाल पर भी लगाइए । वहां पर माधोपुर bridge पर ढाई करोड़ रुपया खर्च हुआ है। करोड़ों रुपया remodelling, silt ejectors और नए राजबाहे बनाने पर हुआ है । दोनों का हिसाब लगाना चाहिए और उनमें discrimination नहीं करनी चाहिए ।

अब एक बड़ी भारी चाल चली जा रही है कि इस इलाके में सेम आ गया है और उसके अन्दर 15 लाख एकड़ ज़मीन आ गई है । अब ताज्जुब वाली बात यह है कि कुल 27 लाख एकड़ ज़मीन तो सारे चक में है और यह कहते हैं कि 15 लाख एकड़ ज़मीन सेम के नीचे आ गई है । और बात सब यह हो रही है कि सब काम रजबाहे वगैरह के छोड़ दिए जाएं और सेम का काम शुरू कर दिया जाए । इस वर्ष आरम्भ से ही काम होना है, इसलिए काम करना ही पड़ेगा । Administrative sanction और Finance Department की आड़ नहीं ली जा सकती । चूंकि ये अब सारा काम बन्द कर देना चाहते हैं इसलिए सेम के रुपया का बहाना लगा रहे हैं । और यह रुपया flood control के सिलसिले में इन्हें गवर्नमेंट आफ इंडिया से मिलेगा । वह मिलने में वर्षों लगेगा, योजनाएं बनाई जाएंगी इसलिए यह काम तो होने वाला है नहीं । इसका अर्थ यह होगा कि इसकी आड़ में बाकी तमाम काम भी रोक दिया जाएगा ।

[श्री शेर सिंह]

यह ठीक है कि हरियाणे के लिए बड़ी बड़ी स्कीमें बनाई जा रही हैं और कागज़ों पर बड़ी बड़ी figures आ जाती हैं लकिन हकीकत तो यह है कि 90 फीसदी रुपया surrender कर दिया जाता है। अब चूंकि अप्रैल के महीने से काम शुरू करना था इसलिए एक यह बात सूझी कि सेम का काम शुरू कर दिया जाए और जिसका नतीजा यह होगा कि बाकी का काम रह जाए . . .

**सिंचाई मंत्री** : यह किसने कहा ?

**श्री शेर सिंह** : मुझे डर है, क्योंकि आपकी स्कीमें ऐसी चल रही हैं। Rewari Lift Scheme पर 15 लाख में से केवल एक हज़ार खर्च हुआ है और remodelling पर 50 लाख में से 4 लाख। अपर बारी दुआब पर remodelling हो चुकी है और इधर हरियाणा में अभी नहीं हुई है। और आगे इसके लिए क्या स्कीमें बनी हैं उनकी सारी पिक्चर सामने नहीं है। लेकिन एक छोटी सी चीज़ के लिए हरियाणा के लोगों के ऊपर टैक्स लगा दिया है। अपर बारी दुआब पर तो सिल्ट इजैक्टर भी बन गए हैं, नए राजबाहे भी बन चुके हैं, bridge भी बन गया है। दूसरी ओर वैस्टर्न जमना कैनाल (Western Jamna Canal) पर रुपया बजट में रख लेते हैं लेकिन काम आधा भी नहीं हुआ है। और इस पर भी बैटरमैंट लैवी (betterment levy) लगाई जा रही है। मैं उपाध्यक्ष महोदय आपके द्वारा यह प्रार्थना करना चाहता हूं कि इस तरह से लोगों के ऊपर भार डालना और एक क्षेत्र को नज़रअंदाज़ करना ठीक नहीं है। ऐसा नहीं होना चाहिए। (घंटी)। उपाध्यक्ष महोदय, अगर आप इजाज़त दें तो मैं एक मिनट और लूंगा और शिक्षा के सम्बन्ध में थोड़ा सा प्रकाश डालूंगा।

**उपाध्यक्ष महोदय** : अच्छा।

**श्री शेर सिंह** : अगर हम अपने देश को आगे ले जाना चाहते हैं तो सैकंडरी एजुकेशन को बदलना होगा। क्योंकि सारा सिलसिला सैकंडरी एजुकेशन को ठीक ढंग से अपनाने पर निर्भर करता है। आज हालत यह है कि कालेज में बहुत कम लोग जा सकते हैं और अगर प्राइमरी शिक्षा ले कर बैठ जाएं तो उसका कोई मतलब नहीं है। इसलिए अगर हमें बेरोज़गारी को दूर करना है और आगे के लिए second line की लीडरशिप पैदा करनी है तो सैकंडरी एजुकेशन को ठीक करना होगा। उसकी तरफ सरकार को ध्यान देना चाहिए। आज multi-purposes तालीम का नाम तो लिया जाता है लेकिन वह सही मायनों में दी नहीं जाती। और जब नाम लेते हैं तो कुछ विषय गिना देते हैं जैसे Arts, Science, Commerce वगैरह। इससे ज्यादा कुछ नहीं। समझ में नहीं आता कि केवल इस से क्या लाभ होगा ? इसलिए मैं इस बात पर फिर ज़ोर देना चाहता हूं कि सैकंडरी एजुकेशन की तरफ ध्यान देना चाहिए, professional और technical education तथा कृषि आदि का प्रबंध होना चाहिए वरना 15 साल बाद एक समय ऐसा आ जाएगा कि कोई हल चलाने वाला या मज़दूरी करने वाला, दस्तकारी करनेवाला भी नहीं रह जाएगा इसलिए सरकार को इस ओर तेज़ी के साथ कदम उठाना चाहिए। अनपढ़ आदमी तो हल भी चला सकते हैं और मज़दूरी भी कर सकते हैं लेकिन जो आदमी Matric pass कर ले उसे ऐसे

काम से नफरत हो जाती है । इसलिए मैं प्रार्थना करूंगा कि Secondary Education का आप को ऐसा ढंग बनाना चाहिए जिस से बाद में सब लोग अपनी रोज़ी कमा सकें और देश में सब वस्तुओं का उत्पादन बढ़ा सकें । इस की तरफ़ seriously ध्यान देना चाहिए । इन शब्दों के साथ मैं आप का धन्यवाद करता हूं ।

**श्री श्री कृष्ण शास्त्री वैद्य** (सफीदों): उपाध्यक्ष महोदय, मैं इस budget speech की प्रशंसा करने के लिए खड़ा हुआ हूं क्योंकि इसमें प्रदेश की सब योजनाओं को माला के रूप में पिरो दिया है । मोटे २ काम जितने भी सरकार ने किए हैं उन सब का वर्णन इस में किया है । मैं उस की प्रशंसा करता हूं । Opposition के कुछ मैम्बरों ने इस की बहुत नुक्ताचीनी की है । छीना साहिब ने तो ऐसे acting करके speech की है कि उस से ज़ाहिर होता है कि सरकार ने जितने भी काम किए हैं वह सब बहुत खराब हैं और किसी को भी फायदा नहीं होगा । उन्होंने न कैरेला का ज़िक्र किया है कि वहां पर क्या हो रहा है और न ही अपने चरित्र का वर्णन किया है कि वह किस ढंग से लोगों को वरगलाते हैं । वह लाल झंडे लेकर नीचे से ऊपर तक सब को criticise करना चाहते हैं लेकिन जब उन्हें कोई सच्ची बात कही जाए तो उन के पेट में दर्द हो जाता है (शोर) ।

**ਸਰਦਾਰ ਅਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਕਰੇਲਾ ਦਾ ਇਥੇ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਜ਼ਿਕਰ ਆ ਗਿਆ ?

**श्री श्री कृष्ण शास्त्री वैद्य**: स्पीकर साहिब इनसान वह होता है जो सत्य को सत्य कहे और असत्य को असत्य कहे । यह सत्य तो कहते नहीं और असत्य इन में कूट कूट कर भरा हुआ है ।

मैं अर्ज़ कर रहा था कि इस माला रूपी सूत्र के अंदर जो कुछ हमारे वित्त मंत्री ने कहा है वह बिल्कुल ठीक है । मैं railway tour पर Madhya Pradesh, U.P. और राजस्थान की तरफ गया और मुझे मालूम हुआ कि हमारा सूबा सब से आगे है । क्योंकि इस में सब प्रकार की उन्नति के चिन्ह दिखाई देते हैं । और दिन बदिन हम तरक्की के रास्ते पर जा रहे हैं । स्पीकर साहिब अगर एक छोटा सा बच्चा हो उसे अगर रोज़ कोई यह कहता रहे कि तू कमज़ोर है, तू नालायक है तो वह चाहे कितने ही भाग्यशाली परिवार में पैदा हुआ हो उस की आत्मिक शक्ति घट जाती है और वह निकृष्ट हो जाता है । इस लिए मैं कहूंगा कि यह जो हमारे भाई निकृष्ट तरीके से हमारी Government को निकृष्ट बनाना चाहते हैं यह बहुत बुरी बात है । उन्हें अच्छे कामों की सराहना करनी चाहिए । मैं अपनी सरकार को बधाई देता हूं क्योंकि हमारा सूबा काफी आगे जा रहा है लेकिन हमारी सरकार को चंद बातों में थोड़ी सी तबदीली करनी चाहिए । एक बात तो यह है कि हमें अपने ऊपर भरोसा करना चाहिए और हमारे सामाजिक और राजनैतिक ढांचे का एक ही रूप होना चाहिए । लेकिन मुझे अफसोस है कि उसे दो तरीकों से देखा जाता है । जितने सरकारी कर्मचारी हैं उन को भिन्न देखा जाता है और जो M.L.As और वज़ीर हैं उन को भिन्न रूप से देखा जाता है । यह चीज़ इस तरह से नहीं होनी चाहिए । मगर आज कल यह वातावरण बन गया है और बनाया उन लोगों ने है जो कहते हैं कि सरकार ने कुछ नहीं किया। इस का नतीजा यह हुआ है कि कुछ officers पार्टी बाज़ी में आ गए हैं । इस से देश का और गरीब जनता का नुकसान होता है । जो अनपढ़

[श्री श्री कृष्ण शास्त्री वैद्य]

लोग होते हैं उन को किसी बात का पता नहीं होता और वह बेचारे वैसे ही दलित बन जाते हैं । इसलिए हमारी सरकार को ऐसे officers को समझाना चाहिए कि वह पार्टिबाज़ी में न आएं। स्पीकर साहिब, मैं आप को एक सच्ची घटना बताता हूं जोकि चौधरी धर्म सिंह राठी के गांव के पास एक गांव में हुई है । वहां कुछ मेरे इलाके का पानी इकट्ठा हो कर आ गया और कुछ इधर उधर से बारिश का आ गया, मगर उन्होंने गांव के पास एक बहुत बड़ा बांध लगा दिया जिस से पानी रुक गया और सारी फ़सलों की तबाही हो गई है । जिन लोगों की फसलों का नुक्सान हो रहा है उन्होंने हज़ारों दरखास्तें और तारें भेजी हैं और वह खुद भी deputation ले कर आए हैं मगर किसी ने उन की बात नहीं सुनी । श्री धर्म सिंह बहुत होशियार आदमी है वह 'एक तरफ लागो और दूसरी तरफ जागो वाली बात करता है । उन्होंने एक तरफ़ तो चौधरी सुमेर सिंह जैसे भले आदमी को कहा कि हम तुम्हारी मदद करेंगे और दूसरी तरफ़ कह दिया कि बांध मत तोड़ने दो । स्पीकर साहिब, जब वहां पर कोई इन्तज़ाम न हो सका तो मैं Chief Minister साहिब के पास deputation ले कर आया। मैं ने उन को कहा कि गांव की बड़ी बुरी हालत हो रही है, वहां बीमारी फैल रही है, लड़कियां वहां से नंगी हो कर गुज़रती हैं और लोगों की फसलें तबाह हो गई हैं इसलिए उन की मदद करनी चाहिए । इस पर मुख्य मंत्री साहिब ने D.C. के नाम order कर दिया कि जल्दी से जल्दी वहां इन्तज़ाम किया जाए । (विघ्न) ।

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : वह बांध कांग्रेसियों ने ही लगवाया था ।

**श्री श्री कृष्ण शास्त्री वैद्य** : स्पीकर साहिब, उस दरखास्त को लेकर Deputy Commissioner साहिब वहां पहुंचे मगर वहां जा कर बांध बिल्कुल नहीं कटवाया, बल्कि उस दरखास्त की बत्ती बना कर पता नहीं कहां फैंक दी और उस का जवाब इस तरह से दिया कि वह लोग बिल्कुल निराश हो कर बैठ गए। इस बात का हमारे Chief Engineer और X.E.N. को भी पता है कि वह बांध आज तक वहां लगा हुआ है । आज भी वहां पर दो लाख रुपए की ईख की फसल पानी में डूबी हुई है । इस के इलावा जो दूसरी फसल थी वह भी सब बरबाद हो गई है। यह सब कुछ इस लिए हुआ है क्योंकि वहां के D.C. ने पार्टीबाज़ी में आ कर उस बात की तरफ ध्यान नहीं दिया । अगर वह दयानतदार होते तो वहां लोगों का जो नुक्सान हुआ है वह न होता । आज वहां पर बहुत बड़ा बड़ा मच्छर पैदा हो गया है और लोगों के 500 के करीब मवैशी मर गए हैं । बूढ़े बच्चे और गर्भवती औरतें सब बीमार पड़ी हुई हैं । वहां से न कोई आदमी जा सकता है और न वहां कोई आ सकता है । वहां आज ऐसा हाल हो रहा है जैसा शायद औरंगज़ेब के ज़माने में भी न हुआ होगा ।

यह सिर्फ गलतफहमियों फैलाने से और अफसरों की टांग खींचने की वजह से हो रहा है । अफसरों में पार्टीबाज़ी हो जाने की वजह से कोई काम ठीक तौर पर नहीं हो रहा है । यह लोग.......

**श्री उपाध्यक्ष** : अब इस को छोड़ें । कोई और बात भी करें । (The hon. Member may please leave this topic now and say something else also.)

**श्री श्री कृष्ण शास्त्री वैद्य** :अच्छा जी मैं अब और बात करता हूं । उपाध्यक्ष महोदय, यहां कृषि उत्पादन का भी ज़िक्र आया है। मैं यह कहना चाहता हूं कि कृषि उत्पादन तभी होगा और बढ़ेगा जब भूमि योग्य होगी । अगर भूमि योग्य नहीं होगी, कृषि के काबिल नहीं होगी तो उत्पादन भी अधिक नहीं होगा । लेकिन आज हालत यह है कि हमारे यहां भूमि सारी खराब हो चुकी है । पानी ने सारी ज़मीन का सत्यानाश करके रख दिया है । उपाध्यक्ष महोदय, आपको वहां के हालात का पता है क्योंकि आप वहां ही रहते हैं । कृषि की हालत कितनी खराब हो चुकी है मैं इस के बारे में आपको एक मिसाल बतानी चाहता हूं । एक नारा गांव है । वहां पर पीछे से सात साल पहिले से मुज़ारे बैठे हुए थे और मुज़ारों ने वहां भूमि..........

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : Sir, this case is subjudice. यह अदालत के अन्दर केस चल रहा है । (*loud noise*) इन को इस का ज़िक्र यहां नहीं करना चाहिए (*interruptions*) ।

**श्री श्री कृष्ण शास्त्री वैद्य** : जनाब, अंग्रेज़ी तो मैं समझता नहीं कि क्या कह रहे हैं...

**श्री उपाध्यक्ष**: आप सब कुछ समझते हैं । वह कहते हैं कि यह case अदालत में है । आप इस का reference न दें । (The hon. Member understands everything. He says that this case is sub-judice. The hon. Member need not refer to it.)

**श्री श्री कृष्ण शास्त्री वैद्य** : उपाध्यक्ष महोदय, जहां तक भ्रष्टाचार का यहां पर ज़िक्र किया गया मैं उस के बारे में कह रहा था । अगर आपकी इजाज़त हो तो कह दूं । मैं कह रहा था कि वहां मुज़ारों (*loud noise and interruptions*) की ईख 130 बीघे ज़मीन में फसल खड़ी हुई थी.........

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : यह फिर वही बात करने लग पड़े । जनाब, court में तीन cases pending हैं ।

**श्री श्री कृष्ण शास्त्री वैद्य** : मैं वहां का ज़िक्र नहीं करता । मैं बता रहा था कि वहां इस तरह के वाकयात होते हैं कि खड़ी फसलों को खड़े हो कर कटाया गया है और वह गरीब चिल्लाते रहते हैं । उनकी बात तक नहीं पूछी जाती और आज वे भूखों मर कर गांव तक छोड़ कर चले गए हैं पता नहीं कहां हैं और क्या कर रहे हैं । किसी ने उन मुज़ारों की बात नहीं सुनी है..... (*interruptions*) यह भाई राठी साहिब जो मेरे साथ वहां ही रहते हैं.....

**एक आवाज** : वे मुज़ारे किस के हैं ? (हंसी) ।

**श्री श्री कृष्ण शास्त्री वैद्य**: वे शामलात देह के मुज़ारे हैं । और भी इस तरह के कई cases हैं जो मैं बता सकता हूं । तो उपाध्यक्ष महोदय, कृषि का जहां तक ताल्लुक है और उत्पादन बढ़ाने का जहां तक सवाल है यह तो तभी होगा अगर भूमि योग्य होगी । इस लिए सरकार को सब से पहिले जो हमारे जैसे पिछड़े हुए इलाके हैं जहां पानी जाता है और फसलों का भारी नुकसान होता है उन इलाकों को सब से पहिले सम्भालना चाहिए । यह जो इतनी बड़ी २ पोथियां छाप दी हैं मैं ने इन को आदि से लेकर अन्त तक पढ़ा है लेकिन इन में हमारा कहीं कोई ज़िक्र तक नहीं आया है । जिस इलाके में हर साल फसलें मारी जाती हैं और लाखों रुपए का नुकसान होता है और जहां के ज़मींदार किसान बाहर से अनाज खरीद कर खाते हैं वहां का कोई ज़िक्र नहीं है कि उस इलाके का क्या बनेगा.........

**आवाजें** :सरकार जो आपकी है (हंसी) ।

**श्री श्री कृष्ण शास्त्री वैद्य**: कुछ पैप्सू सरकार के वक्त का 63 हज़ार रुपया मंजूर हुआ था और वहां जो मिट्टी डाली थी वह सब बह गई है और इस तरह...... (*noise*)....यह भदौर drain की बात है जहां कि आठ आठ फुट पानी खड़ा है और जिस के बारे में राठी जी बात नहीं करने देते । वहां अब भी पानी खड़ा हुआ है और झीलें बनी हुई हैं । आप वहां जा कर देखें कि देहली, भठिंडा, जालंधर वगैरा के शिकारी लोग वहां मोटरें लेकर जाते हैं और बटेरों और मछली से भर कर ले जाते हैं । जब यह हालत है तो उत्पादन कैसे बढ़ेगा और पानी जब तक नहीं निकलेगा........

**आवाजें** : मछली खाया करो । (*loud laughter*)

**श्री श्री कृष्ण शास्त्री वैद्य** : उपाध्यक्ष महोदय, वह सोना कैसा जो कानों को काटे..... (*noise*)

मैं अर्ज़ कर रहा था कि हमारी सरकार को उधर जल्दी ध्यान देना चाहिए । फिर उधर की सड़कों का भी ज़िक्र आता है । वहां जागसी से सफीदों तक 7 मील का सड़क का एक टुकड़ा था । कुछ तो पहिले वहां श्रमदान किया हुआ था और कुछ राओ साहिब की मेहरबानी से पिछले साल के बजट में यह सड़क आ गई थी लेकिन अब पता नहीं कि वह कहां है और कैसी है । वह बजट में कहीं नज़र नहीं आती है पता नहीं उस का क्या बना है । मैं ने इस का चौधरी साहिब से भी ज़िक्र किया था लेकिन कोई बात नहीं बनी है । कुछ तो वह इलाका पहिले ही पानी से भरा हुआ है और बाकी इन सड़कों के न होने की वजह से वहां की हालत खराब हो गई है । हमारे बाबू शेर सिंह जी के हाथों की नींव रखी हुई है सब से बड़ी मंडी है लेकिन सड़क न होने की वजह से रास्ते बंद हो जाते हैं और इस तरह मंडी भी बंद हो गई समझो । जुलाना की भी यही हालत है । रोहतक वाली सड़क का पता नहीं कब बनेगी और कब नहीं बनेंगी । मैं किसी का ज़िक्र क्यों करूं मेरे अपने इलाके की यही हालत है और उसकी तरफ कोई ध्यान नहीं दिया जाता है । न वहां सड़कें हैं, न वहां का पानी निकलता है और न बिजली ही मिलती है । सुना है कि पिछले साल एक लाख रुपया जुलाना को बिजली देने को रखा हुआ बचा है । हम Chief Engineer को, S.E. को सब को कहते रहे कि हमें बिजली दो लेकिन वह कहते थे कि क्या करें overseer नहीं मिलते । मेरे पास सैंकड़ों overseers आए कि हमें नौकरी दिला दो लेकिन यह कहते हैं कि overseers नहीं मिलते और रुपया lapse हो रहा है ।

अब जहां तक शिक्षा का ज़िक्र आता है तो कहते हैं कि पिछड़ी श्रेणियों को और इलाकों को बहुत सुविधाएं दे रहे हैं । मैं भी अपने पिछड़े हुए इलाके का ज़िक्र करता हूं । हमारे स्कूल में 900 लड़के हैं लेकिन कोई building नहीं और लड़के द्रख्तों के नीचे बैठते हैं । हमारे पंडित मोहन लाल जी भी वहां गए थे उनको इस बात का पता है । वह वहां अपने किसी fund में से 5 हज़ार रुपया भी दे आए थे । वहां स्कूल के लिए कोई building नहीं, सरकारी बाग भी उजड़ गया है और साल में इसी पानी की वजह से आठ महीने स्कूल बंद रहता है और आज भी वहां देख लें पानी खड़ा हुआ है । और इलाकों में तो फीसें माफ़ कर दी गई हैं लेकिन वहां का पता नहीं कि नरसी वाली हुंडी कैसे बंद हो गई है । मैं अर्ज़ करता हूं कि हमारा इलाका कांगड़ा से भी ज़्यादा पिछड़ा हुआ इलाका है (*interruptions*)

मैं अर्ज़ कर रहा था कि ठीक राज काज की बातें इस तरह चलती हैं कि सब को एक समान दृष्टि से देखा जाए। वहां पर एक टैक्स लगा हुआ है जिस को शायद Property Tax कहते हैं और यहां से ही पास हो कर गया है। वहां का चार चार मील rural area urban करार दे दिया है (घंटी)।

**ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ** : ਤੁਸੀਂ ਮੁਖਾਲਫਤ ਕਿਸ ਦੀ ਕਰਦੇ ਹੋ ਤੇ support ਕਿਸ ਦੀ ਕਰਦੇ ਹੋ ? (ਹਾਸਾ)

**Mr. Deputy Speaker :** Please wind up now.

**श्री श्री कृष्ण शास्त्री वैद्य**: पता नहीं वह कैसा टैक्स लगा है कि चार चार मील area जो rural हैं उस को urban बना कर ज़रई ज़मीन पर यह टैक्स ठोक दिया है। वहाँ इस से लोगों में बड़ी हाहाकार मची हुई है। एक तो वह पिछड़ा हुआ और सेम का मारा हुआ इलाका है दूसरे वहां पर यह टैक्स लगाया गया है और लोग चिल्ला रहे हैं। उस के लिए काफी दरखास्तें दी गई हैं, deputations भी मिले हैं लेकिन टैक्स वैसे का वैसा है, पता नहीं क्या procedure है। फिर पता नहीं लगता कि यह टैक्स क्या है ; वही कोट वाली और कालर वाली बात है....... (*noise*)

**एक आवाज़** : तो ऐसी है आपकी सरकार ! (हंसी)।

**श्री श्री कृष्ण शास्त्री वैद्य** : नहीं सरकार ठीक है। (हंसी) सरकार ने जो कानून बनाया है वह ठीक है लेकिन पटवारियों की समझ में नहीं आया है कि क्या बात है। Western Jamuna Canal जो है उस पर टैक्स नहीं है लेकिन उस पर भी वसूली आ गई है। उसी में से सुन्दर ब्रांच निकलती है जो तोशाम की तरफ जाती है उस पर भी टैक्स आ रहा है............ (घंटी) तो मेरी अर्ज़ है.........

**श्री उपाध्यक्ष** : Order, order. क्या आपको घंटी नहीं सुनती है ? आप बैठ जाएं। आपने काफी वक्त ले लिया है। (Order, order. Does the hon. Member not hear the bell ? He may resume his seat now. He has taken enough time.)

**श्री श्री कृष्ण शास्त्री वैद्य** : मैं सिर्फ एक बात और अर्ज़ करनी चाहता हूं। मैं अर्ज़ कर रहा था कि टैक्स जो लगा है ठीक लगा है क्योंकि बगैर टैक्स के पैसे के काम नहीं चलता है और तमाम योजनाएं धरी की धरी रह जाती हैं लेकिन मेरी विनय यह है कि उस टैक्स को धीरे धीरे लगाया जाए। एकदम नहीं लगना चाहिए। (हंसी)। वह लोग गरीब हैं इतना टैक्स नहीं दे सकते हैं। इसलिए मेरी अर्ज़ है कि इस पर सोच विचार किया जाए और जो गलत तरीके से लगा हुआ है उसे ठीक किया जाए (घंटी) अब एक पशुपालन की स्कीम की बात आती है..... (घंटी)

**Mr. Deputy Speaker :** Order, order. (*noise*)

**श्री श्री कृष्ण शास्त्री वैद्य** : सिर्फ 2 मिनट और दें।

**Mr. Deputy Speaker :** Order, order. Please resume your seat now.

ਬੀਬੀ ਹਰਪਰਕਾਸ਼ ਕੌਰ (ਜਗਰਾਓਂ) : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, Finance Minister ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਜੋ ਨਵੇਂ ਸਾਲ ਦਾ ਬਜਟ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਹੈ ਉਸ ਤੋਂ ਮਲੂਮ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਸੂਬੇ ਨੂੰ ਬਹੁਤ ਸ਼ਾਨਦਾਰ ਉਨਤੀ ਵਲ ਲੈ ਜਾਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ। ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ, Second Five-Year Plan, ਜੋ ਚਲ ਰਹੀ ਹੈ, ਉਸ ਵਿਚ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਬਹੁਤ ਮਾਰਕੇ ਦੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਕੀਤੀਆਂ ਹਨ। ਸਭ ਤੋਂ ਵਡੀ ਚੀਜ਼ ਜੋ ਸਾਡੇ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਇਸ ਵਕਤ ਬਨ ਰਹੀ ਹੈ ਉਹ ਭਾਖੜਾ ਬੰਧ ਹੈ ਜਿਸ ਦੇ ਜ਼ਰੀਏ ਰੋਸ਼ਨੀ, ਵਧੇਰੇ ਅਨ ਉਪਜਾਊ ਸਕੀਮਾਂ ਅਤੇ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ ਦਸਤਕਾਰੀਆਂ ਚਾਲੂ ਹੋਈਆਂ ਹਨ। ਇਸ ਵਕਤ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਸਕੀਮਾਂ ਦੀ ਤਰਫ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਧਿਆਨ ਦੇ ਰਹੀ ਹੈ ਉਹ ਹਨ ਪਿੰਡ ਸੁਧਾਰ, ਸੜਕਾਂ, ਹਸਪਤਾਲ, ਬਿਜਲੀ, ਟਰਾਂਸਪੋਰਟ, ਟੈਕਨੀਕਲ ਅਤੇ ਦੂਜੀ ਵਿਦਿਆ। ਪਿਛਲ ਸਾਲ ਵਿਚ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਬੜੀ ਮੁਸੀਬਤ ਦਾ ਸਾਹਮਣਾ ਕਰਨਾ ਪਿਆ ਔਰ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਹੜ੍ਹਾਂ ਨੇ ਬੜੀ ਤਬਾਹੀ ਲਿਆਂਦੀ ਔਰ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਬਹੁਤ ਸਾਰਾ ਰੁਪਿਆ ਹੜ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਰੋਕਣ, ਮੁਸੀਬਤਜ਼ਦਾ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਸਹਾਇਤਾ ਦੇਣ ਔਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਉਸ ਵਕਤ ਦੀਆਂ ਜ਼ਰੂਰਤਾਂ ਪੂਰਾ ਕਰਨ ਲਈ ਖ਼ਰਚ ਹੋਇਆ। ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕਰੋੜਾਂ ਰੁਪਿਆ ਇਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਵਿਚ ਵੰਡਿਆ ਅਤੇ ਬਹੁਤ ਸਾਰਾ ਅਨਾਜ ਵੰਡਿਆ। ਇਸ ਦੇ ਅਲਾਵਾ ਸਰਕਾਰੀ ਖ਼ਜ਼ਾਨੇ ਵਿਚ ਆਬਿਆਨੇ ਦੀ ਮਾਫੀ ਅਤੇ ਮਾਲੀਏ ਦੀ ਮਾਫੀ ਨਾਲ ਬਹੁਤ ਸਾਰਾ ਘਾਟਾ ਪਿਆ, ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਵੇਂ ਬਜਟ ਦੇ ਮੁਤਾਬਕ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ ਨਵੀਆਂ ਸਕੀਮਾਂ ਚਾਲੂ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾ ਰਹੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਪਿਛਲੀਆਂ ਸਕੀਮਾਂ ਨੂੰ ਚਲਾਉਣ ਲਈ ਮਿਹਨਤ ਅਤੇ ਜਦੋਜਹਿਦ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਜੋ ਵਾਜਬ ਰਕਮਾਂ ਬਜ਼ਟ ਵਿਚ ਲਿਆਂਦੀਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ ਉਹ ਵੀ ਬਹੁਤ ਅਹਿਮ ਹਨ ਅਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਜ਼ਰੂਰਤਾਂ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕਰਨ ਲਈ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਪੂਰੀ ਤਵਜੁਹ ਦੇ ਰਹੀ ਹੈ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਮੈਂ Finance Minister ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਮੁਬਾਰਕ ਬਾਦ ਦਿੰਦੀ ਹਾਂ। ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਵਿਦਿਆ ਲਈ ਬਹੁਤ ਸਾਰਾ ਰੁਪਿਆ ਮਨਜ਼ੂਰ ਕੀਤਾ ਹੈ ਔਰ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਵਧ ਤੋਂ ਵਧ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ ਕਿ ਵਿਦਿਆ ਨੂੰ ਚੰਗੇ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਫੈਲਾਇਆ ਜਾਏ ਔਰ ਲੋਕਲ ਬਾਡੀਜ਼ ਦੇ ਸਕੂਲਾਂ ਨੂੰ ਲੈਣ ਲਈ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਬਹੁਤ ਸਾਰਾ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਛੇਵੀਂ ਜਮਾਤ ਤਕ ਮੁਫਤ ਵਿਦਿਆ ਦੇਣ ਦਾ ਵੀ ਪ੍ਰਬੰਧ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਇਸ ਦਾ ਮੇਰੀ ਸਮਝ ਵਿਚ ਇਹ ਲਾਭ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿ ਲੋਕਲ ਬਾਡੀਜ਼ ਦੇ ਸਕੂਲਾਂ ਦੇ ਟੀਚਰਾਂ ਵਿਚ service ਦੀ security ਹੋ ਗਈ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਜੋ ਸਕੂਲਾਂ ਦੀ education ਦਾ standard ਉਚਾਂ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ ਉਹ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ। ਇਹ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਵੀ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ ਮਹਿਸੂਸ ਕਰਦੀ ਹੋਵੇ ਕਿਉਂਕਿ ਜਦੋਂ ਕਿਸੇ ਨਵੀਂ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ ਸੰਭਾਲਣਾ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ ਤਕਲੀਫਾਂ ਪੇਸ਼ ਆਉਂਦੀਆਂ ਹਨ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਸਕੂਲ ਦਰਖਤਾਂ ਹੇਠਾਂ ਲਗਦੇ ਸਨ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਖੰਡਰਾਂ ਵਿਚ ਸਨ ਉਹ ਵੀ ਗੌਰਮਿੰਟ ਸਕੂਲ ਬਣ ਗਏ। ਇਸ ਵਿਚ ਮੈਂ ਸੁਝਾਵ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਸਿਰਫ ਫ਼ੀਸਾਂ ਦੀ ਮਾਫੀ ਦਾ ਫਾਇਦਾ ਹੀ ਨਹੀਂ ਪਹੁੰਚਣਾ ਚਾਹੀਦਾ, education ਦਾ ਮਿਆਰ ਵੀ ਉਚਾ ਕਰਨ ਦੇ ਯਤਨ ਕੀਤੇ ਜਾਣ। ਦੂਜੇ ਮੈਂ ਇਹ ਅਰਜ ਕਰਨਾ ਚਾਹੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਜਦੋਂ ਇਹ announcement ਕੀਤੀ ਗਈ ਸੀ ਕਿ ਸਾਰੇ ਸਕੂਲ ਡਿਸਟ੍ਰਿਕਟ ਬੋਰਡਾਂ ਦੇ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਲੈ ਲਏ ਹਨ ਤਾਂ ਡਿਸਟ੍ਰਿਕਟ ਬੋਰਡਾਂ ਨੇ grants ਬਾਰੇ private schools ਨੂੰ ਜਵਾਬ ਦਿੱਤਾ ਕਿ ਸਾਡੀ duty ਖਤਮ ਹੋ ਗਈ ਹੈ। ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੋਇਆ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ grants ਦੇ cases ਚਲ ਰਹੇ ਹਨ ਔਰ ਸਕੂਲ ਨੁਕਸਾਨ ਉਠਾ ਰਹੇ ਹਨ। ਦੂਸਰੇ ਡਿਸਟ੍ਰਿਕਟ ਬੋਰਡਾਂ ਦੇ ਸਕੂਲ ਜੋ ਸਰਕਾਰੀ ਬਣ ਗਏ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਛੇਵੀਂ ਜਮਾਤ ਤਕ ਮੁਫਤ ਵਿਦਿਆ ਦਿਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ ਲੇਕਿਨ

ਪਰਾਈਵੇਟ ਸਕੂਲ, ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਲਖਾਂ ਰੁਪਿਆਂ ਦੀ ਜਾਇਦਾਦ ਹੈ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ students ਦੀ ਕਮੀ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ income ਘਟ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ। ਮੈਨੂੰ ਸਮਝ ਨਹੀਂ ਆਈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਸ ਦਿੱਕਤ ਨੂੰ ਹਾਲੇ ਤਾਂਈ ਕਿਉਂ ਮਹਿਸੂਸ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ। ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ private schools ਨੇ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਬੇਨਤੀ ਕੀਤੀ ਸੀ ਕਿ ਸਾਨੂੰ ਵੀ ਮੌਕਾ ਦਿੱਤਾ ਜਾਏ ਕਿ ਅਸੀਂ ਵੀ ਉਨ੍ਹਾਂ students ਦੀ, ਜੋ private schools ਵਿਚ ਪੜ੍ਹਦੇ ਹਨ, ਫ਼ੀਸ ਮੁਆਫ਼ ਕਰ ਦਈਏ।

(Bibi Harparkash Kaur was still in possession of the House, when the meeting was adjourned.)

*The Sabha then adjourned till* 10 *a.m. on Tuesday, the* 3*rd March*, 1959.

5725 PVS—350—22-9-59—C. P. and S., Pb., Chandigarh

# Punjab Vidhan Sabha Debates

*3rd March, 1959*

VOL. I—NO. 9

## OFFICIAL REPORT

CONTENTS

*Tuesday, 3rd March, 1959*



CHANDIGARH :
Printed by the Controller, Printing and Stationery, Punjab
1959

Price : Rs. 5.20 nP.

हुए हैं, कुछ अर्ज़ करना चाहता हूँ। स्पीकर साहिब, जब से यह कमेटी बनी है इस ने अभी तक कोई मसला हल नहीं किया। जिन purposes के लिये यह बनाई गई थी— इस के दो main purposes गवर्नमैंट की तरफ से बताये जाते हैं—पहला यह कि इस सूबा में हिन्दुओं और सिखों के आपसी relations को सुधारना है और दूसरा जो पंजाब के अन्दर languages का मसला है इस को हल करना है। तो, स्पीकर साहिब, जहां तक इस चीज़ का ताल्लुक है इस के लिये 23,960 रुपया रखा गया है। आज तक इस ने कोई मामला हल नहीं किया और language का मामला ऐसा है जिस पर पहले हमारी agitation चलती रही है और आयंदा खतरा है कि फिर चले तो मैं अर्ज़ करूँ कि यह मामला क्यों हल नहीं हुआ। इस मामले के बारे में हम ने लड़ाई लड़ी ताकि यह मामला किसी तरीके से हल हो जाए। यह काम डाक्टर साहिब के हाथ में है और जो चीज़ इस मसले के हल के रास्ते में है वह यह है कि इन को ख़तरा है कि अगर यह मामला हल हो जाए तो डाक्टर साहिब वज़ीर नहीं रहेंगे।

**श्री अध्यक्ष** : आप कैसी बातें कर रहे हैं ?(What is the hon. Member talking about ?)

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : यह है असली रुकावट....

**श्री अध्यक्ष** : यह irrelevant बातें हैं। (This is all irrelevant.)

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : यह जो language का मामला है यह दिन ब दिन कशीदगी पैदा करता जा रहा है। इस लिये इस कमेटी पर इतना जो रुपया खर्च किया जा रहा है तो क्या हम इस से इतनी भी उम्मीद नहीं कर सकते कि यह इस मामले को जल्द से जल्द सुलझाने की कोशिश करे? अगर यह मामला जल्दी न सुलझाया गया तो इस से पंजाब के अन्दर भारी पेचीदगी पैदा होने का अन्देशा है और agitation के दोबारा शुरू होने का ख़तरा है। इस लिये मैं सरकार को warning देता हूँ कि इस का जल्द से जल्द फैसला करें वरना पंजाब में यह agitation ज़रूर होगी।

अब मैं कुछ drainage का ज़िक्र करूंगा। जब Minister साहिब इस के बारे में बात करते हैं तो कहते हैं कि करनाल के अन्दर पानी की वजह से बड़ा नुकसान हुआ है पर जब कोई drain बनानी हो तो करनाल को पूछा नहीं जाता। मेरे मुअज़िज़ दोस्त श्री श्री कृष्ण जी ने हवाला दिया कि अब भी कई गांवों से पानी की वजह से बाहर निकलना मुश्किल है, पानी खड़ा हुआ है मगर वहां कोई drain नहीं बनाई गई। अमृतसर में आप मुझे माफ करें क्योंकि आप का ज़िला अमृतसर है— drains बना दी गईं और एक दो नहीं बल्कि कई drains बना दी गई हैं। हांसी के बारे में कहा जाता है कि वहां पर बड़ा पानी खड़ा है मगर वहां भी कोई drain नहीं बनाई गई। इस तरह जहां तक drains का ताल्लुक है हरियाने को कोई नहीं पूछता। हमें यह कह कर बिठा दिया जाता है कि आप को community projects दिए गए हैं, fertilizer और seed दिए गए हैं क्योंकि यह तो हम खरीदते हैं, इन के लिये हम पैसा देते हैं। मगर जब हिन्दी रिजन के काम के बारे में figures दिखाने होते हैं तो यह दिखा दिये जाते हैं।

**श्री अध्यक्ष** : आप relevant नहीं हैं। (The hon. Member is not relevant.)

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : जनाब, मैं drains के बारे में अर्ज़ कर रहा हूँ कि यह अमृतसर में तो बना दिए गए हैं मगर करनाल में नहीं बनाए गए।

फिर महात्मा गांधी के memorial के लिये 5,000 रुपया दिया गया है मगर और जो आदमी हैं जिन के लिये memorial बनने चाहियें उन के लिये कुछ नहीं दिया गया। जिस ने भाखड़ा Dam की स्कीम की मंज़ूरी दी, चौधरी छोटु राम उन के memorial के लिये कुछ नहीं दिया गया।

**श्री अध्यक्ष** : इस तरीके से बातें न करें। यह relevant नहीं है। (The hon. Member may not please talk in this strain. This is not relevant.)

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : बस जी, मैं ने यह दो एक बातें कहनी थीं।

**श्री अध्यक्ष** : महात्मा गांधी का memorial तो बनना है मगर उस के साथ यह भी कहना कि यह भी करना है वह भी करना है, यह बातें ठीक नहीं हैं। I don't approve of this. (A memorial to Mahatma Gandhi is to be erected. But it is not proper to link it with other things and say that these or other things should also be done. I don't approve of this.)

**श्री सुमेर सिंह** (हसनपुर) : स्पीकर साहिब, इस में कोई शक नहीं कि हमारे Revenue वज़ीर साहिब और Chief Minister साहिब ने हमारे ज़िले में जो बरसाती तूफान की वजह से नुक्सान हुआ है उस में मदद दी है लेकिन इस में भी जो रक्म हमारे ज़िले में दी गई है उस में ज़्यादा रक्म कर्ज़े के तौर पर दी गई है और जो relief दिया गया है वह बहुत थोड़ा है और वह भी ठीक तौर पर तक्सीम नहीं हुआ। मेरे हलके में बहुत से गांव ऐसे हैं, जैसे कि मौलवी साहिब ने कहा, जहां कि मुसलमान मेव रहते हैं उन को तकावियां नहीं दी गईं। उन्हों ने कई बार कहा है कि हम तो ग़रीब हैं हमें तकावी कर्ज़े दिए जाएं मगर वहां के अफसरान ऐसी हरकात करते हैं कि जो मुस्तहक हरिजन या मेव हैं उन को भी मदद नहीं देते। उस की वजह यह है कि जो मुकामी सरपंच या लम्बरदार हैं वह उन लोगों की मदद नहीं करते और मुआवज़े में कोई चीज़ मांगते हैं। ऐसी सूरत में सरकार को इस का कोई न कोई इलाज करना चाहिये।

**श्री अध्यक्ष** : आप कहां ले आए। (How is the hon. Member relevant ?)

**श्री सुमेर सिंह** : मैं Demand 7 पर बोल रहा हूँ। इस में है : "responsible for extensive damage in Gurgaon and Amritsar Districts". So I am referring to the damage caused in Gurgaon District. तो मैं अर्ज़ कर रहा था कि वहां अब भी काफी इलाका ज़ेर आब है और उस में काश्त नहीं हुई है। इस पानी के निकास का सरकार ने कोई इन्तज़ाम नहीं किया। मैं यह बात सरकार के notice में लाना चाहता हूँ कि अगर इस साल भी इस बात का

खातिर खाह इन्तज़ाम न किया गया तो जून में जब बरसात आएगी तो गवर्नमैंट के लिये उस इलाके को सम्भालना मुश्किल हो जाएगा क्योंकि वहां पर तो बड़ी मामूली सी बारिश हो जाने से भी काफी पानी जमा हो जाएगा। फिर आप जानते ही हैं कि पानी के खड़े होने की वजह से हमारे national highways तक को नुकसान पहुंच जाता है, रास्ता नहीं रहता। आप को, tourists को, नहर की पटड़ी पर से गुज़रना पड़ता है। लोगों को बड़ी तकलीफ होती है। मैं P.W.D. के वज़ीर साहिब से दरखास्त करता हूँ कि वह सड़कों को काफी ऊँचा बनवाएं और जहां पानी खड़ा हो वहां से इसे निकलवाने का प्रबन्ध करें। पानी की वजह से ज़मींदारों का बड़ा नुकसान हुआ है; वह अपनी ज़मीनों की काश्त नहीं कर सकते। उन लोगों को relief भी नहीं दिया गया। गवर्नमैंट नक्शे दिखाती है कि जो काश्त नहीं कर सके उन्हें 200 रुपया देंगे मगर होता कुछ नहीं। इन लोगों की मदद करो। मैं ने drainage के incharge Minister साहिब को दरखास्त दी कि हमारे ज़िले में चकबन्दी हो रही है अगर वहां पर drains के लिये ज़मीन चाहिये तो चकबन्दी में निकलवा दो। मगर उस वक्त तो यह किया नहीं गया और सरकार को मुआवज़ा देना पड़ेगा....

**श्री अध्यक्ष** : इन चीज़ों का ज़िक्र बजट की बहस में कर लेना। यह तो बेचारा बिल्कुल छोटा सा बिल है, इस में यह सब कुछ क्यों ला रहे हैं। (The hon. Member may make a mention of all these matters during the discussion of the Budget. This is a small Bill having a limited scope. Why does the hon. Member bring in all these matters here and now ?)

**श्री सुमेर सिंह** : जनाब, मैं इन्हें बताना चाहता हूँ कि जो damage वहां पर हुआ है उस के लिये सरकार ज़िम्मेदार है। यह मैं इस लिये कहता हूँ कि यह damage न होता अगर इधर ध्यान दे कर गवर्नमैंट drainage का इन्तज़ाम करवाती। मैं यह कहना चाहता हूँ कि अगर गुड़गांव के ज़िले में अब भी पानी निकालने का इन्तज़ाम न किया गया तो अगले साल जिन मुसीबतों का सामना करना पड़ेगा वह मैं बयान नहीं कर सकता। इस लिये Irrigation Minister साहिब से मेरी दरखास्त है कि वह गुड़गांव में drainage जल्द से जल्द तामीर करवाएं। (घंटी)

**माल मंत्री** (राओ बीरेन्द्र सिंह) : स्पीकर साहिब, Appropriation Bill पर बहस करते हुए flood relief के मुताल्लिक जो बातें hon. Members ने कही हैं, मैं उन का जवाब देने के लिये खड़ा हुआ हूँ। मौलवी अब्दुल ग़नी साहिब ने जो बातें कही हैं उन पर तो मुझे ताज्जुब नहीं है क्योंकि सब जानते हैं कि उन की तह में क्या होता है और अक्सर वह हर मुमकिन तरीके से अफसरों या किसी Minister पर जो उन की खास नज़र में होता है हमला करने की कोशिश करते हैं और वह भी बड़े मीठे और तनज़िया अन्दाज़ में। चौधरी सुमेर सिंह जी की बातों पर मझे अफसोस है कि पंजाब में सब से ज़्यादा सैलाबज़दा ज़िले गुड़गांव को तकावी का loan ज़्यादा और relief काफी नहीं दिया गया। मैं नहीं जानता उन्हों ने यह बातें क्यों कहीं जब

[माल मंत्री]

कि grants की distribution में, Chief Minister साहिब के दौरे के वक्त, मेरे वहां जाने के वक्त इन की हर तरीके से तसल्ली कराने की कोशिश की गई। इस में शक नहीं कि गुड़गांव में नुक्सान दूसरे ज़िलों की निसबत ज़्यादा हुआ है और अब भी सैंकड़ों मुरब्बा मील खड़े पानी की झीलें बनी हुई हैं। और यह ज़रूरी है कि इन सैलाबज़दा इलाकों के लोगों को जल्द से जल्द आराम पहुँचाया जाए। इसी लिये जब Chief Minister साहिब दौरे पर गए तो एक हफ्ते के अन्दर अन्दर उस इलाके के लिये एक 40, 45 मील लम्बी drain की scheme जो तहसील पलवल और बल्लभगढ़ के बीच में से निकलेगी बना कर Centre को भेजी गई। Centre वालों ने उस पर ग़ौर किया और उस को और ज़्यादा वसीह बनाने की, उस पर और भी ज़्यादा रुपया ख़र्च करने की तजवीज़ की है। इस की ज़्यादा वाकफियत तो सरदार ज्ञान सिंह जी देंगे क्योंकि वही इस से deal करते हैं लेकिन मुझे यह पता है कि पंजाब सरकार की तरफ से कोई कोशिश बाकी नहीं रही और मुझे यकीन है कि अगली बारिशों से पहले २ इस drain की खुदाई मुकम्मल हो जाएगी और सरकार लोगों की आयन्दा तकालीफ दूर करने में कामयाब होगी। इसी तरह नूह में भी काफी पानी खड़ा हुआ है। अभी पिछले महीने मैं देख कर आया हूँ। वहां से भी एक ड्रेन की तजवीज़ हो रही है जो वहां से निकाल कर गौंछी ड्रेन में डाली जाएगी ताकि जो पानी वहां है वह निकाला जा सके। उम्मीद है कि यह स्कीम भी जल्दी ही मुकम्मल होगी। इस के अलावा गुड़गांव ज़िला में house repairs के लिये करीब 2 लाख रुपया के loans दिए गए जब कि सारे पंजाब में कुल 38 लाख रुपये के loans दिए गए। इसी तरह से गुड़गांव में fodder और seed के लिये तकावी बाकी ज़िलों से ज़्यादा दी गई। वहां पर करीबन 42 लाख का loan दिया गया जब कि सारे पंजाब में $1\frac{1}{2}$ करोड़ रुपया बांटा गया। Gratuitous relief जिस के बारे में सुमेर सिंह जी ने कहा कि कम दिया गया, कुल $7\frac{1}{2}$ लाखें रुपया में से $3\frac{1}{2}$ लाख रुपया सिर्फ गुड़गांव में दिया गया यानी सारे पंजाब को जो दिया गया उस से करीब आधा। इसी तरह house repairs के लिये सारे पंजाब में दी गई रकम 66,30,000 में से अकेले गुड़गांव में 18,10,000 रुपया बांटा गया। इन facts के बावजूद hon. Member कैसे शिकायत करते हैं। पता नहीं मौलवी साहिब क्यों अफसरों के मुताल्लिक कहते हैं कि वहां बदअनवानियां हुई हैं।

मैं उम्मीद करता हूँ कि जिस तरीका से 15 रोज़ में पंजाब Government ने इंतज़ाम किया, और जिस अच्छे तरीका से इंतज़ाम किया वह काबले तारीफ है और जो शिकायतें Government की आईं उसकी जनता गवाह है। मैं चाहता हूँ कि अगर इस में सच्चाई मौलवी साहिब देखना चाहते हैं तो उन को चाहिये कि ज़िले के छोटे छोटे अफसरान को मिलें और एक एक गांव का मुआयना करें। सब मालूम हो जायेगा। (*Interruptions*)

**Kanwarani Jagdish Kaur :** On a point of Order, Sir.

**Mr. Speaker :** Please sit down. The hon. Minister is not giv ing way.

**Kanwarani Jagdish Kaur :** Sir, I have got a right to raise a point of Order.

**Mr. Speaker :** If it is merely an interruption, then I will ask the hon. Lady Member to withdraw from the House.

**ਕੰਵਰਾਣੀ ਜਗਦੀਸ਼ ਕੌਰ :** ਮੈਂ ਤਾਂ withdraw ਨਹੀਂ ਕਰਾਂਗੀ । (*Interruptions*)

**Kanwarani Jagdish Kaur :** Sir, you should also withdraw your words "Please sit down, withdraw from the House", etc.

**Mr. Speaker :** Order, please. The hon. Lady Member should not argue with the Chair. (*Addressing the hon. Minister*) Please proceed with your speech.

**माल मंत्री** : यह सब की मेहनत का ही नतीजा है और उन की दिलचस्पी का ही नतीजा है। इस के अलावा grant भी बहुत ज़्यादा दी गई है क्योंकि वहां के लोग यह कहते रहे हैं कि हम वक्त ज़्यादा देंगे और सरकार को भी उनके काम में शौक रहा है। गुड़गांव में 66 लाख रुपये की रकम सर्फ़ की गई है। इस बात की इत्तलाह उन्हों ने वक्त पर की कि अफसरान ने कुछ खराबियां की हैं। हमारे नोटिस में तो यह बात आती रही है कि वहां के हलके के M.L.A. साहिबान मौजूद थे और वह उन में दिलचस्पी लेते थे। आज वह कहते हैं कि जो खराबियां हुई हैं या जो वहां के अफसरान ने की हैं वह पंजाब सरकार ने कराई हैं। मुझे अफ़सोस है कि वह हकीकत को नहीं जानते। मैं इन अफसरान की बाबत जिन्होंने खराबियां की हैं महज़ इतना बता देना चाहता हूँ कि 3 B.D.O.s और 2 नायब तहसीलदारों को भी सज़ा दी गई है। और छोटी छोटी बातों की जांच पड़ताल के लिये Government ने दो special examiners को मुकर्रर किया है जो 2-3 महीने के अन्दर अन्दर बाकायदा record का मुआयना करेंगे और अपनी report देंगे।

इन बातों के बाद मेरे दोस्त को पूरी तसल्ली हो गई होगी और मैं उम्मीद करता हूँ कि आयंदा को भी बजाये इस के वह Government के ऊपर sweeping remarks करें, उन अफसरान को बुरा भला कहें जो तबदील हो गये हों, उन को चाहिये कि इस किस्म की खास खास बातें वह Government के notice में लायें। जहां तक मुझे इल्म है मौलवी अब्दुल ग़नी डार ने एक भी शिकायत हमारे नोटिस में नहीं लाई। मगर यहां आकर ऐसा कहने लगे। यह ठीक नहीं। इन अलफाज़ के साथ मैं अर्ज़ करूँगा कि इस demand को पास किया जाए।

**ਸਰਦਾਰ ਕਰਤਾਰ ਸਿੰਘ ਦੀਵਾਨਾ** (ਬਰਨਾਲਾ) : ਸ਼੍ਰੀਮਾਨ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਹੁਣੇ ਆਪ ਜੀ ਨੇ ਸੁਣਿਆ ਹੈ ਕਿ ਗੁੜਗਾਵਾਂ District ਵਿਚ ਬੜਾ ਭਾਰੀ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋਇਆ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇਮਦਾਦ ਬਾਰੇ ਬੜਾ ਕੁਝ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਮੈਂ ਆਪ ਜੀ ਦੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿੱਚ ਸੰਗਰੂਰ District ਬਾਰੇ ਕੁਝ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ।

श्री अध्यक्ष : Sangrur District का इस demand से कोई संबंध नहीं है। आप Appropriation Bill पर ही बोलिये। Sangrur District is not mentioned here. (District Sangrur has no concern with this demand. The hon. Member may confine himself to the Appropriation Bill only. No mention of the District Sangrur has been made here.)

(*Interruption by Kanwarani Jagdish Kaur*)

**ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ :** ਕੀ ਤੁਹਾਡੀ Constituency ਨੇ ਤੁਹਾਨੂੰ ਹਾਊਸ ਵਿਚ interrupt ਕਰਨ ਵਾਸਤੇ ਹੀ ਭੇਜਿਆ ਹੈ ? (Has the lady Member been returned to the House by her constituency merely to make interruption ?)

**Kanwarani Jagdish Kaur** : I am a Member of the Opposition. ਸਾਡੀਆਂ ਸਪੀਚਾਂ ਵਿੱਚ ਕਈ ਵਾਰ interruptions ਕਾਂਗਰਸ ਪਾਰਟੀ ਵੱਲੋਂ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ।

**Mr. Speaker :** I will not allow you to speak like this. आप मुझे मजबूर न करें कि मैं कोई और तरीका इस्तेमाल करूं। ਦੀਵਾਨਾ ਜੀ ਤੁਸੀਂ ਵੀ ਸੰਗਰੂਰ District ਦੀ ਗੱਲ ਛਡ ਕੇ ਕੋਈ ਹੋਰ ਗੱਲ ਕਰੋ। (I will not allow the lady Member to speak like that. She should not compel me to adopt some other method. Dewana Sahib may also please speak on some other matter avoid reference to the Sangrur District.)

**ਸਰਦਾਰ ਕਰਤਾਰ ਸਿੰਘ ਦੀਵਾਨਾ** : ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਗੁੜਗਾਵਾਂ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਸੰਗਰੂਰ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਸਿਰਫ ਇਕ ਹੀ ਗੱਲ ਕਹਿਣੀ ਹੈ। ਅਗਰ ਤੁਸੀਂ ਮੈਨੂੰ ਮੌਕਾ ਦਿਓ ਤਾਂ ਮੈਂ ਬੋਲਾਂਗਾ ਨਹੀਂ ਮੈਂ ਬੈਠ ਜਾਵਾਂਗਾ।

श्री अध्यक्ष : मेरा कहने का मतलब यह है कि आप relevant चलें। (What I mean to say is that the hon. Member should try to be relevant.)

**ਸਰਦਾਰ ਕਰਤਾਰ ਸਿੰਘ ਦੀਵਾਨਾ :** ਮੇਰੀ ਅਰਜ਼ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਗੁੜ-ਗਾਵਾਂ ਵਿਚ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕੋਈ ਹੋਰ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਕੀਤਾ ਹੈ, ਏਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਹ ਵੀ ਗਲ ਦੱਸਣ ਯੋਗ ਹੈ ਕਿ ਸੰਗਰੂਰ ਜ਼ਿਲੇ ਵਿੱਚ ਵੀ ਬੜੀ ਤਬਾਹੀ ਹੋਈ ਹੈ। ਉਥੇ ਸੇਮ ਦਾ ਪਾਣੀ ਫਿਰ ਰਿਹਾ ਹੈ, ਪਿੰਡਾਂ ਨੂੰ ਜਾਣ ਵਾਲੇ ਰਸਤੇ ਬੰਦ ਹਨ। ਹੁਣੇ ਜਿਹੇ Irrigation Minister ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਅਤੇ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਇਸ ਜ਼ਿਲੇ ਦਾ ਮੌਕਾ ਵੇਖਿਆ ਹੈ। ਜਿਥੇ ਕਿਤੇ ਸੇਮ ਦਾ ਤਅੱਲੁਕ ਹੈ ਜਾਂ ਪਾਣੀ ਖੜਾ ਹੈ ਉਥੇ ਫਸਲਾਂ ਮਾਰੀਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ। ਮਕਾਨਾਂ ਦੇ ਮਕਾਨ ਤਬਾਹ ਹੋ ਚੁਕੇ ਹਨ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਤਾਂ ਸਿਰਫ ਇਤਨੀ ਹੀ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਗਾਜ਼ੀਆਬਾਦ ਜੈਸੇ ਸ਼ਹਿਰ ਦੀ ਗੁੜਗਾਵਾਂ ਜ਼ਿਲੇ ਵਿੱਚ ਇਮਦਾਦ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ ਉਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਸ ਇਲਾਕੇ ਦੇ ਪਿੰਡਾਂ ਨੂੰ ਵੀ ਬਚਾਇਆ ਜਾਵੇ।

**सिंचाई तथा बिजली मंत्री** (सरदार ज्ञान सिंह राड़ेवाला) : कल इस हाऊस में कहा गया था कि Opposition Benches को भी और Treasury Benches को भी responsive होना चाहिये। लेकिन आज यह बात मैं बड़े अफ़सोस के साथ कहता हूँ कि कल की बात आज हम भूल गये हैं। जब कभी भी कोई मौका आता है तो इस किस्म की बातें इस House में कही जाती हैं जो न सिर्फ दुरुस्त ही नहीं बल्कि बे-बुन्याद होती हैं। महज़ gallery को play करने के लिये ही कही जाती हैं। महज़ बात छेड़ने के लिये ही कही जाती हैं। मुझे दुःख उस वक्त महसूस होता है जब कोई ग़लत बात में impression देने की कोशिश की जाती है। इस के मुताल्लिक पहले भी कहा गया है और फिर कहना चाहता हूँ कि यह सारी बातें बे-बुन्याद हैं। मैं जब से इस House में हाज़िर हुआ हूँ यह जानता चला आ रहा हूँ.... (*Interruptions*)

**पंडित राम किशन भड़ोलियां** : On a point of Order, Sir. Hon. Minister किस सिलसिला में बातें कर रहे हैं ?

**श्री अध्यक्ष** : शायद इस लिये आप को पता नहीं लगा क्योंकि आप अभी आकर बैठे हैं। Appropriation Bill पर relief के measures के सिलसिला में यह जवाब दे रहे हैं। (The hon. Member does not perhaps know about it because he has come just now. The minister is replying to the debate on the Appropriation Bill with particular reference to the relief measures adopted by the Government.)

**पंडित राम किशन भड़ोलियां** : मगर जिस बात को यह कह रहे हैं वह Opposition वालों ने तो की नहीं। सिर्फ मौलवी अब्दुल ग़नी डार ने ही कहा है।

**श्री अध्यक्ष** : आप अभी बाहर से आये हैं और आते ही point of order raise कर दिया। आपको पहले सारी बात का पता होना चाहिये। (The hon. Member has come from outside just now and has raised a point of order. He should have first acquainted himself with all the facts.)

**सिंचाई तथा बिजली मंत्री** : यह कह देना कि ज़िला करनाल में कुछ नहीं किया गया, गुड़गांव की तरफ तवज्जो नहीं दी गई, मुनासिब नहीं। खास इलाके का एक खास रूप होता है और मैं इस बात पर ज़ोर देना चाहता हूं कि हमें सारी चीज़ों का इल्म है। जब पंजाब पर आफत आई थी बारिशें हुईं और गुड़गांव के इलाके में तबाही हुई तो इसके फौरन बाद Chief Minister साहिब और दूसरे वज़ीर साहिबान वहां पर गए और relief जो दिया उसके बारे में राओ साहिब ने बताया है। Drains का सवाल उठाया गया। इसके बारे में अर्ज़ है कि आप अगर इस इलाके की topography देखें तो पता लगेगा कि यह इलाका इस किस्म का है कि पहाड़ों से घिरा हुआ है। और जो scheme तैयार करनी हो वह काफी ग़ौर के बाद तैयार की जाती है। यहां पर कहा जाता है कि ग़ौर नहीं किया गया, action नहीं लिया गया, यह एक ज़्यादती है। यहां पर पंजाब सरकार ने फौरी तौर पर कैंची स्कीम तैयार कर दी थी लेकिन इसका ताल्लुक भारत सरकार से है और U. P. Government से है क्योंकि

[सिंचाई तथा बिजली मंत्री]

outfall देखने की ज़रूरत है। जहां तक पंजाब सरकार का ताल्लुक था, फौरी तरीके पर स्कीम तैयार करके एक हफता दस दिन के अन्दर अन्दर U.P. Government को दे दी गई। कुछ मामलों के बारे में उनसे बातचीत हुई। कुछ technical बातों पर difference of opinion भी था। फिर यह मामला Central Water & Power Commission के पास गया। इस वजह से यह scheme pending रही। जहां तक पंजाब सरकार का ताल्लुक है इस ने कभी भी ऐसे मामले में देर नहीं की। हमारे एक साथी ने फरमाया कि हमने कभी यह इलाका नहीं देखा और न कभी हम गए हैं। इसके बारे में मैं यह कहना चाहता हूं कि हमें सब पता है और यह भी कि वहां पर क्या मुश्किलात और दिक्कतें हैं। हमें सब हालात का पता है। बारिशें हुईं, कहां कहां नुकसान हुआ सब कुछ पता है लेकिन गवर्नमैंट के पास वसाइल नहीं और न ही अल्लादीन का चराग है कि एक दिन में इस सारे मसले को हल कर दे। हमने खुद तहकीकात की हैं। ज़रूरी इकदाम उठाए हैं। Drains बनाने के बारे में भी कई बातों को देखना पड़ता है। यह नहीं हो सकता कि drain एक जगह से निकाल कर दूसरे गांव में छोड़ दी जाए। जब तक कोई मौज़ूं तरीका न निकल आए और survey न हो जाए drains बन नहीं सकतीं। इसी वजह से इस इलाके में drains के मामले पर सोचने की ज़रूरत पड़ती है। यह नहीं कहा जा सकता कि गौर नहीं किया जा रहा या neglect कर दिया गया है इस इलाके को। हम कोशिश में हैं और Central Water Commission पर ज़ोर दिया है कि अगर काम जल्दी न किया गया तो ज़िम्मेवारी उनकी होगी। Final approval न देने की वजह से तामीर करने का वक्त गुज़रता जा रहा है। पंजाब सरकार ने तो इस बारे में पूरी तदबीर से काम लिया है।

अब करनाल को आप लें। राठी साहिब ने करनाल के मुताल्लिक कहा है कि कुछ नहीं किया गया—नुकसान हुआ है। यह महज़ मुखालफत के लिए ही कहा गया है। नहीं तो मैं क्या कहूं। अगर कोई सूर्य को देखने से इनकार कर दे तो सूर्य का कसूर नहीं। या तो देखने की कोशिश नहीं की जाती। महज़ इस वजह से कि अपने ज़िले की बात कहनी है राठी साहिब ने करनाल का ज़िक्र किया है। Opposition में रह कर कुछ तो कहना ही चाहिए। Karnal में bund लगा कर यानी रोहतक में डाल दिया है इस पर भी राठी साहिब कहते हैं कि कुछ नहीं किया गया। यहां पर तो रोहतक वाले एतराज़ करते हैं कि पानी हमारी तरफ क्यों छोड़ दिया है। यहां तो Appropriation Bill पेश किया गया है जिसकी रकमों की मंज़ूरी आप दे चुके हैं। मैं और कुछ ज़्यादा कहता लेकिन वक्त नहीं है। इन्होंने यह शिकायत की है कि अमृतसर ज़िले में drains हैं— Kairon drain या Nagoke drain और इन्हें क्यों तरजीह दी गई है। यह एतराज़ करने वाले भी जानते हैं और प्रोफैसर शेर सिंह भी अच्छी तरह से जानते हैं कि वह मेरे आने से पहले की स्कीमें हैं। और यह बात साफ है कि यह तो हो नहीं सकता कि मैं एक मील करनाल में और दूसरा मील गुड़गांव में और तीसरा मील फीरोज़पुर में काम करवाता रहूं। जो स्कीम जहां पर चालू की है उसे तो मुकम्मल करना पड़ेगा। जिन स्कीमों की बात की गई है वह स्कीमें चल रही हैं। अभी डाक्टर उप्पल ने अपनी राय दी थी और यह लिखा था कि it is virtually floating on the water. तो सारे पंजाब का मसला हमारे सामने है और इसी नज़रिए को सामने रख कर हम स्कीमें बनाते हैं, न कि किसी खास डिस्ट्रिक्ट को मद्देनज़र रख कर।

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : On a point of personal explanation, Sir. रेवेन्यू मिनिस्टर साहिब ने अपनी तकरीर में यह फरमाया कि मौलवी अब्दुल ग़नी डार हिन्दू मुस्लिम मसले को छेड़ना चाहता है। मैं, जनाब, अर्ज़ करूं कि मेरी ज़िन्दगी के 42बरस हिन्दू-मुस्लिम एकता के लिए ही बीते हैं जिसको, जनाब, आप अच्छी तरह से जानते हैं। और, जनाब, यह अपनी बात नहीं कहते कि इनके क्या हालात हैं और यह क्या फ़ज़ा फैलाना चाहते हैं। पर इल्ज़ाम लगाते हैं मेरे ऊपर। इसमें मेरा क्या गुनाह है कि किसी मुसलमान आबादी वाले गांव या हरिजन आबादी वाले गांव के लिए अगर इमदाद नहीं की गई और मैं ने हकीकत को बे-निकाब कर दिया। फिर यही बात चौधरी सुमेर सिंह ने भी कही है। लेकिन मेरे ऊपर यह इल्ज़ाम लगाया जाता है, यह ठीक नहीं है। और अगर इस चीज़ को यह इस तरह से समझते हैं तो फिर इस मिनिस्ट्री का तो खुदा हाफिज़ है।

**Shri Prabodh Chandra :** Sir, these remarks are in very bad taste. I would request that these should be expunged from the record of the proceedings of the House.

**श्री अध्यक्ष** : उनका personal explanation आ गया। (He has given his personal explanation.)

**श्री प्रबोध चंद्र** : जनाब, यह बात इनको बता दें क्योंकि वज़ीर साहिबान शीशे के मकानों में रहते हैं।

**Mr. Speaker :** I am so sorry.

**वित्त मंत्री** (डाक्टर गोपी चन्द भार्गव) : मुझे Appropriation Bill पर बहस सुन कर कुछ दुख तो हुआ, लेकिन बहुत ज़्यादा ताज्जुब नहीं हुआ। आपने, स्पीकर साहिब, फरमाया कि बहस में कुछ चीज़ें relevant नहीं थीं। यह ठीक है, जब पूरा बजट हमारे सामने न हो तो बीच में जनरल बातें लाना मौज़ूं नहीं होता। लेकिन वह चीज़ें आईं और उनका जवाब दिया गया। लेकिन यह बात कि क्या यह मन्शा है कि एप्रोप्रिएशन बिल को reject कर दिया जाए, मैं समझता हूं कि ऐसी मन्शा नहीं है। जिन मामलात की बाबत जवाब दिया जा चुका है उनका ज़िक्र नहीं करना चाहता; सिर्फ इतना अर्ज़ कर देना चाहता हूं कि सरकार पर बदएतमादी नहीं होना चाहिए। जब सरकार ने मुसीबत के वक्त काम किया है—यह हो सकता है कि कुछ कमी रही हो–फिर यह कहना कि सरकार लापरवाह है मैं समझता हूं कि इससे ज़्यादा बेइन्साफी हमारे साथ और कुछ नहीं हो सकती।

मुझे याद है कि जब Floods की खबर आई तो मैं अपने साथी पंडित मोहन लाल जी के साथ Partition Committee के सिलसिले में शिमले में था और वहां पर पाकिस्तान से भी साथी आए हुए थे। उस कमेटी को गवर्नर साहिब ने preside करना था। जब हड़ आने की खबर मिली तो गवर्नर साहिब ने कहा कि क्या मीटिंग को छोड़ कर नीचे चला जाए, तो मैं ने उन्हें अर्ज़ किया था कि हर ज़िले के डिप्टी कमिश्नर के पास रुपया मौजद है और अगर नहीं है तो Anticipated Contingency

[वित्त मंत्री]
से जितना रुपया वह मांगेंगे उतना रुपया दे दिया जाएगा और इस तरह से यहां बैठे भी उनकी मदद हो जाएगी। फाइनेंस सैक्रेटरी उस मीटिंग में मौजूद थे और अगले दिन फाइनेंशल कमिश्नर रैवेन्यू जो रिलीफ के सैक्रेटरी थे, वह भी आ गए थे उनसे भी पूछा और हमने तार दी और उसमें सभी उन डिप्टी कमिश्नर्स को जहां जहां से खबर आई थी, यह लिखा कि फौरन रुपया दिया जाए ताकि रिलीफ का काम शुरू हो सके। मैं इसका कोई खास ज़िक्र नहीं करना चाहता था क्योंकि आखिर हमने जो यह काम किया वह उनके लिए जो हमारे मालिक हैं और जिन्होंने हमें चुन कर यहां भेजा है। और यह हमारा फर्ज़ था कि अगर मालिकों के ऊपर मुसीबत आई है तो हम उनकी मदद करते। यह कोई अहसान नहीं है। लेकिन यहां पर उन अफसरान के खिलाफ नुक्ताचीनी की गई जिनको यह काम सुपुर्द किया गया था। मैं समझता हूं कि इससे कुछ बनने वाला नहीं है। अगर उनसे कोई कमी हो गई है तो मैं समझता हूं कि हमें उस कमी की तरफ नहीं जाना चाहिए और अच्छेपन को मद्देनज़र रख के काम को बढ़ाना चाहिए।

ज़िक्र मेरा भी आया। मैं ज़ाती तौर पर बजट में नहीं आता लेकिन एक Good Relations Committee बनाई गई उसके सिलसिले में मेरा ज़िक्र आया और यह कहा गया कि हिन्दी रक्षा समिति का जब झगड़ा हुआ तो उस वक्त मुझे वज़ीर बनाया गया और अब मैं मिनिस्टर बन कर उनका ही फैसला नहीं होने देता। मैं यही कहना चाहता हूं कि जिन मेरे दोस्तों ने यह बात कहीं उनकी ज़बान से यह बात सुन कर मुझे ताज्जुब नहीं हुआ क्योंकि उनसे तो हर एक बात की उम्मीद की जा सकती है। जहां तक Good Relations Committee का ताल्लुक है, वह तो इसलिए बनाई गई थी कि बिगड़े हुए हालात व ताल्लुकात अच्छे बनें। उससे न तो हिन्दी रक्षा समिति का सवाल था और न मेरा वज़ीर बनने का सवाल। और मैं अपने दोस्त को साफ तौर पर कह देना चाहता हूं कि मैं अपने दोस्त के रास्ते में कोई रुकावट नहीं बनना चाहता। अगर चीफ मिनिस्टर साहिब उन को लेना चाहें तो बड़े शौक से लें और अगर उन्हें जगह नहीं मालूम होती तो मैं मिनिस्टरी छोड़ने को तैयार हूं। उनको इस बात के लिए फिक्र नहीं करना चाहिए। और यह भी बतला दूं कि जब मैं यहां नहीं होऊंगा तो यहां आ कर बोल भी नहीं सकूंगा क्योंकि Council का मैम्बर तो Council में ही बोलता है। लेकिन उनको मेरे यहां बैठने से दुःख नहीं होना चाहिए।

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : मुझे कोई दुःख नहीं है।

**वित्त मंत्री** : लेकिन उनका यह कहना कि मैं मिनिस्टर बन गया और इसलिए उनका अब फैसला नहीं होने देता यह ठीक नहीं है। (विघ्न) जनाब, मुझे माफ कर दीजिए, मैं जानता हूं कि वह तो हमेशा ही ऐसा बोलते हैं। Good Relations Committee का उस से ताल्लुक क्या है। जब हिन्दुओं सिखों के ताल्लुकात

12-00 Noon

खराब हों और कोई भाई उन को ठीक कर सकता हो तो क्या उस से यह इल्तजा न की जाए कि आप इस मसले को सुलझाने की कोशिश करें? इस में किसी के Minister बनने या न बनने का कोई सवाल नहीं आता। फिर यहां पर challenge दिया जाता है कि यह इस तरह कर दी जाए नहीं

तो हम तबाही मचा देंगे। मैं समझता हूं कि इस तरह threat करने से मामलात हल नहीं हुआ करत। खैर, इस मामले में मैं इस से आगे और ज़्यादा कुछ नहीं कहना चाहता।

एक बात और चौधरी साहिब ने कही थी। उस का ज़िक्र करते हुए मुझे थोड़ी सी शर्म आती है लेकिन उन को बताना कुछ लाज़मी है। उन्होंने फर्माया है कि Phillaur में सतलुज दरिया के किनारे जिस में राष्ट्रपिता की अस्थियों को प्रवाह किया गया था memorial क्यों बनाया जा रहा है। उन्होंने कहा है कि कुछ और भी बुज़ुर्ग हैं जिन्होंने देश की खिदमत की मगर उन के memorials नहीं बनाए गए। बदकिस्मती से उन्होंने एक ऐसे बुज़ुर्ग का नाम ले लिया है जिन का नाम उन्हें लेना नहीं चाहिए था। उन को मालूम होना चाहिए था कि partition के बाद 1947 में रोहतक के अन्दर सर छोटू राम साहिब के memorial के लिए जगह दी है और वहां पर उन का memorial खड़ा है। उन का नाम ले कर मुझे राठी साहिब ने ऐसी बात कहने पर मजबूर किया है जोकि मैं नहीं कहना चाहता था। Partition के बाद हम ने यह नहीं कहा कि उन का memorial बनाने के लिए किसी पहली Government को जगह देनी चाहिए थी क्योंकि वह पंजाब के रुकन थे। इस लिए partition के बाद हमने मशवरा कर के वहां पर उन का memorial बनाने के लिए ज़मीन दी। हम ने इस बात का ख्याल नहीं किया कि वह हमारे साथ इख्तलाफ रखते थे। उन का इख्तलाफ भी था लेकिन उन्होंने हमारे साथ काम भी किया था। वह दिन मुझे याद है जिन दिनों वह सर खिज़रहयात के साथ Minister थे। उस वक्त 1942 की movement चल रही थी। वह मेरे बड़े भाई के साथ काम करते रहे थे इसलिए हम ने हमेशा उन्हें इज्ज़त की निगाह से देखा है। इस लिए मैं समझता हूं कि राठी साहिब ने नावाक-फियत की बिना पर यह कहा है कि सर छोटू राम, जिन्होंने Bhakra Dam तजवीज़ किया था, के लिए कोई memorial नहीं बनाया और गांधी जी का memorial बनाने के लिए तैयार हैं। मुझे विश्वास है कि सारे house में कोई भी ऐसा member नहीं होगा जो इस बात को बुरा मानता हो कि राष्ट्र पिता का memorial दरिया सतलुज के किनारे न बनाया जाए जहां कि उन अस्थी परवाही की गई थी। वहां पर 12 February के दिन बापू जी की पवित्र अस्थी का परवाह किया था। उस जगह पर हर साल इस दिन मेला लगता है और आज से दो साल पहले लोगों ने वहां ज़िक्र किया था कि सरकार ने वहां पर कुछ नहीं किया। इस लिए हम वहां गांधी जी का memorial बना रहे हैं और मैं समझता हूं कि हम उस से आगे भी बढ़ेंगे। इसलिए राठी साहिब के लिए ऐसा एतराज़ करना ठीक नहीं। फिर सर छोटू राम का नाम लेकर उन्होंने हमारे लिए बहुत बेइनसाफी की बात की है। इन अलफाज़ के साथ मैं अपील करूंगा कि यह जो माँग हम ने की है यह बिल्कुल जायज़ और ज़रूरी है इसलिए House इसे इत्तफाक राय से पास करे।

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : On a point of personal explanation, Sir. स्पीकर साहिब, मैं ने अपनी speech में कभी गांधी जी का memorial बनाने की मुखालिफत नहीं की। मैं ने तो सिर्फ इतना कहा था कि हमारे जो दूसरे नेता हुए हैं उन के memorial बनाने की तरफ भी Government को ध्यान देना चाहिए।

**Mr. Speaker :** Question is—

That the Punjab Appropriation (No. 1) Bill be taken into consideration at once.

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker :** The House will now proceed to consider the Bill Clause by Clause. But as there are no amendments, I will put all the Clauses, Schedule and the Title to the Vote of the House.

CLAUSES 2 AND 3, SCHEDULE, CLAUSE 1, AND TITLE

**Mr. Speaker :** Question is—

That Clauses 2 and 3, Schedule, Clause 1 and Title stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

**Minister for Finance (Dr. Gopi Chand Bhargava) :** Sir, I beg to move—

That the Punjab Appropriation (No. 1) Bill be passed.

**Mr. Speaker :** Motion moved—

That the Punjab Appropriation (No. 1) Bill be passed.

**Mr. Speaker :** Maulvi Abdul Ghani Dar . . .

(*Maulvi Abdul Ghani Dar rose to speak.*)

**Mr. Speaker :** The scope of discussion at the third reading stage of the Appropriation Bill is extremely limited. Only suggestions for the proper and timely utilization of the money provided in the Bill can be made. The hon. Members can in this connection refer to the relevant rule.

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार (नूह) :** स्पीकर साहिब, मैं गुज़ारिश करना चाहता हूं कि हमारी सरकार ने बड़ा नेक काम किया है जो floods में लोगों की मदद की है। लेकिन मेरे हलका नूह में जिन officers को इस काम पर लगाया था उन्होंने जो deserving लोग थे उन को कुछ नहीं दिया और जिन को लेने का हक नहीं था उन्हें grants दी हैं। इस बात की जल्दी से जल्दी enquiry करवानी चाहिए। खाली यह बात कह देनी कि flood relief देने के लिए members ने अपना फर्ज़ अदा नहीं किया काफी नहीं है। जो रुपया गलत तरीके से गलत आदमियों को दिया गया है उस की enquiry होनी चाहिए।

**श्री अध्यक्ष :** यह General discussion नहीं है। Third reading तो सिर्फ implementation के लिए हुआ करती है। इस लिए आप को अब ऐसी बातें नहीं लानी चाहिएं। (This is not the stage for general discussion. Third reading of the Bill is meant for giving suggestions regarding implementation only. Therefore, the hon. Member should avoid discussing such matters now.)

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार :** स्पीकर साहिब, अगर मुझे budget की General discussion पर मौका मिला तो मैं बताऊंगा कि officers ने इस चीज़ को कितना misuse किया है। सरकार को चाहिए कि वह इस बात की enquiry करवाए। स्पीकर साहिब, या तो वह enquiry करके साबत करें कि मैं गलत कह रहा हूं नहीं तो मैं बताऊंगा कि किस minister ने officers को गलत utilise कर के गलत आदमियों को पैसे दिलवाए हैं :

**Mr. Speaker :** Question is—

That the Punjab Appropriation (No. 1) Bill be passed.

*The motion was carried.*

## RESUMPTION OF GENERAL DISCUSSION ON THE BUDGET FOR 1959-60

**Mr. Speaker :** Shrimati Harparkash Kaur may resume her speech.

**ਬੀਬੀ ਹਰਪਰਕਾਸ਼ ਕੌਰ** (ਜਗਰਾਉਂ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਕਲ੍ਹ education ਦੇ ਬਾਰੇ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਰਹੀ ਸ਼ੀ ਕਿ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਵਿਚ ਇਕ ਬਹੁਤ ਚੰਗਾ ਕਦਮ ਇਸ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਉਠਾਇਆ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰੀ ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ ਛੇਵੀਂ ਜਮਾਤ ਤਕ ਮੁਫਤ ਤਾਲੀਮ ਕਰ ਦਿਤੀ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਸਾਲ ਵੀ ਸਤਵੀਂ ਜਮਾਤ ਤਕ ਮੁਫਤ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ। ਲੇਕਿਨ ਮੈਨੂੰ ਅਜੇ ਤਕ ਇਹ ਸਮਝ ਨਹੀਂ ਲਗੀ ਕਿ ਸਰਕਾਰ private ਸਕੂਲਾਂ ਬਾਰੇ ਕੀ ਕੁਝ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ ਅਤੇ ਕੀ ਸੋਚ ਰਹੀ ਹੈ। ਇਸ ਗਲ ਦਾ ਵੀ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਲਗਦਾ ਕਿ ਜੋ ਬੱਚੇ private ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ ਤਾਲੀਮ ਹਾਸਿਲ ਕਰਦੇ ਹਨ ਉਹ ਇਸ ਰਿਆਇਤ ਤੋਂ ਕਿਉਂ ਵਾਂਝੇ ਰਖੇ ਗਏ ਹਨ। ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ private ਸਕੂਲਾਂ ਵਲੋਂ ਇਕ representation ਵੀ ਕੀਤੀ ਗਈ ਸੀ ਜਿਸ ਵਿਚ ਇਹ ਬੇਨਤੀ ਕੀਤੀ ਗਈ ਸੀ ਕਿ ਸਾਨੂੰ ਵੀ ਇਜਾਜ਼ਤ ਦਿਤੀ ਜਾਵੇ ਕਿ ਅਸੀਂ ਵੀ ਛੇਵੀਂ ਜਮਾਤ ਤਕ ਸਰਕਾਰੀ ਸਕੂਲਾਂ ਵਾਂਝ ਫੀਸ ਮਾਫ ਕਰ ਦੇਈਏ ਬਸ਼ਰਤੇ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਸਾਡੇ ਨਾਲ ਹਮਦਰਦੀ ਕਰੇ ਅਤੇ ਜੋ ਘਾਟਾ ਸਾਨੂੰ ਮੁਫਤ ਤਾਲੀਮ ਕਰਨ ਨਾਲ ਪਵੇ ਉਹ ਬਤੌਰ ਇਕ special grant ਦੇ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇ। ਸਰਕਾਰੀ ਮਸ਼ੀਨਰੀ ਵਿਚ ਇਸ ਬਾਰੇ ਥੋੜੀ ਜਿਹੀ ਹਰਕਤ ਹੋਈ ਸੀ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਮਹਿਕਮੇ ਵਾਲਿਆਂ ਪੁਛਿਆ ਕਿ ਦਸੋ ਤੁਹਾਨੂੰ ਕਿਤਨਾ ਘਾਟਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ। ਲੇਕਿਨ ਇਹ ਗਲ ਪੁਛਣ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਹੋਰ ਕੋਈ ਕਦਮ ਨਹੀਂ ਉਠਾਇਆ ਗਿਆ ਹੈ। ਇਸ ਸਾਲ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਕ ਹੋਰ ਸ਼ਲਾਘਾ ਯੋਗ ਕਦਮ ਉਠਾਇਆ ਹੈ ਕਿ ਛੇਵੀਂ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਹੁਣ ਸਤਵੀਂ ਤਕ ਤਾਲੀਮ ਮੁਫਤ ਕਰ ਦਿਤੀ ਹੈ। ਲੇਕਿਨ ਮੈਂ ਸਮਝਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਇਕ ਪਾਸੇ ਤਾਂ ਸ਼ਲਾਘਾ ਯੋਗ ਕੰਮ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ ਪਰ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ private ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ ਪੜ੍ਹਨ ਵਾਲੇ ਬੱਚਿਆਂ ਲਈ ਇਕ ਤਰਸੇਵਾਂ ਲਗਾ ਰਹੀ ਹੈ ਕਿਉਂ ਜੋ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਰਿਆਇਤ ਤੋਂ ਵਾਂਝਿਆਂ ਰਖਿਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਉਹ ਸਮਝਦੇ ਹਨ ਕਿ ਅਸੀਂ ਕੀ ਗੁਨਾਹ ਕੀਤਾ ਹੈ ਜੋ ਸਾਨੂੰ ਇਹ ਸਹੂਲਤ ਨਹੀਂ ਮਿਲ ਰਹੀ ਹੈ। ਕੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਗੁਨਾਹ ਇਹੋ ਹੈ ਕਿ ਉਹ private ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ ਪੜ੍ਹਦੇ ਹਨ ? ਲੇਕਿਨ ਉਹ ਜੇਕਰ private ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ ਨਾ ਪੜ੍ਹਨ ਤਾਂ ਹੋਰ ਕਿਥੇ ਜਾਣ ਕਿਉਂ ਜੋ ਸਰਕਾਰੀ ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ ਜਾਣਾ ਮੁਸ਼ਕਿਲ ਹੈ। ਜੇਕਰ ਕੋਈ ਸਰਕਾਰੀ ਸਕੂਲ ਤਿੰਨ ਚਾਰ ਮੀਲ ਦੇ ਫਾਸਲੇ ਤੇ ਹੋਏ ਤਾਂ ਤੇ ਬੱਚੇ ਪੈਦਲ ਆ ਜਾ ਸਕਦੇ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਇਸ ਤੋਂ ਵਧ ਅਤੇ ਜ਼ਿਆਦਾ ਦੂਰ ਤਕ ਉਹ ਪੈਦਲ ਆ ਜਾ ਨਹੀਂ ਸਕਦੇ ਹਨ। ਇਸ ਲਈ ਉਹ ਸਰਕਾਰੀ ਸਕੂਲਾਂ ਦਾ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ ਲੈ ਸਕਦੇ ਹਨ। ਸਰਕਾਰੀ ਸਕੂਲ ਬਹੁਤ ਥੋੜੇ ਹਨ ਅਤੇ ਬਹੁਤ ਫਾਸਲੇ ਤੇ ਹਨ ਇਸ ਲਈ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਲੋਕ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਤੋਂ ਲਾਭ ਨਹੀਂ ਲੈ ਸਕਦੇ ਹਨ। ਤੇ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਆਪਦੀ ਰਾਹੀਂ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਅਤੇ Education Department ਦੀ ਤਵੱਜੁਹੋ ਇਸ ਤਰਫ ਦਿਲਾਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਮਸਲੇ ਤੇ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸੋਚ ਵਿਚਾਰ ਕਰੋ ਅਤੇ ਇਹ ਮਸਲਾ ਇਤਨਾ ਲਾਪਰਵਾਹੀ ਵਾਲਾ ਨਹੀਂ ਹੈ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ ਅਤੇ ਕੋਈ ਤਵੱਜੁਹ

[ਬੀਬੀ ਹਰਪਰਕਾਸ਼ ਕੌਰ]

ਨਹੀਂ ਦੇ ਰਹੇ ਹਨ । ਇਹ ਤਾਂ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਗਲ ਹੈ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਿ ਦੋ ਬਗੀਚੇ ਹਨ ਇਕ private ਮਾਲਿਕ ਜਾਂ ਪਬਲਿਕ ਦਾ ਹੈ ਤੇ ਦੂਜਾ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਕੋ ਨਹਿਰ ਦਾ ਪਾਣੀ ਲਗ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਜੇਕਰ ਸਰਕਾਰ ਪਬਲਿਕ ਦੇ ਬਾਗੀਚੇ ਦਾ ਪਾਣੀ ਤੋੜ ਕੇ ਸਰਕਾਰੀ ਬਾਗੀਚੇ ਨੂੰ ਲਾ ਦੇਵੇ ਅਤੇ ਫੇਰ ਇਹ ਕਹੇ ਕਿ ਅਸੀਂ ਇਸ ਬਾਗੀਚੇ ਨੂੰ ਕੋਈ ਨੁਕਸਾਨ ਨਹੀਂ ਪਹੁੰਚਾ ਰਹੇ ਹਾਂ ਮੈਂ ਸਮਝਦੀ ਹਾਂ ਬੇਮਾਇਨੀ ਗਲ ਹੈ । ਮੈਂ ਕਹਿੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਤਾਂ ਉਸ ਬਾਗੀਚੇ ਨੇ ਖੁਦ ਹੀ ਉਜੜ ਜਾਣਾ ਹੈ । ਇਹ ਬੜੇ ਦੁਖ ਦੀ ਗੱਲ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਬਾਗੀਚੇ ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਵਿਚ ਪਬਲਿਕ ਨੇ ਜੋ ਉਦਮ ਕਰਕੇ ਇਕ ਬੜਾ ਸੁੰਦਰ ਬਾਗੀਚਾ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਲਾਭ ਦੇਣ ਲਈ ਲਾਇਆ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਨਜ਼ਰ-ਅੰਦਾਜ਼ ਕੀਤਾ ਜਾਏ । ਪਬਲਿਕ ਉਸ ਤੋਂ ਉਤਨਾ ਹੀ ਫਾਇਦਾ ਉਠਾ ਰਹੀ ਹੈ ਜਿਤਨਾ ਕਿ ਸਰਕਾਰੀ ਬਾਗੀਚੇ ਤੋਂ ਉਠਾਉਂਦੀ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਉਸ ਨਾਲ ਕੋਈ ਹਮਦਰਦੀ ਨਹੀਂ ਵਰਤੀ ਜਾਂਦੀ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਬੜੇ ਦੁਖ ਨਾਲ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਆਪਦੇ notice ਵਿਚ ਲਿਆਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ ਅਤੇ ਬੇਨਤੀ ਕਰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਮਸਲੇ ਨੂੰ ਹਲ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ।

ਇਸ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਮੈਂ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਸਾਡੀ ਇਕ meeting Lady Deshmukh ਦੀ ਪਰਧਾਨਗੀ ਹੇਠ ਹੋਈ ਸੀ । ਉਸ ਵਿਚ ਇਕ ਸੈਂਟਰ ਵਲੋਂ ਇਕ ਸਕੀਮ ਆਈ ਸੀ ਕਿ ਟੀਚਰਜ਼ ਲਈ ਰਿਹਾਇਸ਼ ਦੇ ਮਕਾਨ ਬਣਾਏ ਜਾਨ । ਮੈਂ ਉਸ meeting ਵਿਚ ਸ਼ਾਮਲ ਸੀ ਅਤੇ ਮੈਨੂੰ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਯਾਦ ਹੈ ਕਿ ਉਥੇ ਉਸ ਵੇਲੇ ਕੋਈ ਇਹੋ ਜਿਹੀ ਤਜਵੀਜ਼ ਨਹੀਂ ਦੱਸੀ ਗਈ ਸੀ ਕਿ ਉਹ ਸਿਰਫ ਸਰਕਾਰੀ ਟੀਚਰਾਂ ਲਈ ਹੀ ਬਣਾਏ ਜਾਣਗੇ । ਮੈਨੂੰ ਬੜੇ ਅਫਸੋਸ ਨਾਲ ਕਹਿਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜਦੋਂ private ਸਕੂਲਾਂ ਨੇ appeal ਕੀਤੀ ਕਿ ਅਸੀਂ ਵੀ ਉਹ ਸਾਰੀਆਂ ਸ਼ਰਤਾਂ ਪੂਰੀਆਂ ਕਰਾਂਗੇ ਇਸ ਲਈ ਸਾਨੂੰ ਵੀ ਆਪਣੇ ਟੀਚਰਾਂ ਲਈ ਰਿਹਾਇਸ਼ੀ ਕਮਰੇ ਬਣਾਉਣ ਦੀਆਂ ਸਹੂਲਤਾਂ ਦਿਤੀਆਂ ਜਾਣ ਤਾਂ ਮਹਿਕਮੇ ਵਲੋਂ ਇਹ ਜਵਾਬ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਸਿਰਫ ਸਰਕਾਰੀ ਸਕੂਲਾਂ ਲਈ ਹੀ ਹੈ । ਫੇਰ ਉਸ meeting ਵਿਚ ਇਸ ਗਲ ਦਾ ਵੀ ਕੋਈ ਜ਼ਿਕਰ ਨਹੀਂ ਆਇਆ ਸੀ ਕਿ rural areas ਦੇ ਸਕੂਲ ਟੀਚਰਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਸਹੂਲਤ ਨਹੀਂ ਮਿਲੇਗੀ । ਉਸ ਵਿਚ ਤਾਂ ਇਹ ਗਲ ਹੋਈ ਸੀ ਕਿ rural areas ਵਿਚ ਜੋ ਸਕੂਲ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ female staff ਲਈ quarters ਬਣਾਏ ਜਾਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ । ਇਸ ਲਈ ਸੈਂਟਰ ਵਲੋਂ ਕੁਝ ਲਖ ਰੁਪਏ ਦੀ grant ਵੀ ਦਿਤੀ ਗਈ ਹੈ । ਲੇਕਿਨ ਅਫਸੋਸ ਦੀ ਗਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੇ department ਵਲੋਂ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਹਾਈ ਸਕੂਲਾਂ ਅਤੇ ਮਿਡਲ ਸਕੂਲਾਂ ਲਈ ਨਹੀਂ ਬਣਾਏ ਜਾਣੇ ਹਨ ਬਲਕਿ ਸਿਰਫ ਸਰਕਾਰੀ ਸਕੂਲਾਂ ਦੇ ਪਰਾਇਮਰੀ ਹਿਸਿਆਂ ਲਈ ਬਣਾਏ ਜਾਣਗੇ । ਮੈਂ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਆਪਦੀ ਰਾਹੀਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲੋਂ ਪੁਛਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਕਿਉਂ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸਰਾਸਰ private ਅਤੇ ਸਰਕਾਰੀ ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ ਫਰਕ ਪਾਇਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ? ਮੈਂ ਜਾਣਨਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਕੀ private ਸਕੂਲਾਂ ਦੇ ਨੁਮਾਇੰਦੇ ਜਾਂ private ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ ਪੜ੍ਹਨ ਵਾਲੇ ਬੱਚੇ ਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮਾਪੇ ਟੈਕਸ ਦੇਣ ਵਿਚ ਜਾਂ ਦੂਜੇ cess ਦੇਣ ਵਿਚ ਦੂਜਿਆਂ ਨਾਲੋਂ ਪਿਛੇ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ ? ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਬਾਕੀ ਲੋਕ ਜੋ ਇਹ ਮੁਫਾਦ ਉਠਾ ਰਹੇ ਹਨ, ਟੈਕਸ ਤੇ cesses ਦੇ ਰਹੇ ਹਨ ਉਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਹ ਵੀ ਸਭ ਕੁਝ ਦੇ ਰਹੇ ਹਨ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕਿਉਂ ਇਸ ਮੁਫਾਦ ਤੋਂ ਵਾਂਝਿਆ ਰਖਿਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ? ਮੈਂ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਆਪ ਦੇ ਜ਼ਰੀਏ ਇਸ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਤੇ education department ਅਗੇ

ਅਪੀਲ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਬਾਗੀਚੇ ਨੂੰ ਉਜੜਨ ਤੋਂ ਬਚਾਉ । ਮੈਨੂੰ ਡਰ ਹੈ ਅਤੇ ਯਕੀਨ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਸੈਂਟਰ ਵਲੋਂ ਆਈ ਹੋਈ grant lapse ਹੋ ਜਾਵੇਗੀ । ਮੇਰੀ ਬੇਨਤੀ ਹੈ ਕਿ ਬਜਾਏ ਇਸ ਨੂੰ lapse ਕਰਨ ਦੇ ਇਸ ਰਕਮ ਨੂੰ private ਸਕੂਲਾਂ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਜਿਹੜੇ ਕਿ ਉਤਸ਼ਾਹ ਰਖਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਇਸ ਰਕਮ ਨੂੰ ਵਰਤੋਂ ਵਿਚ ਲਿਆ ਕੇ ਇਕ ਸੁੰਦਰ ਚੀਜ਼ ਬਣਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਕ ਹੋਰ ਸ਼ਲਾਘਾ ਯੋਗ ਕਦਮ ਉਠਾਇਆ ਹੈ । ਇਹ ਬੜੀ ਦੇਰ ਤੋਂ ਮੰਗ ਸੀ ਕਿ 1st and 2nd grade ਦੇ female and male staff ਵਿਚ ਜੋ disparity ਸੀ ਉਸ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ । ਬੜੀ ਖੁਸ਼ੀ ਦੀ ਗਲ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਸ ਮੰਗ ਨੂੰ ਮੰਨ ਲਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰ ਦਿਤਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਇਸ ਲਈ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਵਧਾਈ ਦਿੰਦੀ ਹਾਂ ਲੇਕਿਨ ਮੈਂ ਕੁਝ ਅਰਜ਼ ਇਸ ਬਾਰੇ ਵੀ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ । ਸਾਡੇ ਜ਼ਿਲਿਆਂ ਵਿਚ ਇਕ District Inspector of Schools ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਦੂਜੀ District Inspectress of Schools ਹੁੰਦੀ ਹੈ । ਮੇਰੇ ਖਿਆਲ ਵਿਚ District Inspectress ਨੂੰ ਵੀ ਉਹੋ ਅਖਤਿਆਰ ਹੋਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਕਿ District Inspector ਨੂੰ ਹਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਇਕੋ status ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਲੇਕਿਨ ਇਸ ਕਾਰੋਬਾਰ ਵਿਚ ਜਦੋਂ ਪੈਂਦੇ ਹਾਂ ਤਾਂ ਪਤਾ ਚਲਦਾ ਹੈ ਕਿ District Inspectress ਨੂੰ District Inspector ਦੇ ਹੁਕਮ ਮੁਤਾਬਿਕ ਕੰਮ ਕਰਨਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ ਵੀ ਖਤਮ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਦੋਵਾਂ ਨੂੰ ਪੂਰੇ ਅਖਤਿਆਰਾਤ ਹੋਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ । ਫੇਰ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਕ District Inspector ਨੂੰ ਹਰ ਇਕ ਤਹਿਸੀਲ ਲਈ ਇਕ ਇਕ A. D. I. ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਲੇਕਿਨ District Inspectress ਨੂੰ ਸਿਰਫ ਇਕੋ ਹੀ A. D. I. ਦਿਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਹਾਲਾਂਕਿ ਸਾਰੇ ਜ਼ਿਲ੍ਹੇ ਦੇ ਪਰਾਇਮਰੀ ਸਕੂਲ ਅਤੇ Co-education ਵਾਲੇ ਸਕੂਲ District Inspectress ਦੇ ਜ਼ੇਰ ਹੁੰਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਉਸ ਨੂੰ ਸਿਰਫ ਇਕ A. D. I. ਦੀ ਮਦਦ ਨਾਲ ਸਾਰੇ ਜ਼ਿਲ੍ਹੇ ਦੇ administration ਨੂੰ ਦੇਖਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਚੀਜ਼ ਦਾ ਵੀ ਹਲ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਵਕਤ ਸਰਕਾਰ ਨੇ local bodies ਦੇ ਸਾਰੇ ਸਕੂਲ ਆਪਣੇ ਹਥ ਵਿਚ ਲੈ ਲਏ ਹਨ ਲੇਕਿਨ staff ਜੋ ਹੈ ਉਹ ਉਤਨਾ ਹੀ ਰਖਿਆ ਹੈ ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਆਪ ਦੇ ਜ਼ਰੀਏ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਤਵਜੁਹ ਇਸ ਪਾਸੇ ਦਿਵਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਥੇ ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ ਵਾਧਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਉਥੇ inspecting staff ਵਿਚ ਵੀ ਵਾਧਾ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਔਰ inspecting staff ਵਿਚ ladies staff ਵਧਾਇਆ ਜਾਵੇ ਔਰ ਪਰਾਇਮਰੀ ਸਕੂਲਾਂ ਨੂੰ ਦੇਖਣ ਲਈ District Inspectresses ਨੂੰ A.D.Is ਦਿਤੀਆਂ ਜਾਣ । ਮੈਨੂੰ ਖੁਸ਼ੀ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਵਿਚ ਕੁਝ disparities ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਪਰ Deputy Directors ਅਤੇ Deputy Directresses ਵਿਚ age of retirement ਦੀ disparity ਨੂੰ ਵੀ ਦੂਰ ਕੀਤਾ ਜਾਏ ।

ਟੀਚਰਾਂ ਦੀ ਟਰੇਨਿੰਗ ਲਈ 6 ਨਵੇਂ ਸਕੂਲ ਖੋਲੇ ਗਏ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਅਜ ਅਸਲੀਅਤ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਿੰਨੇ ਟੀਚਰ trained ਹੋ ਚੁਕੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਵੇਹਲੇ ਫਿਰ ਰਹੇ ਹਨ । ਮੈਂ ਆਪਦੇ ਜ਼ਰੀਏ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਤਵਜੁਹ ਇਸ ਗਲ ਵਲ ਦਿਵਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਸਕੂਲਾਂ ਨੂੰ ਵਧਾਉਣਾ ਵੇਹਲੜਾਂ ਦੀ ਗਿਣਤੀ ਵਧਾਉਣਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਇਹ ਦਰਖਾਸਤ ਕਰਾਂਗੀ ਕਿ ਨਵੇਂ ਸਕੂਲ ਖੋਲ੍ਹਣ ਤੇ ਜੋ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਓਹ ਪੁਰਾਣੇ ਸਕੂਲਾਂ ਦੀਆਂ

[ਬੀਬੀ ਹਰਪਰਕਾਸ਼ ਕੌਰ]

buildings ਆਦਿ ਤੇ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਕਈ ਸਕੂਲਾਂ ਦੀਆਂ ਬਿਲਡਿੰਗਾਂ ਢਠੀਆਂ ਪਈਆਂ ਹਨ । ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੋਵੇਗਾ ਕਿ ਲੁਧਿਆਣੇ ਵਿਚ ਇਕ ਲੜਕੀਆਂ ਦਾ ਸਕੂਲ ਹੈ ਜਿਸ ਦੀ ਬਿਲਡਿੰਗ ਢਠੀ ਪਈ ਹੈ। ਦੋ ਹਜ਼ਾਰ ਲੜਕੀਆਂ ਇਸ ਸਕੂਲ ਵਿਚ ਪੜ੍ਹਦੀਆਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਬੈਠਣ ਦਾ ਕੋਈ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਨਹੀਂ। ਮੈਂ ਸਮਝਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਸਕੂਲਾਂ ਤੇ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ, ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ ਸਿਖਿਆ ਦਾ ਮਿਆਰ ਉਚਾ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ, equipment ਚੰਗੀ ਮੁਹੱਈਆ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪਤਾ ਲਗੇ ਕਿ ਅਸੀਂ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਮਾਤਹਿਤ ਆ ਚੁਕੇ ਹਾਂ । (ਘੰਟੀ)

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਆਪ ਦੇ ਜ਼ਰੀਏ ਇਕ ਹੋਰ ਬੇਨਤੀ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ । ਪਿਛਲੇ ਬਾਰਸ਼ਾਂ ਦੇ ਦਿਨਾਂ ਵਿਚ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਬੜੀ ਮੁਸੀਬਤ ਦਾ ਸਾਹਮਣਾ ਕਰਨਾ ਪਿਆ । ਇਸ ਵਕਤ betterment levy ਦਾ ਝਗੜਾ ਚਲ ਰਿਹਾ ਹੈ, ਹੋਰ ਵੀ ਟੈਕਸ ਲਗਾਏ ਗਏ ਹਨ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਿ ਪੈਟਰੋਲ ਵਗੈਰਾ ਤੇ ਟੈਕਸ ਲਗ ਗਏ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਅਸਰ ਉਨ੍ਹਾਂ passengers ਤੇ ਪਵੇਗਾ ਜੋ ਇਨ੍ਹਾਂ ਬਸਾਂ ਵਿਚ ਸਫਰ ਕਰਦੇ ਹਨ । ਮੈਂ ਆਪ ਦੇ ਜ਼ਰੀਏ ਆਪਣੀ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਤਵੱਜੁਹ ਇਸ ਪਾਸੇ ਦਿਵਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਪਬਲਿਕ ਇਸ ਗਲ ਨੂੰ ਬਹੁਤ ਮਹਿਸੂਸ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ ਔਰ ਹੜ੍ਹਾਂ ਆਦਿ ਦੇ ਕਾਰਨ ਬਹੁਤ ਗਰੀਬ ਹੋ ਚੁਕੀ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਜਿੰਨਾਂ ਵਾਧਾ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਘਟਾਇਆ ਜਾਏ ਤਾਕਿ ਜਨਤਾ ਨੂੰ ਔਖ ਨਾ ਲਗੇ। ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੇ 162 ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਭਾਖੜਾ ਆਦਿ ਸਕੀਮਾਂ ਤੇ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਹੈ ਔਰ ਉਸ ਵਾਸਤੇ ਉਸ ਨੂੰ ਰੁਪਏ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਫਿਰ ਵੀ ਜਨਤਾ ਦੀ ਹਾਲਤ ਨੂੰ ਵੇਖਦੇ ਹੋਏ ਜਿੰਨੀ ਵੀ ਹਮਦਰਦੀ ਹੋ ਸਕੇ ਕੀਤੀ ਜਾਏ ਔਰ ਟੈਕਸ ਨੂੰ ਘਟਾਇਆ ਜਾਏ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਸ਼ਬਦਾਂ ਨਾਲ ਮੈਂ ਆਪ ਦਾ ਧਨਵਾਦ ਕਰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਆਪ ਨੇ ਮੈਨੂੰ ਬੋਲਣ ਦਾ ਮੌਕਾ ਦਿਤਾ ਹੈ।

**डाक्टर बलदेव प्रकाश** (अमृतसर सिटी—पूर्व) : स्पीकर साहिब, जो बजट हाउस के सामने हमारे वित्त मंत्री ने पेश किया है किसी भी पहलू से हम उस पर विचार करें, मैं यह समझता हूं कि उन्हें बधाई नहीं दे सकता । बजट को पेश करते हुए हमारे सूबे की जो पहली हालत है हमारे वित्त मंत्री ने उस को अपनी आंखों के सामने नहीं रखा है । इतना ही नहीं यह भी कहना पड़ेगा कि जिन बड़े २ सिद्धान्तों को लेकर आज कांग्रेस की सरकार चल रही है उन को भी इस बजट में तिलांजलि दे दी गई । कांग्रेस का उद्देश्य इस देश के अन्दर समानता का ढांचा, समाजवाद का ढांचा बनाना है । लेकिन इस के अन्दर कोई भी चीज ऐसी नहीं जिस से निम्न श्रेणी के लोगों को कोई relief मिले । अगर ग़रीब या छोटी श्रेणी के जो लोग हैं उन्हें कोई relief नहीं दे सकते तो जो बहुत भारी असमानता आज हमारे मध्य में विद्यमान है उसको आप दूर नहीं कर सकते । उलटे, स्पीकर साहिब, यह है कि जो नए टैक्स लगाए गए हैं उन का सीधा असर छोटी श्रेणी के लोगों पर है । ऐसी हालत में मैं यह समझता हूं कि हम अपोज़ीशन के दृष्टिकोण से अथवा सरकारी बैंचों के दृष्टिकोण से—किसी भी विचार से इस पर गौर करें एक ही नतीजा पर पहुंचते हैं कि यह बजट सूबा की जनता के हित में जाने वाला बजट नहीं है । इतना ही नहीं कुछ और बातें भी हैं जो मैं आप के सामने रखना चाहता हूं । मैं आप के सामने दो-तीन साल का सूबा के अन्दर आय और व्यय का हिसाब रखता हूं जिस से आप इतना

अनुमान लगा सकेंगे कि बजट का निर्माण कितना faulty है और ठीक ढंग से अनुमान न लगाने और आय-व्यय का हिसाब न रखने का नतीजा यह होता है कि बाद में बहुत बड़ा फर्क पड़ जाता है। 1957-58 के बजट को आप देखें तो मालूम होता है कि surplus जो दिखाया गया था वह 258 लाख का था लेकिन जो बाद में रहा वह 753 लाख का था। 1958-59 के बजट में उस वक्त surplus 89 लाख का था लेकिन बावजूद इस बात के कि हमारी सरकार को वर्षा के कारण, बाढ़ के कारण और मकानों के लिए तकावी देने के लिए बहुत खर्च करना पड़ा सरप्लस 383 लाख का हुआ है। स्पीकर साहिब, इस का कारण यह है कि हम estimates ठीक तरह नहीं बनाते और इस प्रान्त के आय-व्यय का हिसाब ठीक प्रकार से नहीं रखते और नतीजा सब जनता को भुगतना पड़ता है। आज बजट पास करने का एक ही मकसद रह गया है कि सरकार कौन सा नया टैक्स जनता पर लगाए, इस दृष्टिकोण से आज सरकार का कार्य चल रहा है। आज इस साल के बजट पर बहस की जा रही है। इस बजट के अन्दर जो आय है वह 52 करोड़ 88 लाख है और व्यय 53 करोड़ 20 लाख। इसमें जो technically new schemes हैं उन पर 6 करोड़ 38 लाख रुपया सरकार खर्च कर रही है और Planned Expenditure 11 करोड़ 64 लाख खर्च कर रही है। इस प्रकार हमारा 32 लाख का deficit है और इस deficit को पूरा करने के लिए हमारी सरकार passengers के ऊपर नया टैक्स लगा रही है। इस सिलसिले में मैं एक दो बातें आप के द्वारा बताना चाहता हूं कि टैक्स लगाने से पहले हमें दो बातों का ध्यान होना चाहिए। एक बात तो यह है कि टैक्स लगाने की ज़रूरत उस सूबा के अन्दर होती है और टैक्स लगाना उस समय ज़रूरी समझा जाता है जब टैक्स लगाने की emergency पैदा हो गई हो। जब सरकार के लिए सिवाए टैक्स लगाने के और कोई चारा नहीं होता तब जनता पर टैक्स लगाने की आवश्यकता हुआ करती है लेकिन इस सारे खर्च में कोई emergency दिखाई नहीं देती। ऐसी अवस्था में अगर सरकार नेकनियती से काम करती तो 32 लाख की कटौती कर सकती थी। चूंकि 32 लाख रुपए की कमी है इस लिए सरकार यह सोचती है कि कौन सा नया टैक्स जनता पर लाद दिया जाय। इस प्रकार का दृष्टिकोण सरकार का नहीं होना चाहिए। आज सूबा की हालत देखें, कितनी महंगाई बढ़ रही है। हालत यह है कि हमारी सरकार welfare state बनाने की कोशिश कर रही है लेकिन असलियत यह है कि जनता के सुख को farewell कहा जा रहा है और इन 11 सालों के अन्दर सूबा में बेकारी बढ़ी है, अन्न की समस्या पैदा हुई है। सरकार ने जनता पर इतने अधिक टैक्स लगा दिए हैं कि लोगों में अदा करने की शक्ति नहीं। वित्त मंत्री ने अपने बजट में स्वयं ऐसी बातें मानी हैं कि नया टैक्स देने की ताकत जनता में नहीं है। अगर वह मानते हैं कि जनता के अन्दर ताकत नहीं है तो बग़ैर किसी खास वजह के, बग़ैर किसी खास emergency के जनता के ऊपर नया टैक्स लगाने की क्या justification थी ? हम पंजाब के प्रतिनिधि यहां पर बैठे हैं जिन्हें कि जनता ने यहां भेजा है। हमें चाहिए कि हम सब प्रकार के विचारों से ऊपर उठ कर इस बात पर विचार करें कि जो टैक्स लगाए गए हैं उन की कोई justification निकलती है या नहीं। यहां पर कथावाचकों की तरह किस्से कहानियां डालने से जनता की समस्याएं हल नहीं हो सकतीं और 'आटा गून्धती हिलती क्यों है' जैसी दलीलें देने से काम नहीं चल सकता। देखने की बात तो यह है कि टैक्स किस पर लगाया जा रहा है? यह टैक्स उन पर लगाया जा रहा है जो ग़रीब छोट २ मुसाफिर

[डा० बलदेव प्रकाश]

हैं जो जालन्धर से अमृतसर और अमृतसर से ब्यास जाते हैं, students पर लगेगा जो अपने गांव से स्कूल पढ़ने जाते हैं, clerks पर लगेगा जो नौकरी करने जाते हैं या उन लोगों पर लगेगा जो पहाड़ी इलाका के हैं और जिनका पहले ही किराया दुगना है और उन पर टैक्स का बोझ भी दुगना होगा । मैं समझता हूं कि उस वर्ग के ऊपर जो पहले ही टैक्सों के भार तले दब रहा है और टैक्स लादने की कोई justification नहीं । इस टैक्स के लगने से बस का किराया चार पांच सालों में जालंधर तक 1/5/- से ले कर 2 रुपए तक हो गया है और साधारण आदमी के ऊपर काफी बोझ पड़ गया है । इस के मुकाबले में रेल का किराया 1/7/- रुपय देना पड़ता है और हम इस तरह से दस आने ज़्यादा दे रहे हैं । हम transport को सूबे के अन्दर flourish करना चाहते हैं और industrialisation के लिए transport को अधिक से अधिक सहूलियात देना चाहते हैं । हम चाहते हैं कि माल लादने वाले ट्रक दूर दराज़ शहरों तक जायें और सवारियों के लिए transport का खातर खाह इंतज़ाम हो । लेकिन इस टैक्स से Road Transport पर बहुत असर पड़ने वाला है । इस के साथ २ हम देख रहे हैं कि जितना मुनाफा सरकार को transport से होता है उस के मुकाबले में वह buses में सफर करने वालों को सुविधाएं देने में असमर्थ रही है । अमृतसर जैसे शहर में जो State की buses में जाना चाहें तो रात को ठहरने के लिए bus station में जगह नहीं । एक तरफ लोगों का खून चूस २ कर टैक्सों द्वारा रुपया इकट्ठा किया जाता है और दूसरी तरफ यह सारा रुपया excess expenditure पर खर्च हो रहा है । ग़रीब passengers जो टैक्स अदा करते हैं उन के लिए सुविधा का कोई प्रबन्ध नहीं । Buses के जो conductors और drivers हैं उन की तनखाहें बहुत कम हैं और उन की रिहायश के लिए क्वार्टरों का कोई प्रबन्ध नहीं । एक तरफ तो हमारी गवर्नमेंट Welfare State या Socialistic Pattern of Society कायम करने का दावा करती है लेकिन दूसरी तरफ छोटे वर्गों के लोगों को सुविधाएं देने से इनकार कर रही है । इस किस्म का साले खां का बजट पेश किया गया है जिस से हमारे सूबे की बेहतरी नहीं होगी बल्कि बेचैनी बढ़ेगी । हमारी सरकार की taxation की policy की वजह से जो हमारे सूबे की हालत है वह हमारे सामने है । सूबे में Betterment Tax के खिलाफ आन्दोलन चल रहा है । Marla Tax के खिलाफ़ जनता कमर कस रही है । टैक्सों द्वारा जितना रुपया वसूल हो रहा है वह आन्दोलनों पर खर्च किया जा रहा है । Supplementary Estimates में Demand पेश की जायेगी कि हम ने Betterment Tax के आन्दोलन को दबाने के लिए जेलों और पुलिस को इतने करोड़ रुपया दिया । सरकार एक ऐसे रास्ते पर चल रही है जिस से कि समस्या हल होने वाली नहीं । पहले तो सरकार एक ऐसा रास्ता अपनाती है जिस से जनता की बेचैनी बढ़ती है । बेचैनी के कारण जनता मजबूर होती है कि सरकार के खिलाफ़ कदम उठाये । फिर सरकार ऐसे आन्दोलनों को दबाने के लिए गोलियां चलाती है, लोगों को जेलों में भेजती है और इस तरह से सरकारी खज़ाने से करोड़ों रुपया खर्च हो जाता है ।

*(At this stage Mr. Deputy Speaker occupied the Chair.)*

डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं कहना चाहता हूं कि आज इस बात की ज़रूरत है कि हम ऐसी पालिसी को छोड़ कर सोचें और जनता की हालत को मद्देनज़र रखते हुए देखें कि किस तरह से जनता को

इस Passengers Tax से relief दी जा सकती है टैक्सों की भरमार से आन्दोलन खड़े हो रहे हैं और यह सरकार की बेसूद पालिसी है कि एक तरफ टैक्स लगा कर, लोगों को तकलीफ दे कर रुपया वसूल करे और दूसरी तरफ इस वसूल-शुदा रुपये को आन्दोलनों के दबाने पर खर्च कर दे। आज ज़रूरत इस बात की है कि सूबे के अन्दर ऐसी व्यवस्था कायम की जाये कि लोगों के दिमाग़ में ऐसा psychological impression हो कि हमारी सरकार टैक्स लगाना ही नहीं चाहती। उपाध्यक्ष महोदय, हमारे देश में पांच असेम्बलियों के अन्दर बजट पेश हुआ। बिहार असेम्बली में दो करोड़ का बजट deficit था, यू॰ पी॰ के अन्दर 180 लाख रुपये का deficit Budget था, लेकिन वहां पर कोई टैक्स नहीं लगाया गया उल्टा जनता को relief दिया गया है। इस के मुकाबले में पंजाब में केवल 32 लाख रुपए का deficit बजट पेश हुआ है तो भी गरीब लोगों पर नए नए टैक्स लगाए गए हैं। पिछले चार पांच वर्ष का इतिहास यह बताता है कि जितना खर्च सरकार पास करवाती है वह पूरे का पूरा खर्च नहीं करती। उस में से तीन तीन और चार चार करोड़ रुपया surplus बच रहता है। इस चीज़ का लोगों पर psychological impression अच्छा नहीं पड़ता। जनता यह समझती है कि यह सरकार सिवाये जनता का खून चूसने के जनता के हित की कोई बात नहीं सोचती। इस के अलावा सरकार के पास एक और चीज़ है,वह यह है कि यह जनता पर नित्य नये टैक्स लगाती है। इन हालात में मैं वित्त मंत्री महोदय से यह प्रार्थना करूंगा कि वे ग़ौर से इस चीज़ पर विचार करें और इस की justification को देख कर अपना मत दें कि क्या आज पंजाब में Passengers Tax लगाने में जनता का कोई हित है। अगर है तो मैं समझता हूं कि किसी को इस का विरोध नहीं करना चाहिए। लेकिन किसी भी दृष्टि से विचार करने से पता लगता है कि यह बात जनता के हित में जाने वाली नहीं है। इस लिये इस टैक्स को withdraw करना चाहिए

उपाध्यक्ष महोदय, अब मैं एक दो बातें आपके द्वारा सदन में शिक्षा के बारे में कहना चाहता हूं। निःशुल्क शिक्षा के बारे में हाउस में बहुत से सदस्यों ने बातें की हैं। आज हमारी सरकार ने सातवीं जमायत तक free education की है। जो बातें पहले यहां पर की गई हैं मैं उन पर ही ज़ोर देना चाहता हूं। जब तक private schools में free education नहीं होगी तब तक सरकार का यह कहना कि हम free education दे रहे हैं और इस प्रकार education को बढ़ावा दे रहे हैं कोई मायने नहीं रखता। फिर सरकार यह दावा करती है कि हम पिछड़े वर्ग को उठाने के लिए बहुत काम कर रहे हैं। लेकिन इस के साथ ही पहले जहां हरिजन छात्र छात्राओं को पूरा fee concession दिया जाता था अब वह आधा कर दिया गया है। इस का नतीजा बहुत खराब होगा। कांगड़ा ज़िला या दूसरे पिछड़े हुए इलाकों में ज़्यादातर private schools होते हैं जिन में ज्यादातर हरिजन और backward classes के बच्चे पढ़ते हैं। इस आर्डर के फलस्वरूप उन स्कूलों की हालत बहुत खराब हो जाएगी। अपनी economic condition खराब होने के कारण या तो वे स्कूल बंद हो जाएंगे या उन के अन्दर Harijan और Back-ward Comnunity के बच्चों का दाखला बन्द हो जाएगा। या वे स्कूल अपने अच्छे स्टाफ को बदल कर नालायक और कम पैसा लेने वाले मास्टर रख लेंगे। नतीजा यह होगा कि उन बच्चों को शिक्षा ठीक प्रकार से नहीं मिलेगी। सरकार यह कह रही है कि बगैर पैसे के शिक्षा देने के लिए उस ने यह चीज़ अपनाई है। मैं पूछना चाहता हूं कि क्या हमारे सूबे में जो चंद एक सरकारी

[डाक्टर बलदेव प्रकाश]
स्कूल हैं उन में इस चीज़ को अपनाने से यह समस्या हल हो जाएगी ? क्या इस से education free हो जाएगी? जब तक private schools के बारे में सरकार विचार नहीं करती, जब तक उन को सहायता देने के लिए कोई तरीका नहीं अपनाया जाता तब तक masses को free education नहीं मिल सकती क्योंकि गवर्नमेंट स्कूलों में वह लोग बड़ी सीमित संख्या में अपने बच्चे दाखल करवा सकते हैं। उन के बच्चों की बड़ी भारी संख्या प्राईवेट स्कूलों में ही पढ़ती है। अगर सरकार वाकई पंजाब में free education देना चाहती है तो उसे ऐसा तरीका अपनाना चाहिए कि दसवीं श्रेणी तक बच्चों को मुफ्त तालीम दी जाए—स्कूल चाहे प्राइवेट हों चाहे सरकारी हों। सब स्कूलों में सरकार को बग़ैर फीस के बच्चों की तालीम का प्रबन्ध करना चाहिये। सरकारी स्कूल तो चन्द एक होते हैं। उन में तो ग़रीब बच्चों को दाखला भी नहीं मिलता और इस तरह से यह समस्या हल नहीं हो सकती। चंद एक सरकारी स्कूलों में सातवीं जमायत तक मुफ्त तालीम कर देने से लोगों को free education नहीं मिल सकती।

इस से आगे मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि हमारी सरकार इस प्रदेश में अधिक से अधिक समानता लाना चाहती है और disparity को कम करना चाहती है। लेकिन जो बजट पेश हुआ है उस में low-paid Government servants के लिए कुछ भी नहीं कहा गया। अगर सरकार हकीकत में समानता लाना चाहती है तो मैं कहूंगा कि सरकार को अपनी बिलकुल concrete और definite policy जनता के सामने रखनी चाहिए। उसे चाहिए कि वह जनता को बता दे कि वह अपने कर्मचारी को कम से कम क्या देना चाहती है और अधिक से अधिक क्या देना चाहती है। क्या हमारे देश का आज भी ढांचा वही नहीं है जो कि अंग्रेज़ के वक्त में था ? क्या आज भी वही तरीका देखने में नहीं आता जोकि आज से ग्यारह वर्ष पहले था अर्थात् साठ रुपए कम से कम और तीन चार हज़ार रुपये ज़्यादा से ज़्यादा ? अगर इस ढांचे को बदलने के लिए सरकार कोई ठोस कदम नहीं उठाती और ठोस योजना जनता के सामने नहीं रखती कि कम से कम सौ रुपये दिये जाएंगे और ज़्यादा से ज़्यादा दो हज़ार रुपये दिये जायेंगे तब तक जनता को विश्वास नहीं होगा। आज तथ्य क्या है ? एक चपड़ासी साठ रुपए तनखाह लेता है जिस के पांच छः बच्चे खाने वाले होते हैं। वह उन को पेट भर कर खाने को भी नहीं दे सकता। और इस पर कहा जाता है कि हम समाजवादी ढांचा लाना चाहते हैं ! या तो ऐसी बात हो कि लोगों को general condition इतनी अच्छी कर दी गई है कि common man को बहुत अच्छे तरीके से शिक्षा मिलती है, उस के लिये इलाज का प्रबन्ध बहुत अच्छा है और उस के लिये दूसरी ज़रूरियाते जिंदगी बहुत सस्ती हैं तब तो माना जा सकता है कि थोड़े पैसों में भी उस का गुज़ारा हो सकता है। लेकिन यदि आज से दस साल पहले की हालत से आज की हालत की तुलना की जाए तो पता लगता है कि शिक्षा पर पहले से बहुत ज़्यादा खर्च हो रहा है, इलाज पर भी ज़्यादा खर्च हो रहा है और याता-यात पर भी बहुत ज़्यादा खर्च करना पड़ रहा है। मतलब यह कि सभी चीज़ों पर ज़्यादा खर्च करना पड़ रहा है। हमारी सरकार Socialistic Patt n कायम करने के लिये और समाज के अन्दर समानता कायम करने के लिये कोई ठोस योजना नहीं बना सकी। सरकारी कर्मचारी को कम से कम क्या मिलना चाहिए और ज़्यादा से ज़्यादा क्या मिलना चाहिये, हमारी

सरकार ऐसी कोई भी ठोस योजना जनता के सामने रखने में असमर्थ रही है। सरकार को यह घोषणा करनी चाहिये कि कम से कम तनखाह जो एक सरकारी कर्मचारी को दी जाएगी वह एक सौ रुपये से कम नहीं होगी और ज़्यादा से ज़्यादा तनखाह जो एक सरकारी कर्मचारी को दी जाएगी वह दो हज़ार रुपये से ज़्यादा नहीं होगी। जैसे कि कल भी एक दो माननीय सदस्यों ने इस सदन में कहा है। जब तक सरकार इस तरह की सीमाओं के अन्दर समाज को नहीं बांधेगी तब तक disparity कम नहीं होगी। ज़बानी जमा खर्च करने से यह समस्या हल नहीं होगी। मैं तो कहना चाहता हूं कि बजट पेश करते वक्त सरकार को इस बात को ध्यान में रखना चाहिये था। अगर इस से ज़्यादा सरकार नहीं कर सकती तो कम से कम इतना तो अवपूय करे कि ग़रीब से ग़रीब आदमी बीमारी की हालत में अपना इलाज मुफत और अच्छे तरीके से करवा सके जल्दी करवा सके। और आज हालत यह है कि जो आदमी पैसे नहीं दे सकता उस का इलाज पंजाब में तो नहीं हो सकता। जो आदमी अपनी जेब में से पांच सौ या एक हज़ार रुपया खर्च नहीं कर सकता उस का इलाज होना मुश्किल है। अमृतसर में एक बड़ा अस्पताल है जिस में पांच छः सौ के करीब मरीज़ों को दाखिल करने की व्यवस्था है। उपाध्यक्ष महोदय, वहां पर अगर किसी आदमी ने अपना operation करवाना हो तो उसको कम से कम एक साल का अर्सा लग जाता है। अगर वह आज परची बनवाता है तो उस को फिर अगले साल आज के दिन आने के लिए कहा जाता है। जब वह अगले साल आता है तो फिर उस को 15, 20 दिन की तारीख दी जाती है। मुझे एक केस याद है जिस में कि एक आदमी दीना नगर से, जिस का फासला अमृतसर से तकरीबन पच्चास साठ मील है, आया था। उस ने अपने लड़के का operation करवाना था। उस बेचारे को इसी मतलब के लिये आठ दफा दीनानगर से आना पड़ा। उस को कभी चार महीने और कभी छः महीने की तारीख मिलती रही। वह ग़रीब आदमी था, special ward में रह कर अपना इलाज नहीं करवा सकता था।

**वित्त मंत्री** : किस चीज़ का operation था ?

**डाक्टर बलदेव प्रकाश** : मुझे details तो याद नहीं है लेकिन कोई हड्डी का operation था। मैं उस के साथ गया और उस को जा कर दाखल करवाया। इस लिये मैं आप के द्वारा स्वास्थ्य के मन्त्री महोदय से कहना चाहता हूं कि वे खुद जा कर देखें कि एक मामूली से मामूली operation के लिए कितना समय लगता है। इस का कारण यह है कि beds बहुत कम हैं लेकन सरकार इस तरफ ध्यान नहीं दे रही। वैसे सरकार Socialistic Pattern लाना चाहती है। लेकिन हालत यह है कि दो आदमी बीमार पड़ते हैं, एक के पास तो हज़ार रुपया डाक्टर को देने के लिए है और दूसरे के पास कुछ नहीं तो दूसरा आदमी तड़प तड़प कर मर जाएगा, उस का इलाज नहीं हो सकता। जिस की जेब में हज़ार या पांच सौ रुपया हैं वह अपना इलाज करवा सकता है। बड़े बड़े डाक्टर और specialists दिन रात उस के आगे पीछे चक्कर काटेंगे। उस के लिए सब कुछ होगा लेकिन जिस की जेब में पैसा नहीं है उस को कोई पूछने वाला नहीं है। जो सरकार ग्यारह वर्ष से प्रदेश में समानता लाना चाहती है उस की स्थिति का एक यह दृश्य है।

डिप्टी स्पीकर साहिब, जब तक सरकार की तरफ़ से ठोस कदम नहीं उठाए जाते; तब तक न केवल यह कि हालात में सुधार ही नहीं होगा बल्कि जनता भी इस सरकार के प्रति विश्वास

[डाक्टर बलदेव प्रकाश]

स्थापित नहीं कर सकती। मैं तो यह समझता हूं कि हमारा सूबा इस बारे में सब से पिछड़ा हुआ है। दूसरे सूबों में तो Government doctors की private practice बन्द हो चुकी है और जनता को भी चिकित्सा की अधिक सुविधाएं मिली हुई हैं लेकिन हमारे सूबे में ऐसी बात नहीं। यहां का तो बाबा आदम ही निराला है और उसकी वजह यह है कि कुछ vested interests ही ऐसे हैं—कुछ ऊपर के स्तर पर लोग ही ऐसे हैं जो इस को यहां पर चालू नहीं होने देते क्योंकि इस तरह से उनके profession पर आघात पहुँचता है। डिप्टी स्पीकर साहिब, बड़ी हैरानगी की बात है कि taxes लगाने के लिए तो यह गवर्नमेंट हरदम तैयार है—दूसरों के मुकाबले में सब से आगे है लेकिन जनता को, जिसका प्रतिनिधि होने का यह दावा करती है उसे जीवन की सामान्य सुविधाएं देने को भी तैयार नहीं। आज आम जनता जोकि ज्यादातर ग़रीब है उसकी हालत यह है कि बजाय चार आने खर्च करके मोटर पर सवार होने के पैदल जाना गवारा करती है। और यह सरकार उन पर इतनी दयालु है कि दो आने और बढ़ाकर टैक्स लेना चाहती है। लेकिन इसके खिलाफ़ यह नहीं सोच सकती कि transport को nationalise कर दिया जाए। मैं पूरे यकीन के साथ कह सकता हूँ कि अगर transport को nationalise कर दिया जाए तो उससे करोड़ों रुपए की सरकारी खज़ाने में आमदनी हो सकती है। कितनी दुःख और ताज्जुबकी बात है, डिप्टी स्पीकर साहिब, कि 32 लाख का deficit पूरा करने के लिए पहले से ही टैक्सों के भार तले पिसी जा रही जनता के ऊपर 72 लाख के टैक्स और लगाए जा सकते हैं लेकिन transport को nationalise नहीं किया जा सकता। क्यों? इसलिए कि जब elections आएंगी तो एक एक लाख रुपए की थैलियां हमारे मुख्य मंत्री को मिल सकेंगी। पच्चास २ हज़ार रुपया मुकदमे लड़ने के लिए उन से मिल सकेगा। इसीलिए इस को nationalise करने में हमारी सरकार असमर्थ है। इस disparity को कम करने के लिए हमारी सरकार बिल्कुल मजबूर है लेकिन लोगों पर tax लगाने में शेर क्योंकि वे बेचारे इस को सह लेंगे; उन की आवाज़ सुनने के लिए यह कान बहरे हो चुके हैं। (*Interruptions*) (घण्टी) डिप्टी स्पीकर साहिब, एक और बात general administration की कह कर मैं बैठ जाऊंगा। इस सम्बन्ध में बहुत सी बातें House के अन्दर कही गई हैं। मैं बड़ी लम्बी चौड़ी बातों अर्थात् विस्तार में नहीं जाना चाहता क्योंकि पहले ही गवर्नर साहिब के Address पर बहस के दौरान काफी आरोप इस सरकार और इसके प्रशासन पर लगाए जा चुके हैं। कई मामले House में आए और उनका जवाब भी दिया गया। लेकिन मैं एक बात कहना चाहता हूँ और वह यह कि हमारे सूबे के अन्दर general administration की हालत क्या है? वह तो, डिप्टी स्पीकर साहिब, आप को मुख्य मन्त्री के जवाब से ही स्पष्ट हो गई और अखबारों के ज़रिये जब जनता ने उन की speech को पढ़ा तो उन्हें बखूबी पता चल गया। उन को मालूम हो गया कि general administration और law and order की चलती फिरती तस्वीर खुद हमारे मुख्य मंत्री हैं। उन्होंने अपने मुंह से इस House के अन्दर जो जो बातें कहीं उन के द्वारा स्पष्ट तौर पर उन्होंने corruption को justify ही किया है। उन्होंने यह दलील दी कि अगर एक दूध के बर्तन में बिल्ली आकर मुंह डाल दे तो इसमें बर्तन का क्या कसूर? अगर उन से लाला जगत नारायण या उनके रिश्तेदारों ने permit लिए तो, वह फरमाते हैं कि इसमें उनका यानी चीफ़ मिनिस्टर का क्या कसूर! मैं हैरान हू कि जिस

व्यक्ति के पास quota देने की ताकत है, जिसके पास permit देने की ताकत है, वही आज यह कहे कि इस बर्तन का क्या कसूर जिस में बिल्ली ने आकर मुंह डाल दिया तो इससे बढ़कर corruption की ज़िन्दा मिसाल और क्या हो सकती है ? जब इन की चारों तरफ़ बिल्लियां ही घूम रही हैं जो कि उनके बर्तन में पड़े दूध को चाटती हैं तो क्या उनका फर्ज़ नहीं बन जाता कि वह उन बिल्लियों को पकड़ कर जेल में डाल दें? जब ये ऐसे लोगों के खिलाफ़ कोई action नहीं लेना चाहते जो हर जायज़ नाजायज़ तरीके से permits, quotas और licenses ले रहे हैं और दे रहे हैं और उसको केवल "दूध के बर्तन में बिल्ली का मुंह" कह कर टाल रहे हैं तो, डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं समझता हूँ कि corruption को justify करने की इससे बढ़कर और कोई बात नहीं हो सकती। इतना हो नहीं। यहां पर नाम लेकर आरोप लगाए गए। उनके लड़के पर आरोप लगाया गया कि किस तरह उसने दो करोड़ रुपए का plant और cinema लगाया लेकिन उन्होंने उलटा गालियां और इस प्रकार के शब्द कह कर टाल दिया। यह तो औरतों की लड़ाई हुई कि एक औरत ने एक गाली निकाली और दूसरी ने दो गालियां लगा दीं और बात कुछ न बनी। जब यहां पर यह आरोप लगाया कि आप के लड़के ने दो करोड़ रुपया जमा किया तो जवाब में उस मेम्बर साहिब पर यह आरोप लगाया कि आप का तो जमाई delegation में बाहर गया था। (*Interruptions*)

**Mr. Deputy Speaker** : Order, please. No repetition of old arguments.

**डाक्टर बलदेव प्रकाश**: मैं यही कहना चाहता हूं कि House के अन्दर जो debate होती है आखिर उसका कोई मतलब होता है। Debate के दौरान में यह बताया गया कि इस तरह से इस मिकदार में smuggling हुई तो इस का जवाब यह दिया गया कि साहिब ! smuggling करवाने वाले तो आप के ही रिश्तेदार हैं। मैं समझता हूं कि इसी तरह के जवाब अगर मिनिस्टरों की तरफ से आते रहे तो हमारी debate का standard किस level तक पहुंचने जा रहा है, इस का आप भली भांति अनुमान लगा सकते हैं। Parliamentary democracy का यह मूल सिद्धान्त है कि जो आरोप सदन के अन्दर मुख्य मन्त्री, किसी भी मन्त्री अथवा सरकार पर लगाए जाएं उन का ठीक ढंग से स्पष्टीकरण या निराकरण किया जाए। उन का ठीक ढंग से जवाब मिलना चाहिए। अगर उन का जवाब देने का यही तरीका जारी रहा, जैसा कि मुख्य मंत्री ने किया तो मैं यह कहने में ज़रा भी हिचकिचाहट महसूस नहीं करता कि यह प्रजातन्त्र एक ढोंग बनकर रह जाएगा। ऐसी अवस्था में सूबे में law and order की position क्या होगी। हम सूबे के अन्दर बेहतर हालात पैदा करने में कैसे सफल हो सकते हैं जब administration को चलाने वालों के अपने ही इरादे नेक न हों ? आज यही एक मूल समस्या है जो हमारे सामने है। उस दिन की मुख्य मन्त्री की तकरीर के बाद इस House के बहुधा सदस्यों की यह धारणा थी कि जहां पर House के अन्दर Leader of the House के बोलने का तरीका यह हो और जहां वह खुद House की dignity को इतने lower level पर ले जाएं तो सम्मानित सदस्यों के लिए और कोई चारा नहीं रह जाता बजाय इस के कि वह as a protest House के मेम्बर ही न रहें और resign कर दें। लेकिन इस वक्त हालात ऐसे बन चुके हैं कि मुख्य मंत्री को होश में लाने के लिए सख्त आपोज़ीशन और सजीव सदस्यों की आवश्यकता है।

[डाक्टर बलदेव प्रकाश]

इसके इलावा हमारे मुख्य मंत्री का रवैया कितना डिक्टेटराना और गैरज़िम्मेदारी का है; इसके लिए एक ही मिसाल काफी है जो उन्होंने खुद बताई। एक पुलिस के Superintendent को आपने कहा 'ਓਏ ਤੈਨੂੰ ਕਿੰਨੇ ਰਖਿਆ ਹੈ' मैं पूछता हूं कि क्या यही हैं वह human values जिन को आज सूबे के अन्दर develop किया जा रहा है? क्या यही है वह आदर्श जोकि एक मुख्य मन्त्री अपनी administration और services के सामने पेश करना चाहते हैं ? इतना ही नहीं, House का भी मज़ाक उड़ाया जाता है । सवाल कुछ किया जाता है और जवाब कुछ और ही ढंग से दिया जाता है । अगर यही परिस्थितियां यहां पर बनी रहीं तो मुझे सन्देह है कि क्या यह गवर्नमेंट देश के अन्दर किसी प्रकार का भी सुधार लाने में सफल हो सकेगी । इसलिए मैं सरकार से और विशेष कर वित्त मंत्री महोदय के आगे यह प्रार्थना करूंगा कि अगर आप जनता की सही आवाज़ सुनना चाहते हैं और यदि यह सब कुछ आडम्बर नहीं है तो मैं समझता हूं कि जो सूबे के असली हालात उन के सामने लाए जाते हैं उन को ध्यानपूर्वक सुनें और जनता की नबज़ को पहचानकर उन समस्याओं का सन्तोषपूर्ण ढंग निकालें । (घण्टी) अन्त में मैं वित्त मंत्री महोदय से कहूँगा कि 32 लाख के deficit को पूरा करने के लिए जो taxes इन्होंने लगाए हैं उनकी उन के पास कोई justification नहीं । इसलिए उचित और न्यायसंगत बात यही है कि वह इन proposals को वापिस ले लें नहीं तो मैं आप के द्वारा सरकार को चेतावनी देना चाहता हूँ कि वह ऐसे हालात सूबा के अन्दर पैदा करने की ज़िम्मेदार होगी जिन को कि सम्भालना उसके लिए असम्भव हो जाएगा । पहले ही Betterment Levy के खिलाफ agitation चल रही है, अभी मरला टैक्स के खिलाफ भी agitation होने वाली है । अनेकानेक मुसीबतों का उसे सामना करना पड़ेगा । अगर वह अपने वर्तमान रवैये पर दृढ़ रही । अगर सरकार की यही घटिया किस्म की taxation की policy जारी रही तो लोग उसके लिए ऐसी मुसीबत पैदा कर देंगे जिस पर कि उसके करोड़ों रुपए खर्च हो सकते हैं । इस तरह बजाय development के काम करने के वह अपने रास्ते में कांटे बीज रही है । और जनता के मन में ऐसे भाव पैदा कर रही है जिन के फलस्वरूप सरकार के प्रति विद्रोह अवश्यंभावी है । जनता को मजबूर होकर ऐसे कदम उठाने पड़ेंगे जिन से सरकार 32 लाख का घाटा तो क्या पूरा करेगी, करोड़ों रुपया और खर्च करना पड़ेगा और कोई नई मुसीबत मोल लेनी पड़ेगी । इसलिए मैं अपील करता हूं कि वह जनता की सही आवाज़ को नज़रअन्दाज़ करने की हरगिज़ २ कोशिश न करें । इन शब्दों के साथ मैं आप का धन्यवाद करता हूं कि आपने मुझे समय दिया ।

**ਸਰਦਾਰ ਨਰਿੰਜਨ ਸਿੰਘ ਤਾਲਿਬ (ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ):** ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਹਾਊਸ ਦਾ ਜ਼ਿਆਦਾ ਸਮਾਂ ਨਹੀਂ ਲਵਾਂਗਾ । ਸਿਰਫ ਦੋ ਚਾਰ ਗੱਲਾਂ ਕਹਿਣੀਆਂ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕਹਿਣ ਨੂੰ ਮੇਰਾ ਦਿਲ ਕਰਦਾ ਹੈ। (ਇਕ ਮਾਨਯੋਗ ਮੈਂਬਰ : ਲਿਖ ਕੇ ਦੇ ਦਿਉ ।) ਲਿਖਕੇ ਦੇਣ ਦੀ ਕੋਈ ਲੋੜ ਨਹੀਂ । ਹੁਣੇ ਇਕ ਜਨਸੰਘੀ ਵੀਰ ਨੇ ਕਾਫੀ ਕੁਝ ਕਿਹਾ ਹੈ, ਜਿਸ ਤੋਂ ਮਾਲੂਮ ਦਿੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਵਿਚ ਕੀ ਅੰਧੇਰ ਆਇਆ ਹੋਇਆ ਹੈ । ਜੇ ਕੋਈ ਮੈਂਬਰ ਉਠ ਕੇ ਗੌਰਮੈਂਟ ਦੇ ਚੰਗੇ ਕੰਮਾਂ ਦੀ ਸਰਾਹਣਾ ਕਰਦਾ ਹੈ ਤਾਂ motive impute ਕੀਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਕਹੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ । ਮੈਨੂੰ ਸਮਝ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦੀ ਕਿ ਮੇਰੇ ਸੱਜੇ ਪਾਸਿਉਂ ਜਿਹੜਾ ਵੀ ਵੀਰ ਉਠਦਾ ਹੈ ਇਹੋ ਕਹਿੰਦਾ

ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਅੰਧੇਰ ਆ ਗਿਆ ਹੈ। Law and Order ਖਰਾਬ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ। ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਇਹ ਕਰਦਾ ਹੈ। ਉਸ ਨੇ ਫਲਾਣਾ ਕੰਮ ਖਰਾਬ ਕੀਤਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੂੰ ਸਮਝਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਆਖਿਰ ਇਹ ਜਨਤਾ ਦੀ ਚੁਣੀ ਹੋਈ ਗੌਰਮੈਂਟ ਹੈ, ਜਨਤਾ ਦਾ ਇਸ ਨੂੰ ਵਿਸ਼ਵਾਸ ਹਾਸਿਲ ਹੈ, over whelming majority ਨਾਲ ਇਹ Government ਕਾਇਮ ਹੋਈ ਹੋਈ ਹੈ, ਕੋਈ ਉਪਰੋਂ ਠੋਸੀ ਹੋਈ ਗੌਰਮੈਂਟ ਨਹੀਂ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ elected members ਦੀ representative ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੂੰ ਇਹੋ ਜਹੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਆਖਣੀਆਂ ਸਾਰੇ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਤੌਹੀਨ ਕਰਨਾ ਹੈ। ਜੋ ਇਹ ਸਮਝਦੇ ਹਨ ਕਿ ਵਾਕਈ ਇਹ ਗੌਰਮੈਂਟ ਨਿਕੰਮੀ ਹੈ, ਚੰਗੇ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੀ ਤਾਂ democratic ways ਸਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਹਨ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਰਾਹੀਂ ਇਸ ਨੂੰ ਉਲਟਾਇਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਸਾਥੀਆਂ ਨੇ ਕੇਵਲ ਨਿੰਦਣ ਦਾ ਹੀ ਤਰੀਕਾ ਚੁਣਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਐਵੇਂ ਝੂਠੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਕਹੀਆਂ ਜਾਣੀਆਂ ਤਾਂ ਸ਼ੋਭਾਦਾਇਕ ਨਹੀਂ। ਬਿਹਤਰ ਇਹ ਹੈ ਕਿ Opposition ਦੇ ਭਰਾ ਜਾਂ ਉਹ ਜਿਹੜੇ ਕਿ ਕਿਸੇ ਜ਼ਾਤੀ ਕਾਰਨਾਂ ਕਰਕੇ ਗੌਰਮਿੰਟ ਦੇ ਵਿਚਾਰਾਂ ਨਾਲ ਸਹਿਮਤ ਨਹੀਂ, constructive suggestions ਦੇਣ ਅਤੇ ਉਸ ਨੂੰ ਦਸਣ ਕਿ ਇਹ ਕਮੀ ਹੈ ਔਰ ਇਸ ਨੂੰ ਇਸ ਢੰਗ ਨਾਲ ਦੂਰ ਜਾਂ ਹਲ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਜੇ ਉਹ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਰਨ ਤਾਂ ਹੀ ਉਹ ਆਪਣੇ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਸੂਬੇ ਦੀ ਕੋਈ ਸੇਵਾ ਕਰ ਸਕਣਗੇ। ਹੁਣ ਕੀ ਹੁੰਦਾ ਹੈ? ਕਦੀ ਸਤਿਆਗ੍ਰਹਿ ਹੁੰਦੇ ਹਨ, ਕੈਦਾਂ ਹੁੰਦੀਆਂ ਹਨ ਕੀ ਮੇਰੇ ਵੀਰ ਜੇਲਾਂ ਵਿਚ ਆਟਾ ਪੈਦਾ ਕਰਨ ਜਾਂਦੇ ਹਨ? ਮਹਿੰਗਾਈ ਦਾ ਨਾਰਾ ਲਗਾ ਕੇ ਜਲੂਸ ਕਢਣ ਨਾਲ ਬਜਾਏ ਇਸ ਦੇ ਕਿ ਮਸਲਾ ਹਲ ਹੋਵੇ ਸਗੋਂ ਆਮ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਵੀ ਫਿਕਰ ਪਾ ਦਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਸਚਮੁਚ ਹੀ ਆਟਾ ਮਿਲਣਾ ਬੰਦ ਨਾ ਹੋ ਜਾਵੇ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਸੇਵਾ ਕਰਨ ਦੀ ਥਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਗਲਤਫਹਿਮੀ ਵਿਚ ਪਾਇਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਵਰਗਲਾਇਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਭਾਵੇਂ ਉਹ ਵੀਰ ਕੁਝ ਕਹਿਣ ਪਰ ਇਹ ਇਕ ਹਕੀਕਤ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਰਨ ਨਾਲ ਉਹ ਸੂਬੇ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਰੋਕਦੇ ਨੇ ਔਰ ਇਸ ਵਿਚ ਅਬਤਰੀ ਫੈਲਾ ਰਹੇ ਹਨ। ਇੰਵ ਹੀ betterment levy (ਖੁਸ਼ ਹੈਸੀਅਤੀ ਟੈਕਸ) ਬਾਰੇ ਗਲਤ ਫਹਿਮੀਆਂ ਫੈਲਾਈਆਂ ਜਾ ਰਹੀਆਂ ਹਨ। ਸਾਡੇ ਫਾਈਨੈਂਸ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਜਿਹੜਾ ਬਜਟ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਹੈ ਉਹ ਸਿਰਫ 32 ਲੱਖ ਰੁਪਏ ਘਾਟੇ ਦਾ ਹੀ ਬਜਟ ਹੈ। ਇਸ ਤੇ ਬੋਲਦਿਆਂ ਮੇਰੇ ਕਈ ਵੀਰਾਂ ਨੇ ਇਹ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਦੋ ਹੋਰ ਨਵੇਂ tax ਲਾ ਦਿਤੇ ਗਏ ਹਨ ਅਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਹੋਰ ਭਾਰ ਪਾ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੋਂ ਪੁਛਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕੀ ਦੂਜੇ ਸੂਬਿਆਂ ਵਿਚ ਹੋਰ tax ਨਹੀਂ ਲਾਏ ਜਾਂਦੇ, ਕੀ ਦੂਜਿਆਂ ਮੁਲਕਾਂ ਵਿਚ ਨਵੇਂ tax ਨਹੀਂ ਲਗਦੇ? ਇਕ ਪਾਸੇ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਡੀ ਇਕੱਲੀ ਇਕ ਇਕ constituency ਵਿਚ ਹੋਰ ਸੜਕਾਂ ਬਣਨ, ਪੁਲ ਬਣਨ, ਬਿਜਲੀ ਆਵੇ, ਸਕੂਲ ਖੋਲ੍ਹੇ ਜਾਣ ਅਤੇ ਹੋਰ ਉਨਤੀ ਦੇ ਕੰਮ ਹੋਣ। ਅਸੀਂ ਇਹ ਵੀ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਇਥੇ free education ਹੋਵੇ ਪਰ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਅਸੀਂ ਆਪਣੀ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਇਹ ਗੱਲ ਆਖ ਕੇ ਨੁਕਤਾ ਚੀਨੀ ਕਰਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਨੇ ਹੋਰ tax ਲਾ ਦਿਤੇ ਹਨ। ਇਹ ਕੋਈ ਵਾਜਬ ਗੱਲ ਨਹੀਂ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੋ taxes ਵਿਚੋਂ ਇਕ tax transport ਤੇ ਲਾਇਆ ਗਿਆ ਹੈ। ਇਹ ਮੈਂ ਮੰਨਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ middle class ਤੇ ਪੈਂਦਾ ਹੈ। ਮੈਨੂੰ ਇਹ ਦਸਣ ਵਿਚ ਦੁੱਖ ਹੋਣਾ ਹੈ ਕਿ ਕਲ੍ਹ ਸਰਸੇ ਦੇ ਨੇੜੇ ਜਿਹੜਾ accident ਹੋਇਆ ਹੈ ਉਸ ਨਾਲ ਪੰਜ ਸੱਤ ਆਦਮੀ ਮਰ ਗਏ ਹਨ। ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਟਰਾਂਸਪੋਰਟ

1.00 p.m.

[ਸਰਦਾਰ ਨਿਰੰਜਨ ਸਿੰਘ ਤਾਲਿਬ]

ਦੀ ਕਦੀ ਕਦੀ ਇਕ ਅੱਧੀ ਦੁਰਘਟਨਾ ਵਾਪਰ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਪਰ ਇਹ ਗੱਲ ਮੈਂ ਬੜੇ ਫਖਰ ਨਾਲ ਕਹਿ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰੀ transport ਬੜੀ efficient ਹੈ। ਇਹ ਗੱਲ ਕਹਿ ਕੇ ਮੈਂ ਕਿਸੇ ਮਿਨਿਸਟਰ ਦੀ ਤਾਰੀਫ ਨਹੀਂ ਕਰਦਾ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਇਹ ਗੱਲ ਕਹਿਣ ਵਿਚ ਮੇਰਾ ਕੋਈ ਜ਼ਾਤੀ ਮਨਸ਼ਾ ਹੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਤਾਂ ਇਕ ਸਚੀ ਗੱਲ ਕਰ ਰਿਹਾ ਹਾਂ। ਇਹ transport service ਇਤਨੀ efficient ਹੈ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਇਥੋਂ ਬਸ ਵਿਚ ਚੜ੍ਹ ਕੇ ਸਵੇਰੇ ਦਿਲੀ ਜਾ ਸਕਦੇ ਹੋ ਤੇ ਉਥੇ ਤਿੰਨ ਚਾਰ ਘੰਟੇ ਕੰਮ ਕਰ ਕੇ ਮੁੜ ਕੇ ਰਾਤ ਨੂੰ ਵਾਪਸ ਆ ਸਕਦੇ ਹੋ। ਵਰਨਾ ਰੇਲ ਰਾਹੀਂ ਦਿੱਲੀ ਤੋਂ ਤੀਜੇ ਦਿਨ ਮੁੜਿਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਫਿਰ ਇਸ ਬਾਰੇ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਦੇ ਕਿਰਾਏ ਬੜੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਥੇ ਤੋਂ ਦਿੱਲੀ ਗਡੀ ਦਾ second class ਦਾ ਕਿਰਾਇਆ 11 ਰੁਪਏ ਤੇ ਕੁਝ ਆਨੇ ਹੈ ਪਰ De-luxe ਬੱਸ ਦਾ ਕਿਰਾਇਆ 9 ਰੁਪਏ ਤੇ 15 ਨਵੇਂ ਪੈਸੇ ਹੈ। ਇਹ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਕਿਰਾਇਆ ਵਧ ਹੈ। ਅਸਾਂ ਇਸ ਬੱਸ ਵਿਚ ਮੈਂ ਕੇ ਬੜੇ ਆਰਾਮ ਨਾਲ ਸਫਰ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਾਂ ਅਤੇ ਸਾਧਾਰਨ ਬਸਾਂ ਵਿਚ ਵੀ ਬੜੇ ਆਰਾਮ ਨਾਲ ਸਫਰ ਕਰ ਸਕੀ ਦਾ ਹੈ। ਮੈਨੂੰ ਸਮਝ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦੀ ਕਿ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮੇਰੇ ਇਹ ਵੀਰ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਨਵੇਂ tax ਲਾ ਕੇ ਜਨਤਾ ਨਾਲ ਬੇਇਨਸਾਫੀ ਕੀਤੀ ਹੈ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੂਜਾ tax ਪਟਰੋਲ ਤੇ ਪਹਿਲੇ ਲਗੇ tax ਵਿਚ ਵਾਧਾ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਪਟਰੋਲ ਵਾਲੀਆਂ ਮੋਟਰਾਂ ਅਮੀਰ ਤਬਕੇ ਨੇ ਵਰਤਣੀਆਂ ਹਨ। ਬਾਕੀ ਮੇਰੇ ਕਈ ਕਾਂਗਰਸੀ ਵੀਰ ਜਿਹੜੇ ਕਈ ਨਿਜੀ ਕਾਰਨਾਂ ਕਰਕੇ ਗੁਸੇ ਹਨ ਉਹ ਕੁਦਰਤੀ ਜਿਹੜੀਆਂ ਬਲਾਵਾਂ ਇਥੇ ਪੈਂਦੀਆਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਵੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਜ਼ਿੰਮੇਵਾਰ ਠਹਿਰਾਉਂਦੇ ਹਨ। ਜਿਵੇਂ ਕਿ ਜਿਨਸ ਦੇ ਭਾਵ ਵਿਚ ਵਾਧਾ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ ਹਾਲਾਂਕਿ ਉਹ hoarding ਜਾਂ ਹੜ੍ਹ ਆ ਜਾਣ ਕਰ ਕੇ ਹੋ ਗਿਆ। ਮੇਰੇ ਦਿਲ ਵਿਚ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵੀਰਾਂ ਲਈ ਬੜੀ ਇਜ਼ਤ ਹੈ, ਅਸਾਂ ਰਲ ਕੇ ਜੇਲ੍ਹਾਂ ਕਟੀਆਂ ਹਨ। ਪਰ ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵੀਰਾਂ ਤੋਂ ਇਹ ਗੱਲ ਪੁਛਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕੀ ਤੁਸੀਂ ਕਿਸੇ hoarder ਨੂੰ ਫੜਾਇਆ ਹੈ। ਕੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕਿਸੇ hoarder ਦੇ ਘਰ ਅਗੇ ਸਤਿਆਗ੍ਰਹਿ ਕੀਤਾ ਹੈ ਜਾਂ ਜਿਹੜੇ ਮਹਿੰਗੇ ਅਨਾਜ ਵੇਚਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਘਰ ਅਗੇ ਸਤਿਆਗ੍ਰਹਿ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਹਰ ਗੱਲ ਲਈ agitation ਕਰਨੀ ਇਹ ਕੋਈ ਠੀਕ ਗੱਲ ਨਹੀਂ। ਕੀਮਤਾਂ ਜ਼ਰੂਰ ਵਧ ਗਈਆਂ ਹਨ ਪਰ ਇਹ ਕੀਮਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਵਧ ਕੀਤੀਆਂ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਅਨਾਜ ਲਕੋ ਲਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਜਾਂ ਇਥੇ ਵਧ ਮੀਂਹ ਅਤੇ ਹੜ੍ਹ ਆ ਜਾਣ ਨਾਲ ਫਸਲ ਘਟ ਹੋਈ ਸੀ ਇਸ ਕਰ ਕੇ ਅਨਾਜ ਦੇ ਭਾ ਵਧ ਗਏ। ਇਸ ਦੀ ਜ਼ਿੰਮੇਵਾਰੀ ਸਰਕਾਰ ਤੇ ਕਿਵੇਂ ਆਉਂਦੀ ਹੈ। ਇਸ ਬਾਰੇ ਵਿਚ ਮੈਨੂੰ ਇਕ ਗੱਲ ਯਾਦ ਆਈ ਹੈ। ਇਕ ਵਾਰ ਅੰਬਾਲੇ ਸਟੇਸ਼ਨ ਤੇ ਇਕ ਗੱਡੀ ਖੜੀ ਸੀ। ਇਕ ਜਨਾਨੀ ਨੇ ਇਕ ਬੱਚਾ ਚੁਕਿਆ ਹੋਇਆ ਸੀ ਤੇ ਉਹ ਜਨਾਨੀਆਂ ਦੇ ਡਬੇ ਵਿਚ ਚੜ੍ਹਨਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਸੀ ਪਰ ਉਸ ਨੂੰ ਅੰਦਰਲੀਆਂ ਜਨਾਨੀਆਂ ਚੜ੍ਹਨ ਨਹੀਂ ਸਨ ਦੇ ਰਹੀਆਂ। ਪਰ ਉਹ ਧਿਕ ਧਕ ਕੇ ਅੰਦਰ ਵੜ ਗਈ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਜਨਾਨੀਆਂ ਦੀ ਇਹ ਗੱਲ ਹੈ, ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਕਿ ਇਹ ਜਿਥੇ ਆਪੇ ਵਿਚ ਛੇਤੀ ਲੜ ਪੈਂਦੀਆਂ ਹਨ ਉਥੇ ਇਹ ਮੰਨ ਵੀ ਝਟ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ। ਜਦੋਂ ਉਹ ਜਨਾਨੀ ਅੰਦਰ ਚਲੀ ਗਈ ਤਾਂ ਥੋੜੀ ਦੇਰ ਮਗਰੋਂ ਉਸ ਤੋਂ ਦੂਜੀਆਂ ਜਨਾਨੀਆਂ ਪੁਛਣ ਲਗੀਆਂ ਕਿ ਤੇਰਾ ਬੱਚਾ ਲੜਕਾ ਹੈ ਯਾ ਲੜਕੀ? ਇਸ ਤੇ ਉਸ ਇਸਤਰੀ ਨੇ ਇਹ ਜਵਾਬ ਦਿਤਾ ਕਿ ਭੈਣੇਂ ਜਦੋਂ ਦਾ ਨਹਿਰੂ ਤੇ ਕਾਂਗਰਸ ਦਾ ਰਾਜ ਹੋਇਆ ਹੈ ਉਦੋਂ ਦੀ ਇਹ ਚੋਥੀ ਲੜਕੀ ਹੋਈ ਹੈ। ਮੁੰਡਾ ਜੰਮਦਾ ਹੀ ਨਹੀਂ। ਇਸ ਵਿਚ ਵੀ,

ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਨਹਿਰੂ ਤੇ ਕਾਂਗਰਸ ਦੀ ਜ਼ਿੰਮੇਵਾਰੀ ਆ ਗਈ । (ਹਾਸਾ) ਜੇਕਰ ਫਸਲ ਚੰਗੀ ਨਹੀਂ ਹੋਈ, ਕਾਲ ਪੈ ਗਿਆ ਹੈ, ਗੜ੍ਹੇ ਪੈ ਗਏ ਜਾਂ ਹੜ੍ਹ ਆ ਗਏ ਹਨ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਵੀ ਜ਼ਿਮੇਵਾਰੀ ਕਾਂਗਰਸ ਤੇ ਹੈ । ਮੈਨੂੰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕਾਂਗਰਸੀਆਂ ਤੇ ਅਫਸੋਸ ਆਉਂਦਾ ਹੈ ਜਿਹੜੀ ਨਿਜੀ ਗੁੱਸੇ ਕਰ ਕੇ ਜਾਂ ਹੋਰ ਉਲਾਂਭਿਆਂ ਕਰ ਕੇ ਕਿਸੇ ਚੀਜ਼ ਦੇ ਨਾ ਮਿਲਨ ਕਰ ਕੇ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਹਰ ਗੱਲ ਦੀ ਜ਼ਿਮੇਂਵਾਰ ਗੌਰਮੈਂਟ ਹੈ । ਮੈਨੂੰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇਹ ਗੱਲ ਸਮਝ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦੀ । ਮੈਂ ਤਾਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਹਰ ਪਹਿਲੂ ਤੋਂ ਤਰੱਕੀ ਕਰ ਰਿਹਾ ਹੈ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਹੈ, ਬਿਜਲੀ ਹੈ, ਸੜਕਾਂ ਦਾ ਬਣਨਾ ਹੈ, ਪਿੰਡਾਂ ਦਾ ਸੁਧਾਰ ਹੈ, ਹਸਪਤਾਲਾਂ ਦਾ ਖੁਲਨਾ ਹੈ ਜਾਂ ਚਕਬੰਦੀ ਹੈ । ਹਾਂ ਚਕਬੰਦੀ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਇਹ ਗੱਲ ਜ਼ਰੂਰ ਕਹਿਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਥੇ ਜਿਥੇ consolidation ਹੋ ਚੁਕੀ ਹੈ ਉਥੇ ਉਸ ਸਬੰਧੀ ਝਗੜੇ ਸਾਲਾਂ ਬਧੀ ਨਹੀਂ ਨਿਬੜਦੇ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਜ਼ਰੂਰ ਸੁਧਾਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਬਾਕੀ ਇਸ speech ਵਿਚ political sufferers ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਆਇਆ ਹੈ । ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ political sufferers ਦੇ ਕੇਸਾਂ ਨੂੰ ਲਮਕਾਇਆ ਨਾ ਜਾਏ । ਉਹ ਸਾਲਾਂ ਬਧੀ ਜਾਂ ਅਠ ਅਠ ਨੌਂ ਨੌਂ ਮਹੀਨੇ ਉਨਾਂ ਦਾ ਫੈਸਲਾ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ । political sufferers ਬਾਰੇ ਛੇਤੀ ਫੈਸਲਾ ਕਰ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

ਹੁਣ ਮੈਂ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਬਾਰੇ ਕੁਝ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ capital ਬਾਰੇ ਇਸ ਵਿਚ ਲਿਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਦੀ ਤਾਮੀਰ ਵਿਚ ਬੜੀ ਤੇਜ਼ੀ ਨਾਲ ਤਰਕੀ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਮੰਨਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਦੀ ਉਸਾਰੀ ਵਿਚ ਬੜੀ ਤੇਜ਼ੀ ਨਾਲ ਤਰਕੀ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ ਔਰ ਇਹ ਸਾਡੇ Prime Minister ਪੰਡਿਤ ਜਵਾਹਰ ਲਾਲ ਜੀ ਨਹਿਰੂ ਦਾ ਇਕ dream city ਹੈ । ਪਰ ਇਹ ਬੜੀ ਹੈਰਾਨੀ ਦੀ ਗੱਲ ਹੈ ਕਿ ਹਾਲਾਂ ਤਕ ਇਸ ਨੂੰ ਇਕ district ਦਾ headquarter ਨਹੀਂ ਬਣਾਇਆ ਗਿਆ । ਅਸੈਂਬਲੀ ਦੇ ਸਵਾਲ ਦੇ ਜਵਾਬ ਵਿਚ ਇਹ ਦਸਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਨੂੰ ਇਕ district ਦਾ headquarter ਨਹੀਂ ਬਣਾਇਆ ਜਾ ਰਿਹਾ । ਇਸ ਵੇਲੇ ਜੇ ਕਰ ਕਿਸੇ ਆਦਮੀ ਨੂੰ D.C. ਨਾਲ ਜਾਂ S.D.O. ਨਾਲ ਕੋਈ ਕੰਮ ਪਏ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਅੰਬਾਲੇ ਜਾਂ ਰੋਪੜ ਜਾਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਅਗੇ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਕਰ ਉਹ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਤੇਜ਼ੀ ਨਾਲ ਤਰਕੀ ਕਰੇ ਤਾਂ ਇਸ ਨੂੰ ਛੇਤੀ ਨਾਲ ਇਕ district ਦਾ headquarter ਬਣਾ ਦਿਤਾ ਜਾਏ ।

ਹੁਣ ਮੈਂ ਇਥੇ Cantonment ਬਣਾਉਣ ਬਾਰੇ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ । ਇਸ ਕੰਮ ਲਈ military ਨੇ ਪਹਿਲਾਂ ਤਾਂ ਕਾਫੀ ਦੌੜ ਭੱਜ ਕੀਤੀ ਤੇ ਕੈਪੀਟਲ ਕੰਟਰੋਲ ਬੋਰਡ ਤੋਂ ਜਗਾ ਲਈ ਪਰ Parliament ਵਿਚ ਇਕ ਸਵਾਲ ਦਾ ਜਵਾਬ ਦਿੰਦਿਆਂ ਸਰਦਾਰ ਸੁਰਜੀਤ ਸਿੰਘ ਮਜੀਠਿਆ ਨੇ ਇਹ ਦੱਸਿਆ ਹੈ ਕਿ—

Government of India has no intention of having a Cantonment at Chandigarh.

ਇਸ ਜਵਾਬ ਤੋਂ ਮੈਨੂੰ ਸਮਝ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦੀ ਕਿ ਜਿਤਨੇ ਚਿਰ ਤਕ ਇਥੇ ਇਕ Cantonment ਨਹੀਂ ਬਣਦੀ ਜਾਂ ਇਸ ਦਾ ਇਕ ਵਖਰਾ ਜ਼ਿਲਾ ਨਹੀਂ ਬਣ ਜਾਂਦਾ ਇਹ ਸ਼ਹਿਰ ਕਿਵੇਂ ਤਰੱਕੀ ਕਰ ਸਕੇਗਾ ।

ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੀ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਨੂੰ main line ਤੇ ਲੈ ਆਉਣ ਦਾ ਸਵਾਲ ਹੈ । ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਹੁਣ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਇਕ ਵਡਾ ਸ਼ਹਿਰ ਜ਼ਰੂਰ ਹੀ ਬਣੇਗਾ ਪਰ ਜਦੋਂ ਤਕ ਇਸ ਨੂੰ main line ਤੇ ਨਾ ਲਿਆਇਆ ਜਾਏ ਇਹ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਠੀਕ ਪ੍ਰਕਾਰ ਨਾਲ ਤਰਕੀ ਕਰ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਇਸ

ਮਤਲਬ ਲਈ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ Central Government ਤੇ ਜ਼ੋਰ ਪਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਉਸ ਨੂੰ ਦੱਸਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਸ਼ਹਿਰ ਨੂੰ main line ਤੇ ਲੈ ਆਉਣਾ ਬੜਾ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ । ਇਸ ਤੋਂ ਬਿਨਾ ਇਥੇ ਵਪਾਰੀ ਤਬਕਾ ਨਹੀਂ ਖਿਚਿਆ ਆ ਸਕਦਾ ਅਤੇ ਇਥੇ ਵਪਾਰ ਕੇਂਦਰ ਹੋਣ ਤੋਂ ਬਗੈਰ ਇਹ ਕੇਵਲ ਬਾਬੂਆਂ ਦਾ ਸ਼ਹਿਰ ਹੀ ਰਹੇਗਾ ਜਾਂ ਇਥੇ ਅਸੈਂਬਲੀ ਦੇ ਇਜਲਾਸ ਵੇਲੇ ਕੇਵਲ ਮੈਂਬਰ ਹੀ ਦਿਖਾਈ ਦੇਣਗੇ ਜਾਂ ਇਹ High Court ਦਾ ਸਥਾਨ ਹੀ ਬਣਿਆ ਰਹੇਗਾ ਇਸ ਤੋਂ ਵੱਧ ਇਹ ਤਰਕੀ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕੇਗਾ ।

ਫਿਰ ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਮੈਂ, ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਥੇ local transport ਦਾ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਨਾ ਤਸਲੀ ਬਖਸ਼ ਹੈ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਬਸ ਨਾ ਮਿਲਣ ਕਰਕੇ ਰਿਕਸ਼ਾ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਵਾਧੂ ਪੈਸੇ ਦੇਣੇ ਪੈਂਦੇ ਹਨ। ਇਥੇ local ਬਸਾਂ ਬੜੀ ਬੜੀ ਦੇਰ ਬਾਅਦ ਚਲਦੀਆਂ ਹਨ ਹਾਲਾਂਕਿ ਹੋਰ ਵੱਡੇ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਵਿਚ ਪੰਜ ਪੰਜ ਮਿੰਟ ਦੀ service ਹੁੰਦੀ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਭਾਵੇਂ ਇਥੇ ਘਾਟਾ ਹੀ ਕਿਉਂ ਨਾ ਪੈਂਦਾ ਹੋਵੇ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਨੂੰ ਵਸਾਉਣ ਲਈ ਇਥੇ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਸਹੂਲਤਾਂ ਦੇਣ ਲਈ ਇਹ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ ਇਥੇ local transport ਦਾ ਵੱਧ ਪਰਬੰਧ ਕੀਤਾ ਜਾਏ ।

ਫਿਰ ਇਥੇ ਇਸ ਗੱਲ ਦਾ ਬੜਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਹਿੰਦੀ, ਪੰਜਾਬੀ ਅਤੇ ਉਰਦੂ ਜ਼ਬਾਨਾਂ ਦੀ ਬੜੀ ਤਰੱਕੀ ਕਰ ਰਹੇ ਹਾਂ ਲੇਕਿਨ ਮੈਂ ਮਹਿਸੂਸ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਥੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਜ਼ਬਾਨਾਂ ਦੇ ਅਖਬਾਰਾਂ ਨੂੰ ਕੋਈ ਸਹੂਲਤਾਂ ਨਹੀਂ ਦਿਤੀਆਂ ਜਾ ਰਹੀਆਂ, ਇਸੇ ਕਰਕੇ Tribune ਜਿਹੇ ਅਖਬਾਰ ਨੇ, ਜੋ ਸਾਡੇ ਰਾਜ ਦਾ ਇਕ ਵਡਾ ਅੰਗਰੇਜ਼ੀ ਅਖਬਾਰ ਹੈ, ਵੀ ਅੰਬਾਲੇ ਵਿਚ ਹੈਡ ਕੁਆਰਟਰ ਰੱਖਣਾ ਪਸੰਦ ਕੀਤਾ ਹੈ । ਇਸ ਦੀ ਵਜ੍ਹਾ ਮੈਂ ਇਹ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਥੇ ਵੱਡੇ ਵੱਡੇ ਸਰਮਾਏਦਾਰਾਂ ਨੂੰ ਤਾਂ ਚਾਰ ਜਾਂ ਪੰਜ ਰੁਪਏ ਫੀ ਮੁਰਬਾ ਗਜ਼ ਦੇ ਹਿਸਾਬ ਨਾਲ industries ਚਲਾਉਣ ਲਈ ਜ਼ਮੀਨ ਮਿਲ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਘਰਾਂ ਅਤੇ ਕੋਠੀਆਂ ਲਈ ਚਾਰ ਰੁਪਏ ਤੋਂ ਲੈਕੇ 10 ਰੁਪਏ ਫੀ ਗਜ਼ ਦੇ ਹਿਸਾਬ ਨਾਲ ਜ਼ਮੀਨ ਦਿੱਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਪਰ ਅਖਬਾਰਾਂ ਵਾਲੇ ਆਪਣੀ ਅਖਬਾਰਾਂ ਦੇ ਦਫਤਰਾਂ ਲਈ 75 ਰੁਪਏ ਫੀ ਮੁਰੱਬਾ ਗਜ਼ ਦੇ ਹਿਸਾਬ ਤੋਂ ਘਟ ਜ਼ਮੀਨ ਨਹੀਂ ਲੈ ਸਕਦੇ । ਅਖਬਾਰ ਲਈ ਇਸ ਭਾ ਤੇ ਜ਼ਮੀਨ ਲੈ ਕੇ building ਬਣਾਉਣ ਦਾ ਇਹ ਮਤਲਬ ਹੋਏਗਾ ਕਿ ਚਾਰ ਜਾਂ ਪੰਜ ਲੱਖ ਰੁਪਏ ਤਾਂ ਜ਼ਮੀਨ ਔਰ building ਤੇ ਹੀ ਲਾ ਲਿਆ ਜਾਏ । ਅਖਬਾਰਾਂ ਦੇ ਇਥੇ ਆਉਣ ਤੋਂ ਬਿਨਾ ਇਹ ਸ਼ਹਿਰ ਤਰੱਕੀ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦਾ । ਇਸ ਲਈ ਇਥੇ ਅਖਬਾਰ ਨਵੀਸਾਂ ਅਤੇ press ਨੂੰ ਵਸਾਉਣ ਲਈ ਇਹ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਸਤੇ ਭਾ ਤੇ ਜ਼ਮੀਨ ਦਿੱਤੀ ਜਾਏ ਜਿਸ ਤਰਾਂ ਕਿ industry ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਜਾਂ ਹੋਰਨਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਘਰਾਂ ਅਤੇ ਕੋਠੀਆਂ ਲਈ ਚਾਰ ਪੰਜ ਰੁਪਏ ਫੀ ਮੁਰੱਬਾ ਗਜ਼ ਦੇ ਹਿਸਾਬ ਨਾਲ ਜ਼ਮੀਨ ਦਿੱਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ । 75 ਰੁਪਏ ਫੀ ਮੁਰੱਬਾ ਗਜ਼ ਦਾ ਖਰਚਾ ਵਰਨੈਕੁਲਰ ਅਖਬਾਰ ਬਰਦਾਸ਼ਤ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ। ਹਾਂ ਕੋਈ ਅੰਗਰੇਜ਼ੀ ਅਖਬਾਰ ਭਾਵੇਂ ਇਹ ਖਰਚਾ ਬਰਦਾਸ਼ਤ ਕਰ ਲਵੇ ਤਾਂ ਕਰ ਸਕਦਾ ਹੈ ।

ਫਿਰ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ sector-17 ਨੂੰ ਦਿਲੀ ਦੀ ਕਨਾਟ ਪਲੇਸ ਵਾਂਗ ਬਣਾਉਣਾ ਹੈ ਪਰ ਇਸ ਦੀ ਜੋ progress ਇਸ ਵੇਲੇ ਤੱਕ ਹੋਈ ਹੈ ਇਸ ਤੋਂ ਇਹ ਹੀ ਪਤਾ ਲਗਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਤਾਂ ਇਹ ਕਨਾਟ ਪਲੇਸ ਸ਼ਾਇਦ 15 ਵਰ੍ਹਿਆਂ ਵਿਚ ਵੀ ਨਾ ਬਣਸਕੇ । ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਤੱਦ ਹੀ ਵੱਧ ਫੁਲ ਸਕੇਗਾ ਜੇ ਕਰ ਇਹ sector

ਚੰਗੀ ਤਰਾਂ ਦੱਸ ਜਾਏ । ਸਿਰਫ ਇਹ ਕਹਿ ਦੇਣ ਨਾਲ ਕਿ ਇਥੇ ਇਤਨੇ plot ਦੇ ਦਿਤੇ ਗਏ ਹਨ ਇਸ ਦੀ progress ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕੇਗੀ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ Capital Minister ਸਾਹਿਬ ਅਗੇ ਇਹ ਪਰਾਥਨਾ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਉਹ ਇਸ ਪਾਸੇ ਜ਼ਰੂਰ ਧਿਆਨ ਦੇਣ । ਬਾਕੀ ਜੋ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਦੇ ਇਰਦ ਗਿਰਦ ਦੇ ਪਿੰਡ ਹਨ ਅਕਸਰ High Court ਅਤੇ Engineering College ਦੇ ਪਿਛਲੇ ਪਾਸੇ ਨੇੜੇ ਹੀ ਹਨ । ਇਥੇ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਬੜੀ ਤਕਲੀਫ ਹੈ । ਇਥੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਪੀਣ ਨੂੰ ਪਾਣੀ ਵੀ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦਾ । ਜਿਸ ਪਾਸੇ ਨਹਿਰਾਂ ਹਨ, ਖੂਹ ਹਨ ਉਥੇ ਹੀ tube-well ਲਗਾਏ ਜਾਂਦੇ ਹਨ । ਇਸ area ਵਿਚ ਨਾ ਖੂਹ ਹਨ, ਨਾ ਨਹਿਰਾਂ ਹਨ ਅਤੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਪਾਣੀ ਦੀ ਬੜੀ ਤਕਲੀਫ ਹੈ । ਇਹ ਤਾਂ ਦੀਵੇ ਹੇਠ ਹਨੇਰੇ ਵਾਲੀ ਗੱਲ ਹੈ । ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਤਾਂ world famous ਹੋ ਗਿਆ ਪਰ ਜਿਹੜੇ ਲੋਕ ਇਸ ਥਾਂ ਤੋਂ ਉਜੜ ਕੇ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਜਾ ਵਸੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਕੋਈ ਖਿਆਲ ਨਹੀਂ ਰਖਿਆ ਜਾਂਦਾ । ਮੈਂ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਬਚਿਆਂ ਨੂੰ ਇਸ Project ਵਿਚ ਨੌਕਰੀਆਂ ਦਿੱਤੀਆਂ ਜਾਣ । ਹਾਲਤ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਜੋ world famous ਹੈ, ਉਸ ਦੇ 3, 4 ਮੀਲ ਇਰਦ ਗਿਰਦ ਨਾ ਬਿਜਲੀ ਹੈ, ਨਾ ਪਾਣੀ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਸੜਕਾਂ ਹਨ । ਇਸ area ਵਿਚ ਇਕ ਪੈਸਾ ਨਹੀਂ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਗਿਆ । ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੂਸਰਿਆਂ ਜ਼ਿਲਿਆਂ ਵਿਚ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਅੰਬਾਲੇ ਜ਼ਿਲੇ ਵਿਚ ਵੀ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ । ਇਸ ਗਰੀਬ area ਦਾ ਵੀ ਖਿਆਲ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ । ਬਸ ਇਹੀ ਦੋ ਚਾਰ ਬੇਨਤੀਆਂ ਕਰ ਕੇ ਆਪਣੀ ਜਗਾ ਤੇ ਬੈਠਦਾ ਹਾਂ ।

**राम्रो गजराज सिंह** (गुड़गांव) : डिप्टी स्पीकर साहिब, पिछले दो दिन से बजट पर कुछ इस तरीके से बहस हो रही है कि इस में लोकल या इलाकाई बातों का ज्यादा ज़िक्र किया गया है । मगर सवाल यह है कि इस की implementation कैसे होती है यानी जो मदें इस में दी गई हैं और उन में जो रुपया दिया गया है उस का सही तौर से इस्तेमाल किया जाता है या नहीं । और इस को मापने का जो कांटा है वह यह है कि आया यह बजट progressive है या नहीं यानी जो beneficent departments या तरक्की करने वाले महकमे हैं उन के लिए रुपया provide किया गया है या नहीं । अगर इस लिहाज़ से इस को देखा जाए तो मैं इसे एक progressive बजट समझता हूं । बाकी इस रुपये को कैसे खर्च किया जाता है यह इस की implementation stage की बात है ।

इस को अगर development के नुक्तानज़र से देखें तो हमें बहुत सी ऐसी बातें नज़र आएंगी जो मुल्क को तरक्की की तरफ ले जाने वाली हैं । मैं एक मिसाल देता हूं । आप चाहें इसे sentiment समझें या किसी भी तरह समझ लें मगर गुड़गांव के लोग या शायद हरियाने के लोग भी इस बात को अच्छा ही कहेंगे और इस बात के लिए इस बजट की तारीफ करेंगे । गुड़गांव के ज़िले के लिए एक Tunnel Scheme बड़ी देर से चली आ रही थी । इस बार सब से पहली दफा इस का ज़िक्र खैर बजट में आया है । यह बात 25 साल के बाद हुई है और इस के लिए हम सरकार के मशकूर हैं । इस के लिए हम चीफ़ मिनिस्टर साहिब के भी मशकूर हैं । जिन्होंने इसमें ज़ाती दिलचस्पी लेकर इस को इस स्टेज तक पहुंचाया । वरना सौ साल के बाद तो रूड़ी की किस्मत भी जाग उठती है । हमें जो 1857 में सज़ा मिली थी वह 102 साल, दो साल ब्याज के समझिए, के बाद खत्म हुई और यह चीज़ हमारे सामने आई । इस पर वह उर्दू का शेर ठीक बैठता है —

शुक्र है कि लबे सैयाद पर ज़िक्रे शिकार आया ।

[राम्रो गजराज सिंह]

इस बजट में इस स्कीम को पूरा करने के लिए 21 लाख रुपया provide किया गया है। इस स्कीम से मुस्तफीद होना है दिल्ली, गुड़गांव और राजस्थान के ज़िलों भरतपुर और अलवर ने। मगर मैं इरीगेशन मिनिस्टर साहिब से कहना चाहता हूं कि यह कहीं पहली जैसी कहानी ही न हो के रह जाए। यह जो रकम provide की गई है यह 25, 30 साल की agitation के बाद provide की गई है। पहले तो यही कहते रहे कि यह चीज़ ही ऊटपटांग है। इस लिए मैं वज़ीर साहिब से कहना चाहता हूं कि कहीं इस के रास्ते में रुकावटें न आएँ। कहीं यह न कह दिया जाए कि इस की ज़मीन पर तो दिल्ली की मुफस्सल आबादी हो गई है इस लिए यह निकल ही नहीं सकती। इस लिए मैं इन से कहूंगा कि दिल्ली को इस से फायदा होना है इस लिए उन से कहें कि इस के लिए फौरन ज़मीन acquire कर लें वरना यह जो फायदे की स्कीम है इस से कोई फायदा न होगा। यह फायदा एक ज़िले को ही नहीं बल्कि सारी स्टेट और मुल्क को भी होगा। इस से उस पिछड़े हुए इलाके के लोगों को फायदा होगा। तो यह जो बजट में इस के लिए provision किया गया है इस के लिए मैं इन को मुबारकबाद देता हूं।

डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं अब कुछ चीज़ों की तरफ ध्यान दिलाना चाहता हूं जो Budget से सम्बन्ध रखने वाली हैं। मैं सुझाव के तौर पर कुछ अर्ज़दाशत करूंगा जिस पर सरकार को ध्यान देना ज़रूरी है।

यहां पर बहुत सी बातें कल से हो रही हैं लेकिन एक लफज़ भी दिहाती रकबे के लोगों के civic rights के मुताल्लिक नहीं कहा गया। एक committee का ज़िक्र यहां पर आया कि अगर एक member के खिलाफ यह बात आ जाए कि यह हटाए जाने का मुस्तहिक है तो लोग इकट्ठे हो जाते हैं। काली झण्डियां लेकर आ जाते हैं, हड़बड़ा जाते हैं, मुज़ाहरे करते हैं, लेकिन क्या मैं जान सकता हूं कि एक सिरे से दूसरे सिरे तक 85% दिहात के रहने वालों के बारे में एक बात तक भी क्यों नहीं कही गई ? 85% दिहातियों के हकूक गसब कर लिए हैं। District बोर्ड के कायम होने का नाम तक नहीं लिया जाता। अगर कोई जवाब भी दे तो मज़ाक के साथ देता है। और यह वह लोग जवाब देते हैं जिनको पता नहीं कि District Board और Local Bodies क्या हैं। कुछ भाइयों ने जवाब दिया कि पंचायतें जो हैं ठीक; हैं। पंचायतें हैं लेकिन पंचायतों को District Boards और Local Bodies के अख्तियार आज तक नहीं दिए गए और centralised और provincialised तरीके पर अख्तियार लिए गए हैं। अगर आपको पंचायतें पसंद हैं तो इन्हें Local Bodies के तरीके पर अख्तियार दे दें। आप अख्तियार इस लिए नहीं देते क्योंकि 85% दिहात की आबादी बेज़बान है। गांव के मसले हल करने का अख्तियार किस को है ? किसी को गांव की कठिनाइयों को पेश करने की फुरसत नहीं। आज के democratic set-up में गांव वालों को कोई हक नहीं और उन्हें civil rights से महरूम रखा गया है। इस बजट में इनके लिए एक पैसा भी नहीं रखा गया। सिर्फ यह तिफल तसल्ली दी गई कि elections

करवाएंगे। मैं यह सुझाव करूंगा कि इन बातों पर अगर अमल हो तो खुशी की बात है। इसी सम्बन्ध में मैं एक और अर्ज़ करूं, यहां चीफ मिनिस्टर साहिब इत्तफाक से बैठे नहीं, कि इस सम्बन्ध में हाऊस की, सारी representations से एक committee जल्दी बना दी जाए। सब पार्टियों को मिला कर कमेटी बनाई जाए और वह इस बात पर विचार करे कि दिहात की जो Local Bodies तोड़ दी गई थीं वह किस ढंग से बनाई जाएं। इस बात पर मेरा ख्याल है किसी को भी एतराज़ नहीं होगा अगर तमाम sections से मेम्बरों को इस पर ले लिया जाए। वह बताएँ कि District Board किस तरीके के बनाएं जाएँ। इन का बनाया जाना बहुत जरूरी है क्योंकि छोटे छोटे काम जो District Boards के वक्त होते थे अब नहीं हो पाते और पांच सात मील चल कर होश हवास सही नहीं रहते।

Administration जो छोटे पैमाने पर थी अच्छी थी। जो आमदनी होती थी आज नहीं हो रही। जो cattle fair होते थे और इस तरह के जो और function होते थे उन पर से जो आमदनी होती थी वह अब 1 % रह गई है।

इसके साथ ही साथ लोगों का जो local contribution था वह अब नहीं मिल रहा। हाऊस के मेम्बर जानते हैं। District Boards के जो non-official chairman थे या vice-chairman थे वह अपने असरो रसूख से local contribution ले सकते थे लेकिन आज District Boards के तोड़ने से वह सिफर रह गई है।

इसके इलावा दिहातों में schools और local self help के द्वारा सड़कें बनाई गई हैं और जितनी सड़कें और schools District Boards ने बनाए हैं वह दिहातों की history में 100 साल में भी नहीं बने। इन से Government की liability assets से ज्यादा है।

तालीम के sphere में भी Local Bodies की contribution कम नहीं। स्कूलों का काम District Boards का था। हरेक District Board के अपने स्कूल थे। आप इसे देख सकते हैं। Primary Schools Local Bodies के हाथ में थे। Buildings local bodies देती थी। सारा control इन का था। लेकिन फिर भी वज़ीर साहिबान दो दो गज़ लम्बी लिस्टें भेजा करते थे कि इन टीचरों को appoint कर दो और हम कहते थे कि Local Bodies के school हैं और इनके अपने चेयरमैन हैं। हम कैसे teacher appoint कर सकते हैं? हम कैसे मोहर लगा सकते हैं? इस पर यह वज़ीर साहिब नाराज़ हो गए। मुझे Ambala Division की याद है कि District Boards के चेयरमैनों की एक meeting हुई और उस में जब यह मसला पेश हुआ तो यह कहा गया कि Local Bodies के चलाने वालों का हक है कि वह जिस तरह चाहें टीचर रखें अगर कोई इस तरह नाराज़ हो तो vote of no confidence पेश करवाए।

इस लिए मैं अर्ज़ करूंगा कि यह चीज़ें होती हैं। फिर टीचरों को छोटी छोटी चीज़ें आती रहती हैं। मैं अर्ज़ करता हूं कि यह चीज़ें बच सकती हैं इन लोगों को जो इस तरीके पर खर्च कर सकते हैं। तालीम Local Funds से दिहात में चलती रहती थी। इसे सब मानते

[राओ गजराज सिंह]
हैं। अगर नहीं, तो शिक्षा मन्त्री से अर्ज़ करूंगा कि पांच मेम्बर साहिबान की एक कमेटी बनादी जाए जो किसी ज़िला में भी जाकर देखे कि Local Bodies के काम को बेहतर कैसे बनाया जाए और क्या Local Bodies को तोड़ने के बाद तरक्की हुई है या नहीं। (श्री धर्म सिंह राठी की ओर से विघ्न)।

आपने तो मुखालफत ही करनी है, चाहे काम अच्छा ही हो। मैं तो इस सम्बन्ध में यह suggest कर रहा था कि high level पर इस के बारे में सोचा जाए और देखा जाए कि civic rights को ग़सब करने से State को कितना नुकसान हुआ है। State में दिहाती आबादी की हकतलफी हुई है। हमें इसके बारे में जल्द अज़ जल्द कारवाई करनी चाहिए। इसके लिए इस हाऊस के मेम्बर साहिबान की कमेटी बनाकर District Boards की future shape का फैसला किया जाए। या तो जल्द अज़ जल्द election करवा कर District Boards को revise किया जाए या किसी और body को यह functions सौंप दिए जाएं ताकि civic rights से दिहात के लोग महरूम न रहें।

एक आध बात मैं आज की inefficiency के बारे में डिप्टी स्पीकर साहिब, अर्ज़ करना चाहता हूं। वह भी District Boards के सम्बन्ध में है कि इन District Boards के न होने से काम suffer करता है और inefficiency भी बढ़ गई है। मैं नाम नहीं लेता, लेकिन इतना अर्ज़ कर दूं कि एक स्कूल के हैडमास्टर के खिलाफ 12 पंचायतों ने मिल कर शिकायत की, resolutions किए कि इसने नाजायज़ रुपया लड़कों से वसूल किया है और गबन किया है। इसके खिलाफ कार्रवाई की जाए। लेकिन बदकिसमती यह कि वह दूसरी तरफ जा मिला। वह Inspector के Head Clerk का रिश्तेदार है। इसलिए उसने मिल मिला कर गांव के बीसियों लोगों को पिटवाया, मुकदमे चलवाए। अगर District Boards होते तो ऐसी हालत पैदा न होती। इसके बारे में वज़ीर साहिब की खिदमत में अर्ज़ की तो local Head Master को दूसरी जगह भेज दिया। तो इतने पंचों और नम्बरदारों के कहने के बाद इस तरह की चीज़ें चलती हैं और वज़ीर साहिबान को भी तकलीफ देनी पड़ती है। अगर यह छोट छोटे काम District Boards बना कर उन्हें सौंप दिए जाएँ तो बात इस मरहले पर न आ पहुंचती और इस तरह की बात न होती। लेकिन इन सारी बातों की तह में असलियत क्या है? मैं तो चाहता हूं कि enquiry हो। मैं समझता हूं कि कुछ महकमों के अफसरान की कोशिश है कि मुलाज़मतें हमारे हाथ में हों और हम ज्यादा से ज़्याना control रख सकें, इसलिए District Boards नहीं बनाने चाहिएं। इस लिए मैं यह चाहूंगा कि सरकार को इस मामले में probe करना चाहिए और दिहातों को civic rights का हक देना चाहिए। Rural areas को मज़बूत करने से ही देश की economy मज़बूत होती है और फिर कई development की schemes हैं जिनके बारे में दिहात को पता ही नहीं चलता। इसी तरह मुलाज़मतों में है कि उन्हें मुलाज़मतों में रखा नहीं जाता। जब District Boards होते थे तो इस तरह rural areas से मुलाज़मतें पुर की जाती थीं और इस तरह rural areas की economy

मज़बूत होती थी, यह चीज़ काबले गौर है । इस लिए मैं नेक नियती के साथ Local Self Government मिनिस्टर की खिदमत में अर्ज़ करूँगा कि वह इस बात की जांच करे और District Boards को revive किया जाए । इससे न सिर्फ दिहाती लोगों को civic rights मिल जाएंगे बल्कि सरकार के पास बहुत सारी रकम भी जमा हो जाएगी । यह ठीक है कि हमारी suggestion शायद अच्छी न लगे लेकिन फिर भी अदना आदमी कभी अकल की बात कर सकता है । कभी अच्छी suggestion दे सकता है । अगर suggestion अच्छी हो तो गौर फरमाएं ।

**एक माननीय सदस्य** : आप तो कसरे नफसी में पड़ गए ।

**राओ गजराज सिंह** : मैं ने तो सरकार के हक में ही कहा है कि जितना रुपया self-help और श्रमदान के द्वारा इकट्ठा होता था वह सारा फिर सरकार के पास आ सकता है । सरकार भले ही इस बात की तहकीकात करे कि कितना रुपया सरकार के पास आ सकता है । District Boards के जो चेयरमैन साहिबान थे वह खुद इलाके में self help के लिए co-operation लेते थे और non-official होने के नाते उनके रसूख से काम चलता था । वे दिहात भी तरक्की करते थे और सरकारी खज़ाने में भी saving होती थी । इस लिए मैं यह अर्ज़ करता हूं कि District Boards को revive किया जाए ।

इसके साथ ही साथ मैं ज़िक्र करना चाहता हूं नहरों का और floods का । Gurgaon life line है इस के बारे में ज़िक्र किया गया कि drain बना रहे हैं । मैं यह बताना चाहता हूं कि एक पादरी Deputy Commissioner ने bund बनवाया था वह तूफान से टूट गया । floods से बचाव के लिए और कोई रास्ता नहीं था । तो उन दिनों District Boards के चेयरमैन Deputy Commissioner होते थे । उन्होंने इस ज़िला में minor works का काम शुरू करवाया था । छोटे छोटे बान्ध बनाने का काम शुरू किया था और 300 साल आराम से गुज़र गए । अगर हम ने गुड़गांव के ज़िले का बचाव करना है तो यही सही तरीका है कि छोटे छोटे बान्ध बना दिए जाएं । Floods के दिनों में 400 गांव के अन्दर पानी ही पानी नज़र आता है और पीने के लिए खारा पानी मिलता था । आज बहतरीन पानी मिलता है ।

यह जो बन्ध बने यह कैसे बने । D.C. District Board का Chairman भी होता है और उस के अमले से भी काम लेता है । इस लिए इस अमले को भी इस्तेमाल करने को कहा गया और इस के साथ ही लोगों ने श्रम दान का भी वादा दिया । इस के बारे 3-4 दफा कोशिश की गई है । हम Irrigation Department वालों को भी मिले हैं । मैं उस वक्त Chairman District Board था । उस वक्त यह चीज़ represent की गई थी तो यह देखा जाता था कि इस के लिए कितना अमला रखना है, कितना श्रमदान करना है । अफसरान के आने का कितना खर्चा होगा । चौधरी लहरी सिंह उस वक्त minister थे, उस वक़्त उन्होंने यह सारी proposal turn down कर दी थी । Unionist Ministry के वक्त एक मिनिस्टर होते थे उन्होंने भी इस proposal को turn down कर दिया था । एक महकमे वाले तो यह कहते थे कि यह एक बड़ी बेकार सी चीज़ है। (*Interruptions.*)

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : यह समझदारों की Government है।

**राम्रो गजराज सिंह** : अगर कोई उस वक्त ठोस चीज़ थी तो यह बांधों की repair थी, जिस से कि flooded area को बचाया जा सकता था और जिस पर कि लोगों की तरक्का निर्भर थी। आज बांध provide करने और उन के maintain करने के लिए Government ने कितनी रकमें रखी हुई हैं। मैं इस सिलसिले में Government के मौजूदा resources बताना चाहता हूं, जिस से legal तरीका पर ज़्यादा से ज़्यादा आमदन भी हो सकती है और ज़्यादा से ज़्यादा तरक्की का काम भी हो सकता है। इस के लिए मेरी यह तजवीज़ है कि इन चीज़ों को centralize किया जाये। जो लोग इस किसम की जगह पर किसी किसम की strikes करते हैं उन लोगों को सज़ा दी जाये क्योंकि इस तरह अगर काम नहीं होता तो Government पर expenses ज़्यादा पड़ते हैं और फायदा कोई नहीं होता। मैं यह बातें इसलिए कहता हूं क्योंकि मैं इस की working के खिलाफ हूं।

एक हमारे हां Grow-More-Food का बड़ा भारी problem है। अगर आप ने कोई मुहिम चलानी है तो इस को इस तरीका पर चलाया जाना चाहिए कि इस का असर किसी दूसरी चीज़ पर न पड़े। Publicity Department का क्या काम है ? वह किसी जगह जाकर यह propaganda करते है कि खुराक ज़्यादा पैदा करो लेकिन इस के साथ ही यहां के लोगों की प्रवाह न करते हुए यहां का अनाज बाहर जा रहा है। यहां से ले जाकर दूसरी जगह को over feed किया जा रहा है।

जो हमारे water logged इलाके हैं इन के लिये यह कभी नहीं सोचा गया कि इन लोगों को पीने के पानी की कितनी तकलीफ है। यह बात तमाम experts जानते हैं कि water logged area में पानी में अकसर मवेशी मर जाते हैं। और यही पानी है जो वह इस्तेमाल करते हैं। रिवाड़ी के इलाका में पीने को पानी नहीं मिलता। अगर आप इन की हालत को देखें तो आपको सब कुछ पता लग जाएगा।

मेरे पास इस की definite instances मौजूद हैं जहां पानी का घड़ा भरने पर murder हो गये हैं। इस बात के मुतल्लिक Governor साहिब ने एक meeting के अन्दर discuss किया था और इस के लिए कुछ special अमला मुकर्रर हुआ था कि यहां के लोगों की तकलीफ को दूर किया जाये। इस के मुतल्लिक कई बार Irrigation Department को भी लिखा गया। मगर मुलाहिज़ा हों इन की मेहरबानी कि इन से जब पूछा जाता है तो इस का जवाब यह देते हैं कि इस नाम का यहां पर कोई गांव ही नहीं है। मुलाहिज़ा हो इस का मज़ाक।

दूसरी बात जो मैं अर्ज़ करना चाहता हूं वह यह है कि पैदावार को बढ़ाने के लिए जो तरीके इस्तेमाल हो सकते हैं इस में Electricity भी एक बड़ी ही ज़रूरी चीज़ है। मैं इन का मशकूर हूं इसलिए कि गुड़गांव के लिए इन्होंने electricity की provision की है। पंजाब State किसी एक की property नहीं है। इस के हर कोने की तरक्की होनी चाहिए। जहां पर electricity की ज़रूरत हो वहां पर ही बिजली दी जाये। हरियाना जोकि

backward area है इस की development के लिए इस इलाका को ज्यादा से ज्यादा तादाद में लिया जाये। मैं ने इस के मुताल्लिक provision देखी है मगर मैं समझता हूं कि इस इलाका के लिए यह नाकाफी है। इस के इलावा बिजली के जो connections दिये जाते हैं इस में भी बड़ी तकलीफें आ रही हैं। एक शख्स है, वह पंच है और उस का राष्ट्रपति का Medal मिला हुआ है मगर बिजली का connection उस को नहीं मिल रहा। हजार हजार applications इन के दफतर में पड़ी रहती हैं मगर इन को connection नहीं दिये जाते और applications मंजूर नहीं की जातीं। अगर connection मिल जाता है तो का line खर्च औस्तन 2,500 होता है मगर इतने में भी नहीं लगाते। जब तक 3,500 न दो उस वक्त तक काम नहीं चल सकता। गांव वालों के मुफाद को और State के मुफाद को बड़ा कम देखा जाता है। इस में तो मुलक की prosperity का सवाल है। अगर इस पर ज़रा भी ध्यान दिया जाये तो हमें चाहिए कि हम ज़्यादा से ज़्यादा तादाद में लोगों को connection दें ताकि मुल्क की पैदावार बढ़े और खुराक का मसला भी हल हो, हम भी फायदा उठायें और Government भी खुश हो। (घंटी की आवाज़) मैंने तो सरकार कई महीनों के बाद time लिया है।

**श्री उपाध्यक्ष** : आपकी speed बड़ी slow है जल्दी खत्म करें। (The hon. Member is going slow. He should wind up his speech soon.)

**राओ गजराज सिंह** : Transport के महकमा की तारीफ भी की गई और सब कुछ कहा जाता है। एक बात जो मैं सरकार के ध्यान में लाना चाहता हूं वह यह है कि permits के मुताल्लिक अकसर शिकायत है। उन लोगों को जन्होंने दो दो साल में 53 मील लम्बी सड़कें बनाई हैं कोई रियायत नहीं। Development Minister साहिब ने उन की तारीफ भी की है। 50-50 गांव ने मिल कर सड़क तैयार की है। अगर आज गांव के लोग इस self-help की सड़क पर अपने लिये permit मांगते हैं तो उन को देना चाहिए न कि किसी capitalist को। आज इस किस्म की बातें होती हैं जिस का कभी ख्याल ही नहीं था। आज इस सड़क पर सिर्फ एक सरमायेदार का कब्ज़ा है किसी और को 'जो एक genuine co-operative society है' मोटर का permit नहीं दिया जा रहा। और यह 5 साल से इस route का काबिज़ है। एक सरमायेदार का ही कब्ज़ा है। बार बार दरखास्तें दी जाती हैं। (*Interruptions*)

**Mr. Deputy Speaker** : Order please. There should be no direct talking amongst the Members. Please address the Chair.

**राओ गजराज सिंह** : अब जनाब मैं यह कहना चाहता हूं कि consolidation के सिलसिले में फीस बढ़ा दी गई है। Revenue administration में तो मैं भी काफी महारत रखता हूं और मैं ने मुग़ल पीरियड से अब तक के कागज़ात देखे हैं और इसको कागज़ात में Settlement ही कहते हैं। तो मैं कहना यह चाहता हूं कि किसी बन्दोबस्त की फीस लोगों पर नहीं पड़ी। सन् 40 में, फिर 52 में और सन् 40 से पहले भी कई वार बन्दोबस्त हो चुके हैं लेकिन लोगों के ऊपर फीस नहीं लगाई गई। इसलिए मैं अर्ज़ करूंगा कि किसी रेशनल rational basis पर यह फीस लगानी चाहिए। और इस पर सरकार को गौर करना चाहिए।

टैक्स दरअसल लगना किन लोगों पर चाहिए ? इसके लिए मैं बतलाता हूं कि देहात में और और जगहों पर जो ट्रक वाले हैं उनसे टैक्स वसूल किया जा सकता है । इन ट्रक वालों को देहात में तो लोग यह कहते हैं कि यह पंजाब का हाकिम है । तो यह जो 32 लाख रुपए की वसूली उनसे कर ली जाती तो अच्छा था । मैं अर्ज़ करूंगा कि इस टैक्स की शक्ल तबदील करना चाहिए ।

यह मेरा तजरुबा है कि बहुत सारा रुपया surrender जाता है । मेरे ज़िले में एक गर्ल्ज़ कालेज लड़ झगड़ के कायम हुआ था लेकिन उसके लिए site तलाश करते करते साल हो गया । और नतीजा इसका यह होगा कि यह रुपया surrender हो जाएगा । अगर luxury टैक्स जो हमारी कांग्रेस पार्टी के ध्येय के बमूजिब था उनसे पंचगुना या छः गुना भी वसूल कर लिया जाता जोकि luxury के लिए बिजली इस्तेमाल करते हैं तो कोई हर्ज़ नहीं था । लेकिन छोटे आदमियों को सताना ठीक नहीं है ।

यह जो ट्रांस्पोर्ट का टैक्स है वह अगर उन पर लगाया जाता जिनकी आमदनी ज़्यादा है तो अच्छा होता । अब मैं गुड़गांव जो एक गांव है उसके सम्बन्ध में बात करना चाहता हूं और वह यह कि वहां के लोगों से ज़मीनें acquire की गई थी । मगर आज 10 साल के लगभग हो गया लेकिन उनको अपनी ज़मीनों का मुआवज़ा नहीं मिला । चीफ मिनिस्टर ने भी लिखा था कि उन को मुआविज़ा फौरन दिया जाए लेकिन दफ्तर में उनकी शुनवाई नहीं होती । वहां पर कम से कम 200 आदमी ऐसे हैं जिनके पास एक इंच ज़मीन भी नहीं रही लेकिन उनको अभी तक payment नहीं हुई । (घंटी)

मैं सिर्फ एक बात कह के बन्द कर दूंगा और वह यह कि सन् 1957 के एक महान् हस्ती रामगोपाल जिन्होंने मेरठ से ग़दर शुरू किया था उनकी फैमिली परेशान हाल है भटकती फिर रही है लेकिन उनको political sufferers में शामिल नहीं किया गया और उनको कुछ भी नहीं दिया गया । इसलिए मेरी यह दरखास्त है कि जो ग़दर का एक बड़ा नेता था उसके परिवार की तरफ ख्याल किया जाए ।

**चौधरी छज्जू राम** (गुहाना "रिज़र्वड") : स्पीकर साहिब, दो दिन से बजट के ऊपर बहस हो रही है । बजट में 32 लाख का घाटा दिखाया गया है और लोगों पर ज़्यादा से ज़्यादा टैक्स लगाया गया । इस बात को तो हर कोई मानने के लिए तैयार है कि बगैर टैक्स के गवर्नमेंट नहीं चल सकती । लेकिन टैक्स ज़्यादा नहीं होना चाहिए ।

पिछली दफा 4 करोड़ 87 लाख रुपया बिजली के लिए मंज़ूर किया और ज़्यादातर स्कीमें हरियाने के इलाके के लिए थीं । यह कहते रहे कि बोर्ड रुपया खर्च करेगा परन्तु हकीकत यह है कि बोर्ड का बहाना बनाकर यह काम खटाई में डाल दिया । हमारे रोहतक ज़िले के अन्दर तहसील गुहाना में महम-रौहतक रोड़ पर बड़े बड़े गांव हैं । गवर्नमेंट से वहां के लिए बार बार बिजली के लिए कहा गया लेकिन कोई शुनवाई नहीं हुई । और महम गोहाना की वह सड़क फाइव इयर प्लैन के अन्दर भी आ गई थी लेकिन उस के लिए आज तक कोई अमल नहीं हुआ । हम जब छोटे छोटे थे तभी से सुनते आ रहे हैं कि सड़क बनेगी और सर छोटू राम के ज़माने में भी उम्मीदें थी लेकिन वह सड़क आज तक नहीं बन सकी । एक सड़क लाखन माजरे तक मंज़ूर हो गई है जहां पर कि एक बड़ा गुरुद्वारा पड़ता है जिसमें दूर दूर से यात्री आते हैं, लेकिन उसका भी कोई ख्याल नहीं किया गया ।

Industrial loan की बाबत मैं यह कहना चाहता हूं कि अगर कोई बड़ा आदमी पाल्टरी फार्म के लिए भी सोसाइटी बनाता है तो उसे तो हज़ारों रुपया ग्रांट हो जाते हैं लेकिन गरीब आदमी को किसी भी सोसाइटी के बनाने के लिए फी कस 100 रुपए के हिसाब से ही रुपया मिलता है ।

अब मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि छोटे छोटे आदमी तबाह हो गए हैं और हांसी, गोहाना, पानीपत के जो जमींदार हैं उनकी ज़मीनें सेम की वजह से तबाह हो गई हैं और हो जाएंगी । इसलिए उन गरीब जमीदारों की तरफ भी ख्याल होना चाहिए । और सेम का भी प्रबन्ध किया जाना चाहिए ताकि वह गवर्नमेंट के ख्याल के मुताबिक ज्यादा से ज्यादा अनाज की पैदावार कर सकें । लेकिन जहां पर सेम की वजह से ज़मीनें बिलकुल नाकारा हो गई हैं वहां पर गवर्नमेंट का फर्ज है कि जल्दी से जल्दी सेम को दूर करे ।

डिप्टी स्पीकर साहिब, आज पंजाब के अन्दर शोर मचा हुआ है कि 25 रुपये मन तक गंदम नहीं मिलती । आप अंदाज़ा लगाएं कि जिस आदमी के 8/10 members खाने वाले हों और वह अकेला 2 या 2½ रुपये की मज़दूरी करता हो उसका कैसे गुज़ारा हो सकता है । मैं अपने वज़ीर साहिब से अर्ज़ करूंगा कि वह इस बात की तरफ ज़रूर दयान दें । उन्हें यह नहीं सोचना चाहिए कि Opposition वाले जो कुछ भी कहते हैं वह सब गलत होता है और वह criticise करने के नुक्तानिगाह से कहते हैं । मैं जो कुछ कह रहा हूं यह बिल्कुल सच्चे हृदय से और सच्चे वाक्यात बयान करता हूं । मेरे इलाके में अनाज की इतनी किल्लत है जिस का अंदाज़ा नहीं लगाया जा सकता । शहरों में तो 50/60 आदमी मिल कर जब कोई तकलीफ हो तो जलूस निकाल देते हैं और authorities को पता लग जाता है कि इन को कुछ तकलीफें हैं लेकिन जो गरीब देहाती हैं उन की आवाज़ किसी तक नहीं पहुंच पाती । वह बेचारे वहां ही मरते रहते हैं । इसलिए मैं Minister साहिब से अर्ज़ करूंगा कि जो अनाज का भाव ज्यादा बढ़ा हुआ है उस की तरफ ध्यान दें और जो जो stocks अमीर आदमियों के पास पड़े हुए हैं वह ले लिए जाएं । पहले तो यह बात थी कि जमींदार लोग कुछ सुखी थे मगर आजकल उन की हालत भी बहुत कमज़ोर होती जा रही है क्योंकि उन की ज़मीनें बेकार हो गई हैं और इस के इलावा कोई और रोज़ी का ज़रिया नहीं है ।

इस के इलावा, डिप्टी स्पीकर साहिब, जो industrial loans दिए जाते हैं वह भी अमीर आदमियों को ही दिए जाते हैं । Government उन की ज्यादा से ज्यादा मदद करती है । मगर जब कोई देहाती आदमी चमड़े का या खड्डी का काम करता है तो उस को ज्यादा से ज्यादा दो या तीनसौ रुपया loan दिया जाता है और वह भी पांच:छ: महीने दफ्तरों में धक्के खाने के बाद मिलता है आज कल इतने महंगे ज़माने में दो तीन सौ से क्या काम चल सकता है । इसलिए मैं वज़ीर साहिब से दरखास्त करूंगा कि वह इस बात की तरफ ध्यान दें और उन्हें ज्यादा से ज्यादा loans दें । उन्हें चाहिए कि कोई इस किस्म की society कायम करें जो गरीब देहातियों को ज्यादा से ज्यादा फायदा पहुंचा सके ।

इस के बाद मैं थोड़ा सा drains के बारे में अर्ज़ करना चाहता हूं । हम काफी देर से सुनते आए हैं कि गुड़गांव, करनाल और रोहतक से drains निकाली जाएंगी । हम ने

[चौधरी छज्जू राम]
सुना है कि एक-दो schemes भी पास हो चुकी हैं लेकिन हैरानी की बात है कि आज तक उन के ऊपर अमल क्यों नहीं हुआ । मैं Government से दरखास्त करूंगा कि drains निकालना निहायत ज़रूरी है । पिछली दफा जब floods आए थे तो Government ने माना था कि रोहतक, करनाल, हिसार वगैरह में और तकरीबन सारे पंजाब में बहुत नुकसान हुआ है । इसलिए मैं कहूंगा कि इस नुकसान से बचने के लिए जल्दी से जल्दी drains बना दी जाएं । जब floods आते हैं तो लाखों रुपए Government को relief के लिए खर्च करने पड़ते हैं । Drains बनाने के बाद यह खर्च भी बच जाएगा । आम तौर पर जब कोई Opposition का मैम्बर बात करे तो कहा जाता है कि इन का काम ही नक्ताचीनी करना है । मगर यह बात गलत है । मैं यहां पर बिल्कुल सच कहता हूं कि मेरे इलाके में बिजली नहीं है सड़क नहीं हैं, और जमीनें भी सेम की वजह से खराब हो चुकी हैं । तालीम का standard भी दिन बदिन घटता जा रहा है । जो private schools हैं वहां पर हरिजनों को आधी fee देनी बहुत मुश्किल है । इस लिए मैं अर्ज़ करूंगा कि private school में भी हरिजनों को तालीम मुफत करने की कोशिश की जाए ।

अब मैं थोड़ी सी यह अर्ज़ करूंगा कि corruption जो है उस को खत्म करने के लिए सख्त कदम उठाए जायें। अगर सच्चे इरादे से किया जाए तो वह खत्म हो सकती है । लेकिन देखा गया है कि हमारे वुज़रा corrupt लोगों के साथ ताल्लुक रखने की वजह से उसे कम नहीं कर सके । मगर इससे देश का नुकसान है । इसलिए corruption को दूर करना चाहिए । इन शब्दों के साथ मैं आप का शुक्रिया अदा करता हूं——

रोएँगे याद कर कर के बापू के नाम को,
देखेंगे सभी लोग इस जमहूरियत के काम को ।
कहते हैं लोग देखिए वुज़रा की चाल को,
जल्दी ही भूल जाते हैं गरीबों के हाल को ।

**श्री रला राम** (मुकेरियां जनरल;) डिपटी स्पीकर साहिब, सब से पहले इस budget के लिए मैं अपने वित्त मंत्री जी को बधाई देता हूं । इस budget में उन्होंने विशेषकर के इस बात का ज़िक्र किया है कि जितने भी प्रजा हित के महकमे हैं उन पर सारे budget का 35.2 प्रतिशत खर्च हो रहा है । यह एक ऐसी बात है जिस के लिए उचित रूप से वित्त मंत्री साहिब को बधाई देनी चाहिए । एक और भी अच्छी बात उन्होंने की है । वह यह है कि sports और athletics के लिए भी अब Government खर्च कर रही है । इस से पहले कभी भी sports के लिए खर्च नहीं किया जाता था । मैं समझता हूं कि यह उन्होंने निहायत अच्छा कदम उठाया है क्योंकि इससे जीवन की एक बहुत ज़रूरी चीज़ को encouragement मिलेगी ।

अब के budget में घाटा 32 लाख रुपए का दिखाया गया है । उसे पूरा करने के लिए वित्त मंत्री साहिब ने दो taxes तजवीज़ किए हैं । जो tax motor spirit पर लगाया गया है वह मैं समझता हूं कि हर तरह से जायज़ है क्योंकि उस का बोझ ज्यादा तर companies

पर और अमीर आदमियों पर ही पड़ना है । लेकिन जो दूसरा tax है उस का बोझ passengers पर पड़ेगा । मैं समझता हूं कि यह tax ऐसा है जिस की सराहना नहीं की जा सकती । बेहतर तो यह था कि इस budget में नए tax न होते क्योंकि 32 लाख रुपए का घाटा इस State के लिए कोई ऐसा बड़ा घाटा नहीं कि taxes indispensable थे । अगर इन के लगाने के साथ ही उन्नतिशील कदम उठाए जाते तो यह taxes जनता को इतने न चुभते । आज इस बात से इन्कार नहीं किया जा सकता कि इस जमाने में जबकि महंगाई कमर तोड़ है गरीब आदमी जो हैं वह एक तरह से कुचले जा रहे हैं ।

यह ठीक है कि पंजाब में commonsense यानी साधारण बुद्धि काफी मज़बूत है और लोग भलीप्रकार यह समझते हैं कि सरकार क्यों इस मुसीबत में पड़ रही है इस लिये वे चुप हैं और विशेष तौर पर कोई नाजायज़ बात करने के लिये तैयार नहीं हैं । लेकिन-उपाध्यक्ष महोदय, मैं आपके द्वारा यह बात सरकार तक पहुंचानी चाहता हूं कि इस कमरतोड़ महंगाई में साधारण गरीब जनता जो है वह इतनी तंग और लाचार है कि इस बात को नज़रअंदाज़ नहीं किया जा सकता । अब prices का level 24 और 28 रुपए तक पहुंच चुका है । यह कब फिर 14 या 15 रुपए तक आए गा यह कहना कठिन है । ऐसी कठिनाई के ज़माने में जब कि गरीबों की कमर पहले ही टूटी पड़ी है एक ऐसा टैक्स लगाना जिस का बोझ सीधा गरीबों पर पड़ता है मैं समझता हूं कि कोई प्रशंसनीय बात नहीं है । अगर इस टैक्स को हटा दिया जाए या इसे शुरू से ही न रखा जाता तो निहायत ही बेहतर था । हां, अगर हम के साथ कोई progressive step भी उठाया जाता तो भी साधारण जनता इस बोझ को सहने के लिए तैयार हो जाती । इस वक्त देश में शिक्षित बेकारी की समस्या बड़ा भयंकर रूप धारण किए हुए है लेकिन उसको दूर करने के लिए इस बजट में कोई कदम नहीं उठाया गया है । अगर कोई ऐसा कदम उठाया जाता जो उन शिक्षित लोगों--नौजवानों की बेकारी को दूर करता तब भी जनता खुशी के साथ इस बोझ को सहने के लिए तैयार हो जाती । आज इस कठिन ज़माने में आप उन गरीब सरकारी कर्मचारियों की दशा को देखें जो 60, 65 रुपए महवार तनखाह ले रहे हैं । इस वक्त जब कि बाज़ार में सब चीज़ें महंगी हैं और आटा 25, 26 रुपए मन तक उनको लेना पड़ता है अगर उनके वेतन में वृद्धि करने का कदम उठाया जाता और यह 40 लाख की जो बचत टैक्स लगाने के बाद दिखाई गई है अगर न भी दिखाई जाती तो भी लोग इस बोझ को उठाने के लिए तैयार हो जाते । मैं समझता हूं कि यह जो छोटे कर्मचारियों की तनखाह बढ़ाने का progressive step है उसका एक phased programme होना चाहिये ताकि हम आहिस्ता आहिस्ता उसकी तरफ बढ़ सकें । मैं समझता हूं कि अगर इस की तरफ कोई कदम उठाया जाए तो जनता खुशी से इस बोझ को उठाना स्वीकार कर लेगी लेकिन ऐसी कोई बात इस बजट के अन्दर नज़र नहीं आती है । मैं आपके द्वारा अपने मन्त्रीमंडल तक यह बात पहुंचानी चाहता हूं कि यह जो टैक्स का आम मोटर गाड़ियों पर सफर करने वाले लोगों पर बोझ पड़ेगा यह बहुत चुभता है और चुभेगा । अगर इस को हटा दिया जाए तो आम जानता उनकी बहुत धन्यवादी होगी । हां,

2.00 p.m.

[श्री रला राम]

अगर यह ज़रूर रखा जाना है तो इस के साथ कोई ऐसा उन्नतिशील कदम उठाया जाए जिस से गरीब लोगों को कोई न कोई फायदा पहुंचे ताकि वह उस बोझ को भूल जाएं ।

जहां तक law and order का सम्बंध है इस बात को जान कर बड़ी प्रसन्नता हुई है कि जहां तक crimes तथा अपराधों का ताल्लुक है इनकी रोकथाम के लिए विशेष प्रयत्न हुआ है और इश्तिहारी मुलज़िम जो थे वे 376 की तादाद में पकड़े गए हैं । यह बड़ी सराहनीय बात है । जहां तक अपराधों की स्थिति का सम्बन्ध है यह बड़ी प्रसन्नता की बात है कि यह काबू में है और under control है । इस बात के लिए हमारा शासन प्रशंसा का पात्र है । लेकिन एक बात मैं विशेष तौर पर, उप-अध्यक्ष महोदय, आप के द्वारा आपने शासन तक पहुंचानी चाहता हूं । मैं बतौर एक M.L.A. के चलते-फिरते हरेक से मिलता हूं और सहायकों और विरोधियों दोनों से बातचीत करता हूं । जब एक बात को दोस्त और दुशमन दोनों कहें तो उस बात पर सोचना आवश्यक हो जाता है । जहां तक अमन और शान्ति की व्यवस्था का सम्बन्ध है, स्थिति जो है काफी प्रशन्सनीय है लेकिन जहां तक administration का ताल्लुक है यह बात अकसर आम सुनने में आती है कि उसके अंदर मदाखलत यानी interference है । यह एक ऐसी शिकायत है जो हम दोस्त और दुशमन दोनों से सुनते रहते हैं । जहां मैं अमन और शान्ति की व्यवस्था के लिए सरकार को बधाई देता हूं, वहां मैं यह कहे बगैर भी नहीं रह सकता कि यह जो आम जनता की तरफ से charges लगाए जाते हैं कि administration के अन्दर interference होती है उसकी रोकथाम करनी चाहिए । यह जो बारसूख लोगों की तरफ से हमेशा मदाखलत होती है इस को रोकने के लिए हमारे शासन को पूरा पूरा प्रयत्न करना चाहिये ।

यह एक और बड़ी प्रसन्नता की बात है कि हमारे बजट का तकरीबन 20 फी सदी भाग के शिक्षा ऊपर खर्च हो रहा है । यह बहुत ही सराहनीय बात है क्योंकि शिक्षा ही एक ऐसी चीज़ है जिस के ज़रिए इस बात की आशा है कि हम लोगों का character ऊपर उठा सकते हैं और उनका चरित्र निर्माण कर सकते हैं । अगर हम इस बात में सफल हो जाएंगे और लोगों का चरित्र सुधार देंगे तो भ्रष्टाचार, जिस का आम चरचा होता रहता है, दूर हो जाए गा । यह ठीक है कि भ्रष्टाचार को दूर करने के लिए शासन ने बड़ा सराहनीय काम किया है परन्तु एक बात फिर भी चलते फिरते यह सुनने में आती है कि भ्रष्टाचार कम होने में नहीं आता है । यह एक ऐसी बात है जो कि एक भारी problem बनी हुई है और बावजूद इस बात के कि शासन की तरफ से इतना प्रयत्न होता है, आवाज़ फिर भी यही आती है कि भ्रष्टाचार कम होने की बजाए बढ़ गया है । तो इस चीज़ पर गौर करने की भारी ज़रूरत है कि यह आवाज़ क्यों आती है और किस हद तक शासन को अपना प्रयत्न और तेज़ करना चाहिये । इस के इलावा भ्रष्टाचार उस वक्त दूर होगा जब हम लोगों का राष्ट्रीय चरित्र ऊंचा होगा और वह केवल शिक्षा के द्वारा ही हो सकता है । तो मैं समझता हूं कि शिक्षा पर जो खर्च की मात्रा बढ़ाई गई है यह बड़ा सराहनीय कदम उठाया गया है । परन्तु कुछ एक ऐसे बोझ शासन ने अपने ऊपर लाद लिए हैं जिनकी वजह से तरक्की की तरफ जो हमारे कदम हैं वे तेज़ी से नहीं उठ

रहे हैं । मैं उन व्यक्तियों में से हूं जो कहते हैं कि सारे District Board स्कूल सरकार ने nationalize करके एक बड़ी भारी गलती की है जो कि नहीं करनी चाहिये थी । जरूरत तो इस बात की थी कि District Boards को ज्यादा माली सहायता दी जाती ताकि वे टीचरों के वेतन समय पर दे सकते लेकिन इस की बजाए सरकार ने buildings का सारा खर्च, सामान का सारा खर्च और दूसरे ऐसे खर्च अपने ऊपर डाल लिए हैं और लोगों की जो contribution होती थी वह भी nil हो गई है । अगर सरकार ऐसा न करती तो थोड़ी सहायता देने से सारा काम हो जाना था और इस के खज़ाने पर इतना बोझ नहीं पड़ना था जो अब पड़ रहा है । अभी मेरे एक दोस्त ने ठीक ही कहा था कि उस वक्त लोगों की भारी contribution शिक्षा के मामले में थी जो कि अब इस कदम के उठाए जाने की वजह से nil हो गई है । इसका एक परिणाम यही हुआ है कि पहिले District Boards की बदनामी होती थी और अब सरकार की बदनामी होती है क्योंकि न पूरा सामान है, न buildings ही हैं । अगर कोई building गिर जाए तो उस की मुरम्मत तक नहीं होती है नई बनाने की तो बात ही छोड़ो । परन्तु जो कदम उठाया जा चुका है उस का वापस लिया जाना कठिन है । मुफ्त शिक्षा देने के लिए जो सरकार ने provision किया है उसके लिए वह बधाई की पात्र है । लेकिन मैं यह ज़रूर कह देना चाहता हूं कि अंगुली को लहू लगा कर शहादत का तगमा लेना कठिन है और यह बात शोभा नहीं देती है । इसमें बड़ा भारी discrimination है और अविवेक है क्योंकि यह रियायत उन बच्चों को ही मिलती है जो कि सरकारी स्कूलों में ही पढ़ते हैं और private स्कूलों में पढ़ने वालों को नहीं मिलती है । फिर यह जो सरकारी स्कूल हैं इनकी अधिक मात्रा शहरों में ही है । इनसे सिर्फ अमीर लोगों को ही फायदा पहुंच रहा है लेकिन गरीब लोगों को इस रियायत का कोई मुफाद नहीं मिला है । मैं अपने हलाके की ही बात करता हूं जिस की आबदी तकरीबन 3 लाख की है लेकिन उसमें सिर्फ दो गवर्नमेंट हाई स्कूल हैं बाकी जितनी आबादी है वह private स्कूलों में ही पढ़ रही है । मैं सरकार से पूछना चाहता हूं कि यह मुफ्त शिक्षा की रियायत दिहात के गरीब लोगों को क्यों नहीं पहुंच रही है ? यह सिर्फ उन लोगों को ही मिल रही है जो अमीर हैं और शहरों में रहते हैं या शहरों में जा कर पढ़ते हैं । यह जो free education का सिद्धांत है, बड़ा ही अच्छा है और सराहनीय है लेकिन अगर इस के साथ अगला कदम नहीं उठाएंगे कि जहां कहीं भी बच्चा पढ़ता है चाहे सरकारी स्कूल में हो या private स्कूल में उसको मुफ्त शिक्षा मिलेगी तो यह कदम न सिर्फ निकम्मा ही होगा बल्कि बदनामी भी लाएगा । इसलिए, उपाध्यक्ष महोदय, मैं आप के द्वारा उन से यह अपील करना चाहता हूं कि इस दिशा में जल्दी कदम उठाने चाहियें और हरेक recognised school के लिए सातवीं जमात तक शिक्षा मुफ्त करनी चाहिए ।

Sports और games का भी प्रबन्ध किया गया है । आप के द्वारा मैं शासन का ध्यान इस तरफ दिलाना चाहता हूं कि स्कूलों और कालेजों में play-

[श्री रला राम]

grounds का इन्तज़ाम नाकाफी है । मुझे कालेज का प्रिंसीपल होने के नाते इस बात का इलम है कि इस सिलसिले में कितनी दिक्कतें पेश आती हैं । अगर सरकार इस काम में स्कूलों और कालेजों को subsidies मुहैया करे जिस से playgrounds का प्रबन्ध हो सके तो पंजाब जो कि सारे भारत में games and sports में मान रखने वाला सूबा है इस सिलसिला में और भी तरक्की करेगा । इस से न सिर्फ हमारे प्रान्त का बल्कि सारे भारत का मान build up होता है इसलिए इसके लिए अवश्य प्रबन्ध होना चाहिए ।

Small-scale industries में बड़ा ही प्रशंसनीय कार्य हुआ है । दो करोड़ के करीब रुपया घरेलू दस्तकारियों को तरक्की देने के लिए खर्च किया गया है जिस के लिए मैं अपने शासन विशेषकर वित्त मन्त्री महोदय को बधाई देता हूं । पर इस दिशा में मैं, उप-अध्यक्ष महोदय, आप के द्वारा अपने शासन का ध्यान ज़िला होशियारपुर की तरफ दिलाना चाहता हूं । यह ज़िला कभी घरेलू दस्तकारियों में सब से आगे था । खद्दर पैदा करने में, देसी जूते बनाने में और बांस का सामान तैयार करने में हमारा सूबा सबसे आगे था लेकिन पार्टीशन के बाद इस की इतनी ज्यादा तबाही हुई कि उनको शासन build up नहीं कर सका । एक दफा पंजाब गवर्नमेंट ने इन लोगों के लिए 32,000 रुपया रखा था न जाने वह महकमे ने खर्च क्यों नहीं किया । आज उन की हालत यह है कि वे बेचारे बेकार हैं, निहायत गरीब हैं इसलिए देसी जूते बनाने की दस्तकारी की तरफ मैं शासन का ध्यान दिलाना चाहता हूं ।(*At this stage Mr. Speaker occupied the chair.*)

जहां तक होशियारपुर ज़िला में irrigation का सम्बन्ध है, अध्यक्ष महोदय, वहां एक ही नहर है जिसे शाह नहर कहते हैं और उस का प्रबन्ध सन्तोषजनक नहीं है । सितम्बर के महीने में धान की फसल को पानी की आवश्यकता पड़ती है । पिछले सितम्बर के महीने में बड़ा वावेला हुआ जबकि दूसरे लोगों का बहुत नुक्सान हुआ धान की फसल को फायदा पहुंच गया । अगर वर्षा न होती तो धान की फसल तबाह हो जाती । शाह नहर में ऐसा प्रबन्ध होना चाहिए जिसे से सब की ज़रूरत पूरी हो सके । अब तो ब्यास पर डैम बनने वाला है उससे काफी मुश्किल हल हो जायगी लेकिन जब तक डैम नहीं बनता मैं आपके द्वारा शासन का ध्यान आकृष्ट करना चाहता हूं कि जब सप्लाई बन्द हो जाती है तो लाखों मन धान का पैदा होना खतरे में पड़ जाता है । इस के लिए ज़रूरी प्रबन्ध होना चाहिये ताकि ज़रूरत के वक्त वाटर सप्लाई जारी रही । हम कम से कम पिछले तीन साल से देख रहे हैं कि होशियारपुर ज़िला के choes पर काबू पाने के लिये हर साल रुपया बजट में रखा जाता है पर न जाने उस का क्या बनता है । Survey में ही सारी चीज़ खत्म हो जाती है । नसराला चो पर काम शुरू हुआ है लेकिन वह भी अभी इब्तदाई stage पर है । सारा ज़िला उसी तरह choes के ज़रिए बरबाद हो रहा है जैसे कि पहले होता था । लाखों रुपया बजट में provide होता है लेकिन survey से ज्यादा काम होने नहीं पाता । अध्यक्ष महोदय, मैं आप के द्वारा शासन का और मन्त्री मण्डल का ध्यान इस तरफ आकर्षित करना चाहता हूं । अब जब कि महंगाई का वक्त है हमारा ज़िला शुरू से हीं घाटे का ज़िला है अनाज के लिहाज़ से deficit District

है । इस ज़िले की हालत सुधर नहीं सकती जब तक कि choes का मसला organised तरीके से हल न किया जाये । हमारे साबका मिनिस्टर चौधरी लहरी सिंह survey का ही ज़िक्र करते रहे लेकिन अभी तक choes की समस्या को हल करने का कोई इंतज़ाम या कोई प्रबन्ध होता दीख नहीं पड़ता । यह एक ऐसी समस्या है जिस पर होशियारपुर की जिन्दगी का दारोमदार है । इसलिए मैं माननीय वित्त मन्त्री और मन्त्रिमण्डल का ध्यान इस तरफ आकर्षित कराना चाहता हूं कि हमारे ज़िले की चोओं समस्या को जल्दी से जल्दी हल करना चाहिये ताकि हमारे अन्न की पैदावार में जो प्रति वर्ष घाटा पड़ता है उसे दूर किया जाये । अगर choes को control कर लिया जाये तो हमारे ज़िले की लाखों एकड़ ज़मीन काश्त के काबिल बनाई जा सकती है । अध्यक्ष महोदय, एक तरफ तो हमारे ज़िले की लाखों एकड़ ज़मीन choes के नीचे आने से बरबाद हो रही है दूसरी तरफ हमारा ज़रखेज़ इलाका सेम की वजह से खराब हो रहा है । सिरोवाल के सारे के सारे इलाके में सेम की समस्या पैदा हो गई है । यह नहर की वजह से नहीं बल्कि ग़लत consolidation की वजह से । Consolidation करते वक्त water-channels की तरफ ध्यान नहीं रखा गया । Water-channels कायम रहने चाहियें ताकि पानी drain off हो कर बयास नदी में जा सके । ज़मींदारों ने अपनी ज़मीनों को काश्त करना शुरू कर दिया जिस का नतीजा यह हुआ है कि वहां सेम की जबरदस्त समस्या पैदा हो गई है । एक तरफ तो होशियारपुर ज़िले को चो बरबाद कर रहे हैं और दूसरी तरफ जिन इलाकों में लाखों मन गंदम पैदा होती थी वहां सेम की समस्या पैदा हो गई है । यह मसला बहुत थोड़ी efforts से हल किया जा सकता है कि पुरानी water-channels को जिन के ज़रिए पानी drain off होता है उन्हें restore किया जाये या उन के बीच दूसरे watercourses बनाए जायें ताकि यह सिरोवाल का इलाका उसी तरह अनाज पैदा कर सके जैसे कि यह पहले करता था ।

दूसरी बात, अध्यक्ष महोदय, मैं सदन के सामने यह रखना चाहता हूं कि होशियारपुर का इलाका ब्यास के साथ लगता है । तीन-चार सालों के अंदर इस ज़िले का आधा हिस्सा दरिया बहा कर ले गया है । यह बड़ी भारी समस्या पैदा हो गई है । इसलिए मैं आप के द्वारा मन्त्रिमण्डल का ध्यान इस तरफ आकर्षित करना चाहता हूं कि यह जो सेम की समस्या है या floods की वजह से गांव के गांव बह जाने की समस्या है यानी मुकेरियां, दसुआ और सिरावोल में सेम की समस्या है उसे जल्द से जल्द हल करने का प्रबन्ध किया जाए । एक बात, अध्यक्ष महोदय, यह है कि जहां तक grow-more-food या ज्यादा-अन्न उपजाऊ आंदोलन का ताल्लुक है मैं यह बात मन्त्रिमण्डल तक पहुंचाना चाहता हूं कि हम जहां कहीं भी जाते हैं हमें नज़र नहीं आता कि महकमा ज़रायत ने क्या काम किया है । यह एक ऐसी बात है कि जिस के बारे में हर एक ज़मींदार, grower प्रश्न करता है कि इस पर गवर्नमैंण्ट करोड़ों रुपया खर्च करती है और इस बजट में बजा तौर पर agriculture के लिए इस से ज्यादा रखना चाहिये । Agriculture Department एक ऐसा department है जो हमारे लिये बड़ी भारी अहमियत का

[श्री रला राम]

महकमा बन गया है क्योंकि रोटी का प्रश्न ज़िन्दगी और मौत का प्रश्न है पर Agriculture Department के Inspectors या Sub-Inspectors या दूसरे अफ़सर अगर फसलों को बीमारी लग जाये तो बड़ी मुश्किल से देर के बाद जब चीखो पुकार होती नज़र आये तो हरकत में आते हैं । उनका काम है कि वह सारे महकमें को देखें । मैं समझता हूं कि अगर grow-more-food को पंजाब के अन्दर ज्यादा कामयाब करना है तो सारे department को reorganise करना चाहिये ताकि यह department ज़मींदारों के रोज़मर्रा के कामों में मश्विरा दे सके और सहायता दे सके । इस वक्त उन की कारगुज़ारी इतनी अच्छी नहीं जिस की वजह से यहां अन्न इतना पैदा नहीं होता जितना कि पंजाब पैदा करने की योग्यता रखता है । इसीलिए इस महकमें की ओर विशेष ध्यान देना चाहिये ।

**ਸਰਦਾਰ ਜਾਗੀਰ ਸਿੰਘ 'ਦਰਦ'** : (ਸਮਰਾਲਾ ਰੀਜ਼ਰਵਡ) ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਕਲ opposition ਦੇ ਲੀਡਰ ਨੇ ਜਦੋਂ ਆਪਣੀ ਕਥਾ ਸ਼ੁਰੂ ਕੀਤੀ ਤਾਂ ਉਸ ਨੇ ਆਪਣੀ ਤਕਰੀਰ ਵਿਚ ਇਕ ਪਹਿਲੂ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਜੋ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਸੀ ਤੇ ਸਹੀ ਪਹਿਲੂ ਨੂੰ ignore ਕੀਤਾ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ opposition ਦੇ ਲੀਡਰ ਨੇ ਜੋ ਗੱਲ ਸ਼ੁਰੂ ਕੀਤੀ ਸੀ ਉਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਸੀ । ਉਹ opposition ਦੇ ਇਕ responsible ਬੰਦੇ ਹਨ ਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਸੋਭਾ ਨਹੀਂ ਦਿੰਦਾ ਕਿ ਇਹੋ ਜਿਹੀਆਂ ਗਲਾਂ ਕਰਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਬਜਟ ਦੀ ਤਕਰੀਰ ਨੂੰ ਸੁਣ ਕੇ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਤਕਰੀਰ ਦਾ ਲੁਬੋ ਲਬਾਬ ਹੈ ਕਿ—

This Budget is not giving everything to everybody.

ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਆਪਣੀ ਤਕਰੀਰ ਵਿਚ ਕਿਹਾ ਕਿ shadow cabinet ਨੇ ਜੋ ਐਲਾਨ ਕੀਤੇ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ । ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਕੋਈ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਵੀ ਹਰ ਇਕ ਗੱਲ ਇਕ ਵਕਤ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੀ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ responsible leader ਦੀ ਹੈਸੀਅਤ ਵਿਚ ਪੂਰੀ ਜ਼ਿਮੇਂਦਾਰੀ ਨਾਲ ਗੱਲਾਂ ਕਰਨੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਸਨ ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਆਪਣਾ ਪਾਰਟ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ play ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ। ਕੁਝ ਦਿਨ ਹੋਏ Food Minister ਨੇ food situation ਤੇ ਤਕਰੀਰ ਕਰਦਿਆਂ ਹੋਇਆਂ ਬੜੀ ਸੁਚੱਜੀ ਤੇ convincing ਤਕਰੀਰ ਕੀਤੀ ਸੀ । ਰੂਸ ਦੀਆਂ figures quote ਕਰਦਿਆਂ ਹੋਇਆਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਉਥੇ ਕੀਮਤਾਂ ਸਭ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹਨ । ਇਹ ਗੱਲ ਸੁਣ ਕੇ ਮੇਰੇ ਮਾਨਯੋਗ ਮਿਤ੍ਰ ਛੀਨਾ ਸਾਹਿਬ ਤੇਜ਼ੀ ਨਾਲ ਆਪਣੀ seat ਤੋਂ ਉਠ ਕੇ ਚਿਲਾਉਣ ਲਗ ਪਏ ਤੇ ਇੰਜ ਜਾਪਦਾ ਸੀ ਕਿ ਛੀਨਾ ਸਾਹਿਬ ਰੂਸ ਦੇ ਜਾਂ ਕਿਸੇ ਹੋਰ ਦੇਸ਼ ਦੇ ਬੰਦੇ ਹਨ ਤੇ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਨੇ ਗਲਤੀ ਨਾਲ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੰਜਾਬ ਵਿਧਾਨ ਸਭਾ ਵਿਚ ਚੁਣ ਕੇ ਭੇਜ ਦਿੱਤਾ ਹੈ । ਉਹ ਬਾਰ ਬਾਰ ਰੂਸ ਦਾ ਨਾ ਲੈਂਦੇ ਹਨ। ਇਸ ਸਿਲਸਲੇ ਵਿਚ ਮੈਨੂੰ ਇਕ ਸ਼ੇਅਰ ਯਾਦ ਆ ਗਿਆ ਹੈ—

ਭਾਵੇਂ ਮੇਰੀ ਗੁਤ ਪੁਟ ਲੈ ਮੇਰੇ ਵੀਰ ਨੂੰ ਮੰਦਾ ਨਾ ਬੋਲੀਂ''

ਅਸਲ ਵਿਚ ਮੇਰੇ ਦੋਸਤਾਂ ਦਾ ਵਤੀਰਾ ਹੀ ਇਹ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਨੁਕਤਾ ਚੀਨੀ ਕੀਤੀ ਜਾਏ। ਉਹ ਕੋਈ ਨਾ ਕੋਈ ਇਹੋ ਜਿਹਾ ਮੌਕਾ ਢੂੰਡ ਲੈਂਦੇ ਹਨ । ਪਿਛੇ ਜਿਹੇ ਮੇਰੇ ਦੋਸਤ ਨੇ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਤੇ ਜਾਲੰਧਰ ਵਿਚ food shortage ਦੀ agitation ਦੇ ਸਿਲਸਲੇ ਵਿਚ ਕਿਹਾ ਕਿ ਕਿਧਰੇ ਇਸ movement ਨਾਲ ਜਮਹੂਰੀਅਤ ਖਤਰੇ ਵਿਚ ਨਾ ਪੈ ਜਾਏ—

ਦਰਿਆ ਕੋ ਅਾਪਣੀ ਮੌਜ ਕੀ ਤੁਗਯਾਨੀਓਂ ਸੇ ਕਾਮ ।
ਕਿਸ਼ਤੀ ਕਿਸੀ ਕੀ ਪਾਰ ਹੋ ਯਾ ਦਰਮਿਆਂ ਰਹੇ ।।

Democracy ਭਾਵੇਂ ਰਹੇ ਜਾਂ ਨਾ ਰਹੇ, ਇਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੇ masses ਵਿਚ propaganda ਕਰਨਾ ਹੈ ਤੇ ਅਲੈਕਸ਼ਨਾਂ ਲੜਨ ਲਈ ground ਬਣਾਉਣੀ ਹੈ । Socialistic pattern of society ਲਿਆਉਣ ਵਾਸਤੇ basic ਚੀਜ਼ ਇਹ ਹੈ ਕਿ land reforms ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਣ ਜਾਂ co-operative farming । ਪਰ opposition ਦੇ ਬੈਂਚਾਂ ਤੇ ਬੈਠੇ ਹੋਏ capitalists ਤੇ landlord ਨੇ ਸਖਤੀ ਨਾਲ ਇਸ ਦੀ opposition ਕੀਤੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ basic ਚੀਜ਼ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨੇ ਜਿਹੜੀਆਂ ਜਨਤਾ ਨਾਲ commitments ਕੀਤੀਆਂ ਸਨ ਉਹ ਪੂਰੀਆਂ ਕੀਤਾਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ । Land Reforms ਦੇ ਸਿਲਸਲੇ ਵਿਚ ਗਰੀਬ ਵਿਚਾਰੇ ਕਹਿੰਦੇ ਰਹੇ—

'ਹਮ ਗਰੀਬੋਂ ਕੀ ਮੁਹਬਤ ਕਾ ਉੜਾਇਆ ਹੈ ਮਜ਼ਾਕ'

ਅੰਗਰੇਜ਼ਾਂ ਦੇ ਰਾਜ ਵਿਚ ਇਹ ਮਸਲਾ ਏਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੀ ਰਹਿ ਗਿਆ ਪਰ ਕਾਂਗਰਸ ਦੇ ਰਾਜ ਵਿਚ ਜਾਂ ਗਾਂਧੀ ਜੀ ਦੇ ਯੁਗ ਵਿਚ ਇਹ ਬਰਦਾਸ਼ਤ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ । Landlords ਕੋਲ ਬੇਸ਼ੁਮਾਰ ਜ਼ਮੀਨ ਹੋਵੇ ਤੇ ਗਰੀਬ ਕਿਸਾਨ ਕੋਲ ਕੁੜੀ ਰਖਣ ਵਾਸਤੇ ਵੀ ਥਾਂ ਨਾ ਹੋਵੇ, ਇਹ ਬਰਾਸ਼ਤ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਕਈ ਲੋਕ ਤੇ ਆਪਣੇ interests ਨੂੰ ਮੁਖ ਰੱਖਦਿਆਂ ਹੋਇਆਂ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਮੁਖਾਲਫਤ ਕਰਦੇ ਹਨ । ਉਹ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਅਸਾਂ socialism ਨਹੀਂ ਲਿਆਉਣ ਦੇਣਾ । ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਮੈਨੂੰ ਮਿਸਾਲ ਯਾਦ ਆਈ ਹੈ ਕਿ ਇਕ ਬੁਢੀ ਨੂੰ ਨਚਣ ਦੀ ਆਦਤ ਸੀ । ਉਸ ਦੇ ਲੜਕੇ ਨੇ ਇਸ ਗੱਲ ਨੂੰ ਬੁਰਾ ਸਮਝਿਆ । ਉਹ ਇਕ ਦਿਨ ਅੰਦਰ ਸੁਤੀ ਪਈ ਸੀ ਕਿ ਲੜਕੇ ਨੇ ਉਸ ਨੂੰ ਬੰਦ ਕਰ ਦਿੱਤਾ । ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਬਾਹਰ dance ਹੋਣ ਲਗਾ ਤਾਂ ਉਸ ਦੀ ਆਵਾਜ਼ ਸੁਣ ਕੇ ਬੁਢੀ ਅੰਦਰ ਨਚਣ ਲਗ ਪਈ । ਸੋ ਇਹ ਹੀ ਹਾਲਤ ਮੇਰੇ ਦੋਸਤਾਂ ਦੀ ਹੈ । ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਕਿਸੇ ਮੈਂਬਰ ਨੂੰ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਦੀ ਮੁਖਾਲਫਤ ਕਰਦਿਆਂ ਵੇਖਦੇ ਹਨ ਉਹ ਮੁਖਾਲਫਤ ਕਰਨੀ ਸ਼ੁਰੂ ਕਰ ਦੇਂਦੇ ਹਨ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਇਕ ਹੋਰ ਮਿਸਾਲ ਦੇਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਜਦੋਂ ਸਰਦਾਰ ਪਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਕੈਰੋਂ ਦੀ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਖਿਲਾਫ no-confidence motion ਆਈ ਤਾਂ ਦੂਜੇ ਕਾਂਗਰਸੀਆਂ ਕੋਲੋਂ ਪੁਛਿਆ ਗਿਆ ਕਿ basic ਇਖਤਲਾਫ ਕੀ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਦੱਸਿਆ ਕਿ basic ਇਖਤਲਾਫ ਤੇ ਕੋਈ ਨਹੀਂ, ਸੇਵਾ ਦਾ ਮੌਕਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ ਉਹ ਨਹੀਂ ਦਿੰਦੇ । ਉਹ ਇਸ ਲਈ ਮੁਆਲਫਤ ਕਰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸੇਵਾ ਦਾ ਮੌਕਾ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦਾ । ਇਹੋ ਜਿਹੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਬਹੁਤ ਦੇਰ ਤਕ ਨਹੀਂ ਚਲ ਸਕਦੀਆਂ ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਸ ਵਿਚ ਸ਼ਕ ਨਹੀਂ ਕਿ Education ਨੇ ਬੜੀ ਤਰਕੀ ਕੀਤੀ ਹੈ । Model Schools ਜਿਹੜੇ ਖੋਲ੍ਹੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਖਰਚ ਇਤਨਾ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹੈ ਕਿ middle man ਬਰਦਾਸ਼ਤ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦਾ । ਇਸ ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੋਵੇਗਾ ਕਿ ਅਮੀਰ ਤੇ ਗਰੀਬ ਵਿਦਿਆਰਥੀਆਂ ਦੀ ਤਾਲੀਮ ਵਿਚ ਫਰਕ ਹੋਵੇਗਾ । ਗਰੀਬਾਂ ਦੇ ਬਚੇ competition ਵਿਚ ਆ ਨਹੀਂ ਸਕਣਗੇ ਤੇ Engineering, Medical, I.A.S. ਵਿਚ ਸਿਰਫ ਅਮੀਰਾਂ ਦੇ ਬੱਚੇ ਆ ਸਕਣਗੇ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ services ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਹੱਥ ਵਿਚ

[ਸਰਦਾਰ ਜਾਗੀਰ ਸਿੰਘ ਦਰਦ]

ਰਹਿਣਗੀਆਂ ਤੇ economic power ਵੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਹੱਥ ਵਿਚ ਰਹੇਗੀ। ਇਹ ਹੀ ਵਜ੍ਹਾ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ socialistic pattern of society ਕਾਇਮ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ ਤਾਂ ਜੋ ਇਹ ਤਾਕਤ ਮੁਕੜ ਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਹਥ ਵਿਚ ਨਾ ਜਾਏ। ਜੇ opposition ਜਾਂ congress ਦੇ ਬੈਂਚਾਂ ਤੇ ਬੈਠੇ ਹੋਏ ਸੱਜਣ ਦੇਸ਼ ਵਿਚ socialism ਲਿਆਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਲਾਜ਼ਮੀ ਤੌਰ ਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਛੋਟੀਆਂ ਛੋਟੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਵਿਚ socialism ਦੀ ਗੱਲ ਕਰਨੀ ਪਏਗੀ। ਜਿਹੜੇ socialist ਉਨ੍ਹਾਂ ਬੈਂਚਾਂ ਤੇ ਬੈਠੇ ਹੋਏ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਏਧਰ ਆਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ Socialist Government ਕਾਇਮ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ।

**श्री बलराम दास टंडन** (अमृतसर शहर, पश्चिम): स्पीकर साहिब, इस साल का बजट जो हाऊस के सामने पेश किया गया है, इसे पढ़ कर मैं समझता हूं कि पंजाब की सही हालत इस के अन्दर देखी नहीं जा सकती। उसकी अवस्था तो इस तरह की है कि उसके बारे में अगर चंद लफ्ज़ों के अंदर कहना हो तो वह ऐसे कहा जा सकता है कि—

> This Budget is disappointing and uninspiring. But all the same it is just a wage bill and undue taxing budget.

स्पीकर साहिब, ऐसी अजीब अवस्था आज पंजाब के अन्दर दिखाई देती है। वित्त मन्त्री इस बात को मानते हैं कि पंजाब के अंदर टैक्सों के कारण हालात ऐसे हो गए हैं कि लोगों की अवस्था saturation point तक पहुंच चुकी है। लेकिन इस के बावजूद 60 लाख रुपए का जो Passenger Tax लगा दिया है उस की क्या justification है? इतना मानने के बावजूद भी टैक्स लगाए जाएं—यह बात किसी व्यक्ति की समझ में नहीं आने वाली। अभी तक जितने भी सदस्य इस बजट पर बोले हैं—चाहे Treasury Benches की तरफ से और चाहे Opposition Benches की तरफ से—किसी एक व्यक्ति ने भी इस टैक्स की हिमायत में चार लफ्ज़ नहीं कहे। (*Interruptions*) आज पंजाब के हालात को देख कर अगर यह कहा जाए की यह सारा नकशा बहुत मायूस कुन है तो इस में शक की गुंजायश नहीं है। जनता को किसी किस्म का इन्साफ नहीं मिलता। Corruption को खत्म करने के लिए हाऊस में कितने दावे किये जाते हैं लेकिन अगर यह कहा जाए कि सरकार खुद इन सब बातों को करवाती है, खुद ही बड़े बड़े अफसरान और वज़ीर लोग इन चीज़ों को करवाते हैं तो कोई मुबालगा नहीं होगा। स्पीकर साहिब, Governor's Address पर जो बहस हुई उसका जवाब जो चीफ़ मिनिस्टर साहिब ने दिया उस को सुन कर मैं बहुत हैरान हुआ। मुझे तो हैरानी हो रही थी कि यह कौन व्यक्ति बोल रहा है! ऐसी तकरीर थी चीफ़ मिनिस्टर की इस असेम्बली के अन्दर। मैं समझता हूं कि जितनी भी तक़रीरें सुनने या पढ़ने का मौका मिला है—चाहे वह असेम्बली में की गई या बाहर—उन में से इतनी घटिया स्पीच कभी न सुनी है और न ही पढ़ी है। इस तकरीर में गिरावट की इन्तहा हमारी आंखों के सामने थी (*Interruptions*) मैं ने जो जो points उनके सामने रखे उन में से किसी का भी जवाब उन्होंने नहीं दिया। हाथ हिला हिला कर और आंखें मटका मटका कर उन्होंने ऐसे ढंग से बातें इस सदन में की मानों कोई व्यक्ति किसी नाचघर में खड़ा अभिनय कर रहा हो। मैं ने भी बहुत सी बातें कीं और इधर से चौधरी बलबीर सिंह ने भी कुछ बातें कीं। लेकिन उन में से किसी बात का जवाब दलील दे कर

उन्होंने नहीं दिया । दलील का जवाब दलील से नहीं दिया । उन्होंने वैसी बात ही की है कि किसी ने कहा कि 'जाट रे जाट तेरे सिर पर खाट' तो दूसरे ने कहा 'तेली रे तेली तेरे सिर पर कोल्हू' पहला कहने लगा कि भई यह तो बात नहीं बनी । दूसरे ने कहा कि बात बन या न बने कोल्हू के बोझ से तो मरोगे । इन्होंने दलील का जवाब दलील से तो दिया नहीं कितने घटिया तरीके से कहते हैं कि तुम्हारा बाप तुम्हारे दुख से मर गया है । कितने घटिया तरीके का जवाब है ! मरा तो उनका दादा है बाप तो मरा नहीं । लेकिन इन को जितना इल्म है, जितनी inform ation है इन्होंने तो उसके मुताबिक ही बात करनी है । वैसे तो पंजाब के Chief Minister हैं । लेकिन इन्हें इतनी घटिया बात कहते हुए शर्म नहीं आती ।

**उद्योग मंत्री** : तुम्हें तो आती है । (*Interruptions*)

**श्री बलराम दास टंडन** : इसके अलावा मैंने दूसरी बात की । मैं ने कहा कि इन के रिश्तेदारों ने cinema लिया और गुण्डों को बुला कर खाली करवाया और चीफ मिनिस्टर साहिब का लड़का खुद वहां पर गुण्डों को ले कर गया । तो इस बात का जवाब इन्होंने कितने अजीब तरीके से दिया । Chief Minister साहिब कहते हैं कि तुम भी अपने गुण्डों को लेकर वहां आ जाते । इस का मतलब है कि वे मानते हैं कि cinema को खाली करवाने के लिये गुण्डों को लाया गया था । मैं पूछता हूं कि क्या इस तरह से law and order की व्यवस्था ठीक हो जाएगी ? इतना ही नहीं । मैं ने कहा था कि पंजाब में गुण्डों की हकूमत है, चारों तरफ गुण्डा-गरदी का बाजार गर्म है । तो चीफ मिनिस्टर साहिब खड़े हो कर कहते हैं कि तुम भी तो दोनों व्यक्ति अमृतसर से आए हो और सिर तान कर चलते हो, मैं देखूंगा कि किस तरह से सिर तान कर चलते हो ! स्पीकर साहिब, मैं आप के द्वारा उन को और उनके साथियों को यह बात ज़रूर कह देता हूं कि जहां तक स्वाभिमान से रहने का ताल्लुक है उस सम्बन्ध में रास्ते में चाहे कितने ही खतरात हमारे सामने क्यों न हों, कितने ही घटिया तरीके की बातें इनके खिलाफ क्यों न की जाएं और कितने ही घटिया हथियार प्रयोग में क्यों न लाए जाएं—यह सिर झुक नहीं सकते ।

स्पीकर साहिब, मुझे अफसोस के साथ कहना पड़ता है कि मुझे दो चिट्ठियां मिली हैं । इन का मज़मून इस तरह से है । मैं पढ़कर सुनाना चाहता हूं । मेरा सिर झुकाने के लिये कितने घटिया तरीके अपनाये जाते हैं ! इनमें लिखा है—

श्री बलराम जी,

नमस्ते ।

मैं आपको इस लिफाफे के ज़रिए फिर चेतावनी देता हूं कि तुम ने हद से बढ़कर स्पीच की है.......

**Mr. Speaker** ; No please.

**श्री बलराम दास टंडन**: मैं बताना चाहता हूं कि law and order की situation कैसी बनी हुई है । जो व्यक्ति भी opposition की बात करता है....

**Mr. Speaker** : I will not allow it.

**श्री बलराम दास टंडन** : स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि इस चिट्ठी में यह कहा गया है कि आप जो इस तरीके से तकरीरें करते हो इस से बाज़ आ जाओ । वरना आप की जान खतरे में पड़ जाएगी । इतना ही नहीं । इसमें यह भी लिखा है कि तुम आज से अढ़ाई वर्ष पहले का वाक्या भूल गए हो कि स्टेशन पर क्या हुआ था ? लिखा है कि अगर इन बातों से बाज़ नहीं आओगे तो आप की जान खतरे में पड़ जाएगी । इस तरह की बातें इस में लिखी गई हैं । (विघ्न) (बहुत ज्यादा विघ्न)

**श्री अध्यक्ष** : ऐसी खब्त वाली चिट्ठियां तो इन को भी आती रहती हैं । इन से चीफ़ मिनिस्टर का क्या ताल्लुक है ? (such Senseless letters are received by them also. But how the Chief Minister is connected with them ?)

**श्री बलराम दास टंडन** : स्पीकर साहिब, मैं कहना चाहता हूं कि एक तरफ तो तकरीरों में यें कहते हैं कि सिर ऊंचा कर के चलते हैं और दूसरी तरफ simultaneously इस तरह की बातें होती हैं । इतना ही नहीं ! दूसरे माननीय सदस्यों से भी जो सलूक होता है वह भी आप को पता ही है । अम्बाले के माननीय सदस्य श्री देव राज के सम्बन्ध में जो बात हुई और उस पर चीफ़ मिनिस्टर ने जो आर्डर किये वह भी हमारी आंखों के सामने ही है । पंजाब में चारों ओर धांधली मची हुई है । इस को देख कर शक होता है कि यहां पर कोई हकूमत है भी कि नहीं । सदन में खड़े हो कर दावे करते हैं कि हम corruption को खत्म कर देंगे । लेकिन मुझे पता नहीं चलता कि जो लोग खुद corruption को जन्म देते हों, जिन के हाथों से corruption शुरू होती है वह अगर इस को खत्म करने का दावा करते हैं तो यह कैसे खत्म हो सकती है । जो cinema चीफ़ मिनिस्टर के रिश्तेदारों ने लिया है उस के लिये compressor कांगड़ा से आया (विघ्न) यहां हाऊस में भी और बाहर भी हाथ उठा उठा कर दावे किये जाते हैं कि हम corruption को खत्म करेंगे, गुंडागरदी को खत्म करेंगे और smuggling को भी खत्म करेंगे । लेकिन, स्पीकर साहिब, मैं कह दूं कि अयब खां ने तो smuggling को बंद कर दिया है पर यहां से खत्म नहीं हो सकती । जहां पर खुद चीफ़ मिनिस्टर interested हो, जहां खुद चीफ मिनिस्टर का हाथ बीच में हो वहां पर कोई व्यक्ति भी इन बुराइयों को खत्म नहीं कर सकता । मैं ने उस दिन भी आप के ज़रिये इन के दोस्त हज़ारा सिंह का नाम लिया था । लेकिन इन्होंने कोई जवाब नहीं दिया कि वह क्या काम करता है । मैं वसूक के साथ कह सकता हूं कि वे लोग इन की कारों में सफर करते हैं । इतना ही नहीं बिजली पहलवान का लड़का देव राज भी और कई कांग्रेस वर्कर्ज़ भी इन कामों में हिस्सा लेते हैं और इन की ही कारों में सफर करने हैं । फिर जब यह खड़े हो कर कहते हैं कि हम इन बुराइयों को खत्म करेंगे तो हमें विश्वास नहीं होता । वे खुद ऐसी बातों के करवाने में लगे हुए हैं जो इनकी कारों में सफर करते हैं और फिर चीफ मनिस्टर कहते हैं कि मैं smuggling को खत्म करूंगा । पंजाब के अन्दर, वह कहते हैं कि हज़ारों ऐसे आदमी पकड़े गए और साथ में मेरी तरफ इशारा करके कहते हैं कि उन में 18—20 तुम्हारे हिमायती भी थे । स्पीकर साहब, मैं आप के द्वारा उन को बताना चाहता हूं कि मुझे तो 25,000 लोगों ने वोट देकर यहां पर भेजा है जो कि 50,000 के ऊपर आबादी बनजाती है

अगर सारे अमृतसर को लिया जाए तो लाखों की तादाद के अन्दर लोग हैं जिनको कि मैं represent करता हूं । वे सब मेरे हिमायती हैं लेकिन सवाल हिमायती का नहीं । सवाल तो यह है कि इस वक्त ताकत किसके हाथ में है ? Anti-smuggling staff को, anti-scandals staff को, S.P. और A.D.M. को किसने हुकम करना होता है ? किसी को पकड़वाने, किसी को मरवाने और किसी के खिलाफ enquiry करवाने के अधिकार किसके हाथ में हैं ? मैंने तो इतनी मिसालें देकर आपके सामने चीफ मनिस्टर और इनके साथियों पर आरोप लगाए थे, मैं challenge करता हूं कि अगर चीफ मनिस्टर मेरे खिलाफ एक भी ऐसा case साबत कर दें तो मैं House से resign करने को तैयार हूं । खाली इधर उधर की और बे-सिर-पैर की बातें करने से कुछ नहीं बनता । मैंने उन व्यक्तियों के नाम दिए जो खुद चीफ मनिस्टर की कारों में सफर करते हैं और घटिया किस्म के आदमीं हैं । वे बढ़चढ़ कर smuggling करते और करवाते हैं । बदमाशों के सरदार हैं । पंजाब के अन्दर माने हुए नामी व्यक्ति हैं । बच्चा बच्चा जानता है कि उन की क्या क्या कारगुज़ारियां हैं । अनेकानेक scandals उनके हाथों हुए हैं । सो, इस तरह के हालात हैं जो हमारी आंखों के सामने आते हैं (घण्टी) स्पीकर साहब, मैंने अभी बहुत कुछ corruption के बारे में कहना है (*interruptions*) बड़ी शान के साथ हमारे चीफ मनिस्टर अपने आप को लौह पुरुष कहते और कहलवाते हैं । वह भी मैं आपको बताता हूं कि यह कैसे लौह पुरुष हैं । कोई अफसर अगर इन के सामने आए तो यह etiquette से बात नहीं करते । जैसा कि मेरे एक साथी ने मिसाल दी कि जब एक Superintendent of Police इन के सामने आया तो कहने लगे "ਤੈਨੂੰ ਕਿਸਨੇ Superintendent ਬਣਾਇਆ ਏ" अफसरों से तो हमारे यह Iron Man इस तरह से सलूक करते हैं लेकन जब इन के साथी जायज़-नाजायज़ काम कराने के लिए इन के पास पहुंचते हैं तो उनके सामने यह "भीगी बिल्ली" बन जाते हैं । (*interruptions*) इतना ही नहीं । हर जायज-नाजायज तरीका से ये उन गुण्डों का काम करते हैं और उन्हें शरण देते हैं । पिछले दिनों हज़ारा सिंह वाला केस था । जिस Magistrate ने वह case try करना था उसको इन्होंने अपनी मर्ज़ी के मुताबक proceed करने को कहा । जब उसने इस तरह की कोई बात मानने से इनकार कर दिया तो, स्पीकर साहब, आप सुनकर हैरान होंगे कि उसको फौरन वहां से बदल कर कांगड़ा भेज दिया गया । वह लौहपुरुष उसके बाद क्या करते हैं ? उन्होंने अमृतसर के S.S.P. को order दिया कि तुम session में जाकर खुद वहां सफाई के लिए पेश हो । वह S.S.P. हज़ूरा सिंह को बचाने के लिए सफाई के तौर पर पेश हुआ । कोई police case हो और फिर police का ही आदमी शहादत देने के लिए आए ऐसी नवीन प्रथा बनाई गई । और फिर जिस S.S.P. ने उसमें शहादत दी उसे न सिर्फ A.I.G., Police, ही बनाया गया बल्कि उसे special grade भी sanction किया गया ।

**श्री अध्यक्ष** : अब आप एक दो मिनट में wind up करें । (Now the hon. Member may please wind up within a minute or two).

**श्री बलराम दास टंडन** : मैं तो हकीकत बयान कर रहा हूं ।

**श्री अध्यक्ष** : Sub–judice case की बातें न करें (Please do not refer to sub-judice cases.)

**श्री बलराम दास टंडन** : यह तो खत्म हो चुका है । इसीलिए ये बातें आप के सामने पेश कर रहा हूं । इतना ही नहीं, स्पीकर साहब, कई हालात आज पंजाब के अन्दर ऐसे दृष्टि-गोचर हो रहे हैं जिन्होंने इस House के मेम्बरान को मजबूर कर दिया है कि यकीनन वह यहां पर लाए जाएं । पिछले सैशन में और इसी Session के शुरु में गवर्नर के भाषण पर बहस के दौरान भी आपके सामने अनेकों बातें लाई गईं । आपके notice के अन्दर लाईं गई, मनिस्टरों के notice के अन्दर लाई गईं, इस House के नोटिस के अन्दर लाई गईं । लेकिन इतना कहने के बावजूद किसी भी बात पर detailed equiry करवाने के लिए सरकार ने step न लिया । बजाय इस के 'nip the evil in the bud' की कहावत को सामने रख कर बुराई को दूर करने का यत्न किया जाता ऐसे element को encourage किया जा रहा है ।

**श्री अध्यक्ष** : आप ने शुरु में तो यह कहा था कि यह बजट बड़ा uninspiring है लेकिन इस पर तो आप ने कुछ कहा नहीं (At the very outset, the hon. Member remarked that the budget was very un-inspiring. He has not spoken anything about that.) (*Interruption*)

**श्री बलराम दास टंडन** : आनरेबल मेम्बर साहिबान को जो दर्द हो रहा है, वह मैं सब समझता हूं । जो जो काम उन्होंने करवाने हैं, मनिस्टर साहिबान सब यहीं हैं आप उन कामों को पूरा करवा लेना लेकिन इस तरह मुझे टोकने की कोशिश न करें ।

**श्री अध्यक्ष** : अब बजट की कमियों की तरफ भी आइए। (Now let the hon. Member advert to the lacunae in the budget.)

**श्री बलराम दास टंडन** : स्पीकर साहब, सब से बड़ी कमी तो corruption है जो गिरावट की सब से बड़ी सीढ़ी है । यही एक मूल बात है, बुराई है जिस को check करना है । जितना रुपया आप बजट में provide करने जा रहे हैं उसका आधा रुपया तो इन अफसरान की तनखाहों और corruptions के sources में जाया चला जाता है । स्पीकर साहब, इसलिए पंजाब के लिए सब से constructive काम तो यही है कि इस corruption को check किया जाए, इसे रोका जाए । अगर वह बात नहीं होती तो मैं समझता हूं कि आज सारे के सारे हालात जो कि हमारी आंखों के सामने हैं वह कभी भी सुलझ नहीं सकते । इसी सम्बन्ध में कई चीज़ों का वर्णन इस House के अन्दर किया गया । बड़े दुःख के साथ यह कहना पड़ता है कि अभी तक यह पता नहीं चला कि seed farms किन लोगों ने खरीदीं । इन details का पता ही नहीं चलता कि खरीदने वाले कौन थे, बेचने वाले कौन थे । क्या यह corruption की जीती जागती तस्वीर नहीं ? इतना ही नहीं । हरिजनों के लिए ज़मीने ली गईं। उनका क्या बना ? B.D.O.s की appointments, Publicity

Department की appointment जिस तरीका से हुई, लड़कियों के जो scandals हुए वह आपके सामने हैं। Honorary Sub-Registrars लगाए गए, Improvement Trusts के अन्दर लोग लगाए गए, ये सब बातें ऐसी हैं कि अगर इन की details के अन्दर जाया जाए तो मैं समझता हूं कि यहां पर जो चीफ मनिस्टर सरदार प्रताप सिंह कैरों हैं और जो अपने आप को पण्डित जवाहर लाल नेहरू के कहने के मुताबिक चलने वाला बताते हैं, उनके अपने सारे पोल खुल जाएं। बड़े तमतराक के साथ यह दावा करते हैं कि हम उन की बनाई हुइ conventions और precedents के मुताबिक चलते हैं। यह क्या उनकी मिसालों पर चलेंगे ? Parliament के अन्दर एक व्यक्ति उठ कर मुंधा scandal का नाम लेता है तो वह उसी वक्त उसका serious notice लेकर enquiry hold करते हैं। इसी तरह Mathai के खिलाफ enquiry चली और detail में चल रही है। लेकिन यहां क्या होता है ? माननीय सदस्य बारम्बार सवालात के ज़रिए और भाषणों के साथ एक के बाद दूसरे scandal का ज़िक्र करते हैं, खुले बन्दों आरोप लगाते हैं, लड़कियों के scandals की बातें करते हैं—सब चीज़ें आप के द्वारा सरकार के ध्यान में लाई जाती हैं; ऐसे सख्त allegations level करने के बावजूद भी कोई enquiry नहीं होती। मैं challenge करता हूं कि अगर इन सब बातों की open enquiry हो, किसी judicial officer की तकरीरी हो तो कोई कारण नहीं कि यहां पर जो चीफ मनिस्टर बैठे हुए हैं जिस बेढंगे तरीके से इन्होंने खर्च किए हैं, उसके मद्देनज़र उन को क्यों न जेल की कोठड़ी में बन्द कर दिया जाए। यह कम से कम सज़ा है जो कि Enquiry Committee उन को दे सकती है।

**उद्योग मंत्री** : तुम को शर्म आनी चाहिए ऐसी बातें करते।

**श्री बल राम दास टंडन** : अगर T.T.K. को निकलना पड़ा तो कोई कारण नहीं कि न सिर्फ इन चीफ मनिस्टर साहब को चीफ़ मनिस्टरी से सुबकदोश होना पड़े बल्कि जेल के अन्दर डाले जाएं।

**उद्योग मंत्री** : कुछ तो शर्म करो।

**श्री बल राम दास टंडन** : मैं जानता हूं कि पण्डित जी क्यों आपे से बाहर हो रहे हैं। ऐसी बातों के लिए शर्म का क्या मतलब है ? आप को तो काफी price मिल चुकी है। इससे ज्यादा मिलने की अब कोई आशा नहीं।

**श्री अध्यक्ष** : अब छोड़िये भी इन बातों को। Debate के standard का भी तो कुछ ख्याल रखें। House के अन्दर एक दूसरे को ऐसी बातें कहने से House का decorum कैसे कायम रखा जा सकता है ? (The hon. Member may please leave these things now. He should have some consideration for the standard of the debate. How can mutual recrimination help maintain the decorum in the House?)

**श्री बलराम दास टंडन** : मैं आप से निवेदन करना चाहता हूं कि आज जब हम ऐसी बातों को देखते हैं जिन्होंने पंजाब के decorum को कायम नहीं रहने दिया तो House का decorum क्या करेगा ? आज पंजाब के अन्दर धांधली मची हुई है और यह शिकायत सुनने के लिए तैयार नहीं । मैं मानता हूं कि House के decorum को कायम रखने की अज़ हद ज़रूरत है और इसे रखना भी चाहिये । लेकिन सारे सूबे के decorum को कायम रखने की सब से पहले ज़रूरत है जिस को कि यह House represent करता है ( *Interruptions* ) मेरे कहने का मतलब यह है कि आप जिन बातों का आम जनता को सामना करना पड़ रहा है अगर जनता का प्रतिनिधि होने के नाते आप के ज़रिए House के सामने न रख सकूं तो मैं समझता हूं कि मैं अपना फ़र्ज़ पूरा नहीं कर रहा ।

**श्री अध्यक्ष** : आपने काफी कुछ कह लिया है अब बस करिये । (The hon. Member has said enough. Now he may finish his speech.)

**श्री बलराम दास टंडन** : स्पीकर साहिब, मैं ने थोड़े से शब्द corruption के बारे में कहने हैं । यहां पर एक Major Singh Bhoolar थे जिन को corruption के charge में बरतरफ कर दिया गया था । उन्हें हमेशा के लिए नौकरी से हटा दिया गया था । लेकिन इस गवर्नमेंट ने उसे फिर से S.D.O. लगा दिया और सिर्फ इतना ही नहीं हुआ उसे S.D.O. से promote कर के XEN लगा दिया गया और उस के बाद S.E. बना कर retire किया गया । लेकिन मैं समझता हूं कि अगर Anti-Corruption Department ने कुछ काम करना है तो उन को देखना चाहिये कि यह तमाम बातें किस तरह से होती हैं और वह देखें कि ऐसे व्यक्ति के बारे में वह क्या कदम उठा सकती है ।

इस के अलावा और भी अनेक हज़ारों बातें रोज हमारे सामने आती हैं । एक Examiner, Local Funds Accounts, हैं और यह बात सारे circle के अन्दर मशहूर है और यह गवर्नमेंट की वाकफियत की बात है कि उन्होंने अपनी date of birth गलत दी हुई है और इस के बावजूद कि enquiry भी कर ली गई हुई है, उन्हें नौकरी से अभी तक हटाया नहीं गया । उन का Roll No. 5164 था और पंजाब University के Matric के इम्तहान के Gazette, dated August 29, 1919, में उन का date of birth 2nd December, 1902, लिखा हुआ है और उन का नाम सरदार लखी सिंह है । स्पीकर साहब, मैं यह बात . . . .

**वित्त मंत्री** : On a point of order, Sir. मैं आप की तवज्जुह इस तरफ दिलाना चाहता हूं कि यहां पहले भी ऐसी बातें हुई थीं । हमारी convention यह होनी चाहिये कि किसी अफसर के खिलाफ जो यहां किसी चीज का जवाब देने के लिये हाज़र नहीं हो सकता हम उस का नाम ले कर उसके बारे में कुछ न कहें । क्योंकि वह यहां हाजर नहीं हो सकता और अपनी position साफ नहीं कर सकता, इसलिए उस के बारे में उस का नाम लेकर कुछ कहना उस के साथ बेइनसाफी करने के बराबर है । यह एक बड़े high order की convention थी और इसे बरकरार ही रखना चाहिये ।

**Mr. Speaker** : Yes.

**श्री बलराम दास टंडन** : यह बात जो मैं कह रहा हूं.......

**श्री अध्यक्ष**: मैं ने गवर्नर Address पर भी आप से appeal की थी कि ऐसा नहीं करना चाहिये लेकिन आप पर उस का कुछ असर नहीं हुआ। (During the discussion on the Governor's Address I had appealed to the hon. Member that he should avoid qouting names but it seems that it has fallen flat on him.)

**श्री बलराम दास टंडन** : मैं स्पीकर साहिब उस अफसर के खिलाफ कुछ कहने के लिये यह बात नहीं कर रहा। मैं तो यह इस सरकार की way of working के बारे में कुछ बताने के लिये कह रहा हूं।

इस लिए मैं अर्ज़ करता हूं कि उस अफसर की age of retirement समाप्त हो चुकी है, लेकिन यह बात सरकार के इल्म में होने के बावजूद उस को continue कर रहे हैं। 1902 में उस का जन्म हुआ तो 1957 में वह 55 साल का हो गया था लेकिन उस ने अपना date of birth 17 January, 1905 लिखवाया हुआ है।

**श्री अध्यक्ष** : लेकिन सरकार को, अधिकार हासल है कि किसी भी अफसर को वह extention वगैरह दे दे। (But the Government is fully powered to grant extention to any officer.)

**श्री बलराम दास टंडन** : लेकिन स्पीकर साहिब, अभी तो उस की retirement ही नहीं हुई, इस लिये उसे extention वगैरह तो दी नहीं गई।

तो स्पीकर साहिब, इन हालात को मैं ने चन्द इलफाज़ के अन्दर आप के सामने रखा है। मैं यह समझता हूं कि रोज़ हमारे पंजाब के अन्दर यहां जो बातें कही जाती हैं कि अगर हम पंजाब को और देश को तरक्कीयाफ़ता बनाना चाहते हैं तो यह corruption खत्म हो यह गुण्डागरदी खत्म हो और जो दूसरे evils हैं वे खत्म हों और तामीरी नुकतानिगाह, हमारी आंखों के सामने रहे। लेकिन स्पीकर साहिब, जिस तरह के हालात आज पंजाब के अन्दर हैं उन के होते हुए यहां किसी किस्म का तामीरी काम नहीं हो सकता। अगर कोई सब से बड़ा तामीरी काम है तो वह यह है कि पंजाब के अन्दर ऐसे चीफ मिनिस्टर को हटाया जाये और इस Ministry की जगह कोई दूसरी Ministry लाई जाये।

**ਸਰਦਾਰ ਜਗਰਾਜ ਸਿੰਘ ਗਿਲ** (ਮੋਗਾ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ Finance Minister ਸਾਹਿਬ ਦੀ Budget speech ਨੂੰ ਸੁਣਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਬਜਟ ਨੂੰ ਵੀ ਦੇਖਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਦੇ ਦੇਖਣ ਤੋਂ ਇਹ ਪਤਾ ਲਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕਾਫੀ ਕੰਮ ਲੋਕ ਭਲਾਈ ਦੇ ਕੀਤੇ ਹਨ। ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਹੜਾਂ ਵੇਲੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਸਸਤੇ ਬੀਜ ਬੀਜਣ ਵਾਸਤੇ ਦਿਤੇ, ਗਰਾਂਟਾਂ ਅਤੇ ਤਕਾਵੀਆਂ ਦਿਤੀਆਂ ਅਤੇ ਆਬਿਆਨੇ ਮਾਫ ਕੀਤੇ। ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮੋਗੇ ਅਤੇ ਨਾਭੇ ਵਿਚ milk products ਤਿਆਰ ਕਰਨ ਵਾਲੀਆਂ ਫੈਕਟਰੀਆਂ ਖੁਲਾਉਣ ਦਾ ਯਤਨ ਵੀ ਕੀਤਾ ਹੈ ਤੇ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਸ ਨੇ Technical College ਖੋਲੇ ਹਨ ਲੁਧਿਆਣੇ ਵਿਚ Agricultural College ਖੋਲਿਆ ਹੈ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਸ ਨੇ ਕਾਫੀ ਤਰੱਕੀ ਦੇ ਅਤੇ ਲੋਕਭਲਾਈ ਦੇ ਕੰਮ ਕੀਤੇ ਹਨ। ਫਿਰ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਹਰੀਜਨਾਂ ਨੂੰ ਜ਼ਮੀਨ ਦੇਣ ਦੀ ਵੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ ਅਤੇ consolidation ਦੇ ਨਾਲ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਕਾਫੀ ਫਾਇਦਾ

[ਸਰਦਾਰ ਜਗਰਾਜ ਸਿੰਘ ਗਿਲ]

ਪਹੁੰਚਿਆ ਹੈ। ਫਿਰ ਇਸ ਨੇ political sufferers ਨੂੰ ਪੈਨਸ਼ਨਾਂ ਤੇ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਦਿੱਤੀਆਂ ਹਨ। ਅਤੇ ਵਡੀ ਗੱਲ ਜਿਹੜੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਭਲਾਈ ਲਈ ਕੀਤੀ ਹੈ ਉਹ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਹਫੀਮ ਖਾਨ ਦੀ ਜਿਹੜੀ ਬੜੀ ਬੁਰੀ ਆਦਤ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਪਈ ਹੋਈ ਸੀ ਉਹ ਹੁਣ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦੇਣੀ ਬੰਦ ਕਰ ਦਿੱਤੀ ਹੈ ਅਤੇ ਅਗੇ ਨੂੰ ਵੀ ਇਸ ਦੇ ਠੇਕੇ ਨਿਲਾਮ ਨਹੀਂ ਹੋਣਗੇ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜਿਥੇ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਹ ਚੰਗੀਆਂ ਗਲਾਂ ਕੀਤੀਆਂ ਹਨ ਉਥੇ ਇਸ ਨੇ ਸੇਮ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਵਲ ਵੀ ਥੋੜਾ ਜਿਹਾ ਧਿਆਨ ਦਿਤਾ ਹੈ। 140 ਲੱਖ ਰੁਪਏ ਦੇ ਕਰੀਬ Central Government ਵਲੋਂ ਕੁਲ ਮਿਲੇ ਪੈਸੇ ਵਿਚੋਂ ਇਸ ਕੰਮ ਉਤੇ ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਸਾਲ ਖਰਚ ਕਰੇਗੀ। ਪਰ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਬੜਾ ਥੋੜਾ ਪੈਸਾ ਹੈ। ਸਾਨੂੰ war level ਤੇ ਸੇਮ ਨੂੰ ਖਤਮ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਲੇਕਿਨ ਜਿਥੋਂ ਤਕ war level ਤੇ ਕੰਮ ਕਰਨ ਦਾ ਸਵਾਲ ਹੈ ਉਥੇ ਇਸ ਕੰਮ ਨੂੰ priority ਨਹੀਂ ਦਿਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹਾਲਾਂਕਿ ਭਾਖੜੇ ਦੀ ਅਸੀਂ ਇਤਨੀ ਤਾਰੀਫ ਕਰਦੇ ਹਾਂ ਪਰ ਉਸ ਨਾਲ ਕੇਵਲ 43 ਲੱਖ ਏਕੜ ਧਰਤੀ ਸੈਰਾਬ ਹੋਣੀ ਹੈ ਤੇ ਉਸ ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਵਿਚ ਜਿਹੜੀ ਜ਼ਮੀਨ ਸੇਮ ਨਾਲ ਖਰਾਬ ਹੋਈ ਹੈ ਉਹ ਹੈ 90 ਲੱਖ ਏਕੜ। ਸਾਡੀ ਤਹਿਸੀਲ ਮੋਗੇ ਦੀ ਜ਼ਮੀਨ ਸਾਰੇ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦੀ ਧਰਤੀ ਤੋਂ ਵਧ ਉਪਜਾਊ ਜ਼ਮੀਨ ਸੀ ਅਤੇ ਇਹ ਸਾਰੇ ਦੇਸ਼ ਦੀ ਗਰੇਨਰੀ ਸੀ ਪਰ ਅੱਜ ਮੈਨੂੰ ਬਜਟ ਪੜ੍ਹਨ ਤੋਂ ਇਹ ਮਹਿਸੂਸ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿ ਮੋਗੇ ਤਹਿਸੀਲ ਵਿਚੋਂ ਸੇਮ ਦੂਰ ਕਰਨ ਵਾਸਤੇ ਕੋਈ ਪੈਸਾ ਨਹੀਂ ਰਖਿਆ ਗਿਆ। ਸਾਡੀ ਫਿਡਾ (Fidda) Drainage System ਤੇ ਕੁਲ 45 ਲੱਖ ਰੁਪਏ ਖਰਚ ਕੀਤੇ ਜਾਣੇ ਸੀ ਅਤੇ 25 ਲੱਖ ਰੁਪਿਆ Second Five-Year Plan ਵਿਚ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾਣਾ ਹੈ ਪਰ ਮੈਨੂੰ ਬੜੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕਰਨ ਤੇ ਵੀ ਇਸ ਬਜਟ ਵਿਚ ਇਸ ਮਤਲਬ ਲਈ ਕੋਈ ਰਕਮ ਰਖੀ ਗਈ ਨਹੀਂ ਲਭੀ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜਿਥੋਂ ਤਕ priority ਦੇਣ ਦਾ ਸਵਾਲ ਹੈ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮੇਰੇ ਜ਼ਿਲਾ ਫਿਰੋਜ਼ਪੁਰ ਵਿਚ ਰਾਜਸਥਾਨ canal ਬਨ ਰਹੀ ਹੈ। ਰਾਜਸਥਾਨ ਨੂੰ ਕੁਝ ਚਿਰ ਮਗਰੋਂ ਹੀ ਪਾਣੀ ਦਿਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਸੇਮ ਉਸ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਦੂਰ ਕਰਨਾ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ। ਪਰ ਇਸ ਗੱਲ ਵਲ ਪੂਰਾ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ। ਰਾਜਸਥਾਨ canal ਨੂੰ ਪੁਟਣ ਲਈ ਤਾਂ machinery ਵਰਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ ਜਿਹੜਾ ਕੰਮ ਆਮ labour ਵੀ ਕਰ ਸਕਦੀ ਹੈ ਪਰ ਸੇਮ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਲਈ drains ਪੁਟਨ ਲਈ ਸਾਨੂੰ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ machinery ਨਹੀਂ ਮਿਲ ਸਕਦੀ ਹਾਲਾਂਕਿ labour ਪਾਣੀ ਵਿਚ ਪੁਟਾਈ ਦਾ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੀ ਅਤੇ ਇਹ ਕੰਮ ਕੇਵਲ machinery ਨਾਲ ਹੀ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਪਾਸ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਉਹ ਸੇਮ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਲਈ ਕੋਈ Board ਬਣਾਏ ਪਰ ਇਹ ਨਾ ਹੋਵੇ ਕਿ ਜਿਥੇ ਸੇਮ ਹੈ ਉਸ ਇਲਾਕੇ ਦੇ M. L. A.s ਨੂੰ ਹੀ ਉਸ ਵਿਚ ਨਾ ਲਿਆ ਜਾਵੇ।

3 00 p. m.

ਦੂਜੇ ਮੇਰਾ ਸੁਝਾਵ ਇਹ ਹੈ। Development ਦਾ ਮਹਿਕਮਾ ਵੀ Irrigation Minister ਸਾਹਿਬ ਦੇ under ਹੀ ਹੈ। ਸਾਨੂੰ ਇਹ ਗਿਲਾ ਹੈ ਕਿ ਜਿੰਨੀਆਂ drains ਹਨ ਉਹ ਸਾਰੀਆਂ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਅਤੇ ਗੁਰਦਾਸਪੁਰ ਨੂੰ ਹੀ ਦਿਤੀਆਂ ਜਾ ਰਹੀਆਂ ਹਨ। ਜੇਕਰ ਉਹ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਕਰ ਦੇਣ ਕਿ ਜੋ ਵੀ drain ਦਿਤੀ ਜਾਵੇ ਉਹ 50% contribution ਦੇ basis ਤੇ ਦਿਤੀ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਫਿਰ ਭਾਵੇਂ ਸਾਰੀਆਂ ਦੀਆਂ ਸਾਰੀਆਂ drains ਹੀ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਨੂੰ ਮਿਲ ਜਾਣ ਸਾਨੂੰ ਕੋਈ ਗਿਲਾ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗਾ। ਜਿਹੜਾ 50%

contribution ਦੇਵੇ ਉਹ drain ਲੈ ਜਾਵੇ । ਤੇ ਇਹ ਕੰਮ ਉਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੋਵੇਗਾ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ Development ਵਾਲੇ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚੋਂ ਸੜਕਾਂ । ਨਾਲੀਆਂ contribution ਨਾਲ ਬਣਾਂਦੇ ਹਨ । ਮੇਰੀ ਬੇਨਤੀ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਮੋਗਾ, ਜਿਸ ਨੂੰ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦੀ granary ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ, ਉਸ ਨੂੰ ਸੇਮ ਤੋਂ ਬਚਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

Speaker ਸਾਹਿਬ, Betterment Tax ਦਾ ਇਸ ਸਮੇਂ ਬਹੁਤ ਰੌਲਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਮੋਗੇ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕਰਦਾ ਹਾਂ । ਉਥੇ ਛਮਾਹੀ ਪਾਣੀ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਡੇ ਇਲਾਕੇ ਨੂੰ ਭਾਖੜਾ dam ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਪਾਣੀ ਮਿਲਦਾ ਸੀ । ਜਦੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਮਾਮਲਾ ਤੇ ਲੋਕਲ ਰੇਟ ਵਧਾਇਆ ਗਿਆ ਸੀ ਸਾਡੇ ਨਾਲ ਇਹ ਵਾਅਦਾ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਸੀ ਕਿ ਆਪ ਨੂੰ 15 ਮਾਰਚ ਤੋਂ ਪਾਣੀ ਦਿਤਾ ਜਾਇਆ ਕਰੇਗਾ । ਪਰ ਉਸ ਦੀ ਥਾਂ ਪਾਣੀ ਮਈ ਦੇ ਅਖੀਰ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਜਦੋਂ ਕਿ ਨਰਮੇ ਦੀ ਬਿਜਾਈ ਬੰਦ ਹੋ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਉਦੋਂ ਪਾਣੀ ਬੰਦ ਕਰ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਜਦੋਂ ਕਿ ਕਣਕ ਦੀ ਬਿਜਾਈ ਸ਼ੁਰੂ ਹੋਣੀ ਹੁੰਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਕਰਕੇ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਰਹਿਮ ਕਰਕੇ betterment tax ਨਹੀਂ ਲਗਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਦੋਂ ਭਾਖੜਾ ਡੈਮ ਬਣ ਜਾਵੇਗਾ ਤਾਂ ਇਸ ਦਾ ਫਾਇਦਾ ਸਾਰੇ ਮੁਲਕ ਨੂੰ ਹੋਵੇਗਾ । ਸਾਡੀ 1,300 ਕਰੋੜ ਰੁਪਏ ਦੀ foreign exchange ਜੋ ਅਸੀਂ ਬਾਹਰੋਂ ਅਨਾਜ ਮੰਗਾਉਣ ਤੇ ਲਾਉਂਦੇ ਹਾਂ ਬਚ ਜਾਵੇਗੀ । ਜਦੋਂ ਇਸ ਦਾ ਫਾਇਦਾ ਸਾਰੇ ਮੁਲਕ ਨੂੰ ਹੋਣਾ ਹੈ, production ਮੁਲਕ ਦੀ ਵਧਣੀ ਹੈ ਤਾਂ ਇਹ ਨਹੀਂ ਚਾਹੀਦਾ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਤੋਂ betterment tax ਵਸੂਲ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ । ਮੈਂ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ Centre ਪਾਸੋਂ ਮੰਗ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ ਕਿ ਉਹ ਇਸ ਕਰਜ਼ੇ ਦੀ ਆਪ ਜ਼ਿੰਮੇਦਾਰੀ ਲਵੇ ਅਤੇ ਇਥੇ ਲੋਕਾਂ ਤੇ betterment tax ਨਾ ਲਾਇਆ ਜਾਵੇ ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, Co-operative system ਤੇ farming ਦਾ ਵੀ ਅਜ ਬੜਾ ਚਰਚਾ ਚਲ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ Co-operative basis ਤੇ ਖੇਤੀ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਇਹ ਚੰਗੀ ਚੀਜ਼ ਹੈ । (ਵਿਘਨ) ਸਰਦਾਰ ਉਮਰਾਉ ਸਿੰਘ ਜੀ ਤਾਂ ਬਿਸਵੇਦਾਰਾਂ ਦੀ ਵਕਾਲਤ ਕਰਦੇ ਰਹੇ ਹਨ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ co-operative farming ਨਾਲ production ਵੀ ਵਧ ਹੋਵੇਗੀ (ਤਾੜੀਆਂ) ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਪਾਸ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਇਸ system ਦੇ ਲਾਗੂ ਕਰਨ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਹਰ block ਦੇ ਵਿਚ ਇਕ ਨਮੂਨੇ ਦਾ farm ਬਣਾਵੇ ਤਾਕਿ ਇਸ ਦੇ ਜ਼ਰੀਏ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ educate ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕੇ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਇਸ farm ਨੂੰ ਦੇਖ ਕੇ ਆਪਣੇ ਆਪ ਉਤਸ਼ਾਹ ਇਸ ਪਾਸੇ ਵਧੇ । ਦੂਜੇ ਸਰਕਾਰ ਅਜ ਹਰੀਜਨਾਂ ਨੂੰ ਜ਼ਮੀਨ ਲੈ ਕੇ ਦਿੰਦੀ ਹੈ । ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਜਿਥੇ ਜ਼ਮੀਨ ਲੈ ਕੇ ਦੇਵੇ—ਹਰ block ਵਿਚ ਲੈ ਕੇ ਦੇਵੇ—ਪਰ ਉਥੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ co-operative societies ਬਣਾ ਦੇਵੇ ਤਾਕਿ ਉਹ ਇਸ basis ਤੇ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਖੇਤੀ ਕਰ ਸਕਣ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਵੇਖ ਕੇ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਭਰਾ ਵੀ ਇਸ ਪਾਸੇ ਵਲ ਚਲਣਗੇ । (ਆਵਾਜ਼ਾਂ : ਬਹੁਤ ਅਛਾ ।)

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜਿਥੋਂ ਤਕ State Trading ਦਾ ਸਵਾਲ ਹੈ, ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਜ਼ਰੂਰ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਨਾਲ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰਾਂ ਨੂੰ ਆਪਣੀ produce ਦੀਆਂ ਪਹਿਲੀ ਵਾਰ ਸਹੀ ਕੀਮਤਾਂ ਮਿਲਣਗੀਆਂ । ਅਗਰ ਇਸ ਵਿਚ

[ਸਰਦਾਰ ਜਗਰਾਜ ਸਿੰਘ]

ਪਲੇਦਾਰਾਂ, ਤੇਲਿਆਂ ਅਤੇ ਛੋਟੇ ਦੁਕਾਨਦਾਰਾਂ ਤੇ ਇਹੋ ਜਿਹੇ ਹੋਰ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਖਿਆਲ ਰਖਣ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਹੈ ਤਾਕਿ ਉਹ ਬੇਰੁਜ਼ਗਾਰ ਨ ਹੋ ਜਾਣ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਥੇ co-operative farming ਤੋਂ ਬਹੁਤ ਫਾਇਦਾ ਹੋਵੇਗਾ ਉਥੇ ਕੁਝ unemployment ਵੀ ਹੋਵੇਗੀ ਕਿਉਂਕਿ ਅੱਜ ਜੋ ਕੰਮ ਸੌ ਆਦਮੀ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਨ ਹੁਣ ਉਸ ਨੂੰ 50 ਵੀ ਕਰ ਸਕਣਗੇ। ਇਸ ਲਈ unemployment ਨੂੰ ਰੋਕਣ ਲਈ ਸਾਨੂੰ industry ਵਲ ਕਦਮ ਉਠਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। Small Scale Industry ਨੂੰ ਤਰੱਕੀ ਦੇਣ ਲਈ ਹਰ ਸ਼ਹਿਰ ਅਤੇ ਜ਼ਿਲੇ ਵਿਚ industrial areas ਬਣਾਏ ਜਾਣ ਅਤੇ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਛੋਟੀ ਘਰੇਲੂ ਦਸਤਕਾਰੀ ਜਾਰੀ ਕੀਤੀ ਜਾਏ। ਜਿਥੇ ਸੇਮ ਹੈ ਉਥੇ ਛੋਟੀਆਂ ਛੋਟੀਆ sugar mills ਲਈ ਸਰਕਾਰ loans ਦੇ ਕੇ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਉਤਸ਼ਾਹ ਵਧਾਵੇ।

ਫਿਰ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਕਲ Opposition ਦੇ Leader ਨੇ law and order ਬਾਰੇ ਬੜਾ ਭਾਰੀ ਭਾਸ਼ਨ ਦਿਤਾ ਸੀ। ਪਰ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਦੀ position ਅਗੇ ਨਾਲੋਂ ਕਾਫੀ ਹਦ ਤਕ ਚੰਗੀ ਹੋਈ ਹੈ। ਜਿਥੇ ਤਕ ਮੇਰੇ ਜ਼ਿਲੇ ਜਾਂ ਮੋਗੇ ਤਹਿਸੀਲ ਦਾ ਸਵਾਲ ਹੈ ਉਥੇ ਪਹਿਲਾਂ ਦਿਨ ਦਿਹਾੜੇ ਕਤਲ ਹੋ ਜਾਂਦੇ ਸਨ ਪਰ ਅੱਜ ਉਥੇ ਅਜਿਹੀ ਕੋਈ ਗੱਲ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਕੁਝ figures quote ਕਰਦਾ ਹਾਂ। 1949 ਵਿਚ ਉਥੇ 166 ਕਤਲ ਹੋਏ ਸਨ ਪਰ ਇਸ ਸਾਲ ਫੀਰੋਜ਼ਪੁਰ ਵਿਚ ਸਿਰਫ 94 ਕਤਲ ਹੋਏ। (ਵਿਘਨ) ਜਿਥੇ ਪਹਿਲਾਂ 25 dacoities ਹੋਈਆਂ ਸਨ ਉਥੇ ਇਕ ਵੀ ਨਹੀਂ ਹੋਈ (ਤਾੜੀਆਂ) (ਵਿਘਨ) ਜਿਥੇ ਇਕ ਹਜ਼ਾਰ ਚੋਰੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਸਨ ਉਥੇ ਹੁਣ ਸਿਰਫ 250 ਚੋਰੀਆਂ ਹੋਈਆਂ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਹ ਪਤਾ ਚਲਦਾ ਹੈ ਕਿ law and order ਦੀ position ਵਿਚ ਕਾਫੀ ਸੁਧਾਰ ਹੋਇਆ ਹੈ। Leader of the Opposition, ਜੋ ਇਸ ਵੇਲੇ House ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਹਨ, ਨੇ ਰੌਲਾ ਪਾਇਆ ਸੀ ਕਿ ਹਾਲਤ ਬੜੀ ਖਰਾਬ ਹੈ। ਜਦੋਂ ਉਹ ਆਪ Minister ਸਨ ....

**ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ** : ਤੁਸੀਂ ਕਿਹੜੀਆਂ ਪੇਚੀਦਾ ਗਲਾਂ ਵਿਚ ਪੈ ਗਏ। (The hon. Member should avoid these complicated matters).

**ਸਰਦਾਰ ਜਗਰਾਜ ਸਿੰਘ** : ਜਿਥੋਂ ਤਕ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਇਸ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਲਾ ਅਤੇ ਆਰਡਰ ਦੀ ਹਾਲਤ ਹੈ ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਇਸ ਦੀ ਹਾਲਤ ਸੁਧਰੀ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਨੂੰ ਕਾਇਮ ਰਖਣ ਲਈ ਜੋ 5 ਕਰੋੜ ਦੀ ਰਕਮ ਰਖੀ ਗਈ ਹੈ ਹੁਣ ਐਨੀ ਨਹੀਂ ਖਰਚ ਕੀਤੀ ਜਾਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਮਦ ਵਿਚ ਕਮੀ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਜੋ ਕਟੌਤੀ ਇਸ ਮਦ ਵਿਚ ਖਰਚ ਘਟਾ ਕੇ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ ਉਸ ਨੂੰ ਤਾਲੀਮ ਦੀ ਮਦ ਤੇ ਖਰਚ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਅਜ ਵਿਦਿਆ ਸਬੰਧੀ ਖਰਚ ਵਧੇਰੇ ਕਰਨ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜਨਰਲ ਐਡਮਿਨਿਸਟਰੇਸ਼ਨ ਦੇ ਸੰਬੰਧ ਵਿਚ ਵੀ ਤਰੱਕੀ ਹੋਈ ਹੈ ਪਰ ਇਸ ਵਿਚ ਵੀ ਕੁਝ ਥਾਵਾਂ ਤੇ ਹੋਰ ਸੁਧਾਰ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ, ਜਿਥੋਂ ਤਕ ਮਜਿਸਟ੍ਰੇਟਾਂ ਦਾ ਸਵਾਲ ਹੈ ਇਹ ਦੌਰੇ ਕਰਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਸਰਕਾਰ ਵਲੋਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਜੋ ਇਹ ਖਿਆਲ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਸੀ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਰਾਹੀਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਆਪਣੇ ਘਰਾਂ ਵਿਚ ਹੀ ਜਾ ਕੇ ਇਨਸਾਫ ਪਹੁੰਚਾਇਆ ਜਾਵੇਗਾ ਉਹ ਖਿਆਲ ਪੂਰਾ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਿਹਾ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਟੂਰਾਂ ਨਾਲ ਤਾਂ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਦੂਹਰਾ ਖਰਚ ਪੈ ਗਿਆ ਹੈ। ਵਕੀਲਾਂ ਨੂੰ ਲਿਜਾਣ ਲਈ ਕਾਰਾਂ ਜਾਂ ਹੋਰ ਸਾਧਨਾ ਦਾ ਪ੍ਰਬੰਧ ਕਰ ਨਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ

ਅਤੇ ਵਕੀਲਾਂ ਦੀ ਫੀਸ ਦੂਸਰੀ ਵਾਰ ਦੇਣੀ ਪੈਂਦੀ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਮੇਰੀ ਸਰਕਾਰ ਅਗੇ ਪਰਾਰਥਨਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਗਲ ਵਲ ਧਿਆਨ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇ ਕਿ ਮਜਿਸਟ੍ਰੇਟ ਨਾਜਾਇਜ਼ ਦੌਰੇ ਨਾ ਕਰਨ ਅਤੇ ਪੰਜ ਕਰੋੜ ਦੀ ਰਕਮ ਨੂੰ ਘਟਾ ਕੇ ਚਾਰ ਕਰੋੜ ਕਰ ਦੇਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਇਸ ਮਦ ਵਿਚ ਘਟੋ ਘਟ ਇਕ ਕਰੋੜ ਦੀ ਕਟੌਤੀ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ।

ਵਿਦਿਆ ਦੇ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਵੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਆਪ ਦੀ ਆਗਿਆ ਨਾਲ ਮੈਂ ਇਕ ਦੋ ਬੇਨਤੀਆਂ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਸਾਡੇ ਬਜਟ ਤੇ ਵਿਦਿਆ ਦੀ ਮਧ ਦਾ ਚੋਖਾ ਭਾਰ ਪਿਆ ਹੈ। ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਛੇਵੀਂ ਤਕ ਵਿਦਿਆ ਫਰੀ ਕਰ ਦਿਤੀ ਹੈ ਪਰ ਮੈਂ ਇਹ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਮਹਜ਼ ਪ੍ਰਾਪੇਗੰਡਾ ਹੀ ਹੈ। Free education ਕਰਨ ਨਾਲ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਕੋਈ ਕਿਸੇ ਪਰਕਾਰ ਦਾ relief ਨਹੀਂ ਮਿਲਿਆ। ਹਰੀਜਨਾਂ ਦੀ ਫੀਸ ਅਧੀ ਕਰ ਦਿਤੀ ਗਈ ਹੈ ਪਰ ਇਕ ਪਾਸੇ ਇਹ ਰਿਆਇਤ ਦਿਤੀ ਗਈ ਹੈ ਅਤੇ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਕਈ ਕਿਸਮ ਦੇ ਟੈਕਸ ਵਧਾ ਦਿਤੇ ਗਏ ਹਨ, ਜੇਕਰ ਕੋਈ ਫੀਸ ਨਹੀਂ ਦੇ ਸਕਦਾ ਤਾਂ ਕੀ ਟੈਕਸ ਦੇ ਸਕਦਾ ਸੀ ? ਦੋ ਰੁਪਏ ਫੀਸ ਤਾਂ ਮਾਫ ਕਰ ਦਿਤੀ ਪਰ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ 15 ਜਾਂ 20 ਰੁਪਏ ਹਰ ਗਰੀਬ ਤੇ ਟੈਕਸ ਦਾ ਭਾਰ ਪਾ ਦਿਤਾ ਹਰ ਗਰੀਬ ਦੀ ਜੇਬ ਵਿਚੋਂ ਇਨੀ ਰਕਮ ਕਢ ਲਈ ਇਸ ਨਾਲ ਕੀ ਰੀਲੀਫ ਹੋ ਸਕਦਾ ਸੀ.? ਇਸ ਲਈ ਮੇਰੀ ਬੇਨਤੀ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਟੈਕਸ ਦਾ ਬੋਝ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਨਾ ਪਾਇਆ ਜਾਵੇ। ਲੋਕ ਅਗੇ ਹੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਟੈਕਸਾਂ ਦਾ ਭਾਰ ਸਹਿਨ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ।

ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਮੈਂ ਇਹ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਸੇਮ ਦੇ ਮਸਲੇ ਨੂੰ war level ਤੇ ਹਲ ਕਰਨ ਦਾ ਉਪਰਾਲਾ ਕਰੇ। ਜਿਵੇਂ ਕਿ ਆਪ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੀ ਹੈ ਹਰ ਸਾਲ floods ਰਾਹੀਂ 30 ਕਰੋੜ ਰੁਪਏ ਦੀ ਫਸਲ ਦਾ ਨੁਕਸਾਨ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਜੇਕਰ ਇਸ ਨੁਕਸਾਨ ਦੀ ਰਕਮ ਹੀ ਅਸੀਂ ਹਰ ਵਰੇ ਸੇਮ ਨੂੰ ਰੋਕਣ ਲਈ ਲਗਾ ਦੇਈਏ ਤਾਂ ਇਹ ਮਸਲਾ ਹਲ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਸਾਰੀਆਂ ਡਰੇਨਾਂ ਦਾ ਕੰਮ ਮੁਕੰਮਲ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ।

ਇਨ੍ਹਾਂ ਸ਼ਬਦਾਂ ਨਾਲ ਮੈਂ ਆਪ ਪਾਸੋਂ ਖਿਮਾ ਮੰਗਦਾ ਹਾਂ।

**ਬਾਵਾ ਹਰਨਾਮ ਸਿੰਘ** (ਕਪੂਰਥਲਾ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਫਿਨਾਂਸ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਜੋ ਬਜਟ ਇਸ ਸੈਸ਼ਨ ਵਿਚ ਇਸ ਸਾਲ ਲਈ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਹੈ ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਉੱਤੇ ਵਧਾਈ ਦਿੰਦਾ ਹਾਂ। ਬੜੀ ਖੁਸ਼ੀ ਦੀ ਗਲ ਹੈ ਕਿ ਅਜ ਅਸਾਡੀ ਸੁਸਾਇਟੀ ਦਾ ਪਧਰ ਉੱਚਾ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ, ਅਸੈਂਬਲੀ ਵਿਚ ਬਜਟ ਪੇਸ਼ ਕਰਕੇ ਥਾਂ ਥਾਂ ਹਰ ਪਿੰਡ ਦੀਆਂ ਤਰਕੀ ਦੀਆਂ ਸਕੀਮਾਂ ਤੇ ਵਿਚਾਰ ਕਰਨ ਲਈ ਮੌਕਾ ਮਿਲਦਾ ਹੈ। ਅਸੀਂ ਸੋਚ ਵਿਚਾਰ ਕਰ ਰਹੇ ਹਾਂ ਅਤੇ ਸਾਨੂੰ ਇਹ ਮੌਕਾ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਆਪਣੇ ਇਲਾਕੇ ਦੀਆਂ ਮੁਸਕਿਲਾਂ, ਆਪਣੇ ਖਿਆਲ ਅਤੇ ਲੋਕਾਂ ਦੀਆਂ ਮੰਗਾਂ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਤਕਲੀਫਾਂ ਦਾ ਇਸ House ਵਿਚ ਇਜ਼ਹਾਰ ਕਰੀਏ।

ਪਿਛਲੇ ਬਜਟ ਸੈਸ਼ਨ ਵਿਚ ਇਥੇ ਕਈ ਪਰਕਾਰ ਦੀਆਂ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨਾਂ ਕੀਤੀਆਂ ਗਈਆਂ। ਹਿੰਦੀ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨ, ਫਿਰ ਪਟਵਾਰੀਆਂ ਦੀ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨ ਅਤੇ ਕੇਬੀਨਟ ਵਿਚ ਰੌਲਾ ਪੈ ਗਿਆ ਲੇਕਿਨ ਇਹ ਸਮਾਂ ਪਵਿਤਰ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਜਦੋਂ ਕਿ ਸਾਰੇ ਸੂਬੇ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਚੁਣੇ ਹੋਏ ਨੁਮਾਇੰਦੇ ਆਪਣੇ ਆਪਣੇ ਇਲਾਕੇ ਦੀਆਂ ਤਕਲੀਫਾਂ ਦਾ ਇਜ਼ਹਾਰ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਪਰ ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਇਹੋ ਹੀ ਮੌਕਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨਾਂ ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਵੀ ਬਾਹਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਿਨਾਂ ਵਿਚ ਹੀ ਰੌਲਾ ਪਾਂਦੇ

[ਬਾਬਾ ਹਰਨਾਮ ਸਿੰਘ]

ਹਨ । ਇਸ ਸਮੇਂ ਮੈਂ ਇਹ ਬੇਨਤੀ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨਾਂ ਸਾਡੇ ਦੇਸ਼ ਲਈ ਅਤੇ ਅਸਾਡੇ ਪ੍ਰਾਂਤ ਲਈ ਖਤਰਨਾਕ ਹਨ ਅਤੇ ਇਹੋ ਜਿਹੀਆਂ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨਾਂ democracy ਨੂੰ ਖਤਮ ਕਰਨ ਦਾ ਕਾਰਨ ਬਣ ਸਕਦੀਆਂ ਹਨ । ਇਸ democracy ਨੂੰ ਕਾਇਮ ਰਖਣ ਲਈ ਜਿਨੇ Treasury Benches ਜ਼ਿਮੇਵਾਰ ਹਨ ਉਨੇ ਹੀ Oppsition ਦੇ ਮੈਂਬਰ ਵੀ ਜ਼ਿਮੇਵਾਰ ਹਨ । ਇਹ democracy ਪੰਡਤ ਜਵਾਹਰ ਲਾਲ ਨਹਿਰੂ ਦੀ ਖੁਲ ਦਿਲੀ ਦੀ ਪਾਲਿਸੀ ਸਦਕਾ ਸਫਲਤਾ ਨਾਲ ਚਲ ਰਹੀ ਹੈ । ਜੇਕਰ ਕਰੇਲਾ ਵਿਚ ਵਿਰੋਧੀ ਰਾਜਸੀ ਪਾਰਟੀ ਦੀ ਹਕੂਮਤ ਹੈ ਤਾਂ ਉਥੇ ਸੈਂਟਰ ਦੀ ਸਰਕਾਰ ਵਲੋਂ ਕੋਈ interference ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਹੀ ਸਗੋਂ ਹਰ ਤਰਾਂ ਨਾਲ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ support ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ ਪਰ ਇਥੇ ਅਸਾਡੇ ਭਰਾ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨਾਂ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ । ਅਜ betterment levy ਦੇ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਸਰਗਰਮੀ ਨਾਲ ਅਤੇ ਤੇਜ਼ੀ ਨਾਲ agitations ਕੀਤੀਆਂ ਜਾ ਰਹੀਆਂ ਹਨ । ਜਦੋਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਥੇ ਪੂਰੀ honour ਦਿਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਹਾਊਸ ਦੇ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੂੰ democratic ਤੌਰ ਤੇ ਆਪਣੇ ਖਿਆਲਾਂ ਦਾ ਇਜ਼ਹਾਰ ਕਰਨ ਦੀ ਖੁਲ ਹੈ ਅਤੇ ਪੂਰਾ ਮੌਕਾ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਫਿਰ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨਾਂ ਬੇਲੋੜੀਆਂ ਹੋ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ । ਇਸ ਤਰਾਂ ਨਾਲ law and order ਵਿਚ ਵਿਘਨ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਅਤੇ constructive ਕੰਮ ਵਿਚ ਵੀ ਰੁਕਾਵਟ ਪੈਂਦੀ ਹੈ । ਅਜ ਦਫਤਰਾਂ ਵਿਚ, ਅਦਾਲਤਾਂ ਵਿਚ, Courts ਵਿਚ ਸਹੀ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦਾ—ਸਹੀ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਨੁਮਾਇੰਦਗੀ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀ । ਇਹ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨਾਂ ਹੀ ਇਸ ਦਾ ਵਡਾ ਕਾਰਨ ਹਨ । ਇਨਾਂ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਲਈ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਪੂਰੀ ਮਿਲਵਰਤਨ ਦੇਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ ਅਤੇ ਮੈਂ ਤਾਂ ਇਹ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਦਾ ਹਲ ਵੀ ਇਸੇ ਵਿਚ ਹੈ ਅਤੇ democratic ਢੰਗ ਵੀ ਹੈ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨਾਂ ਨੂੰ ਖਤਮ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਅਸਾਡੇ ਭਰਾ, ਭਾਵੇਂ ਉਹ ਕਿਸੇ ਵੀ ਪਾਰਟੀ ਵਿਚ ਹਨ—ਜਨ ਸੰਘ ਜਾਂ ਕਮਿਉਨਿਸਟ—ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਹੋਰ ਕਈ ਤਰੀਕੇ ਹਨ ਇਨ੍ਹਾਂ ਗਲਾਂ ਨੂੰ ਹਲ ਕਰਨ ਦੇ। ਭਾਵੇਂ ਗਲਾਂ ਕਾਗਜ਼ੀ ਹੋਣ ਜਾਂ ਕਾਨੂੰਨੀ ਪਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਉਲਝਨਾਂ ਨਾਲ ਕੰਮ ਸਹੀ ਤੌਰ ਤੇ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ । ਇਹ ਤਾਂ ਹੀ ਹਲ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਜੇਕਰ ਇਹ ਸਾਰੇ ਲੋਕ ਗੌਰਮੈਂਟ ਦੀਆਂ constructive ਸਕੀਮਾਂ ਵਲ ਧਿਆਨ ਦਿਵਾਉਣ ਦਾ ਕਾਰਨ ਬਣਨ।

ਜਿਥੋਂ ਤਕ ਇਸ ਬਜਟ ਦੇ ਪੇਸ਼ ਕਰਨ ਦਾ ਸਵਾਲ ਹੈ ਮੈਂ ਪਹਿਲਾਂ ਹੀ ਕਹਿ ਚੁਕਿਆ ਹਾਂ ਕਿ ਮੈਂ ਇਸ ਤੇ ਵਧਾਈ ਦਿੰਦਾ ਹਾਂ । 32 ਲਖ ਦਾ ਜੋ ਘਾਟਾ ਵਖਾਇਆ ਗਿਆ ਹੈ । ਇਸ ਨਾਲ ਕੋਈ difference ਨਹੀਂ ਪੈਂਦਾ ਪਰ ਇਸ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕਰਨ ਲਈ ਜੋ ਟੈਕਸ ਲਾਣ ਦੀ ਤਜਵੀਜ਼ ਹੈ ਉਹ ਚੰਗੀ ਨਹੀਂ । ਸਾਡਾ ਮੁਲਕ ਗਰੀਬ ਹੈ ਅਤੇ ਜਿਨੇ ਵੀ ਕਿਸਮ ਦੇ ਟੈਕਸ ਲਗਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਅਸਰ ਸਿਧਾ consumer ਤੇ ਪੈਂਦਾ ਹੈ । ਅਜ ਟਾਇਰ ਤੇ ਜਾਂ ਸਪਿਰਟ ਤੇ ਜੋ ਟੈਕਸ ਵਧਾਇਆ ਗਿਆ ਹੈ ਠੀਕ ਹੈ ਪਰ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਦਾ ਭਾਰ ਵੀ farmer ਤੇ ਅਤੇ ਕਿਸਾਨ ਤੇ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਕਿਸੇ ਕਿਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ consumer ਤੇ ਜਾ ਡਿਗਦਾ ਹੈ । ਕਿਸੇ ਨਾ ਕਿਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ consumer ਪਾਸੋਂ ਪੈਸੇ ਕਢ ਹੀ ਲਏ ਜਾਂਦੇ ਹਨ । ਜੋ ਵਪਾਰੀ ਮੋਟਰਾਂ ਵਾਹੁਣ ਵਾਲੇ ਹਨ, ਟ੍ਰਾਂਸਪੋਰਟ ਦੇ ਮਾਲਕ ਹਨ ਉਹ ਵੀ consumer ਪਾਸੋਂ ਇਸ ਬਾਬੂ ਟੈਕਸ ਦੇ ਪੈਸੇ ਕਢ ਲੈਣਗੇ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹਰ ਇਕ ਜੋ ਟੈਕਸ ਵਧਾਇਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਉਸ ਦੀ ਸਟ consumer ਤੇ ਪੈਂਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਤਰਾਂ ਲੋਕਾਂ ਵਿਚ ਹੈਰਾਨੀ ਵਧਦੀ ਹੈ । ਜੇਕਰ 32 ਲਖ ਦਾ ਘਾਟਾ ਪੈਂਦਾ ਵੀ ਤਾਂ

four years or longer to purchase the same on payments of compensation equal to five times the annual rents thereof paid in ten annual instalments.

*The Resolution was, by leave, withdrawn.*

---

RESOLUTION REG. VESTING OF OWNERSHIP OF THE TREES GROWING ON THE LANDS OF PERSONS OF TEHSIL DEHRA, DISTRICT KANGRA, IN THEM

**Thakur Mehar Singh** (Dehra Gopipur) : Sir, I beg to move—

This Assembly recommends to the Government to take steps so that the ownership of the trees growing on the lands of persons of tehsil Dehra, district Kangra, should vest in them for all purposes.

डिप्टी स्पीकर साहिब, ज़िला कांगड़ा के अन्दर 6,000 एकड़ के करीब जंगलात मौजूद हैं। इस में बहुत सारा रकबा State जंगलात का notified है जो reserve की शकल में है और बहुत सारा रकबा State शामलात की शकल में है। थोड़ा सा रकबा ऐसा है जहां ज़मीन मालकान की है और उन में जो दरखत हैं उस की मालिक सरकार है। 1892 में जब इस्तेमाल अराज़ी हुआ उस वक्त चंद अफ़सरान की हेरा फ़ेरी से ग़लत अंदराज हो गया। आज वहां पर ज़मींदार को खसारा होता है। जो शर्त मौजूद हैं इस की वजह से यह लोग अपनी ज़मीन में खड़े दरखतों की मलकियत से महरूम हो गये हैं। आज समझ नहीं आता कि यह कैसा कानून है कि ज़मीन का मालिक तो ज़मींदार है मगर उस में जो दरखतान हैं वह मलकियत सरकार हैं। जब किसान उस ज़मीन का मामला देता है तो क्या वजह है उस ज़मीन के दरखतान का वह मालिक नहीं है। मैं इस चीज़ के हक में नहीं कि जंगलात ज़्यादा तरक्की न करें, मैं तो इस बात के हक में हूं कि वह बहुत ज़्यादा तरक्की करे। शामलात ज़मीन का जहा तक ताल्लुक है, मालिया तो उस के ऊपर भी पड़ता है। ज़मीनों की ऐसी हालत है कि ज़मींदार दरख्त उगने ही नही देता क्योंकि उस को यह ख्याल है कि इन दरखतान का उस से तो कुछ मिलना नहीं। ऐसी हालत में वह क्यों अपने खेत में दरखत उगने देगा? इस तरह से सरकार को बड़ा भारी नुकसान होता है। आज ज़मीदार इस काबल नहीं कि अपना गुज़ारा अपनी ज़मीन से कर सके। इस ज़िले के लोगों को बड़ी भारी जदोजहद करनी पड़ी है। 1892 में Garbet Commission बना। 1937 में Garbet Commission की financial committee की रिपोर्ट बनी जो 23 सितम्बर, 1939, को पेश की गई। इस पर ज़मीदार इकट्ठे हुए और उन्होंने अपने मुतालबात सरकार के सामने रखे। आख़िर वह कमिशन इस बात को मान गया कि वाकई यह तो ज़मींदारों का ही हक है। इस की बिना पर एक Forests Co-operative Society बनी। मगर इस का काम बदस्तूर वहीं पर महदूद रहा। 1939 में great war छिड़ गयी और लोगों की तवज्जोह दूसरी तरफ लग गई। ज़िला कांगड़ा के बड़े भोले भाले और अनपढ़ लोग हैं। चन्द एक ने ही इसको समझा बल्कि अपना जंगलात पर भी कोई कबज़ा नहीं किया। बड़ी हैरानी की बात है कि सरकार ने आज तक इन ज़मीनों पर किसी किस्म का कब्ज़ा नहीं किया। जो अब पिछले साल से उन पर एक खास हुकम लगाया गया है और यह किया जा रहा है कि इन पर कब्ज़ा किया जाये। 1946 की जो election लड़ी गई थी वह इस manifesto पर लड़ी गई थी कि हमें हमारे हकूक दिये जायेंगे। इसी बिना पर कांग्रेसी उम्मीदवारों को कामयाब कराया गया ताकि उन से इस काम में इमदाद ली

[ठाकुर मेहर सिंह]

जाय । आज लकड़ी ज़मींदार को खेत में से मुफ्त मिल सकती है मगर इन को इमारती लकड़ी अपने लिए अपने ही खेत से हासल करने का हक नहीं है । अगर ज़मींदार थोड़ी सी लकड़ी भी मोल ले तो इसे कम स कम 100 रुपए खर्च करने पड़ेंगे । ऐसी हालत में मेरा इस Resolution के लाने का मतलब यह है कि सरकार को इस मुतालबा के ज़रिया से मनवाया जाये कि उन जंगलात पर ज़मींदारों का हक हो । मैं उमीद करता हूं कि इस Resolution को मानते हुये ज़मीदारों को उन का हक दिया जायेगा ।

गारबेट कमीशन के बाद लायल साहब वहां के सेटलमेंट अफसर लगे थ तो उन्होंने भी अपनी रिपोर्ट में यह लिखा था—

> "The Government in fact derived no benefit from these trees and really held them in trust as observed by Mr. Lyall in his settlement report of Kangra in the last quarter of the last century."

मैं समझता हूं कि इस तरह से राष्ट्र का बड़ा भारी नुकसान हुआ है । क्योंकि दरखतों की पैदावार खत्म होती जा रही है । सरकार ने जो जंगलात अपने कब्ज़े में कर लिए हैं उससे किसान कुचल गया है । वहां पर जो बेरोज़ा की पैदावार होती थी वह अब नहीं होगी, इससे देश को घाटा होगा । वहां पर हरड़, बेहड़ा, आंवला जो सारे हिन्दुस्तान को भेजी जाती रही है, अब खत्म हो जायेगी । इस से लोग बहुत बड़े फायदे से महरूम रह जाते हैं । और यही हाल रहा, डिप्टी स्पीकर साहिब, तो वहां के लोग बरबाद हो जाएंगे। आप पहाड़ की हालत पर ग़ौर फरमाएं तो पता चलेगा कि न तो वहां आबपाशी होती है और न ही वहां नहरें हैं । जो कुछ आमदनी लोगों को होती है वह इन्ही जंगलात से होती है और लोग अपनी रोज़ी कमाते हैं । अगर यह भी छीन ली गई तो इसका मतलब यह होगा कि उनके मुंह से रोटी छीन ली गई है । अब तो उस इलाके में यहां तक हालत हो गई है कि लोग भूखों मर रहे हैं । जो कुछ अभी तक उन के पास था वह सब भूख मिटाने के लिए बेच दिया । अपनी बहु बेटियों के जेवर तक बेच बेच के लोग खत्म कर बैठे । मतलब यह कि वहां पर बड़ा भारी संकट पड़ा हुआ है । जो ज़रिया था, मुझे बड़े अफसोस से कहना पड़ता है कि वह सरकार ने अपने कब्ज़े में कर लिया । मुझे उम्मीद यह थी कि यह हक जो लोगों से ले लिया गया है वह restore कर दिया जाएगा लेकिन सरकार ने कोई ध्यान नहीं दिया । मैं चीफ मिनिस्टर से मिला था और उन्हें सारी बात बताई थी । उन्होंने यह फरमाया था कि अगर ज़मीन खाली छोड़ दी जाए तो क्या उसमें लोग दरख्त लगाएंगे । मैं ने उनको बतलाया था कि लोग खुशी से दरख्त लगाएंगे और दुगने चौगने लगाएंगे लेकिन जब सरकार उन ज़मीनों पर अपना कब्ज़ा कर लेगी तो फिर लोग दिलचस्पी नहीं लेंगे । मेरे Resolution का यह भाव नहीं है कि जंगलात तरक्की न करें । मैं तो यही चाहता हूं कि जंगलात की पैदावार बढ़े और लोगों को ज़रिया मुआश मिले, मगर जिस तरह से गवर्नमेंट करना चाहती है उस तरह से इन जंगलात की तरक्की नहीं हो सकती । आखिर में मैं यही कहता हूं कि सरकार उस इलाके के लोगों की तरफ ध्यान दे और जो मेरा resolution है, उसको पास करे ।

**Mr. Deputy Speaker :** Motion moved—

> This Sabha recommends to the Government to take steps so that the ownership of the trees growing on the lands of persons of tehsil Dehra, district Kangra should vest in them for all purposes.

# Punjab Vidhan Sabha Debates

*6th March, 1959*

**Vol. I—No. 12**

**OFFICIAL REPORT**

*Friday, the 6th March,* 1959

CONTENTS




CHANDIGARH

Printed by the Controller of Printing and Stationery, Punjab, 1959

Price: Rs. 3.03 nP.

## *ERRATA*

### PUNJAB VIDHAN SABHA DEBATE, VOL. I, NO. 12
### DATED THE 6TH MARCH, 1959

| *Read* | *for* | *on page* | *line* |
|---|---|---|---|
| के | को | (12)4 | 3rd from below |
| भी | मी | (12)8 | 6 |
| दी | दो | (12)12 | 5 |
| पर | तर | (12)12 | 8th from below |
| अर्ज़ | अर्ग़ | (12)13 | last |
| Department | Development | (12)15 | 13th from below |
| ਟੈਕਸ | ਟੈਸਕ | (12)29 | 3rd from below |
| substantive | substative | (12)36 | 2 |
| इस | ईस | (12)52 | 2nd from below |
| इतनी | ईतनी | (12)53 | 4 |
| industry | indusiry | (12)64 | 4th from below |

---

# PUNJAB VIDHAN SABHA

**Friday, the 6th March, 1959**

*The Vidhan Sabha met in the Assembly Hall, Sector 10, Chandigarh Capital, at 9-00 a. m. of the Clock. Mr. Speaker (Sardar Gurdial Singh Dhillon) in the Chair.*

## QUESTION HOUR (DISPENSED WITH)

**Mr. Speaker :** As decided earlier, the question hour is dispensed with to-day.

## CALLING ATTENTION TO MATTERS OF URGENT PUBLIC IMPORTANCE UNDER RULE 73

**श्री अध्यक्ष** : कम्युनिस्ट दोस्त किसी incident को adjournment motion के द्वारा यहां पर discuss करना चाहते थे । जैसा कि मैं ने पहले rule out कर दिया हुआ है, budget की dicussion के दौरान कोई adjournment motion नहीं आ सकती लेकिन hon. Member को मैं ने इजाज़त दे दी है कि वे Rule 73 के मुताबिक यानी calling attention to matters of urgent public importance के तौर पर बात कर लें । (Communist friends wanted to discuss some incident through an adjournment motion on the floor of the House. But as it has already been ruled out, no adjournment motion can be entertained during the discussion of the budget. However, I have permitted them to have their say under rule 73 of the rules of procedure by way of calling attention to matters of urgent public importance.

**ਪੰਡਤ ਰਾਮ ਕਿਸ਼ਨ ਭੜੋਲੀਆਂ** (ਊਨਾ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਕ ਬੜੀ ਭਿਆਨਕ ਖ਼ਬਰ ਆਈ ਹੈ ਕਿ ਜ਼ਿਲਾ ਲੁਧਿਆਣਾ ਦੇ ਪਿੰਡ ਅਤਿਆਣਾ ਵਿਚ ਪੁਲਿਸ ਦੀ ਬੜੀ ਵੱਡੀ force ਨੇ ਆ ਕੇ ਡੇਰੇ ਲਗਾ ਦਿਤੇ ਅਤੇ ਕਹਿਣ ਲਗੇ ਕਿ ਅਸਾਂ ਕੁਰਕੀ ਕਰਨੀ ਹੈ । ਪਿੰਡ ਵਿਚ ਉਸ ਵੇਲੇ ਕੇਵਲ ਔਰਤਾਂ ਮੌਜੂਦ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਅਸੀਂ ਇਸ ਵੇਲੇ ਕੁਰਕੀ ਨਹੀਂ ਕਰਨ ਦਿਆਂਗੀਆਂ ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਮਰਦ ਆ ਜਾਣਗੇ ਤਾਂ ਕੁਰਕੀ ਕਰ ਲੈਣੀ ਸਾਨੂੰ ਕੋਈ ਏਤਰਾਜ਼ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗਾ । ਪੁਲਿਸ ਨੇ ਕੋਈ ਗੱਲ ਨਾ ਸੁਣੀ ਅਤੇ ਔਰਤਾਂ ਉਪਰ ਬੇਤਹਾਸ਼ਾ ਲਾਠੀ ਚਾਰਜ ਕੀਤਾ, tear gas ਦਾ use ਕੀਤਾ ਅਤੇ ਬੇਤਹਾਸ਼ਾ ਗੋਲੀ ਚਲਾਈ । ਜਿਸ ਦੇ ਨਤੀਜੇ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਤਿੰਨ ਔਰਤਾਂ ਮਰ ਗਈਆਂ । ਮਰਨ ਵਾਲੀਆਂ ਵਿਚੋਂ ਇਕ ਬੀਬੀ ਦਾ ਨਾਂ ਬਚਨੀ ਸੀ, ਉਸ ਦੀ ਉਮਰ 17 ਸਾਲ ਦੀ ਸੀ । ਦੂਸਰੀ ਮਾਈ ਦਾ ਨਾਂ ਬਸੰਤੀ ਸੀ ਅਤੇ ਉਸ ਦੀ ਉਮਰ 60 ਸਾਲ ਦੀ ਸੀ । ਤੀਸਰੀ ਦੀ ਉਮਰ 40 ਸਾਲ ਅਤੇ ਉਸ ਦਾ ਨਾਂ ਪੁੰਨਾਂ ਸੀ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਅਲਾਵਾ ਹੋਰ ਵੀ ਮਰਦ ਅਤੇ ਔਰਤਾਂ ਬਹੁਤ ਜ਼ਖਮੀ ਹੋਏ ਹਨ । ਮੈਂ ਮੰਗ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਵਾਕਿਏ ਦੇ ਸੰਬੰਧ ਵਿਚ ਹਕੂਮਤ ਆਪਣਾ ਬਿਆਨ ਦੇਵੇ ਅਤੇ ਦਸੇ ਕਿ position ਕੀ ਹੈ ।

ਮੁਖ ਮੰਤਰੀ : (ਸਰਦਾਰ ਪਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਕੈਰੋਂ) : ਇਹ ਜਿਹੜੀ Adjournment Motion ਆਈ ਹੈ ਅਤੇ ਜਿਸ ਦੇ ਬਾਰੇ ਵਿਚ ਅਖ਼ਬਾਰ ਵਿਚ ਨਿਕਲਿਆ ਹੈ ......

**Mr. Speaker** : This is not an Adjournment Motion.

ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ ਇਹ ਜੋ ਕੁਝ hon. Member ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਇਹ ਸਭ ਸੁਣ ਕੇ ਮੈਨੂੰ ਬੜਾ ਦੁਖ ਹੋਇਆ ਹੈ । ਅਸਲ ਵਾਕਿਆ ਕੀ ਹੋਇਆ ਹੈ ਉਸ ਦੇ ਬਾਰੇ ਵਿਚ ਮੇਰੇ ਪਾਸ ਜਿਹੜੀ information ਆਈ ਹੈ ਉਸ ਵਿਚੋਂ ਮੈਂ ਚੌਥਾ ਹਿਸਾ ਵੀ ਨਹੀਂ ਵੇਖ ਸਕਿਆ । ਜਿੰਨੀ ਕੁ ਵੇਖ ਸਕਿਆ ਹਾਂ ਉਸ ਤੋਂ ਪਤਾ ਲਗਦਾ ਹੈ ਕਿ ਪੁਲਿਸ ਪਹਿਲੀ ਵਾਰ ਗਈ ਤਾਂ resistance ਹੋਈ ਅਤੇ ਪੁਲਿਸ ਮੁੜ ਆਈ । ਦੂਸਰੀ ਦਫਾ ਫਿਰ ਗਈ ਅਤੇ ਫਿਰ resistance ਹੋਈ ਤਾਂ ਫਿਰ ਪੁਲਿਸ ਮੁੜ ਆਈ । ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਸਾਰੀ ਚੀਜ਼ ਦਾ ਬੜਾ ਅਫਸੋਸ ਹੈ ਕਿ information ਪੂਰੀ ਨਹੀਂ ਆਈ । ਮੈਂ ਪੂਰੀ information ਲੈਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਸ਼ ਕਰ ਰਿਹਾ ਹਾਂ, enquiry ਕਰਾਊਂਗਾ ਅਤੇ ਆਪਣੀ ਤਸੱਲੀ ਕਰਾਂਗਾ ।

## RESUMPTION OF GENERAL DISCUSSION ON THE BUDGET

**Mr. Speaker**: The hon. Minister for Revenue may please resume his speech.

**माल मंत्री** (राम्रो बीरेन्द्र सिंह) : स्पीकर साहिब, पिछले थोड़े से अर्से में पंजाब में जिस तेज़ी के साथ तरक्की हुई है, उस का ज़िक्र करते हुए मैं अर्ज़ कर रहा था कि सिर्फ तालीम के लिये ही बजट में जो provision की गई है अगर उस को देखा जाए तो मालूम हो सकता है कि पंजाब के हालात कितने बेहतर हो चुके हैं । अगर किसी सूबे या मुल्क की बाबत इस चीज़ का अंदाज़ा लगाना हो कि उस ने पिछले चंद सालों में कितनी तरक्की की है तो इस चीज़ से लगाया जा सकता है कि वहां कितना खर्च तालीम पर हुआ है, कितने हस्पताल खुले हैं, कितनी सड़कें बनी हैं और कितनी सनअती तरक्की हुई है । Betterment Levy और नहरों का जो काम पंजाब में हुआ उस के मुताल्लिक एतराज़ात सामने से कुछ दोस्तों की तरफ से हुए, वे मेरी समझ में नहीं आए । मैं ने अर्ज़ की कि Betterment levy का असूल कोई नया असूल नहीं है । 1940 में इसी किस्म का एक ऐक्ट Joint Punjab में भी पास हुआ था । मद्रास में इस के मुताल्लिक एक ऐक्ट 1943 में पास हुआ था । 1950 में बम्बई में इसी तरह का कानून बना था । फिर हैदराबाद में भी ऐसा ही कानून पास हो चुका है ; अब अगर पंजाब में भी Betterment Levy के लिये ऐक्ट बनाना पड़े तो इस में ताज्जुब की कौन सी बात है ? जैसे कि मैं ने कहा 1947-48 में बंटवारे के वक्त पंजाब में कुछ नहीं रह गया था । सिर्फ ग्यारह करोड़ रुपए की लागत की नहरें यहां रह गईं थीं । अब हालत यह है कि एक अरब और पच्चास करोड़ रुपया सिर्फ नहरों पर ही खर्च हो चुका है । इस थोड़े से अर्से में उजड़ा हुआ पंजाब का सूबा फिर से बनाना बहुत मुश्किल था । मैं समझ नहीं पाता कि मेरे दोस्तों को क्या इस बात पर एतराज़ है कि सूबे को खुशहाल क्यों बनाया जा रहा है , इस में बिजली की रोशनी क्यों पैदा की जा रही है, नहरें क्यों लाई जा रही हैं या कि इस बात पर एतराज़ है कि भाकड़ा डैम क्यों बनाया गया

है ? हो सकता है कि मेरे कम्युनिस्ट दोस्तों को कुछ एतराज़ हो । इस लिये कि कम्युनिस्ट तो अंधेरे में, जहालत में और जिस जगह पर खुशहाली न हो, अफलास और गरीबी हो वहां पर पनपते हैं । उन का एतराज़ तो मेरी समझ में आ सकता है । हो सकता है कि उन को एतराज हो कि पंजाब की सरकार ने क्यों सेंटर की शर्त मानी और यह सारे कर्जे की रक्म ले कर नहरों के ऊपर खर्च किया । बटवारे के बाद देश के सब सूबों में दौड़ थी कि कौन जल्दी तरक्की के मैदान में आगे बढ़ता है । सेंटर रुपया कर्ज़े की शकल में इस शर्त पर देता था कि वह रुपया जो productive कामों के लिये खर्च हो वह किस सूरत में वसूल किया जाए । अब अगर पंजाब सरकार सेंटर से यह रुपया ले कर पंजाब की बेहतरी के लिये खर्च न करती तो ज़ाहिर है कि दूसरे सूबे ले जाते और अपने अवाम की बेहतरी पर खर्च कर देते । पंजाब सरकार ने अपने अवाम पर भरोसा करके और अपने आप पर एतमाद कर के यह कर्ज़ लिया और पंजाब की हालत को बेहतर बनाने के लिये इतनी नहरें बनाई हैं । यहीं पर खत्म नहीं हो जाता । दरियाए बयास पर भी एक बांध बनाने की तजवीज़ हो रही है और दरियाए घग्गर पर भी एक और बांध बनाने की तजवीज़ है । अब अगर थोड़ी सी मिकदार में भी लोगों से वसूल कर के पंजाब सरकार सेंटर को रुपया वापस नहीं करेगी तो कैसे पंजाब के अवाम की बेहतरी के लिये और रुपया वहां से हासिल कर सकेगी । स्टेट के अन्दर इतने resources नहीं होते जिन से इतनी तेज़ी से तरक्की की जा सके । पंजाब में नहरों का ऐसा जाल बिछाया गया है कि 1947-48 में जहां सिर्फ चालीस लाख एकड़ ज़मीन नहरों से सैराब होती थी अब वहां अढ़ाई करोड़ एकड़ ज़मीन नहरों से सैराब की जाती है । इस तरह से कुल रकबे का करीबन बयालीस फी सदी नहरों से सैराब होता है । दूसरी स्कीमें अभी इस में शामिल नहीं हैं । Tube-wells के द्वारा कोई तीन लाख एकड़ ज़मीन सैराब होने वाली है । और भी कई तरह की minor irrigation की तजवीज़ें बन रही हैं । मैं दावा करता हूं और चैलेंज करता हूं अपने दोस्तों को कि हिन्दुस्तान के किसी दूसरे सूबे में इतनी फी सदी ज़मीन नहरों से सैराब नहीं होती । अपना देश ही नहीं, दुनिया में मुश्किल से ऐसा तरक्की याफ्ता सूबा मिलेगा जिस में कि कुल ज़मीन का पच्चास फीसदी रकबा नहरों से सैराब होता हो । पंजाब में Betterment Levy तो बड़े अच्छे तरीके से लगाई गई है लेकिन इस सारी गुत्थी को इस तरह से उलझा कर पेश किया जाता है कि वक्ती तौर पर अवाम धोके में पड़ जाते हैं । नतीजे के तौर पर agitation होते हैं । (प्रोफेसर शेर सिंह द्वारा विघ्न) प्रोफेसर साहिब, अगर कम्युनिस्ट भाई कुछ कहें तो मैं उन से तो कुछ वजह पूछ सकता हूं कि वे इस के खिलाफ क्यों agitation करते हैं । लेकिन आप की बात मेरी समझ में नहीं आती । आप ही की बनाई हुई तो ये सारी स्कीमें हैं । इस agitation के साथ आप की हमदर्दी क्यों है ? शायद आप यह महसूस करते होंगे कि हिन्दी आन्दोलन तो फेल हो चुका है अब दूसरे के कंधे पर बंदूक रख कर नया agitation शुरु करवा दिया जाए । और इस तरह से इस agitation के साथ अपनी हमदर्दी ज़ाहिर कर के अपने रंग में रंगना चाहते हैं । (प्रोफेसर शेर सिंह द्वारा विघ्न) यह एक माना हुआ असूल है और प्रोफेसर साहिब

[माल मंत्री]

जानते हैं कि ऐसे तरक्की के कामों पर जो रक़म खर्च होती है उसके unproductive part का जो हिस्सा होता है वह वसूल कर लिया जाता है। Hydro Electric Project पर जो खर्चा होता है उसका आधा खर्च बिजली के ऊपर डाला जाता है और आधा हिस्सा पानी के लिए नहरों पर डाला जाता है। इस तरह जो 170 करोड़ के करीब रक़म हमारे यहां इन projects पर खर्च हुई उसका आधा हिस्सा— exactly तो याद नहीं, round about figures में अर्ज़ करता हूं—लग भग 84 करोड़ बिजली पर डाला गया और 86 करोड़ की रक़म नहरों के ऊपर डाली गई है। इसमें से भी 18 करोड़ की रक़म हमने राजस्थान के ज़िम्मे डाली है क्योंकि इनसे उनको भी फायदा होने वाला है। इस के बाद, स्पीकर साहिब, जो 68 करोड़ रुपया बचा उसमें सन 1960-61 तक का 19 करोड़ रुपए का सूद जमा किया जाए तो यह रक़म फिर 87 करोड़ बन जाती है। इस में जो आब्याना की शकल में सालाना आमदनी इस साल हुई वह 2 करोड़ और 74 लाख के करीब बनती है। इसमें से 84 लाख की वह रक़म आप निकाल दें जो कि नहरों की maintenance पर खर्च होती है। इस तरह एक करोड़ और 90 लाख की net सालाना आमदनी बनती है। जो इस रक़म का सूद बनता है वह भी वापस होता रहता है। यह capitalisation का productive part बनता है। इस तरह 170 करोड़ में से सिर्फ 33 करोड़ रुपया बाकी रह जाता है जो कि Betterment Levy की शक्ल में वसूल किया जाना है। और फिर वसूल बड़े आसान तरीके से किया जाना है। एक बात तो वाजेह है कि यह जो levy की imposition है, यह सिर्फ matured area पर होनी है। हां, rates में area की maturity के लिहाज़ से कुछ कमीबेशी की जा सकती है। मसलन जहां matured area में फसल पूरी हो और पानी पूरा लगे उसका rate कुछ ज्यादा होगा और जहां पर अधूरी फसल हुई हो वहां पर उसके मुताबिक rate भी कम होगा। इस तरह कहीं पर दस से बारह रुपया फी एकड़ है और कहीं पर पांच से सात रुपया तक। मैं इस बात की ज़्यादा तफसील में नहीं जाना चाहता लेकिन, जैसा कि मैंने पहले अर्ज़ किया, यह उसी ज़मीन पर से वसूल किया जाना है जहां पर नहरी पानी लगा हो और जहां इस कारण से आमदनी बढ़ी हो। जहां पर किसान को नहरी पानी की मदद से पांच-सात मन फी एकड़ से बढ़कर पैदावार 12,15,16 मन फी एकड़ मिलनी शुरु हो जाए तो उसमें से अगर उसको 12,15 रुपए फी एकड़ देना पड़े तो कौन सी बड़ी बात है ? इसमें अगर यकमुश्त देना चाहें तो कोई 80 रुपए फी एकड़ Betterment levy पड़ती है। इससे ज्यादा नहीं। तो मैं अर्ज़ करता हूं कि जहां जालन्धर और लुधियाना में इसके खिलाफ agitation हो रही है उसके लिये तो मैं इससे ज्यादा और कुछ नहीं कह सकता कि यह भरे पेट के ऊपर अंगड़ाइयां हैं। मैं आप को पूरे विश्वास के साथ कह सकता हूं कि अगर यही पानी महेन्द्रगढ़, रिवाड़ी और गुड़गांव को खुश्क इलाकों को दिया जाए तो आप उनसे बेशक इस से भी ज्यादा वसूल कर लें। पानी देकर देखिए कि वह लोग कितनी ख़ुशी से इस Betterment levy को देन के लिए

तैयार होंगे । लेकिन चूंकि यह पानी उन इलाकों को दिया गया जो कि पहले से ही ऐसे लोगों से आबाद है जो खुशहाल हैं और जिन को नहरी पानी की सहूलियात मिलती रही हैं, इसी लिए इतनी चीखोपुकार की जाती है । यह तो, स्पीकर साहब, बिल्कुल वही बात हुई कि "तर हुई आन्त और बजने लगी तान्त" । मैं उम्मीद करता हूं कि हमारे किसान भाई अब ज्यादा देर तक इस किस्म की बातों में नहीं आएंगे जिनकी वजह से आज हमें मुख्तलिफ किस्म की तकालीफ का सामना करना पड़ रहा है और पंजाब की तरक्की को धक्का लग रहा है ।

अभी मेरे एक भाई ने सवाल उठाया कि औरतों पर गोली चलाई गई और पुलिस ने लोगों पर तशदद की । स्पीकर साहब, आप खुद ही अन्दाजा लगाएं कि जब पंजाब जैसे तरक्की करने वाले सूबे के अन्दर ऐसी हालत पैदा की जाए तो क्या उसका सख्ती के साथ मुकाबला किया जाए या उन लोगों को इस बात की इजाज़त दे दी जाए कि वह Tax की वसूली भी बन्द करा दें और हमारे लिए नई problems खड़ी कर दें ? मैं फ़ख्र के साथ कह सकता हूं कि बावजूद इन साथियों की मुखाल्फत के पंजाब ने बड़ी तेज़ी के साथ तरक्की की है । कभी हिन्दी agitation शुरू की गई कभी पटवारियों की agitation हुई और अब Betterment Levy के खिलाफ मुज़ाहरे किए जा रहे हैं । अगर इन चीज़ों का, इन हालात का ठोस इकदामात के साथ मुकाबला न किया गया तो कल यह भाई उन भोले भाले लोगों को जो इन की बातों में गुमराह हो जाते हैं, मालिया के खिलाफ भी भड़का देंगे और कहेंगे कि मालिया देना भी बन्द कर दो । क्या ऐसे हालात के जारी रहने से उम्मीद की जा सकती है कि पंजाब का मुस्तकबिल रौशन हो । स्पीकर साहब, जो कुछ पंजाब ने किया और पंजाब की सरकार ने किया, वह अवाम के एतमाद के साथ किया, House के एतमाद के साथ किया । आज भी कांग्रेस सरकार को और हमारे leader को लोगों का एतमाद हासिल है जो कि कई बार आजमाया भी जा चुका है । और जब तक इसको लोगों का और इस House का एतमाद मिलता रहेगा तब तक पंजाब सरकार बड़ी मुस्तैदी के साथ और मुस्तकिल मज़ाजी के साथ अपने सूबे को तरक्की की राह पर आगे ले जाती रहेगी चाहे मेरे भाई कितनी ही कोशिशें इसके खिलाफ़ करते रहें ।

स्पीकर साहब, इसके साथ ही consolidation की फीस पर भी एतराज़ किया गया है । यह कहा गया है कि यह फीस चार रुपए की बजाय पांच रुपए क्यों की गई है । जिन दोस्तों ने यह एतराज़ किया है मैं उनकी खिदमत में यह अर्ज़ करता हूं कि वह मेहरबानी करके ज़रा इस बात की तरफ़ भी तो ध्यान दें कि consolidation पर खर्चा कितना आता है । मैं इस वक्त इस बात में नहीं जाऊंगा कि पंजाब में अब तक consolidation का कितना काम हुआ है लेकिन इतना ज़रूर अर्ज़ किए देता हूं कि आज इस मामले में सारे हिन्दुस्तान में पंजाब सब सूबों से आगे है । यह एक खुशी की बात है । सवाल यह है कि इस सारी चीज के लिए रुपए की ज़रूरत होती है । आज तक जो रुपया खर्च हुआ उसमें जितनी फीस लोगों से recover हुई उसके ऊपर जो रकम खर्च हुई उसमें आधा हिस्सा पंजाब सरकार और आधा मर्कज़ी सरकार देती रही

[माल मंत्री]

हैं । पिछले तीन सालों के अन्दर जो फी एकड़ औसत पड़ी है वह आठ से ग्यारह रुपए तक आती है । इसका मतलब यह है जहां पिछले तीन सालों में 8—11 रुपए तक औसत खर्च आया तो उसके मुकाबले में जो हम recover करते रहे हैं, वसूल करते रहे हैं वह सिर्फ चार रुपए फी एकड़ है । यह उन लोगों से वसूल होता रहा है जिन को इन चीज़ों से फायदा हुआ है । इस लिए यह कोई अक्ल की बात नज़र नहीं आती । बजा तौर पर इस बात के लिए एतराज़ात होते रहे हैं कि यह फीस कुछ बढ़ा दी जाए । इसलिए अब यह फीस चार से पांच रुपए कर दी गई है जब कि $4\frac{1}{2}$ करोड़ रुपया से ज्यादा recoveries की शक्ल में वसूल किया जाना है और $7\frac{1}{2}$ करोड़ अभी इन consolidation operations पर खर्च होना है और यह सन् 1963 तक खर्च होना है जब कि यह काम पूरा होगा । तो यह कोई तीन करोड़ रुपए की रकम है जो कि आधा हिस्सा पंजाब सरकार के ज़िम्मे पड़ता है और आधा मर्कज़ी सरकार के । इसलिए जो मेरे नुक्ताचीं दोस्त हैं उनको सोचना चाहिए कि जब ऐसे तरक्की के काम हो रहे हों तो उनमें खाली नुक्ताचीनी से काम नहीं चलता, थोड़ा विचार भी करना पड़ता है कि जो खर्च इन कामों पर होता है क्या उसका फायदा लोगों को नहीं पहुंचता ? उनका यह फर्ज़ है कि बजाय कामों में रुकावट डालने के वह सरकार को सहयोग दें ।

स्पीकर साहब, वक्त चूंकि थोड़ा है इसलिए मैं ज्यादा वक्त नहीं लेना चाहता, सिर्फ मुख्तसिर तौर पर चन्द दोस्तों की बातों का ज़िक्र करना चाहता हूं । Opposition के leader पंडित श्री राम जी ने अपनी स्पीच के दौरान में general administration के मुताल्लिक नुक्ता चीनी करते हुए कुछ पुलिस के मुताल्लिक कहा, कुछ अफसरान के मुताल्लिक कहा । एक ही सांस में एक तरफ तो कह गए कि अफसरान की हमें इज़्ज़त करनी चाहिये क्योंकि वे demoralize हो रहे हैं और फिर साथ ही उसी सांस में यह भी कह गए कि Judiciary के अन्दर वज़ीर interference करते हैं और यह कि तमाम अफसर वज़ीरों के कहने के ऊपर चलते हैं । मैं समझ नहीं सका कि पंडित जी का मकसद क्या है । वह बहुत समझदार, बड़े तजरुबाकार और बजुर्ग हैं । इसलिए पेश्तर इसके कि वह गवर्नमेंट पर इस किस्म के इलज़ामात लगाएं या अफसरान के मुताल्लिक general remarks पास करें उनको पूरी informations बहम पहुंचाई जाएं । उसके बाद जो कोई भी बात वह यहां पर फरमाएं, House और सरकार उस पर पूरी तरह से गौर करेगी क्योंकि वैसे भी वह एक तजरुबाकार Parliamentarian और opposition के leader हैं। उन्होंने कुछ बातें police के मुताल्लिक कहीं । एक District के Inspector of Police का वाक्या बताया । मैं इसमें ज्यादा details में नहीं जाऊंगा क्योंकि उसकी Chief Minister साहब ने enquiry करवाई है । और वह खुद किसी मौके पर सारे हालात बयान करेंगे । बहर हाल इतना ज़रूर कहूंगा कि शायद उनकी तसल्ली हो गई होगी और अगर नहीं हुई तो मज़ीद वाकफियत हासल होने पर हो जाएगी । उनको पता चल जाएगा कि जो बात उन तक

पहुंचाई गई वह गलत है । और जब वह इस बात पर convince हो जाएं कि वाकई यह गलत बात थी और जो information उनको दी गई वह ठीक न थी तो मैं उन से उम्मीद करता हूं कि वह House में बताएंगे कि उनको किस कद्र गुमराह किया जाता है ।

उन्होंने Judiciary और Magistrates के मुताल्लिक भी काफी कुछ कहा । मैं उनसे दरखास्त करूंगा कि वह Magistrates और Judiciary के मुताल्लिक भी ऐसी बाते न कहा करें । आखिर Judiciary की इज्जत होनी चाहिए । अगर Judiciary पर उनके कोई एतराजात हों तो यह उनका वहम है । अगर वह यह सोचें कि चूंकि फलां आदमी इनका दोस्त है इसलिए मैजिस्ट्रेट ने उसको कैद कर दिया, या यह समझें कि चूंकि फलां आदमीं इनका मुखालिफ था इसलिए जज ने उसको छोड़ दिया या वज़ीरों के कहने पर ज़मानत पर रिहा कर दिया वगैरह २ तो यह बिल्कुल उनका वहम है । इन बातों के अन्दर जितना पंडित जी जाएंगे वह administration की मदद नहीं करेंगे बल्कि इससे administration को नुक्सान ही पहुंचेगा । उन जैसे तजरुबाकार आदमी से इन चीज़ों की उम्मीद नहीं की जा सकती । फिर स्पीकर साहिब, मेरे दोस्त बाजवा साहिब ने भी पुलिस के मुताल्लिक कुछ नुकताचीनी की है । उन्होंने यह कहा है कि झूठे मुकदमें बनाये जाते हैं और लोगों को पुलिस से ठीक इनसाफ नहीं मिलता । मैं आप की इतलाह के लिये इस मौके पर यह कहना चाहूंगा कि पंजाब सरकार ने पुलिस को सम्भालने के लिये और आम आदमियों को इनसाफ देने के लिये एक ऐसा तरीकाकार अख्तियार किया है जो इस से पेश्तर आप के देखने में नहीं आया होगा —कम-अज़-कम वह मेरे तजरुबे में तो यह एक नई चीज़ है । जिन केसिज़ में हमारे पास कोई शिकायत आती है कि पुलिस ने कोई ज़्यादती की है और इनसाफ से काम नहीं लिया तो ऐसे cases एक वज़ीर के सुपुर्द किये जाते हैं ताकि वह मौके पर जा कर उस की enquiry करे । इस से पेश्तर यह हुआ करता था कि अगर किसी sub-inspector पुलिस के खिलाफ कोई शिकायत होती थी तो उस की enquiry पहले inspector या D. S. P. या S. P. किया करता था और बाद में वह D. I. G. और I. G. की मारफत गर्वनमट को आया करती थी । लेकिन इस में कुछ इस बात की गुंजायश रहती थी कि एक ही department के यह सारे अफसर होने की वजह से जो नीचे से लिखा आये वही ऊपर वाले अफसर लिख देवें । तो इस तरह enquiry की report बिल्कुल सच्ची नहीं हो सकती थी । लेकिन अब उस system की परवाह नहीं की जाती क्योंकि उसमें यही डर रहता था कि बड़े अफसरान नीचे वाले अफसरों पर एतबार कर के उन की बात मान लें या अपने महकमें की रियायत न कर दें । अब ऐसे cases की enquiry एक मिनिस्टर के सुपुर्द की जाती है । पुलिस के ऐसे 119 मामलात में enquiry की गई है और ऐसे सभी में मिनिस्टर ने खुद मौके पर जा कर पूरी तरह जांचपड़ताल कर के enquiry मुकम्मल की है । आप को यह जान कर ताज्जुब होगा कि यह 119 cases उन cases के अलावा हैं जिन की enquiry

[माल मंत्री]

Deputy Commissioners अपने तौर पर करते रहे हैं या कि Anti-Corruption Department कराता रहा है । इन 119 cases में enquiry के नतीजे के तौर पर 4 पुलिस अफसरान की services terminate की गई हैं, 23 suspend हुए हैं और 73 के खिलाफ दीगर departmental action लिये गये हैं । इन में चार Gazetted अफसर भी हैं । सरकार की तरफ से ऐसे cases की रोक थाम के लिये खास इन्तज़ामात किये गये हैं और अब हमें ज़रा भी खतरा नहीं कि पुलिस कोई गलती करे । इस की शिकायत आये और गलती करने वाले को रोका न जाये । अभी आप ने अखबार में पढ़ा होगा कि चीफ मिनिस्टर साहिब ने खुद एक थाने में जा कर छापा मारा और जिन को उस time पर थाने में duty पर नहीं पाया गया उन के खिलाफ enquiry कराई । भला आप बतायें कि आया पहले भी कभी किसी चीफ-मिनिस्टर ने इस तरह थानों पर छापे मारे थे ? (Opposition के बैंचो पर कुछ मेम्बरान हंस पड़े) आप हंसते हैं । Law and order की नुकताचीनी जब आप करते हैं तो आप इन चीज़ों को भूल जाते हैं । यहां पर आप की यह नुक्ताचीनी और इस तरह की हंसी यह साबत करती है कि यहां पर Law and order बिल्कुल मुकम्मल है । (तालियां) ( श्री बलराम दास टण्डन: और झोली चुकी कर लें और कुछ मिल जायेगा ।) स्पीकर साहिब, मेरे दोस्त श्री प्रबोधचन्द्र ने कई चीज़ों की तरफ ध्यान दिलाया है और मौलवी अब्दुल ग़नी साहिब ने भी । मैं उन चीज़ों की बहस में नहीं पड़ना चाहता । प्रबोध जी तो मेरे खास मेहरबान हैं और चीफ मनिस्टर साहिब के भी बड़े मेहरबान दोस्त हैं (मुख्य मंत्री: Ignore करें ) मैं सिर्फ इतना ही कहना चाहता हूं कि जो चीज़ें जलन और हसद में कही जायें वे ignore होनी ही चाहियें । मौलवी साहिब की शक्ल तो मोमनो वाली है और वैसे भी ऐसे ही काम करते हैं । प्रबोध जी ने जो नुकताचीनी की है उनमें से एक चीज़ स्पीकर साहिब, मैं बरदाश्त नहीं कर सकता । मेरी नुकताचीनी जितना उन का जी चाहे वह करें । मैं बड़ी खुशी से उसे मंज़ूर करूंगा लेकिन बजट speech पर debate के दौरान मेरे दोस्त ने कहा कि यह फौजी लोग हैं और फौज में भर्ती देने वाले लोग हैं । इस तरह के general हमले उन्होंने किये जिस का जवाब देना लाज़मी तौर पर मुनासिब है । स्पीकर साहिब, मुझे इस बात में फख्र है कि मै एक फौजी हूं और सब फौजियों को अपने फौजी होने का फख्र होना ही चाहिये और जिन्होंने फौज में service की है या कर रहे हैं, या उस की भरती में हिस्सा लिया है उन का हम सब को शुक्रगुज़ार होना चाहिये । यह ठीक है कि प्रबोध जी ने देश की आज़ादी की लड़ाई में हिस्सा लिया और उस के लिये यह बजा तौर पर फख्र करें लेकिन वह यह क्यों भूल जाते हैं कि जो फौज में रहे हैं और अब भी हैं या जिन का फौज से ताल्लुक है और जो फौज में सिपाही देते हैं उन्होंने भी देश की आज़ादी हासिल करने में और इस की आज़ादी को बरकरार रखने में काफी हिस्सा डाला है । जिन फौजियों ने देश की आज़ादी हासिल करने में या इसे बरकरार रखने में हिस्सा डाला है वे भी सच्चे देशभक्त हैं । इस बात से कौन इनकार कर सकता है कि आज़ाद हिन्द फौज

के सिपाहियों का लाल किले पर national झण्डा लहराने में उन का भी उतना ही हाथ है जितना कि और किसी का है ? क्या मेरे दोस्त भूल गये हैं कि दिल्ली के लाल किले में आज़ाद हिन्द फौज के अफसरों का मुकदमा हमारे महबूब नेता पण्डित जवाहर लाल ने ही लड़ा था और उन की खुद वकालत की थी उनकी कद्र अगर यह मेरे दोस्त नहीं कर सकते तो इस में किस का कसूर है ? उन की कद्र जानने के लिये यह श्री सुभाष चन्द्र बोस से पूछते । यह उन फौजियों की बदौलत ही है कि मेरे दोस्त गुरदासपुर में जो कि border पर वाक्या है आराम से बैठ कर सुरीली आवाज़ निकालते हैं । अगर वहां यह फौजी न होते तो border के उस पार से पठान हमला कर के इन्हें उठा ले गये होते । (*Interruptions*) फिर जो कुछ फौजियों ने काश्मीर में कर के दिखाया है वह किस से छिपा है ? अंग्रेज़ के वक्त वह हमारी Navy ही थी जिस ने बम्बई में अंग्रेज़ सरकार के खिलाफ बगावत की थी । आज क्या हम इस चीज़ को भूल सकते हैं ? यह फौज ही तो है जिस ने देश की आज़ादी हासिल करने में काफी हिस्सा लिया और अब भी इसे बरकरार रखे बैठी है । अगर प्रबोध जी यह नहीं जानते हैं तो पंजाब के लोग तो इसे अच्छी तरह जानते हैं और देश की जनता जानती है कि इस ने ही यहां पर अमनो अमान कायम रखा हुआ है बावजूद इस बात के कि सरहद के पार के लोग इस बात के लिये तुले हुए हैं कि वह वहां के अमनो आमान में और तरक्की में खराबी पैदा करें । (*Interruptions*)

फिर स्पीकर साहिब, एक बात मैं और कहना चाहता हूं कि यहां पर उन अफसरान के खिलाफ बहुत कुछ कहा गया जिन बेचारों को यहां आ कर अपनी defence देने का मौका ही नहीं मिल सकता । यहां पर इस तरह से उनके खिलाफ general और sweeping remarks पास किये गये जिन से बचने के लिये आप की protection की उन्हें ज़रूरत है । उन को defend करना गवर्नमेंट का फ़र्ज़ तो होता ही है लेकिन साथ ही आप की protection भी उन्हें चाहिये । आप की मदद के बगैर, स्पीकर साहिब, उन की protection नहीं हो सकती । और यह नामुनासिब बात भी है जो सारी services को पिट्ठू बता कर उन्हें demoralize किया गाया है ।

फिर मौलवी अब्दुल गनी डार साहिब ने बहुत सी बातें कही हैं । कई लोग तो अंगुली कटवा कर शहीद बनते हैं पर मौलवी साहिब सिर्फ बातें कर के ही शहीद बनते हैं । आप ने कहा है कि वह रिवाड़ी में गये और नूह में गये तो इन्हें वहां कत्ल हो जाने का खतरा महसूस हुआ था । कोई इन से पूछे कि रिवाड़ी में यह गये किस लिये थे ? कहते हैं कि रिवाड़ी में यह कांग्रेस को मज़बूत करने गये थे । भला कांग्रेस तो रिवाड़ी में पहले ही मज़बूत है और इन्हों ने वहां पर जा कर उसे और क्या मज़बूत करना था । यह रिवाड़ी ही तो है जहां से Congress candidate unopposed चुन कर यहां आया है । वहां तो यह जाते हैं जहां कांग्रेस पहले ही मज़बूत है पर नूह और फिरोज़पुर झिरका के मियो इन को दिल्ली की गलियों में ढूंढते फिरते हैं जहां के उन्हें रास्ते भी नहीं आते ( श्री प्रबोध चन्द्र : लेकिन आप के पास तो वह रात को भी पहुंच जाते होंगे ।)

**Mr Speaker**: Order please.

**माल मंत्री** : स्पीकर साहिब, मैं और कुछ ज्यादा नहीं कहता । मैं उम्मीद करता हूं कि हाउस में जिस किस्म के हमारे मैम्बर साहिबान हैं मा सिवाये चन्द एक के, वे इस बात को अच्छी तरह जानते हैं और appreciate भी करते हैं और चन्द Opposition के benches पर बैठने वाले भाई भी चाहे यहां कुछ और कहते हों । लेकिन दिल से यही महसूस करते हैं कि पंजाब ने कितनी ज्यादा तरक्की की वह यह भी जानते हैं कि उन के सहयोग से और अवाम के सहयोग से और कितनी तरक्की करने का इरादा रखता है । (तालियां)

(*Shri Jagat Narain Chopra rose to speak*)

**श्री अध्यक्ष** : Time बहुत थोड़ा थोड़ा मिलना है । (The hon. Members will get very limited time to speak.)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** (जालन्धर शहर, दक्षिण-पश्चिम): स्पीकर साहिब, डाक्टर साहिब ने जो बजट पेश किया है, इसे मैं ने गौर से पढ़ने की कोशिश कीं है । इस बजट पर Tribune के फाज़िल Editor ने एक editorial लिखा जो तीन parts में छपा । उस में उन्हों ने बजट की बड़ी तामीरी नुक्ताचीनी की । अगर डा० साहिब के पास वह editorial न हो तो मेरे से ले लें । उन articles में चार बातें कही गईं । एक तो यह कि additional taxation की बिल्कुल ज़रूरत न थी । (*interruptions*) आप सुनिए तो सही, घबराइए नहीं । उस में कहा गया है कि taxation unwarranted थी क्योंकि बजट तो हर साल deficit दिखाया जाता है मगर बाद में वही surplus बजट हो जाता है । दूसरी States जैसे U. P. बिहार, बम्बई और आंधरा वगैरह के भी deficit बजट थे मगर उन्होंने तो कोई नए tax नहीं लगाए । तीसरी बात यह कही कि बजट में रुपया तो बहुत चीज़ों और कामों के लिए रखा जाता है मगर खर्च नहीं किया जाता । चौथी बात कही गई कि debts तो mount कर रहे हैं और assets vanish हो रहे हैं । यह बात नहीं होनी चाहिए । मैं अर्ज़ करूंगा कि यह पंजाब के सब से बड़े अखबार की तामीरी नुक्ताचीनी है और मैं समझता हूं कि डाक्टर साहिब को अपनी speech में इस का भी जवाब देना चाहिए । फिर जो 12 करोड़ रुपया बचाने का सुझाव Retrenchment Committee ने दिया था उस पर भी रोशनी डालें कि क्यों उसे नज़र अन्दाज़ करके ताक पर रख दिया गया है ।

स्पीकर साहिब, मैं समझता हूं कि यह जो घाटे का बजट पेश किया गया है यह surplus budget हो सकता था । इस में इतनी ज़्यादा बचत की गुंजायश है कि इस पर तो यह ज़रबुल मिसल ठीक बैठती है : 'हलवाई की दुकान और नाना जी का फातिहा' । शायद आप पूछें यह कैसे यहां ठीक है तो पेशतर इस पर मैं रोशनी डालूं मैं आप की विसातत से Chief Minister साहिब और Finance Minister साहिब की खिदमत में एक और चीज़ अर्ज़ करना चाहता हूं । इस दफा Finance

Secretary ने जो memorandum दिया है, उस में लिखा है कि printing और कागज़ के खर्च में बचत की गई है । मगर जिस ढंग से इन सारी बातों का ज़िक्र किया गया है उससे उस पर शक होता है । जनाब, अगर आप पिछले साल का बजट देखें तो तमाम चीज़ें नज़र के सामने clear आ जाती हैं, मगर इस बार सारी चीज़ इस ढंग से पेश की गई है कि कोई इनसान जान ही नहीं सकता कि किसी को अगर remuneration दी गई है या कोई दूसरी किस्म का खर्च है तो वह कैसे किया गया है । इस बात का पता नहीं चल सकता । अगर आप इस बजट पर नज़र दौड़ाएं तो उस में आप को Rural Publicity का ज़िक्र मिलेगा । उस में एक Publicity Board है । अगर आप देखें कि किसी की अलग २ तनखाह क्या है तो आप को कुछ पता नहीं चल सकता । अगर आप इसके सफा 465 पर Plan Head 'Publicity') के नीचे 'Rural Publicity' देखें तो आप देखेंगे कि 2,37,900 रुपए का खर्च दिखाया गया है । मगर उस का ब्यौरा कुछ नहीं दिया गया । इस के मुकाबिले में अगर पिछले साल के बजट का सफा 188 उठा कर देखें तो उस में clearly दिया गया है कि supervisors को क्या तनखाह दी गई, organisers को क्या तनखाह दी गई । मगर यह जो इस बार का बजट है इस में कोई इस बारे में कुछ judge नहीं कर सकता । मैं ने जो पहले कहा था 'हलवाई की दुकान और नाना जी का फतिहा' अब मैं उस की तरफ आता हूं । सफा 465 पर यह लिखा है :

> "To supervise the working of the Rural Publicity Workers, Organisers and Drama Parties, posts of Twenty-one supervisors have been provided. The posts of twelve Men Organisers are also required to assist the Supervisors".

अब मैं ने जो हिसाब किया है....

**उद्योग मंत्री** : आप का हिसाब गलत होता है ।

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : आप ने कभी challenge तो नहीं किया । इन्हों ने Publicity workers 155 रखे हुए थे । एक की तनखाह 75 रुपए के हिसाब साल का सारा खर्च 1,39,500 बनता है । ड्रामा 'पार्टीज़ का खर्च है 17,670 रुपए । यह total खर्च हुआ 1,57,170 । उधर जो इन्होंने 21 Supervisors, 12 Organisers 6 Lady Supervisors और 5 Lady Organisers रखे हुए हैं उनका जो total खर्च बनता है, वह है 1,49,450 यानी यह खर्च डेढ़ लाख का है और किस लिए ? ताकि Publicity workers के काम को supervise किया जाए । पहले मैं पढ़ कर सुना चुका हूं कि डेढ़ लाख रुपए इन पर खर्च होता है यानी $1\frac{1}{2}$ लाख के काम को supervise करने पर $1\frac{1}{2}$ लाख ही खर्च किया गया । इस लिये मैं ने वह मिसाल quote की थी ।

अब और देखिए । सिरसा डिवीज़न में ठेकेदारों का 4 या 5 लाख रुपया बाकी रह गया था । उस के लिए इन्होंने एक Arrears Division कायम

श्री जगत नारायण चोपड़ा]

किया । वह 4 साल तक 5 या 6 लाख रुपया clear करने के लिए काम करता रहा । उस का एक महीने का खर्च 20 या 25 हज़ार रुपया था । उस पर 4 साल में 10 लाख रुपया खर्च हुआ Arrears 5 या 6 लाख थे उन पर खर्च 10 लाख रुपया हुआ फिर भी वह arrears खत्म न हुए । फिर इन्होंने एक Settlement Committee बना दी । उस कमेटी ने यह फैसला किया कि यह जो खर्च था यह ठीक नहीं था ।

फिर जनाब एक भाई ने नसराला चो का ज़िक्र किया था कि इस से बड़ी दिक्कतें हैं । उसके लिए Irrigation Department की एक स्कीम है जिस के लिए 25 लाख रुपया रखा गया । कहते हैं आदमपुर वगैरह इलाके को बचाना है । यहां से deputation High Command को मिलने गया । यहां Chief Minister साहिब से भी मिला । उन्होंने कहा कि यह जो आप ने खर्च रखा additional syphons के लिए 8 लाख रुपया, acquisition of land के लिए 8 लाख रुपया, new bunds के लिए 8 लाख और additional expenditure for the safety of villages के लिए 7 लाख यानी total 31 लाख रुपया यह बहुत ज्यादा है और इस की बजाए यह सारा काम 2 लाख रुपए में हो सकता है । इस ढंग से रुपया waste किया जा रहा है ।

अब जरा Administration को देखें । आज कल top heavy administration है । जब सच्चर साहिब की वज़ारत थी तब तो additional I. G. की ज़रूरत न थी और न ही ज़रूरत थी Additional Commissioner की, Additional P.D.C., Education Secretary की, B. & R. के Secretary की, Irrigation के Secretary की और न ही Information Secretary की । इन additional posts की अब ही ज़रूरत पड़ी है । जनाब, इन पर जितना खर्च होता है उसके सारे अदादों शुमार तो मेरे पास हैं मगर इतना वक्त नहीं मुझे देंगे, दो करोड़ रुपया है ज्यादा बनता है । इस ढंग से सरकारी रुपया लुटाया जा रहा है सिर्फ इस लिए कि हमारे मुख्य मन्त्री जी की खाहिश के मुताबिक यहां तर अफसर लगे रहें । इस ढंग से administration को top heavy कर दिया गया है ।

फिर जनाब, मैं बड़े अदब के साथ कहना चाहता हूं कि Public Service Commission की Report को आप ने पढ़ा होगा । जनाब स्पीकर साहिब, जब आप इस एवान के मेम्बर बने थे तो आप ने एक शपथ ली थी कि —

"I will bear true faith and allegiance to the Constitution of India."

मैं बड़े अदब से पूछना चाहता हूं कि इस Report में जो एक Circular का ज़िक्र किया गया है, वह क्या है ? जब हमारे मुख्य मन्त्री administration के

incharge बने तो उन्हों ने एक circular issue किया कि किस ढंग से किसी officer को आगे लाया जा सकता है । जो circular उन्होंने भेजा उसका Number है 9129-C-56/3964, dated 17th July, 1956. इस में दर्ज है कि services को किस तरह से भर्ती करना है । इस के section 3 के portion A में यह है कि—

"(3) the Union Public Service Commission or the State Public Service Commission as the case may be, shall be consulted—

(a) on all matters relating to methods of recruitment to civil services and for civil posts".

लेकिन साथ ही Public Service Commission के purview से उस को निकाल भी दिया । अगर कहें तो वह भी पढ़ दूं ।

"(b) on the principles to be followed in making appointments to civil services and posts and in making promotions and transfers from one service to another and on the suitability of candidates for such appointments, promotions, or transfers."

**श्री अध्यक्ष:** इस purview से निकालने की बात को क्या आप House के सामने रख सकते हैं ? (Is the hon'ble Member justified to discuss the matter of taking out of certain posts from the purview of the Public Service Commission ?)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा :** यह तमाम महकमाजात के पूछे बगैर ही किया गया था । और उस में यह कहा गया था कि—

"A standard of required minimum experience in respect of each kind of higher post should be laid down in terms of years of service in consultation with the Public Service Commission/Subordinate Services Selection Board except in cases where a reference to the Commission/Board is not required to make certain appointments.

The criteria to be observed for making the final selection of Officers/officials for the vacancies in question will be—

(i) an officer known to be dishonest will not be promoted

(ii) for the rest each Officer/official would have to be judged on the basis of ability, industry, personality, (bearing) experience and aptitude.

It is difficult to lay down generally what importance should be attached to each of these qualities. This would have to depend on the nature of the posts in question."

आज नालायक officer को आगे लाया जाता है और अहल officer को पीछे धकेल दिया जाता है । जहां हमारे Governor साहिब यह कहते थे कि हम Constitution की हिफाज़त करेंगे, आज उन्होंने इस को पांव तले रौंद दिया है । इस Constitution की धज्जियां उड़ा दी हैं । जबकि सब के रूबरू जो इन्हों ने हलफ लिया था उस में कहा था कि—

"I will faithfully execute the office of Governor and will to the best of my ability preserve, protect and defend the Constitution....."

तो मैं अर्ज़ करूंगा कि अगर इन की तरफ ध्यान न दिया गया तो....

**Chief Minister** : He is quoting like Setalvad.

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : आप भी तो जब बोलते हैं तो Setalvad से कम नहीं होते । आज आप की वजह से पंजाब बदनाम हो चुका है । सिर्फ सोने की smuggling के लिये ही नहीं बल्कि Transport की Industry में bungling के लिये भी बदनाम हो चुका है । अब एक नई किस्म की smuggling का काम शुरु हो चुका है । वह यह कि एक वज़ीर साहिब के लड़के ने food की smuggling का काम शुरू कर दिया है । मैं उस का नाम नहीं लेता मगर अगर यह पूछेंगे तो बाहर जाकर बता दूंगा । इस लिये स्पीकर साहिब, मैं आपकी तवज्जुह इस तरफ खास तौर पर दिलाना चाहता हूं । स्पीकर साहिब, मैं आपकी इज्ज़त करता हूं इस लिये कि जिस शानदार तरीके से आप ने अपने इस ओहदे के काम को चलाया है बायसे फख्र है । मगर आप अब इस पंजाब के हालात को संभालिये इस के हालात बड़े नाजुक हैं । Administration ठीक ढंग से नहीं चल रही । आप दखल देकर इसको ठीक ढंग से चलाने की कोशिश करें और हालात को संभालें । आज तक कभी औरतों पर गोली नहीं चली मगर इस कांग्रेस के राज में औरतों पर भी गोली चलाई गई जिसमें कि 3 ज़ख्मी हो गईं । आखिर में मैं आप का शुक्रिया अदा करता हूं कि आप ने मुझे बोलने का मौका दिया ।

**चौधरी लहरी सिंह** (गनौर) : स्पीकर साहिब, मैं आप का ज्यादा वक्त नहीं लेता सिर्फ 5 मिनट के अंदर ही चंद एक ज़रूरी बातें अर्ज़ करूंगा । पंजाब के अंदर मैं दो कमज़ोरियां देख रहा हूं । अगर इन को जल्दी ठीक नहीं किया गया तो इस की हालत बहुत खराब हो जायेगी । एक तो है Development of Irrigation और Development of Roads के काम में कमज़ोरी और दूसरी है Co-operation की समस्या । जहां तक Roads की Betterment का सवाल है मैं अर्ज़ करूं कि Chief Engineer से ले कर नीचे तक बड़ा भारी Staff है । जैसा कि Finance Minister साहिब ने कहा था कि बजट का 12 प्रतिशत उन के T.A. में जाता है । इसी तरह से इतना भारी Staff irrigation की Development के लिये लिया जा रहा है मैं Finance Minister साहिब से अर्ज़ करूंगा कि इस किस्म का इंतज़ाम किया जाये कि officers इन के Development के कामों को हर रोज़ देखें । कम अज़ कम T.A. वगैरह की उन के रास्ता में कोई रुकावट ना आये । 31 मार्च के बाद से इन को एक करोड़ रुपया खर्च के लिये मिल जाना है । इस में जो Deputy Ministers का T.A. है वह बेशक कम कर दिया जायें क्योंकि inspection की उन की इतनी भारी ज़िम्मेवारी नहीं है । जहां पर officers ज़्यादा हैं और उन को काम नहीं है वहां पर खर्च कम करने के लिये P.W.D. के officers की एक Retrenchment Committee कायम की जाये ताकि वह कोई बचत कर सकें और यह रक़म Development के काम पर लगे ।

दूसरी बात है Co-operative movement की। Socialistic Pattren का ख्याल रखते हुए हम ने Co-operative Societies कायम की हैं। इस बजट के अंदर मैं देखता हूं कि जितनी भी schemes हैं या जो भी कोई development के काम होने हैं वह सारे के सारे Co-operative Department की मारफत ही होने हैं। हर department में काफी से ज्यादा staff दिया हुआ है। मगर इस महकमे के लिये staff देने का कहीं भी Finance Minister साहिब की तकरीर में कोई जिकर नहीं आया। National Development Council ने जो Resolution पास किया है इस में उन्होंने कहा है कि इन के लिये ज्यादा से ज्यादा staff दिया जाये। मैं इस की सारी details में नहीं जाना चाहता ? इस में से सिर्फ एक दो लफ्ज़ ही पढ़ देना चाहता हूं। उस में लिखा है

> "In order to implement the resolutions of the National Development Council, adequate number of officers has to be ensured as otherwise it will not be possible to increase membership and coverage of population to the desired extent. In this connection, the following observations of the Planning Commission need be recalled."

> "Among the administrative tasks assumed by the Government in the Second Five-Year Plan, some of the most difficult ones will fall to the Co-operative Department in the State. It is, therefore, necessary that these Departments should be adequately staffed and organised."

लिखा इस के साथ बजट के New Expenditure के volume I (Plan schemes Memoranda) के सफा 225 पर भी इसी बात पर ज़ोर दिया हुआ है। उस में यह बताया गया है कि—

> "But the Reserve Bank of India has emphasised the need for adequate supervisory staff. Unless close supervision is ensured there is a danger of abuse and embezzlements at the hands of unscrupulous persons"

क्योंकि बहुत सा रुपया Reserve Bank के ज़रिए आना है।

है कि यहां पर बहुत सा काम Co-operative development की मारफत करवाया जाना है।

अब आप ज़रा इस के Facts and figures को देखें। यहां पर Sub-Inspector, Assistant Registrars वगैरह की posts Inspector provided हैं। Committee on Co-operative planning की सिफारिशात के मुताबिक 25 Societies पर एक Sub-Inspector होना चाहिये। Facts and Figures के मुताबिक Sub-Inspectors की तादाद 805 बनती है जब कि कमेटी की राये के मुताबिक 1120 होने चाहियें यानी 315 और होने चाहियें। बल्कि Reserve Bank वालों का तो यह विचार है कि एक Sub-Inspector के नीचे 25 की बजाय 15-20 तक Societies ही होनी चाहियें। फिर यह जो इस तरह से provision की गई है यह भी बहुत ही कम रहेगी यह 80 लाख तक होनी चाहिये। इसी तरह से दूसरे staff की तादाद भी बढ़ानी पड़ेगी। इस लिये उस के लिये भी budget provision को बढ़ाना चाहिये।

[चौधरी लहरी सिंह]

अब मैं एक और point discuss करना चाहता हूं पहले Sub-Inspector को सिर्फ 40-45 रुपए देते थे और बड़ा विचार करने के बाद अब उन के 60 रुपए कर दिए । मैं सरकार को दरखास्त करता हूं कि इस पर फिर से गौर करें । मैं साथ ही कहना चाहता हूं कि आज हालत यह है कि यह डिवलपमैंट का महकमा आगे नहीं जा रहा है। इस लिये इस तरफ खास ध्यान देने की ज़रूरत है । मैं ज्यादा वक्त न लेता हुआ बैठता हूं ।

**ਸ੍ਰੀ ਰਾਮ ਨਾਥ** (ਫੂਲ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਪੈਪਸੂ ਔਰ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਮਰਜਰ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਤੀਸਰਾ Budget ਪੇਸ਼ ਹੋਇਆ ਹੈ । ਸਰਕਾਰ General Administration ਦੇ ਖਰਚ ਕਰਦੀ ਹੈ, ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ, ਪਰ ਪੈਪਸੂ ਵਿਚ ਜ਼ਮੀਨ ਦੇ ਕਾਨੂੰਨ ਦੀ ਵਰਤੋਂ ਚੰਗੀ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਹੀ ।

ਇਕ language ਦਾ issue ਵੀ ਪੈਪਸੂ ਵਿਚ ਠੀਕ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਹੀਂ ਸੁਲਝਾਇਆ ਗਿਆ । ਪੰਡਿਤ ਨਹਿਰੂ ਨੇ ਵੀ ਇਹ ਮਹਿਸੂਸ ਕੀਤਾ ਔਰ ਸਾਡੇ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਕਈ ਵਾਰੀ ਇਸ ਤੇ concern show ਕੀਤਾ ਪਰ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕੋਈ ਕਦਮ ਨਹੀਂ ਚੁਕਿਆ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਦਰਖ਼ਾਸਤ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਇਹ ਫੈਸਲਾ ਕਰਨ ਲਈ ਖਾਸ ਕਦਮ ਚੁੱਕੇ ।

ਇਹ ਗੱਲ ਤਾਂ ਸਾਰੇ ਲੋਕ ਜਾਣਦੇ ਹਨ ਕਿ ਜੇ ਸਰਕਾਰ ਕੋਈ ਕੰਮ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਉਹ ਬੜੀ ਦਲੇਰੀ ਨਾਲ ਕਰਦੀ ਹੈ । ਪਿਛਲੀ ਦਫਾ special ਇਜਲਾਸ ਬੁਲਾਕੇ ਗੁਰਦੁਆਰਾ ਅਮੈਂਡਮੈਂਟ ਬਿਲ ਪਾਸ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਲੇਕਿਨ ਜਿਹੜੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਮੈਂ ਦਸ ਰਿਹਾ ਹਾਂ ਉਹ ਗੁਰਦੁਆਰਾ ਅਮੈਂਡਮੈਂਟ ਬਿਲ ਨਾਲੋਂ ਵੀ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹਨ ।

Regional Committees ਦੇ ਬਾਰੇ ਗੌਰਮਿੰਟ ਬਹੁਤ ਸਾਰਾ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ ਪਰ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਔਰ ਸਾਡੇ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਇਹ ਕੋਸ਼ਸ਼ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕਮੇਟੀਆਂ ਨੂੰ ਆਜ਼ਾਦਾਨਾ ਤਰੀਕਿਆਂ ਨਾਲ ਕੰਮ ਕਰਨ ਦੀ ਇਜਾਜ਼ਤ ਹੋਵੇ । ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ Regional Committees ਦੀ ਹੈਸੀਅਤ ਨੂੰ ਘਟ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਤਾਂ ਇਹ ਚੰਗੀ ਗਲ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗੀ ਇਨ੍ਹਾਂ Committees ਦੀ ਕਾਰਵਾਈ Press ਲਈ ਵੀ ਖੁਲ੍ਹੀ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਗਈ, ਨਾ ਹੀ ਲੋਕੀਂ ਇਸ ਨੂੰ ਸੁਣ ਸਕਦੇ ਹਨ ਜਦ ਇਹੋ ਹਾਲਤ ਹੀ ਹੋਣੀ ਸੀ ਤਾਂ ਫਿਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਵਜੂਦ ਵਿਚ ਆਉਣ ਦਾ ਕੀ ਫਾਇਦਾ ? ਜੇ ਇਹੋ ਰਵਈਆ ਰਿਹਾ ਤਾਂ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਮੰਗ ਪੰਜਾਬੀ ਸੂਬੇ ਦੀ ਅਤੇ ਹਰਿਆਨਾ ਪ੍ਰਾਂਤ ਦੀ ਤੇਜ਼ ਹੋ ਜਾਵੇਗੀ ਜਿਸਨੂੰ ਫਿਰ ਸਰਕਾਰ ਦਬਾ ਨਹੀਂ ਸਕਦੀ । Regional Committees ਦਾ ਵਜੂਦ ਵਿਚ ਆਉਣਾ ਇਕ ਹਲ ਸੀ ਜਿਹੜਾ Centre ਨੇ ਪੰਜਾਬੀ ਸੂਬੇ ਦੀ ਮੰਗ ਨੂੰ ਸਾਹਮਣੇ ਰਖ ਕੇ ਨਿਕਾਲਿਆ ਸੀ । ਇਸ ਲਈ ਸਾਨੂੰ ਬੜੇ ਗੌਰ ਨਾਲ ਇਸ ਵਲ ਸੋਚਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

ਹੁਣ ਮੈਂ ਟੈਕਸ ਬਾਰੇ ਕੁਛ ਗਲਾਂ ਕਰਨੀਆਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਜਿਹੜਾ ਮੁਸਾਫਿਰਾਂ ਤੇ ਟੈਕਸ ਲਾਇਆ ਗਿਆ ਹੈ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਗਰੀਬ ਤੇ ਟੈਕਸ ਲਾਇਆ ਗਿਆ ਹੈ । ਜੇ ਕੋਈ ਆਮਦਨ ਦਾ ਜ਼ਰੀਆ ਨਿਕਾਲਣਾ ਹੀ ਸੀ ਤਾਂ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਟੈਕਸ ਨਾ

ਲਾਕੇ Transport ਨੂੰ nationalize ਕਰ ਲੈਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ, ਉਸ ਤੋਂ ਸਾਡੀ ਆਮਦਨੀ ਵਿਚ ਵਾਧਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਮੁਸਾਫਿਰਾਂ ਨੂੰ ਵੀ ਆਰਾਮ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ।

Law and Order ਦੇ ਮੁਤੱਅਲਕ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ ਗਲਾਂ ਕਹੀਆਂ ਗਈਆਂ। ਇਸ ਵਿਚ ਕੋਈ ਸ਼ਕ ਨਹੀਂ ਕਿ ਜਰਾਇਮ ਅੱਗੇ ਨਾਲੋਂ ਘਟ ਗਏ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਨਾਲ ਹੀ political tension ਜ਼ਿਆਦਾ ਵਧ ਗਈ ਹੈ। ਅੱਜ ਲੋਕ ਵਖੋ ਵਖ ਚੀਜ਼ਾਂ ਲਈ agitation ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ। ਕਿਤੇ Betterment Levy ਦਾ, ਕਿਤੇ ਧਰਮ ਦੇ ਮਾਮਲਿਆਂ ਵਿਚ interference ਕਰਨ ਦੇ ਖਿਲਾਫ, ਕਿਤੇ Co-operative Farming ਦੇ ਖਿਲਾਫ, ਅਤੇ ਕਿਤੇ State Trading ਦੇ ਖਿਲਾਫ agitation ਚਲ ਰਹੀ ਹੈ। ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਸ ਗੱਲ ਤੋਂ ਜਾਣੂ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਬੜੀ ਖ਼ਰਾਬ ਹੈ ਅਤੇ ਉਹ ਇਹ ਬਰਦਾਸ਼ਤ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ। ਮੈਨੂੰ ਉੱਮੀਦ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੇ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ, ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਦੇਸ਼ ਦੇ ਲਈ ਬੜੀਆਂ ਕੁਰਬਾਨੀਆਂ ਕੀਤੀਆਂ ਹਨ ਉਹ ਜ਼ਰੂਰ ਇਸ ਸੂਬੇ ਦੀ ਹਾਲਤ ਨੂੰ control ਵਿਚ ਕਰ ਲੈਣਗੇ। ਇਸ ਤੋਂ ਕੋਈ ਇਨਕਾਰ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦਾ। ਪਰ ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਹ appeal ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹ Betterment Levy ਅਤੇ State Trading ਦੇ ਬਾਰੇ position ਵਾਜ਼ਿਆ ਕਰੇ।

ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਗੱਲ ਦੀ ਬੜੀ ਖੁਸ਼ੀ ਹੈ ਕਿ ਨਾਗਪੁਰ Session ਵਿਚ Joint Co-operative Farming ਦੇ resolution ਦੀ ਬੜੀ ਦਲੇਰੀ ਨਾਲ ਤਾਈਦ ਕੀਤੀ ਔਰ ਬੜੀਆਂ ਬੜੀਆਂ ਚੰਗੀਆਂ ਦਲੀਲਾਂ ਦਿੱਤੀਆਂ ਗਈਆਂ। ਹੁਣ ਵੀ ਮੈਂ ਆਸ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ Joint Co-operative Farming ਨੂੰ ਅਤੇ State Trading ਨੂੰ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਬੜੀ ਤੇਜ਼ੀ ਔਰ ਮਜ਼ਬੂਤੀ ਨਾਲ ਸ਼ੁਰੂ ਕਰਨਗੇ ਕਿਉਂਕਿ Co-operative Farming ਨਾਲ ਗ਼ਰੀਬਾਂ ਦਾ ਭਾਰ ਹਲਕਾ ਹੋਵੇਗਾ। ਮੇਰੇ ਭਰਾ ਜਿਹੜੇ ਕਿ Member Parliament ਵੀ ਰਹੇ ਹਨ ਅਤੇ Nagpur Conference ਵੀ attend ਕੀਤੀ ਹੈ ਉਹ Joint Co-operative Farming ਨੂੰ oppose ਕਰਦੇ ਹਨ, ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਕਿ ਕਿਉਂ ਮੁਖ਼ਾਲਫ਼ਤ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਸ ਫ਼ੈਸਲੇ ਬਾਰੇ ਸਾਫ਼ ਤੌਰ ਤੇ ਕਹਿਣਾ ਕਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਬੜਾ ਅਹਿਮ ਤੇ ਇਨਕਲਾਬੀ ਫ਼ੈਸਲਾ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਜੋ ਉਹ ਆਦਮੀ ਜਿਹੜੇ ਕਿ ਕਾਂਗ੍ਰੇਸ ਦੇ ਰੁਕਨ ਹੋਣ, ਇਸ ਦੀ ਵਿਰੋਧਤਾ ਕਰਨ ਤਾਂ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਚੰਗੀ ਗੱਲ ਨਹੀਂ। ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮਿਸਾਲ ਦੇ ਕੇ ਵੀ ਦਸ ਸਕਦਾ ਹਾਂ। ਸਾਡੇ ਗਵਾਂਢੀ ਪਿੰਡ ਵਿਚ co-operative farming ਬੜੀ ਕਾਮਯਾਬੀ ਨਾਲ ਚਲ ਰਹੀ ਹੈ, ਜੇ ਉਹ ਵੇਖਣਾ ਚਾਹੁਣ ਤਾਂ ਦੇਖ ਸਕਦੇ ਹਨ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਚੀਫ਼ ਮਨਿਸਟਰ ਔਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਜਿਹੜੇ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਰੁਕਨ ਹਨ, ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਜਿਸ resolution ਦੀ ਉਹ ਤਾਈਦ ਕਰਕੇ ਆਏ ਹਨ, ਜੇ ਉਸੇ ਦੀ ਵਿਰੋਧਤਾ ਕਰਨ ਤਾਂ ਇਹ ਹਾਸੋਹੀਣੀ ਗੱਲ ਹੈ। ਮੈਨੂੰ ਤਾਂ ਤਾਜੁਬ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਵਿਰੋਧ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਫੇਰ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਕੁਰਪਸ਼ਨ ਨੂੰ ਹਟਾਉਣ ਦੇ ਵਾਸਤੇ Anti-Corruption ਦਾ ਮਹਿਕਮਾ ਕਾਇਮ ਕੀਤਾ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਉਸ ਨੇ ਬੜਾ ਚੰਗਾ ਕੰਮ ਕੀਤਾ ਹੈ ਔਰ ਬੜੇ

10.00 a. m.

ਵਡੇ ਵਡੇ ਅਫਸਰ ਇਸ ਸੰਬੰਧ ਦੇ ਵਿਚ ਫੜੇ ਹਨ। ਮੇਰੇ ਇਕ ਸਾਥੀ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ Anti-Corruption ਦੇ ਮਹਿਕਮੇ ਦਾ ਇਕ ਬੜਾ ਵਡਾ ਅਫਸਰ ਫੜਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਔਰ ਉਸ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਗੌਰਮੈਂਟ ਦੀ ਬਦਨਾਮੀ ਕਰਨ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼

[ਸ਼੍ਰੀ ਰਾਮ ਨਾਥ]
ਕੀਤੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਤਾਂ ਸਗੋਂ ਇਕ ਤਾਰੀਫ ਦੀ ਗਲ ਹੈ ਕਿ ਜੇ ਕੋਈ ਵਡਾ ਆਦਮੀ ਕੁਰਪਸ਼ਨ ਕਰਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਉਸ ਨੂੰ ਵੀ ਪਕੜਦੀ ਹੈ ਔਰ ਉਸ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਐਕਸ਼ਨ ਲੈਂਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਤੋਂ ਇਹ ਸਾਬਤ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਕਿਸੇ ਵੀ ਰਿਸ਼ਵਤਖੋਰ ਅਤੇ corrupt ਆਦਮੀ ਦਾ ਲਿਹਾਜ਼ ਨਹੀਂ ਕਰਦੀ ਚਾਹੇ ਉਹ ਵਡਾ ਹੋਵੇ ਜਾਂ ਛੋਟਾ ਹੋਵੇ । ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਸ਼੍ਰੀ ਜਗਤ ਨਾਰਾਇਣ ਹੋਰਾਂ ਨੇ ਸਿਵਾਏ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਕੁਝ ਜ਼ਾਤੀ ਗੱਲਾਂ ਅਤੇ ਇਲਜ਼ਾਮ ਲਗਾਉਣ ਦੇ corruption ਨੂੰ ਰੋਕਣ ਦਾ ਕੋਈ ਸੁਝਾਉ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤਾ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਮੈਂ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਦੇ ਨਾਲ 15 ਸਾਲਾਂ ਦਾ ਸੰਬੰਧ ਰਖਦਾ ਹਾਂ ਔਰ ਮੇਰਾ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਇਕ ਦੂਸਰੇ ਦੇ ਘਰ ਆਉਣਾ ਜਾਣਾ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਹ ਵੀ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਉਦੋਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕੋਲ ਇਕ ਪੈਸਾ ਵੀ ਨਹੀਂ ਸੀ ਅਜ ਕਰੋੜਾਂ ਰੁਪਿਆ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ । ਇਸ ਵੇਲੇ ਲਾਲਾ ਜੀ ਏਥੇ ਮੌਜੂਦ ਨਹੀਂ ਹਨ । ਅਗਰ ਉਹ ਏਥੇ ਹੁੰਦੇ ਤਾਂ ਆਪ ਸੁਣ ਲੈਂਦੇ ਜੋ ਕੁਝ ਮੈਂ ਕਹਿ ਰਿਹਾ ਹਾਂ । ਖੈਰ, ਮੇਰਾ ਖਿਆਲ ਹੈ ਕਿ ਮੇਰੀ ਗਲ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤਕ ਜ਼ਰੂਰ ਪਹੁੰਚ ਜਾਏਗੀ । ਮੈਨੂੰ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਯਾਦ ਹੈ ਕਿ ਜਦੋਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕੋਲ ਵੀ ਕੋਈ ਪੈਸਾ ਨਹੀਂ ਸੀ ਹੁੰਦਾ ਅਤੇ ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਕੋਲ ਵੀ ਕੋਈ ਪੈਸਾ ਨਹੀਂ ਸੀ ਹੁੰਦਾ ਤਾਂ ਓਦੋਂ ਸਰਦਾਰ ਪ੍ਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਹੋਰਾਂ ਨੇ ਜਦੋਂ ਵੀ ਕਿਸੇ ਦੇ ਅੱਗੇ ਝੋਲੀ ਅੱਡੀ ਤਾਂ ਉਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਅਖਬਾਰ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਹੀ ਅੱਡੀ ਸੀ । ਆਪਣੀ ਜ਼ਾਤੀ ਮੁਫਾਦ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਸੇ ਕੋਲੋਂ ਵੀ ਪੈਸਾ ਨਹੀਂ ਸੀ ਮੰਗਿਆ । ਇਸ ਤੋਂ ਬਿਨਾ ਲਾਲਾ ਜੀ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਕੈਰੋਂ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਲੜਕਿਆਂ ਨੇ ਕਰੋੜਾਂ ਰੁਪਿਆ ਇਕੱਠਾ ਕਰ ਲਿਆ ਹੈ ਮਗਰ ਜਦੋਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਆਪਣੇ ਲੜਕਿਆਂ ਦੇ ਪਰਮਿਟ ਲੈਣ ਦੀ ਗਲ ਆਉਂਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਉਹ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਉਹ ਮੇਰੇ initiative ਤੇ ਨਹੀਂ ਸੀ ਦਿੱਤੇ ਗਏ । ਉਹ ਇਸ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਆਪਣੇ ਆਪ ਨੂੰ defend ਕਰਦੇ ਹਨ । ਇਸ ਕਰਕੇ ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਕਿਸਮ ਦੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਕਰਨ ਦਾ ਕੋਈ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਕੋਈ ਤਾਮੀਰੀ ਸੁਝਾਉ ਦੇਣ ਤਾਕਿ ਕੁਰਪਸ਼ਨ ਨੂੰ ਰੋਕਿਆ ਜਾ ਸਕੇ । ਇਸ ਵੇਲੇ ਭਾਵੇਂ ਸਾਡੀ ਗੌਰਮੈਂਟ ਕਾਫੀ ਜਤਨ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ ਮਗਰ ਉਸ ਦੇ ਬਾਵਜੂਦ ਵੀ corruption ਬਹੁਤ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹੈ । ਜਿਹੜੇ ਚੰਦੇ ਵਗੈਰਾ ਵਸੂਲ ਕੀਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਉਹ ਅਫਸਰਾਂ ਰਾਹੀਂ ਨਹੀਂ ਕੀਤੇ ਜਾਣੇ ਚਾਹੀਦੇ । ਚਾਹੀਦਾ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕੰਮ ਐਮ. ਐਲ. ਏਜ਼. ਤੋਂ ਲਏ ਜਾਣ । ਮਗਰ ਸਾਡੀ ਗੌਰਮੈਂਟ ਅਫਸਰਾਂ ਤੇ ਇਹ ਜ਼ਿਮੇਵਾਰੀ ਪਾਉਂਦੀ ਹੈ ਔਰ ਕਈ ਵਾਰੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਖਤੀ ਦੇ ਨਾਲ ਵੀ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਇਤਨਾ ਰੁਪਿਆ ਇਕੱਠਾ ਕਰਕੇ ਦਿਉ ।

**Chaudhri Lahri Singh :** Is it fair distribution of time, Sir?

**Mr. Speaker :** He is speaking for the first time. Therefore, it is fair.

**ਸ੍ਰੀ ਰਾਮ ਨਾਥ :** ਮੈਂ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਰਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਜਿਹੜੀ ਅਫਸਰਾਂ ਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਸਖਤੀ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਉਸ ਦੇ ਨਾਲ corruption ਵਧਦੀ ਹੈ ।

ਇਸ ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜੇ ਕੋਈ ਬਦ ਇਖਲਾਕ ਆਦਮੀ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਅਫਸਰ ਉਸ ਨੂੰ ਆਖਦੇ ਹਨ ਕਿ ਜੇ ਤੂੰ ਇਤਨਾ ਰੁਪਿਆ ਦੇ ਦੇਵੇ ਤਾਂ ਤੈਨੂੰ ਬੰਦੂਕ ਦਾ ਲਾਇਸੰਸ ਦੇ ਦਿਆਂਗੇ । ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਇਹ ਜਿਹੜੀ ਚੀਜ਼ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਇਸ ਨੂੰ discourage ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

ਇਸ ਤੋਂ ਬਿਨਾ ਜਿਹੜੇ ਠੇਕੇ ਨੀਲਾਮ ਕੀਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਜਿਤਨੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਅਸਲੀ ਕੀਮਤ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਉਸ ਦੇ ਨਾਲੋਂ ਚਾਰ ਗੁਣਾ ਜ਼ਿਆਦਾ ਬੋਲੀ ਦਿੱਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਤੋਂ ਸਾਫ ਜ਼ਾਹਿਰ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੀ ਗੌਰਮੈਂਟ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਮਗਲਿੰਗ ਕਰਨ ਲਈ encourage ਕਰਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ ਵੀ ਰੋਕਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਜਿਹੜਾ ਬਜਟ ਹੈ ਇਸ ਦੇ ਵਿਚ ਸਾਨੂੰ ਉਮੀਦ ਸੀ ਕਿ Nationalisation of Transport ਕੀਤੀ ਜਾਵੇਗੀ ਮਗਰ ਉਸ ਦਾ ਕੋਈ ਜ਼ਿਕਰ ਨਹੀਂ ਆਇਆ । ਇਹ ਚੀਜ਼ ਉਸ ਦੇ ਵਿਚ ਜ਼ਰੂਰ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਸੀ ਮੁਜ਼ਾਰਿਆਂ ਦੇ ਸੰਬੰਧ ਵਿਚ ਵਜ਼ੀਰ ਖਜ਼ਾਨਾ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਫਾਇਦੇ ਲਈ ਕਾਨੂੰਨ ਬਣਾਏ ਹਨ । ਮਗਰ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਜ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਇਸ ਕਦਰ ਬੁਰੀ ਹੋ ਚੁਕੀ ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਦਾ ਅੰਦਾਜ਼ਾ ਨਹੀਂ ਲਗਾਇਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਜਿਹੜੇ ਮੁਜ਼ਾਰੇ ਹੁਣ ਤਕ ਬੇਦਖਲ ਹੋਏ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਤਕਲੀਫਾਂ ਦੂਰ ਨਹੀਂ ਹੋਈਆਂ ਮੈਂ ਏਥੇ ਕਈ ਵਾਰੀ ਮਿਸਾਲ ਦਿੱਤੀ ਹੈ ਕਿ ਮੇਰੇ ਇਲਾਕੇ ਦੇ ਵਿਚ ਮੁਜ਼ਾਰਿਆਂ ਨੂੰ ਜ਼ਬਰਦਸਤੀ ਬੇਦਖਲ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਔਰ ਉਹ ਜ਼ਮੀਨ ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੇ ਦਫਾ 145 ਦੇ ਤਹਿਤ ਆਪਣੇ ਕਬਜ਼ੇ ਵਿਚ ਲਈ ਹੋਈ ਹੈ ਮਗਰ ਇਸ ਦੇ ਬਾਵਜੂਦ ਵੀ ਬਿਸਵੇਦਾਰ ਦਾ ਉਸ ਤੇ ਕਬਜ਼ਾ ਹੈ ਔਰ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਲੱਖਾਂ ਰੁਪਿਆਂ ਦਾ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਇਕ ਪਾਸੇ ਤਾਂ ਸਰਕਾਰ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਲੱਖਾਂ ਰੁਪਿਆਂ ਦਾ ਟੈਕਸ ਲਗਾ ਰਹੀ ਹੈ ਮਗਰ ਦੂਸਰੇ ਪਾਸੇ ਇਸ ਤਰੀਕੇ ਦੇ ਨਾਲ ਆਪਣੇ ਰੁਪਏ ਦਾ ਨੁਕਸਾਨ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ । ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਭਾਸ਼ਨ ਦੇ ਜਵਾਬ ਵਿਚ ਦਸਿਆ ਸੀ ਕਿ ਉਸ ਦੇ ਬਾਰੇ ਹਾਈ ਕੋਰਟ ਨੇ Stay Order ਦਿੱਤਾ ਹੋਇਆ ਹੈ । ਮਗਰ ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਸੇਵਾ ਦੇ ਵਿਚ ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕੋਈ ਐਸਾ Stay Order ਨਹੀਂ ਜਾਰੀ ਹੋਇਆ ਹੋਇਆ । ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਗਲ ਦਾ ਸ਼ਕ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਕਿਸੇ ਤਰੀਕੇ ਦੇ ਨਾਲ ਬਿਸਵੇਦਾਰ ਦੇ ਨਾਲ ਮਿਲ ਕੇ ਸਕੈਂਡਲ ਕਰਵਾ ਰਹੀ ਹੈ । ਇਸ ਚੀਜ਼ ਦੀ ਪੜਤਾਲ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਆਪਣੇ ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਇਸ ਸੰਬੰਧ ਦੇ ਵਿਚ ਮਿਲ ਚੁਕਾ ਹਾਂ । ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਗਰ ਸਾਡੇ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਤੇ ਜਿਸ ਨੇ ਆਪਣੀ ਸਾਰੀ ਜ਼ਿੰਦਗੀ ਮੁਜ਼ਾਰਿਆਂ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਖਤਮ ਕੀਤੀ ਹੋਵੇ, ਇਸ ਗਲ ਦਾ ਸ਼ਕ ਪੈਦਾ ਹੋਵੇ ਕਿ ਉਹ ਮੁਜ਼ਾਰਿਆਂ ਦੀ ਮਦਦ ਨਹੀਂ ਕਰ ਰਹੇ ਤਾਂ ਇਹ ਠੀਕ ਗਲ ਨਹੀਂ । ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਗਰ ਤੁਸੀਂ ਇਸ ਮਾਮਲੇ ਦੀ ਪੜਤਾਲ ਕਰਾਉ ਤਾਂ ਉਸ ਬਿਸਵੇਦਾਰ ਦੇ ਕੋਲੋਂ ਲੱਖਾਂ ਰੁਪਿਆ ਉਗਰਾਹਿਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ।

ਇਸ ਤੋਂ ਬਿਨਾ ਜੋ ਕੁਝ development side ਵੱਲ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਤਰੱਕੀ ਕੀਤੀ ਹੈ ਉਸ ਤੋਂ ਕੋਈ ਵੀ ਇਨਕਾਰ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦਾ । ਬਾਕੀ ਜਿਹੜਾ ਬੈਟਰਮੈਂਟ ਟੈਕਸ ਲਗਾਇਆ ਗਿਆ ਹੈ ਉਸ ਦਾ ਅਸੂਲੀ ਤੌਰ ਤੇ ਕਿਸੇ ਭਰਾ ਨੂੰ ਵੀ ਇਖਤਲਾਫ

[ਸ੍ਰੀ ਰਾਮ ਨਾਥ]

ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦਾ । ਲੇਕਿਨ ਇਹ ਜਿਹੜਾ ਟੈਕਸ ਹੈ ਇਹ ਇਸ ਮੌਕੇ ਤੇ ਨਹੀਂ ਸੀ ਲਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਕਿਉਂਕਿ ਕਿਸਾਨ ਹੜ੍ਹਾਂ ਅਤੇ ਸੇਮ ਦੀ ਵਜਾਹ ਦੇ ਨਾਲ ਕਾਫੀ ਦੁਖੀ ਹਨ ਔਰ ਜਿਹੜਾ ਪਾਣੀ ਸਰਹਿੰਦ ਫੀਡਰ ਦੇ ਵਿਚੋਂ ਦਿੱਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਨਹੀਂ ਪਤਾ ਕਿ ਅਸੀਂ ਉਸ ਦਾ ਫਾਇਦਾ ਵੀ ਉਠਾ ਰਹੇ ਹਾਂ ਕਿ ਨਹੀਂ । ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਪਹਿਲਾਂ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਪਰਚਾਰ ਕਰਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਅਹਿਸਾਸ ਕਰਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ ਕਿ ਤੁਹਾਨੂੰ ਫਾਇਦਾ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਤੁਸੀਂ ਇਹ ਟੈਕਸ ਦਿਉ । ਮਗਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਤਾਂ ਇਹ ਪਤਾ ਹੀ ਨਹੀਂ ਹੈ ਕਿ ਸਾਨੂੰ ਪਾਣੀ ਮਿਲ ਵੀ ਰਿਹਾ ਹੈ ਜਾਂ ਨਹੀਂ । ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜ਼ਮੀਦਾਰ ਪਾਣੀ ਦੀ ਖਾਤਿਰ ਵਡੀ ਤੋਂ ਵਡੀ ਰਕਮ ਖਰਚ ਕਰਨ ਲਈ ਤਿਆਰ ਹੈ ਮਗਰ ਉਸ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਮੈਨੂੰ ਪਾਣੀ ਮਿਲ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਟੈਕਸ ਇਸ ਵਕਤ ਲਗਾਉਣਾ ਮੁਨਾਸਿਬ ਨਹੀਂ ਸੀ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਹੜਾ ਇਸ ਨੂੰ ਆਰਡੀਨੈਂਸ ਰਾਹੀਂ ਛੇਤੀ ਛੇਤੀ ਲਾਗੂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਬਹੁਤ ਖਰਾਬ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ।

श्री लाल चन्द (जालन्धर शहर, उत्तर पूर्व) : स्पीकर साहिब, मैं ने जो इस बजट का मुतालिया किया और वित्त मंत्री जी की ज़ात के मुताल्लिक जो मेरे ज़ाती ख्यालात हैं, उन दोनों को सामने रखते हुए मैं यह कहने के लिये मजबूर हूं कि यह बजट एक slavish बजट है । अंग्रेज़ की हकूमत के वक्त तो ऐसे बजट आते थे लेकिन मुझे यह आशा नहीं थी कि हमारे डाक्टर साहिब ऐसा बजट लायेंगे । यह बृटिश सरकार की तर्ज़ का बजट है क्योंकि सब से ज्यादा खर्च पुलिस पर किया गया है या किया जाने वाला है। जनाब इस पुलिस पर 4,63,49,000 रुपए खर्च किए जा रहे हैं लेकिन उस के मुकाबिले में Industries पर 85,49,000 रुपए, Agriculture पर 1,58,00,000 रुपए खर्च किए जा रहे हैं। तो मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि यह police state का बजट है और उसी mentality को हमारे सामने रखता है जो अंग्रेज़ के वक्त थी। स्पीकर साहिब, इस बजट में कोई ऐसी बात नहीं बताई गई कि Unemployment को check करने के लिये इन की क्या तजवीज है और यह क्या कर रहे हैं इस में कोई शक नहीं कि employment exchange के महकमा वालों की तनखाहों पर बहुत खर्च होगा लेकिन Unemployment को दूर करने के लिये न गवर्नर साहिब के भाषण में कोई जिकर आया, न वित्त मंत्री जी ने अपनी speech में कुछ बताया और न इस बजट के पोथों में कुछ है जो यह बताए कि बेकारी को दूर करने के लिये यह कौन सी तजावीज कर रहे हैं। आज बेकारी की ऐसी हालत है कि इन के अपने facts and figures के मुताबिक 31 December, 1958 तक 1,85,937 Unemployed registered हैं । इस के साथ साथ cotton mills के बारे में जो नीति इन की बनी है उस के कारण दिहात में जो Scheduled castes खादी का काम करते थे उन की एक बड़ी भारी तादाद बेकार हो कर बैठ गई है और बेकारों की List में शामिल हो गई है। इस के इलावा

जो surplus land देने के उन को झांसे दिये गये उन का नतीजा यह हो रहा है कि जो Scheduled Castes ज़मीन का काम करते थे और मुज़ारों की हैसीयत में थे उन की ज़मीनें छिन गई हैं और जो वह सेपी का काम भी करते थे वह सेपी का काम भी अब उन को नहीं मिलता। इस लिए यह भी बेकार हो गए हैं। इस के साथ २ जितने tenancy laws इन्हों ने बनाए हैं उन की वजह से एक भारी तादाद landless tenants की unemployed हो गई है क्योंकि अब वह ज़मीनें ज़मीदारों से लेने से रहे। कोई ज़मीन नहीं देता इस लिए यह भी बेरोज़गार हो गए। इसी तरह इन्होंने landlords के लिये 30 एकड़ की हद मुकर्रर कर दी लेकिन इस तरफ सरकार ने कोई तवज्जुह नहीं दी कि जो landlords families हैं उन को और क्या काम देना है जिस से उन को और रोज़गार मिले। इस तरह यह लोग भी बेरोज़गार हो कर फिर रहे हैं। फिर एक और बात Co-operative farming की निकली है और इस के साथ ही State Trading का शोर मच रहा है। इस से भी मैं समझता हूं कि एक बड़ी भारी जमात बेकारों की पैदा होगी। जिस तरह ज़मीदारों में Co-operative Farming के ज़रिए एक बड़ी class बेकारों की पैदा होगी उसी तरह व्यापारियों में भी इस State Trading की वजह से एक भारी तादाद लोगों की बेकारों की सफ में शामिल हो जाएगी। फिर अभी और देखें। एक बड़ी भारी तादाद College students की बाहर आ रही हैं और यह भी बेकार होंगे। तो मैं इस सरकार से पूछना चाहता हूं कि आप के पास कौन सी तजवीज़ है जिस से आप इस बेकारी को दूर कर रहे हैं? बड़े अफसोस की बात है कि इतनी बड़ी problem सामने खड़ी है लेकिन उस के बारे में कोई ज़िकर नहीं कि यह क्या कर रहे हैं। फिर कहते फिरते हैं कि हम socialistic pattern of society ला रहे हैं और disparity को खत्म कर रहे हैं। इस के लिये यह तरीका तो ठीक है कि नीचे से लोगों को ऊपर ले जाएं लेकिन यह सरकार यह कर रही है कि ऊपर वालों को नीचे और नीचे वालों को और नीचे ले जा रही है। और तो ऊपर की तरफ जाते हैं लेकिन इन का socialistic pattern नीचे की तरफ चल रहा है। पता नहीं यह ऐसा socialistic pattern कहां से लाए हैं जो निचली side को जा रहा है। सरकार ने पिछले बजट में कुछ beggars homes बनाने का ज़िकर किया था और ख्याल था कि इस की तरफ कदम बढ़ेगा और यह बनेंगे लेकिन मुझे यह देख कर सख्त हैरानी हुई है कि इस बजट में ऐसा कोई provision नहीं है। वैसे यह ग़रीबों के बड़े खैर खाह हैं और उन के नाम पर काफी आंसू बहाते हैं लेकिन जब अमल का वक्त आता है तो आंखें मूंद लेते हैं। मैं कहता हूं कि यह कांग्रेस सरकार के लिए लानत की बात है और शर्म की बात है कि ये कांग्रेसी मंत्रीगण कारों में जाएं और भिखारी इन की कार को सड़क पर रोक कर खड़े हो जाएं कि एक पैसा दे दो भूखा हूं। क्या इन को उस वक्त शर्म नहीं आती? क्या यह इस सरकार के लिये शर्म की और लानत की बात नहीं कि एक ग़रीब भिखारिन गोद में बच्चा उठाए, जिस की तिल्ली बढ़ कर पेट फूला हुआ है, हाथ फैलाए फिरती है लेकिन उस को दुतकारा जाता है?

[श्री लाल चंद]

मैं कहता हूं कि यह इस सरकार के लिये लानत की बात है लेकिन इन्होंने इस चीज़ की तरफ कोई तवज्जुह नहीं दी है।

स्पीकर साहिब, इस बजट में low-paid सरकारी कर्मचारियों की तरफ ध्यान नहीं दिया गया है। आज इस महंगाई के ज़माने में जबकि कीमतें आसमान तक पहुंची हुई हैं उन बिचारे गरीब मुलाज़मीन की हालत बहुत खराब है लेकिन इन्होंने उन की काबिले रहम हालत की तरफ कोई तवज्जुह नहीं दी है। स्पीकर साहिब, आज इन के socialislic pattern of society में जिस की यह रट लगाते फिरते हैं एक constable की तनखाह Rs 50—1—60 पटवारी की Rs 50—1—60, peon की, Rs 28—½—32 दफतरी Rs 32—1—42 और क्लर्क की Rs 60—4—80 है। मैं पूछना चाहता हूं कि क्या आज के इस महंगे ज़माने में कोई इस आमदनी से गुज़ारा कर सकता है? जब आप वज़ीर साहिबान का एक एक हज़ार रुपया तनखाह लेकर और मुफ्त कोठी, मुफ्त बिजली, मुफ्त पानी लेकर गुज़ारा नहीं होता तो इन बिचारे ग़रीबों का पचास रुपए से कैसे हो सकता है? मैं पूछना चाहता हूं कि क्या आप की तवज्जुह इन गरीब सरकारी कर्मचारियों की तरफ है और अगर है तो इस बजट में उन के लिए आपने क्या रखा है? फिर कहते हैं कि हम dearness allowance देते हैं। अब जो D.A. का scale इन्होंने बना रखा है वह भी ज़रा देख लें और इन के socialistic pattern of society का नमूना मुलाहिज़ा फरमाएं। 27 रुपए तनखाह वाले को 30 रुपए, 51 रुपए से ले कर, 150 रुपए वाले को 40 रुपए, 151 रुपए से 200 रुपए वाले को 45 रुपए 200 रुपए से 250 रुपए वाले को 50 रुपए, 251 स 300 रुपए वाले को 60 रुपए, 301 से 500 रुपए वाल को 70 रुपए, 501 से 750 रुपए तनखाह लेने वाले को 85 रुपए, और 751 से लेकर 1,000 रुपए तनखाह पाने वालों को 100 रुपये मिलता है। इस से साफ मालूम होता है कि जिस की ज्यादा तनखाह है उस को ज्यादा D.A. मिलता है और जिस की कम तनखाह है उसे D.A. भी कम ही दिया जाता है। तनखाह की बात तो छोड़ो, मैं पूछना चाहता हूं कि क्या कम तनखाह लेने वालों को चीज़ें सस्ती मिलती हैं और क्या उन के लिए महंगाई कम है? इस के साथ २ स्पीकर साहिब, मैं इन के socialistic pattern का एक और नमूना दिखाता हूं। I.G, Police को तीन हज़ार रुपए तनखाह मिलती है लेकिन उस के नीचे constable को 50 रुपए मिलते हैं। इसी तरह Chief Conservator of Forests का ग्रेड Rs 1,800—100—2,000 का है लेकिन उस के नीचे Forester का Rs 50-3-80 Transport Controller का 800 रुपए से लेकर 1,800 रुपए तक मगर ग़रीब conductor का 50—3—80 रुपए और Irrigation के Chief Engineer का 2,750—125—3,000 रुपए लेकिन उन के tracers and signallers का 60—4—80 रुपए का ग्रेड है। इन वज़ीर साहिबान को ही देखें। इन को एक हज़ार रुपया तनखाह और कोठी, पानी और बिजली

मुफत मिलते हैं लेकिन इन के साथ जो गरीब चपड़ासी काम करता है उस विचारे को 27 रुपए मिलते हैं। क्या यही इन के socialistic pattern का नमूना है? पता नहीं ऐसा socialistic pattern यह कहां से लाए हैं। इस बजट से साफ ज़ाहिर होता है कि यह socialistic pattern का नहीं बल्कि एक reactionary और conservative बजट है। यह तो मैं ने चंद एक मिसालें दी हैं। आप सारे बजट को देख लें कि कितनी disparity है लेकिन यह ढोल पीटते हैं socialistic pattern of society का। ट्रांसपोर्ट के workers को देखें कि पिछले कई सालों से चिल्ला रहे हैं कि हमें relief दो लेकिन उन को कोई relief इस बजट में नहीं दिया गया है.....

**चौधरी लहरी सिंह** : On a point of information. Sir, आप अपने नौकर को कितनी तनखाह दे रहे हैं.....(*noise*)

**Mr. Speaker** : Order, order.

**श्री लाल चन्द** : मुझे आप इस तरह interrupt न करें। मेरे पास वक्त बहुत थोड़ा है। वह विचारे ग़रीब मुलाज़मीन बार बार कह रहे हैं कि हमें relief दो। मैं वज़ीर साहिबान से कहना चाहता हूं कि उन की आवाज़ को सुनो जो बड़े discipline के साथ obediently काम कर रहे हैं। कहीं ऐसा न हो कि उन पर कोई तखरीबी जमात काबू पा ले और खाह मखाह आप के लिए सिर दर्दी खड़ी हो जाए।

इस के बाद एक खास मसला है जिस की तरफ मैं इस सरकार की तवज्जुह दिलाना चाहता हूं। इस बजट में इस ने रखा है कि 1st April, 1959 से opium पर ban है। और मैं सरकार से यह बात कहूंगा कि यह बात ठीक है कि opium को बन्द करना चाहिए क्योंकि इस की आदत बुरी चीज़ है। लेकिन मैं एक बात सरकार से कहना चाहता हूं कि opium को हटाने में जो सरकार dispensaries को मदद दे रही है उस से 55 लाख रुपये का loss हो रहा है। मैं कहूंगा कि चरस को बन्द किया था लेकिन अगर आप चाहें तो हर पानफरोश से चार आने में गोली मिल सकती है। हुकूमत लाखों करोड़ों रुपया ज़ाया करती है लेकिन इस की स्मगलिंग बन्द नहीं हुई और सब से बड़ा नुक्सान इस से यह हो रहा है कि हमारा national character गिराया जा रहा है। इस लिए मैं कहूंगा कि 55 लाख की बजाये 30 लाख कर दिया जाये और 25 लाख रुपया इस बात के लिये रखा जाय कि propaganda कर के लोगों को मजबूर किया जाये तभी prohibition का फायदा हो सकता है वरना यह एक काटेज industry पहले ही बनी हुई है और इस का नतीजा यह होगा कि एक क्लास पैदा हो जायगी जिस का पेशा स्मगलिंग करना होगा। इस लिए मैं अर्ज़ करूंगा कि नारे-बाज़ी में पड़ने का फायदा नहीं होगा अमली तरीका पर चलाने से ही इस में सुधार हो सकता है। (घंटी)

[श्री लाल चन्द]

नए टैक्स जो सरकार ने लगाये हैं उन के मुताल्लिक में अर्ज़ कर दूं कि उन का असर ग़रीब लोगों पर ही पड़ेगा। अमीर आदमी तो फर्स्ट क्लास या सेकंड क्लास में सफर करते हैं उन पर इस टैक्स का क्या असर हो सकता है? इस का असर तो उन देहात के रहने वाले लोगों पर पड़ेगा जो आम तौर पर बसों में सफर करते हैं। मैं समझता हूं कि अगर डाक्टर साहिब फ़ैयाज़ दिली कर के इस टैक्स को घटा दें तो इस से आम जनता को काफ़ी relief मिलेगा ।

इस के साथ ही मैं गवर्नमेंट को कहूंगा कि वह प्राइवेट सेक्टर में भी कुछ काम करे। पिछली दफा पहाड़ी इलाके में सीमेंट फैक्टरी के बारे में तजवीज़ की थी लेकिन इस बात को एक साल हो गया है उस पर ग़ौर नहीं हुआ।

Transport की nationalization के बारे में सरकार की पालिसी बहुत ढीली चल रही है जो कि बहुत नुक्सान देह चीज़ है । सरकार को ट्रांस्पोर्ट की पूरी nationalisation पर seriously तवज्जुह देनी चाहिए । पर्मिट दे कर लोगों को खुश करने की बात बहुत हो गई । इस तरीके को अब खत्म कर दें।

इस के साथ ही मैं अर्ज़ कर दूं कि मैं ने पिछली दफा भी request की थी कि मैं ने खुद देखा है कि कुल्लू वैली में बेहतरीन फ्रूट ट्रांस्पोर्ट का इन्तज़ाम न होने की वजह से वह मवैशियों को डाल दिया जाता है। अगर इस फ्रूट को preserve करने के लिये वहां पर फेक्टरी खोली जाये तो सरकार को फायदा हो सकता है और दूसरे इस industry की हौसला अफज़ाई हो सकती है। Thank you.

**चीफ पार्लियामेंटरी सैक्रेटरी** (श्री हंस राज शर्मा) : स्पीकर साहिब, इस जनरल डिस्कशन में कुछ दोस्तों ने पब्लिक रिलेशनज़ डीपार्टमेंट के बारे में अपने विचार रखे। मैं आप से अर्ज़ करना चाहता हूं कि ज्यादा नुक्ताचीनी जो पब्लिक रिलेशन डीपार्टमेंट के बारे में हुई उस का कारण यह है कि यही एक डीपार्टमेंट है जो गवर्नमेंट की कार्रवाई और गवर्नमेंट के तरक्की पसन्द इकदाम के बारे में लोगों में प्रचार करता है और गवर्नमेंट के पक्ष के मुताल्लिक लोगों में प्रचार करता है। यह ढांचा जम्हूरियत और पार्लियामेंट्री डेमोक्रेसी को कामयाब बनाने के लिये निहायत आवश्यक है क्योंकि लोगों में illiteracy ज्यादा होती है और यही लोग उन में जा कर उन्हें इस बात से आगाह करते हैं कि उन का फायदा किस चीज़ में है। हमारी बदकिस्मती है कि तमाम लोग पढ़े लिखे नहीं और कुछ लोगों को मौका मिलता है कि वे इन्हें बहका कर गुमराह करते हैं और इस गुमराहकुन प्रापेगण्डा से इस सारे पार्लियामेंट्री डेमोक्रेसी के सिस्टम को कुछ नुक्सान पहुंचता है। स्पीकर साहिब, यहां आ कर पब्लिक रिलेशंज़ डीपार्टमेंट की ज़रूरत पड़ती है कि वे लोगों में जा कर उन्हें बताएं, उन्हें सही मानों में जानकारी दें कि उन का हकीकी हमदर्द कौन है, मैं समझता हूं जो कुछ दोस्तों ने इस पर नुक्ताचीनी की है उस में कोई खास वज़न नहीं था। सरदार आत्मा सिंह जी ने कहा कि सारा का सारा रुपया अफसरों की तनखाहों पर जाता है। मैं, स्पीकर साहिब, आप की मार्फत उन को बताना चाहता हूं कि 1957-58 का

बजट 18 लाख रुपया का था जिस में से सिर्फ 1 लाख 86 हज़ार अफसरों की तनखाहों पर लगा जो कि बजट का 10 % बनता है। इसी तरह से 1958-59 में 9.8 % तनखाहों पर खर्च हुआ और 1959-60 में 20 लाख में से सिर्फ 9 % रुपया अफसरों की तनखाहों पर लगेगा। इस तरह से इस महकमे ने पिछले सालों में पंजाबी सूबा की ऐजीटेशन हुई, हिन्दी ऐजीटेशन हुई, फूड की ऐजीटेशन हुई, पटवारियों की एजीटेशन हुई और इन में इस डीपार्टमेंट ने अपने प्रचार से लोगों को ठीक रास्ता से आगाह किया। कोई दूसरा आदमी या पार्टी इतने लोगों में नहीं गई यह बताने के लिए कि गवर्नमेंट का पक्ष क्या है। और मैं फख्र के साथ कह सकता हूं कि जब हिन्दी ऐजीटेशन हुई तो हमारे महकमे के लोगों पर रोहतक और दूसरे districts में हमले हुए। इस महकमे के bands पर हमले हुए, ड्रामा पार्टियों पर हमले हुए और स्पीकर साहिब हमारे Rural Publicity Workers, Organisers, District Public Relation Officers, डायरेक्टर और डिप्टी डायरेक्टर ने सब हालात का मुकाबला किया और वह ऐजीटेशन खत्म हुई। इसी तरह से और भी कई खतरे हैं। स्पीकर साहिब, जो कोई ऐजीटेशन शुरू करने वाले हैं पंजाबी सूबा के नाम पर या किसी दूसरे नाम पर उन को यह महकमा खटकता है क्योंकि वे जानते हैं कि पिछले कुछ सालों से इस महकमे ने कितना काम किया है। इस लिये मैं यह अर्ज़ करूंगा कि यह नुक्ताचीनी बिल्कुल ग़लत है।

इस महकमे के बारे में यह नुक्ताचीनी भी की गई कि Public Service Commission के purview से कुछ लोगों को निकाल दिया गया है। स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि जो posts निकाली गई हैं वहां साफ तौर पर यह वजह दी गई है कि हम यह नहीं चाहते कि डिग्रियां हों बल्कि ऐसे लोग लिए जाएं जिन्होंने देश के लिये काम किया हो और जो समझते हों कि किस तरह लोगों को यकीन दिलाया जा सकता है और किस तरह वे लोगों को अपने साथ carry कर सकते हैं। इस के बावजूद भी हमारे डीपार्टमेंट में जो publicity workers हैं अगर आप उन की list देखें तो आप को कई M.A., B.A. और Matric मिलेंगे।

**एक माननीय सदस्य :** Middle fail भी हैं।

**चीफ पार्लियामेंटरी सैक्रेट्री:** उन में कुछ अच्छे पब्लिक स्पीकर होंगे। उन का पुलिटीकल past आप को मिलेगा। उन में कोई न कोई चीज़ आप को ज़रूर मिलेगी।

स्पीकर साहिब, मैं कहना चाहता हूं कि जो कुछ मेरे दोस्तों ने कहा है ग़लत बयानी की है। मैं उन्हें बता दूं कि हर एक आदमी merit के आधार पर रखा गया है, रिश्तेदारी के नाते नहीं। इस महकमे ने भाखड़ा-नंगल और चण्डीगढ़ प्रोजैक्टस के सिलसिले में काफी publicity की है। और इन projects का दुनिया में नाम पैदा कर दिया है। इस महकमे ने मुख्तलिफ महकमों के progressive कामों को और उन की achievements को pamphlets छाप कर पब्लिक में नशर किया है। मेरे माननीय मित्र लाला जगत नारायण ने अपने 4 मार्च के अखबार में हमारे propaganda को Goeble's propaganda का नाम दिया है। उन्होंने तसलीम किया है

[चीफ पार्लियामेंट्री सैक्रेटरी]

कि हमारा महकमे का publicity का काम इतना असर पैदा करने वाला है जैसा कि Goebles का propaganda हुआ करता था । मैं आप का ध्यान इस सिलसिले में 20 फरवरी की मिलाप अखबार की तरफ दिलाना चाहता हूं। Betterment Levy के सिलसिले में हमारे महकमे के staff ने जालन्धर के देहातों में घूम कर propaganda किया । कम्यूनिस्ट दोस्तों ने हमारे loudspeakers तोड़ डाले और हम ने पुलिस में cases register कराये । स्पीकर साहिब, मैं इस सिलसिले में आप को बताना चाहता हूं कि हमारे अफसरों न निहायत ईमानदारी से, बगैर किसी पार्टीबाज़ी और political मकसद के गवर्नमैंट के कामों की इशायत की है। एक भाई ने हमारे महकमे पर नुक्ताचीनी करते हुए कह दिया कि हमारे District Public Relations Officer की कोई duty नहीं, वह Press Note issue करते हैं और इस के इलावा कोई काम नहीं करते। यह सरासर ग़लत बात है। मैं उन की वाकफियत के लिए अर्ज़ कर दूं कि District Public Relations Officer खुद दौरे पर जाता है, press notes जारी करता है और मिनिस्टरों और डिप्टी मिनिस्टरों के tours की इत्तलाह देता है, drama parties और दूसरी public meetings जो देहातों और शहरों में होती हैं उन्हें organise करता है। मेरे मुअज़िज़ दोस्त लाला जगत नारायण ने फरमाया कि अफसर पर दूसरा अफसर supervise करने के लिए रखा गया है। मैं उन्हें बता दूं कि कई काम district में बांटे गये हैं और कुछ तहसीलों में। तहसीलों में काम supervisors और organisers के सुपुर्द हैं। हर constituency में एक लाख की आबादी के लिए Rural Publicity Worker रखा हुआ है। इसे वहां के M.L.A. की सिफारिश से रखा जाता है ताकि वह इस हलके की नुमायंदगी कर सके और वहां के लोगों को अपने साथ ले सके। जिन्होंने देश की आज़ादी के लिये काम किया है उन को तरजीह दी गई है। स्पीकर साहिब, हम इस महकमे को और भी मज़बूत करना चाहते हैं और उन जगहों में जहां हम ने अभी तक कोई आदमी मुकर्रर नहीं किया हुआ वहां भी लगाना चाहते हैं। इस के इलावा हम पंजाब में जो तरक्की के काम हुए हैं उन की film तैयार करना चाहते हैं ताकि drama parties द्वारा लोगों को अपना पैगाम दे सकें और झूठे propaganda को counteract कर सकें। इस वक्त हम देखते हैं कि सूबे में कई किस्म की agitations लोगों को गुमराह करने के लिए launch की जाती हैं। इस तरह से हम झूठे propaganda का मुकाबला कर सकेंगे। हम ऐसे propaganda को जो किसी दलील पर मबनी न हो और हकायक से दूर हो कामयाब नहीं होने देंगे। बदकिस्मती से इस जमहूरी दौर में पिछली मिनिस्टरियों को एक या दूसरी agitation के नाम पर बदला गया। ऐसी रिवायात के होते हुए यह महकमा निहायत मज़बूती से काम कर रहा है ताकि कोई agitation इस मिनिस्ट्री को बदल न सके इस मिनिस्ट्री को जिस के लीडर सरदार प्रताप सिंह कैरों जैसे लोक प्रिय (popular) व्यक्ति हैं । इन को न सिर्फ शहरों में बल्कि देहातों में भी खास मकबूलियत

हासिल है। इस मिनिस्ट्री को न Betterment Levy की agitation और न ही food shortage की agitation बदल सकती है। Food shortage की agitation के मुतअल्लिक तो माननीय मन्त्री ने बताया था कि यह बिल्कुल बे बुनियाद है। मैं ने, स्पीकर साहिब, पंडित जी से अर्ज़ की थी कि म्युनिसिपल इलैक्शंज खत्म हो जायेंगी तो food agitation भी खत्म हो जायेगी और यह बात बिल्कुल ठीक निकली कि इन इलैक्शंज़ के दो दिन ही बाद agitation खत्म हो गई। यह सिर्फ सियासी गर्ज़ के तहत चलाई गई थी।

इस के इलावा, स्पीकर साहिब, field publicity के इलावा press publicity का अलग section है। Press publicity का स्टाफी pamphlets निकालने का काम और बाहर से आने वाले लोगों को पंजाब की काबले दीद जगहों को दिखलाने का काम सरंजाम देता है।

फिर, स्पीकर साहिब, हर साल इस महकमे पर कड़ी नुक्ताचीनी की जाती है कि पैटरोल की wastage की जाती है। साल 1957-58 में पैट्रोल पर खर्च 3 per cent था, 1958-59 में 3.2 per cent था और इस साल 3.3 per cent के करीब रुपया रखा गया है जो petrol पर लगेगा। स्टाफ को publicity के काम के लिये शहरों और देहातों में जाना पड़ता है। Drama parties को tour करना पड़ता है। फिर advertisements के मुतअल्लिक लाला जी ने एतराज़ किया और सरदार आत्मा सिंह जी ने भी advertisements की policy पर नुकताचीनी की। मैं अर्ज़ कर दूं कि इस सिलसिले में हमारी पालिसी बड़ी बाज़ेह है। हम उन अखबारों को जो administrative criticism में हिस्सा लेती हैं और जो गवर्नमेंट का कोई पक्षपात करने को तैयार नहीं उन्हें कोई advertisement देना नहीं चाहते। हम ने फैसला किया है कि कोई अखबार हो, उस के political comments कुछ हों और अपनी आज़ादाना राये देती हो उन को advertisements देते हैं। अखबारों का status उन की circulation, regularity in publication, date of starting the paper इन चीज़ों को मद्दे नज़र रख कर हम ने advertisement की पालिसी बनाई है। यह कहना ग़लत है कि हम ने vernacular papers को starve किया है और publication के लिए advertisement नहीं देते। मैं हाउस को बताना चाहता हूं कि हम ने इस तनासुब से advertisement देने का फैसला किया है—

| | |
|---|---|
| हिंदी | .. 28 per cent |
| पंजाबी | .. 28 per cent |
| उर्दू | .. 28 per cent |
| इंग्लिश | .. 16 per cent |

जो percentage हम ने मुकर्रर की है उस में किसी किस्म की discrimination ीं करते और अपनी पालिसी के मुताबिक चलते हैं।

**श्री अध्यक्ष** : मैं देखता हूं कि मेम्बर साहिबान सिर्फ अपनी तकरीरें करने में ही दिलचस्पी रखते हैं। ज्यों ज्यों वे तकरीरें करते हैं त्यों त्यों Chamber के बाहर चले जाते हैं। सिर्फ वही मेम्बर साहिबान बैठते हैं जिन्होंने अभी तकरीरें करनी होती हैं। मैं ने Session के पहले ही दिन उन को याद दिलाया था कि अगर वह चाहते हैं कि मिनिस्टर साहिबान उन की तकरीरों को सुनें तो उन्हें भी House में हाजिर रहना चाहिए। नहीं तो जैसा कि मेम्बर साहिबान जा चुके हैं, वजीर साहिबान भी चले जाएं और उन में से सिर्फ एक ही यहां बैठा रहे तो यह अच्छा नहीं लगता। इस लिए अगर यही interest मेम्बर साहिबान का इस कार्यवाही में हो तो सचमुच यह एक बड़े अफसोस का मुकाम है। I find that the interest of the hon. Members in the House is limited to the making of their own speeches. They leave the Chamber as soon as they deliver their speeches. Only those Members are occupying their seats who have yet to speak. I had reminded them on the very first day of the Session that if they are keen that the Minister should listen to their speeches, then they should also make it a point to be present in the House. Otherwise just as the Members have left, if the Ministers also do likewise and only one of them should stay on, then this would not look proper. So if this is the interest which the Members evince in the deliberations, then it is really a matter of great regret.)

**ਸਰਦਾਰ ਉਮਰਾਓ ਸਿੰਘ** (ਨਕੋਦਰ, ਜਨਰਲ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੇਰੇ ਨਾਲੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਸਭਰਵਾਲ ਜੀ ਨੇ ਲੈਕਚਰ ਦਿੰਦਿਆਂ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ Government Servants ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਵਿਚ ਕਾਫੀ disparity ਮੌਜੂਦ ਹੈ, ਉਹ ਦੂਰ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਗਈ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹ ਵਕੀਲ ਹਨ। ਉਹ ਭੁਲ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਕਿ ਜਦੋਂ ਉਹ ਕਿਸੇ ਮੁਅਕੱਲ ਕੋਲੋਂ ਇਕ ਸੌ ਰੁਪਿਆ ਫੀਸ ਲੈਂਦੇ ਹਨ ਤਾਂ 10 ਰੁਪੈ ਮੁਨਸ਼ਿਆਨਾ ਲੈਂਦੇ ਹਨ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਦੋ ਮੁਨਸ਼ੀ ਹਨ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੇਵਲ ਪੰਜ ਪੰਜ ਰੁਪੈ ਹੀ ਹਿਸੇ ਆਉਂਦੇ ਹਨ। ਇਹ ਗਲ ਕਹਿਣ ਦਾ ਮੇਰਾ ਇਹ ਮਤਲਬ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਪਹਿਲਾਂ ਆਪਣੇ ਘਰ ਵਿਚੋਂ ਤਾਂ disparity ਹਟਾਉਣ ਫਿਰ ਬਾਹਰ ਆ ਕੇ disparity ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਦਾ ਪਰਚਾਰ ਕਰਨ।

ਹੁਣ ਮੈਂ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਹੜਾ ਬਜਟ ਪੇਸ਼ ਹੋਇਆ ਹੈ ਉਸ ਵਿਚ 32 ਲੱਖ ਰੁਪੈ ਦਾ ਘਾਟਾ ਹੈ। ਉਸ ਘਾਟੇ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕਰਨ ਦੀ ਖਾਤਰ ਜਿਹੜੀਆਂ proposals ਰਖੀਆਂ ਹਨ, ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹ implement ਨਹੀਂ ਹੋਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ। ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ alternative proposals Finance Minister ਸਾਹਿਬ ਅਗੇ ਰਖਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਮੈਨੂੰ ਅਫਸੋਸ ਹੈ ਕਿ Finance Minister ਸਾਹਿਬ ਐਸ ਵੇਲੇ ਆਪਣੀ seat ਤੇ ਨਹੀਂ ਬੈਠੇ ਹਨ। ਲੇਕਿਨ ਦੂਸਰੇ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਬੈਠੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਉਹ ਨੋਟ ਕਰ ਲੈਣ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਤਜਵੀਜ਼ਾਂ ਨਾਲ ਸਾਡੇ Revenue ਵਿਚ ਖਾਸਾ ਇਜ਼ਾਫ਼ਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ। Pepsu ਅਤੇ ਪੰਜਾਬ ਦੇ merger ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਤੰਬਾਕੂ ਤੇ contract duty ਚਾਰਜ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਸੀ ਉਸ ਨਾਲ State ਨੂੰ 30, 40 ਲਖ ਰੁਪੈ ਦੀ income ਹੁੰਦੀ ਸੀ। ਜਿਸ ਤਰੀਕੇ

ਨਾਲ ਸ਼ਰਾਬ ਦੇ ਠੇਕੇ ਨਿਲਾਮ ਹੁੰਦੇ ਹਨ ਉਸੇ ਤਰੀਕੇ ਦੇ ਨਾਲ ਤੰਬਾਕੂ ਦੇ ਠੇਕੇ ਨੀਲਾਮ ਕੀਤੇ ਜਾਂਦੇ ਸਨ । Merger ਤੋਂ ਬਾਦ ਉਹ ਤਰੀਕਾ abolish ਕਰ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿ State ਨੂੰ ਜਿਹੜੀ 30 ਤੋਂ 40 ਲਖ ਰੁਪੈ ਦੀ ਆਮਦਨੀ ਹੁੰਦੀ ਸੀ ਉਹ ਬੰਦ ਹੋ ਗਈ ਹੈ। Centre ਵਾਲੇ ਜਿਹੜੀ Excise duty ਲੈਂਦੇ ਹਨ ਉਸ ਵਿਚੋਂ ਜਿਹੜਾ ਹਿਸਾ ਸਾਨੂੰ ਮਿਲਦਾ ਹੈ ਉਹ ਬਹੁਤ ਥੋੜੀ ਰਕਮ ਹੁੰਦੀ ਹੈ। ਜੇਕਰ ਇਹ contract duty ਸਾਰੇ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਨਵੇਂ ਸਿਰੇ ਤੋਂ ਲਾਗੂ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਜਿਵੇਂ ਕਿ ਮਾਨ ਜੀ, ਜਿਹੜੇ ਕਿ Pepsu ਤੋਂ ਆਏ ਹਨ ਅਤੇ front Benches ਤੇ ਬੈਠਦੇ ਹਨ, ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ 2 ਕਰੋੜ ਰੁਪੈ ਦੀ income ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ। ਉਸ ਹਾਲਤ ਵਿਚ Betterment Levy ਲਾਉਣ ਦੀ ਵੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਨਹੀਂ ਰਹਿ ਜਾਂਦੀ। ਮੈਂ ਤੁਹਾਡੇ ਰਾਹੀਂ Cabinet ਨੂੰ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਉਹ ਇਸ ਪਾਸੇ ਧਿਆਨ ਦੇਣ ਅਤੇ ਇਹ ਨੀਤੀ ਅਪਨਾਉਣ ਤਾਂ ਜੋ ਇਹ ਬਜਟ ਦਾ ਘਾਟਾ ਪੂਰਾ ਹੋ ਜਾਵੇ। ਇਹ ਟੈਕਸ ਕਿਸੇ ਗਰੀਬ ਉਪਰ ਨਹੀਂ ਲਗਣਾ। ਕਿਸੇ ਅਜਿਹੇ ਸ਼ਖਸ ਉਪਰ ਨਹੀਂ ਲਗਣਾ ਜਿਹੜਾ ਕਿ ਅਦਾ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦਾ। ਤੰਬਾਕੂ ਉਪਰ ਲਗਣਾ ਹੈ ਤੰਬਾਕੂ ਵੇਚਣ ਵਾਲੇ ਇਹ duty ਦੇਣਾ afford ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਨ। ਇਸ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਕੋਈ agitation ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗੀ। ਮੇਰੀ ਇਸ proposal ਨੂੰ examine ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। Constitution of India ਦੀ ਜਿਹੜੀ 272 Article ਹੈ ਉਸਦੇ ਹੇਠਾਂ alcohol ਅਤੇ opium ਉਪਰ ਜਿਹੜੀ duty ਲਗੀ ਹੋਈ ਹੈ ਉਸ ਵਿਚੋਂ Centre ਕੋਲੋਂ State ਨੂੰ ਜਿਹੜਾ ਹਿਸਾ ਮਿਲਦਾ ਹੈ ਉਹ ਬਹੁਤ ਥੋੜਾ ਹੈ। ਜਿਹੜਾ ਹਿਸਾ ਤੰਬਾਕੂ ਤੇ excise duty ਦਾ ਮਿਲਦਾ ਹੈ ਉਹ ਬਹੁਤ ਹੀ ਥੋੜਾ ਹੈ। ਜੇਕਰ ਮੇਰੀ ਤਜਵੀਜ਼ ਮੰਨ ਲਈ ਜਾਵੇ ਤਾਂ State ਨੂੰ 2 ਕਰੋੜ ਰੁਪੈ ਦਾ ਫਾਇਦਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਅਫੀਮ ਬੰਦ ਕਰ ਕੇ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਤਕਰੀਬਨ ਇਕ ਕਰੋੜ ਰੁਪੈ ਦਾ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ 10 ਲਖ ਰੁਪਿਆ ਸਲਾਨਾ ਸ਼ਰਾਬ ਦੇ ਠੇਕੇ ਵਿਚੋਂ ਘਟ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਇਸ ਦੇ ਅਲਾਵਾ 13, 14 ਲਖ ਰੁਪੈ ਜਿਹੜਾ ਸ਼ਰਾਬ ਅਤੇ ਦੂਸਰੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਦੇ fines ਦੇ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਹੋਇਆ ਸੀ ਉਸ ਦੀ ਕਮੀ ਦਾ ਅਸਰ ਵੀ ਬਜਟ ਉਪਰ ਪੈ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਇਹ ਜਿਹੜਾ ਘਾਟਾ ਬਜਟ ਵਿਚ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਤੋਂ ਚਲਿਆ ਆ ਰਿਹਾ ਹੈ ਇਹ ਉਸੇ ਕਿਸਮ ਦੇ tax ਅਤੇ duties ਲਗਾ ਕੇ ਪੂਰਾ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਇਕ ਚੀਜ਼ ਹੋਰ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ Motor Vehicles Rules ਦੇ ਮਾਤਹਿਤ ਜਿਹੜੀ ਆਮਦਨੀ 1957-58 ਵਿਚ 25 ਲਖ ਦੀ ਹੋਈ ਸੀ ਉਹ 1958-59 ਵਿਚ ਸਿਰਫ 12 ਲਖ ਦੀ ਹੋਈ ਹੈ। ਇਸ ਵਿਚ ਜਿਹੜੀ 13 ਲਖ ਰੁਪੈ ਦੀ ਕਮੀ ਹੋਈ ਹੈ, ਇਸ ਬਾਰੇ ਵੇਖਿਆ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਕਮੀ ਕਿਉਂ ਹੋਈ ਹੈ। ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕਰ ਕੇ ਇਸ 12 ਲਖ ਰੁਪੈ ਦੀ ਆਮਦਨੀ ਨੂੰ ਬਰਕਰਾਰ ਰਖਿਆ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਤੰਬਾਕੂ ਦੇ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਦੋਬਾਰਾ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਦੋਂ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਕੁਝ ਠੇਕੇ ਦੇ ਸਕਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਕਿਉਂ ਨਹੀਂ ਇਸ ਦੇ ਠੇਕੇ ਨਿਲਾਮ ਕਰਕੇ ਫਾਇਦਾ ਉਠਾਉਂਦੀ। ਇਸ ਪਾਸੇ ਵਲ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਖਾਸ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। Excise duty ਵਧਾਉਣ ਦੇ ਨਾਲ ਘਾਟਾ ਪੂਰਾ ਹੋ ਜਾਵੇਗਾ। ਸਾਨੂੰ ਹੋਰ ਕੋਈ ਟੈਕਸ ਨਹੀਂ ਲਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ (*Bell rings*) ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਤਾਂ ਬਹੁਤ ਗਲਾਂ ਕਹਿਣੀਆਂ ਹਨ। ਮੈਨੂੰ ਥੋੜਾ ਜਿਹਾ ਹੋਰ ਵਕਤ ਦਿਉ। ਹੁਣ Electricity Board ਬਣਾਇਆ

[ਸਰਦਾਰ ਉਮਰਾਓ ਸਿੰਘ]

ਗਿਆ ਹੈ । ਉਸ ਵਿਚ 24 ਲਖ ਰੁਪਏ ਦਾ ਘਾਟਾ ਪੈ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਜਿਹੜੀ income ਹੋਣੀ ਸੀ ਉਸ ਦੀ ਥਾਂ ਤੇ ਘਾਟਾ ਪਿਆ ਹੈ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਘਾਟਾ Board ਨੂੰ ਹੀ ਪੂਰਾ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । (*Bell rings*) ਜਿਹੜੀ ਬਿਜਲੀ ਦੀ income ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਹੋਈ ਉਹ ਇਸ ਸਾਲ ਵੀ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । State ਵਿਚ ਜਿਹੜੇ ਅਲਾਕੇ backward declare ਕੀਤੇ ਗਏ ਹਨ, ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ backward ਤਾਂ declare ਕਰ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਉਨਤੀ ਕੋਈ ਨਹੀਂ ਹੋਈ । । ਮੇਰੀ ਤਹਿਸੀਲ ਵਿਚ ਸਤਲੁਜ ਬੇਟ ਦਾ ਇਲਾਕਾ ਤਿੰਨ ਚਾਰ ਸਾਲ ਤੋਂ backward declare ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਪਰ ਉਸ ਇਲਾਕੇ ਦੀ ਕੋਈ development ਨਹੀਂ ਹੋਈ । ਨਾਂ ਉਥੇ ਕੋਈ ਸਕੂਲ ਖੁਲ੍ਹਿਆ ਹੈ, ਨਾਂ ਕੋਈ ਸੜਕ ਬਣੀ ਹੈ, ਨਾ ਕੋਈ ਹਸਪਤਾਲ ਖੁਲ੍ਹਿਆ ਹੈ । ਕਿਸੇ ਕਿਸਮ ਦੀ facility ਉਸ ਇਲਾਕੇ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਦਿਤੀ ਗਈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਫਾਇਦਾ ਤਾਂ ਕੋਈ ਨਹੀਂ ਪਹੁੰਚਾਇਆ ਗਿਆ, backward declare ਕਰ ਕੇ ਤਮਾਸ਼ਾ ਹੀ ਬਣਾ ਦਿਤਾ ਹੈ ।

ਹਾਉਸ ਵਿਚ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ tenants ਲਈ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ । hon. Members ਵੇਖ ਸਕਦੇ ਹਨ ਕਿ ਇਸ ਬਜਟ ਵਿਚ 13,50,000 ਰੁਪਿਆ ਪੈਪਸੂ ਦੀ surplus ਜ਼ਮੀਨ acquire ਕਰਨ ਲਈ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ, 25 ਲਖ ਰੁਪਿਆ ਜਗੀਰਾਂ ਦਾ ਮੁਆਵਜ਼ਾ ਦੇਣ ਲਈ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਅਤੇ $3\frac{1}{2}$ ਲਖ ਰੁਪਿਆ ejected tenants ਲਈ provide ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਇਸ ਪ੍ਰਕਾਰ tenants ਦੇ ਭਲੇ ਲਈ ਕਾਫੀ ਰਕਮ ਰਖੀ ਗਈ ਹੈ । ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ tentants ਲਈ ਕਾਫੀ ਕੰਮ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ । Hon. Members ਇਸ ਸੰਬੰਧ ਵਿਚ ਗਲਤ ਪਰਚਾਰ ਕਰਦੇ ਹਨ । Technical Education ਲਈ 50 ਲਖ ਰੁਪਿਆ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ । 9 ਲਖ ਰੁਪਿਆ ਪੰਚਾਇਤਾਂ ਨੂੰ interest free loan ਦੇਣ ਲਈ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ । ਇਹ ਬੜੀ ਚੰਗੀ ਗਲ ਹੈ। ਪੰਚਾਇਤਾਂ ਇਸ ਰੁਪਏ ਨਾਲ ਪਿੰਡਾਂ ਦੀ ਭਲਾਈ ਦੇ ਕੰਮ ਕਰਨਗੀਆਂ ਅਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇਸ਼ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਹੋਵੇਗੀ । State Trading ਲਈ 25 ਲਖ ਰੁਪਏ ਦੀ provision ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ—(*Bell rings*) ਇਕ ਅਰਜ਼ ਮੈਂ Electricity duty ਬਾਰੇ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਮੰਗ ਕੀਤੀ ਗਈ ਸੀ ਕਿ ਜਿਹੜੀ ਬਿਜਲੀ agricultural purposes ਵਾਸਤੇ ਅਤੇ small-scale industries ਲਈ ਵਰਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ, ਉਸ ਨੂੰ ਇਸ duty ਤੋਂ exempt ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ । 8,9 ਮਹੀਨੇ ਹੋਏ ਹਨ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ ਵੇਖਣ ਲਈ ਇਕ ਕਮੇਟੀ ਬਣਾਈ ਗਈ ਸੀ ਪਰ ਉਸ ਨੇ ਅਜੇ ਤਕ ਕੋਈ ਸਫਾਰਸ਼ ਨਹੀ ਕੀਤੀ। ਜੇਕਰ ਸਰਕਾਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਇਸ duty ਤੋਂ ਬਚਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਇਸ ਗਲ ਦਾ ਬਹੁਤ ਜਲਦੀ ਫੈਸਲਾ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਮੈਂ deficit economy ਦੇ ਬਾਰੇ ਗਲ ਕਰਨੀ ਸੀ—(*Interruptions*) ਮੇਰੀ ਅਰਜ਼ ਹੈ (ਘੰਟੀ ਦੀ ਅਵਾਜ਼) Oil Refining ਦੇ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਹੈ ਕਿ (*Interruptions*) ਮੇਰਾ ਮਤਲਬ ਹੈ ਕਿ ਬੜੀ ਅਜੀਬ ਗਲ ਹੈ ਕਿ drilling ਤਾਂ ਕਾਂਗੜੇ ਦੇ ਜ਼ਿਲੇ ਜਵਾਲਾਮੁਖੀ ਵਿਚ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ ਪਰ oil refinery U. P. ਵਿਚ ਲਗ ਰਹੀ ਹੈ । (*Interruptions*) (*Bell rings repeatedly*) (The hon. Member resumed his seat.)

**चौधरी बारू राम** (रजौंद) : स्पीकर साहिब, चार रोज़ से बजट पर discussion चल रही है । इस में जो General Administration और law and order के मुताल्लिक शेखी मारी गई है उस की बाबत मैं अर्ज़ करना चाहता हूं । इस के अलावा जहां तक beneficent department का ताल्लुक है उन्हीं की बाबत दो चार लफ़्ज़ कहूंगा । चाहे आप ने उन के लिये कुछ रुपया लगा दिया लेकिन, मैं महसूस करता हूं कि उस से काम नहीं चलेगा । जितना आप wasteful schemes पर खर्च कर रहे हैं उसे आप को छोड़ना होगा तभी हमारे देश और प्रान्त की हालत बदल सकती है ।

स्पीकर साहिब, मैं दो चार incident जो कि हाल ही में हुई हैं और जो उन वुज़रा साहिबान की करतूतों की वजह से हुई हैं जो कहते हैं कि law and order बहुत अच्छा है—वह मैं आप के सामने अर्ज़ करता हूं । पिछले महीने हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब हमारे इलाका में गये थे । यह किसी society या गांव वालों की invitation पर नहीं बल्कि एक single invidual जिसे कि वह लकब देकर आए, उसी की invitation पर वहां गये थे । वहां पर जो कुछ उन्होंने उन के बारे में कहा या जिस तरह से उस औरत का हौसला बढ़ गया है वह मैं आप के सामने अर्ज़ करता हूं । उस कांग्रेसी worker का हौसला इतना बढ़ गया है कि वह Deputy Commissioner के नाम से, Superintendent Police के नाम से, Deputy Superintendent Police के नाम से, S.D.O. के नाम से exploitation कर रही है । वह सब अफसरान से नाजायज़ तौर पर काम करवाती है और लोगों को कहती है कि मैं इन सब से तुम्हारा काम करवा सकती हूं । यह सारा इस लिए कि चीफ़ मिनिस्टर साहिब उस की कमर पर हाथ रख कर आए थे । इस का नतीजा यह हुआ कि उस backward इलाके, अनपढ़ इलाके के लोगों ने समझ लिया कि वाकई चीफ मिनिस्टर भी उस की मुट्ठी में हैं । उन के साथ जो दो चार वादे करके आए वह तो मैं ज़रा आगे चल कर बयान करूंगा लेकिन पहले यह अर्ज़ कर दूं कि इसी बात पर सबर नहीं आया । हमारे चौधरी सूरज मल और महाशा बनारसी दास भी वहां पहुंचे ।

**श्री अध्यक्ष** : सभी उस की कमर की पर हाथ रख कर आए ? ( Did all of them give her their blessings.) (*Laughter*)

**चौधरी बारू राम** : मैं अर्ज़ करूं कि ये साहिबान तीन तारीख को मेरे ही गांव में पहुंचे । वहां पर भी वह किसी society या गांव की invitation पर नहीं गए बल्कि अपनी चौधर दिखाने के लिए एक कांग्रेसी worker जिस का मैं ने ज़िक्र किया, उस की invitation पर वहां गए । वहां हालत यह हुई कि एक सौ पुलिस वालों की wagons वहां एक दिन पहले पहुंच गईं और ढंढोरा पिटवा दिया कि कल मिनिस्टर साहिबान ने तशरीफ़ लानी है । उस के बाद जिस वक्त लोगों ने उन्हें काली झंडियां दिखाईं तो बावजूद इस बात के कि सिवाय public के representative होने के इन्हें कोई judicial अख्तियारात न थे, इन्होंने public पर लाठी चार्ज

[चौधरी बारू राम]

करवा दिया। वज़ीर होने के नाते इन को कोई automatic power नहीं है कि किसी magistrate की power को exercise कर सकें और लाठी चार्ज करवा सकें। S.D.O. वहां पर मौजूद था, तहसीलदार वहां पर मौजूद था लेकिन उन के मुंह से लाठी चार्ज का कोई लफ़्ज़ न निकला। मिनिस्टर खुद लाठी चार्ज करवाने के ज़िम्मेदार थे। जिस हकूमत में वज़ीर इस तरह से behave करते हों, वहां आप सूबे की तरक्की कैसे expect कर सकते हैं।

**श्री अध्यक्ष** : आप को एक ही बात पर stick करना चाहिये। जिस दिन adjournment motion आई तो उस में चौधरी सूरज मल का नाम भी था। जब मैं ने यह ruling दिया कि चूंकि इसमें एक Minister का conduct involved है इस लिये यह एक substantive motion के जरिये ही discuss हो सकता है तो आप की party की तरफ से कहा गया था कि मिनिस्टर तो वहां by chance आ गए वैसे police action की वजह से adjournment motion लाई गई है। लेकिन आज adverse position ली जा रही है (Interruptions) [The hon. Member should stick to one position. The other day when an adjournment motion on this subject was brought, it contained reference to Chaudhri Suraj Mal. But when I gave my ruling that since it involved the conduct of a Minister, it could only be discused through a substantive motion then on this his party took up the stand that the Minister happened to be there just by chance otherwise the notice of the adjournment motion had been given on account of the police action. Now the hon. Member is taking an adverse position. (*Interruptions.*)]

**चौधरी बारू राम** : राठी साहिब ने ऐसी position ली होगी, मुझे ख्याल नहीं। लेकिन चूंकि मुझे तीन तारीख़ को पता लगा तो मैं फौरन at the spot हालात का जायज़ा लेने के लिये वहां पर पहुँच गया। जो कुछ लोगों से पता लगा—अपने ही पक्ष के लोगों से नहीं इन के पक्ष क लोगों से भी वह मैं आप के सामने बयान कर रहा हूँ। कितने अफसोस की बात है कि एक मिनिस्टर और मिनिस्टर भी वह जो यह कहे कि मैं हरियाना का आदमी हूँ और फिर कहे कि मैं जाट मिनिस्टर हूँ, हरियाना के लोगों का हमदर्द मिनिस्टर हूँ ; ऐसी हरकत करे तो वज़ारत को शोभा नहीं देता। वह तो वैसे भी बजुर्ग हैं, तजरुबाकार हैं। उन्हें चाहिये कि जिस M.L.A. के area में जाते हैं—चाहे वह किसी party को belong करता हो—उसे confidence में लें। यह तो courtesy भी है कि जिस मेम्बर के इलाका में आप जाते हैं उसको साथ लें। लेकिन इन के दिल में तो कुछ और ही समाया हुआ था। नतीजा क्या हुआ ? वहां पर गए और जूतियों और काली झण्डियों से अच्छा स्वागत हुआ। स्पीकर साहिब, दर असल इन की भी कसूर नहीं—इन की जूतियां खाने की आदत ही पड़ गई हुई है।

**श्री अध्यक्ष** : छोड़िये भी । (The hon. Member may please leave this topic now.)

**चौधरी बारू राम** : नहीं जनाब अभी कसर है ।

**श्री अध्यक्ष** : आप को पांच मिनट दिए गए थे The hon. Member was given only five minutes.)

**चौधरी बारू राम** : जनाब मैं पांच मिनट में ही खत्म कर दूंगा ।

**श्री अध्यक्ष** : पांच मिनट तो खत्म हो चुके हैं । (Five minutes are over.)

**चौधरी बारू राम** : जनाब मैं वह लफ्ज इस्तेमाल नहीं करता । बहर हाल इतना ज़रूर कहूँगा कि इन के पास भी कुछ नहीं ।

**श्री अध्यक्ष** : अब वह आप को confidence में ले लिया करेंगे (In future they will take him into confidence.) [*Interruptions*]

**चौधरी बारू राम** : अब मैं बजट की तरफ आता हूँ । यहां पर राओ साहिब ने खुद Betterment Levy को productive scheme माना । उन्होंने आमदनी और खर्च के कुछ आंकड़े दिए और आखिर में बताया कि एक करोड़ 90 लाख रुपया बचता है । यह तो मानी हुई बात है कि जब कभी भी figures दिए जाते हैं—तोड़ मरोड़ कर दिए जाते हैं । इस लिये जो arguments उन्होंने इसको बढ़ाने के लिये दिए उनमें गो weight नहीं था । मैं चाहता हूँ कि पूरी तरह से calculations करके बताएं जब कि हर साल लगभग तीन करोड़ रुपया की भाखड़ा से net बचत होती है । इस तरह जो हमारे हिस्से में कीमत पड़ती है वह तो within the existing means ही पूरी हो सकती है । अगर फिर भी कहें कि हमने Betterment Levy को बढ़ाना है तो मैं यह कहूँगा कि इस में सिवाय अपनी ज़िद को पूरा करने के और कोई बात नहीं । इस तरह से सिर्फ किसानों को तंग किया जाता है । मैं बता देना चाहता हूँ कि किसानों को खत्म करने की इन की ये जो स्कीमें हैं इन से वह खत्म नहीं होंगे । वह इसकी बराबर मुखालफत करते रहेंगे । अब उनमें इतनी हिम्मत आ चुकी है ।

11-00a.m.

इस के अलावा स्पीकर साहिब मैं यह अर्ज कर देना चाहता हूँ कि दो reports अब भी मेरे सामने पड़ी हैं । जो भी कोई कमेटी सरकारी काम की पड़ताल करने के लिये बैठाई जाती है वही इस की धज्जियां उड़ाती है । अभी पिछले दिनों इन्हों ने भाखड़ा पर हुई corruption की देख भाल करने के लिये जो High Powered Committee बैठाई हुई थी, उस ने अपनी report दी है । उस में उस ने दिया है कि भाखड़ा नंगल पर जितने पुल खड़े किए गए हैं उन पर किस तरह से बेइमानी से काम होता रहा है, किस तरह लाखों रुपए ज़ाया किए गए हैं और किस तरह अपने रिश्तेदारों के tender लिये गए हैं । एक मिसाल मुझे याद है और वह यह है कि सरहन्द नदी पर सब से

[चौधरी बारू राम]

बड़ा पुल जो लगना था उस के लिये सिर्फ एक ही tender बुलाया गया और वह भी उसी department के एक clerk ने पुर कर के दिया था उस पुल के जो कूएं वगैरह खोदे जाने थे वे सब काम एक ही आदमी को दिया गया। और यह सारा कुछ चार पांच रोज के अन्दर २ कर लिया गया। इस high powered कमेटी ने अपनी report में लिखा है कि वहां लाखों रुपए का या तो गबन हुआ है या लाखों रुपए जाया किए गये हैं। यह मैं इस लिये अर्ज कर रहा हूँ क्यों कि आम तौर पर यह कहते हैं कि Opposition वाले कोई constructive suggestions नहीं देते। मैं कहता हूं कि जितनी भी गवर्नमैंट की wasteful स्कीमें हैं वे सब की सब तर्क कर दी जायें। दूसरा जो top heavy administration है उस को कम कर के रुपया बचाया जाये। फिर जो सरकारी मुलाज़िम हैं—बड़े और छोटे—उन की तनखाहों के फर्क को कम कर दिया जाये और इस के लिये सब से थोड़ी तनखाह 100 रुपए होनी चाहिये और ज़्यादा से ज़्यादा 1,500 रुपए होनी चाहिये। फिर, स्पीकर साहिब, जिस काम से गवर्नमैंट की आमदनी बहुत बढ़ सकती है उस की तरफ तो यह जान बूझ कर ध्यान नहीं दे रही। वह काम है Transport की nationalization का। यह इस लिये nationalize करना नहीं चाहती क्योंकि इन के वोटरों और रिश्तेदारों को ऐसा करने से नुक्सान पहुँचता है। इसी वजह से यह टाल-मटोल करती जा रही है।

आखिर में, स्पीकर साहिब मैं यही अर्ज करना चाहता हूँ कि यह जो बजट पेश किया गया है कोई अच्छा बजट नहीं है।

**श्री अध्यक्ष** : आज तो यह बात है कि न यहां डिप्टी स्पीकर साहिब हैं और न ही Panel of Chairmen में से कोई साहिब मौजूद है। मैं ने किसी जगह पर जाना था वहां जा भी नहीं सका। अब तो मैं सब मैम्बर साहिबान को जो बोलना चाहते हैं accommodate कर के जाऊँगा। (*Interruptions*) Order please. (To-day, neither Mr. Deputy Speaker nor any of the hon. Members from the Panel of Charimen is present here and for this reason I could not go to fulfil my appointment. Now, I shall go only when I have accommodated all those hon. Members who want to speak.)

**श्री अभय सिंह** (जातुसाना) : स्पीकर साहिब, परसों से इस बजट पर discussion हो रही है। इस में मैं ने देखा है कि General Administration पर सब से ज़्यादा खर्च दिखाया गया है। इस लिये सब से पहले मैं आप की मार्फत हाउस को अपनी सरकार के निज़ाम की कुछ झलक पेश करना चाहता हूँ। अगर आप यह कहें कि रियास्त में law and order बरायेनाम ही रह गया है तो यह कोई बेजा बात न होगी। रिवाड़ी में डाक्टर गोपी चन्द जी भार्गव से एक वज़ीर के आदमियों

ने और नौकरों ने जो सलूक किया वह law and order की एक जीती जागती तस्वीर है। इसी तरह एक बड़े पुलिस अफसर की, जो अपनी duty को सरअंजाम देने की कोशिश कर रहे थे, वज़ीर साहिब के आदमियों ने और कई दूसरे सरकारी कर्मचारियों ने public के सामने बड़ी बेइज़्ज़ती की और उस की मुरम्मत की क्योंकि वह रिवाड़ी काण्ड की enquiry पर लगा हुआ था। उस अफसर की सिर्फ इतनी ग़लती थी कि उस ने वज़ीर साहिब की जीप का चालान किया था क्योंकि उस के काग़ज़ात उन के पास मौजूद नहीं थे। स्पीकर साहिब, हमारे ज़िला का तो अल्ला ही वाली है। जितने भी वहां पर सरकारी अफसरान लगे हुए हैं उन के लिये यह ज़रूरी हो गया है कि या तो वे हमारे वज़ीर साहिब के कहने पर चलें और अगर वे उन के कहने पर नहीं चलते तो उन्हें फौरन वहां से बदल दिया जाता है। इस के लिये अगर मैं उन को उस वज़ीर साहिब के घरेलू कर्मचारी कहूँ तो यह कोई ग़ैर मुनासिब बात न होगी। इन पिछले चन्द महीनों में ही बहुत से अफसरों को सिर्फ इस लिये वहां से तब्दील कर दिया गया है क्योंकि उन्होंने एक वज़ीर साहिब की जायज़ और नाजायज़ बातों को नहीं माना। (एक आवाज़ : माननीय सदस्य क्या वज़ीर साहिब पर ही बोल रहे हैं या कि General Administration पर ? ) मैं General Administration पर बोल रहा हूँ और बता रहा हूँ कि वहां Assistant Registrar Co-operative Societies को सिर्फ इस लिये बदल दिया गया क्योंकि वह वज़ीर साहिब के वालिद जो कि Co-operative Society के Chairman के ओहदे की election के लिये खड़े हुए थे, नाजायज़ तौर पर Chairman बनाने के लिये तैयार नहीं हुए थे और दूसरा इस लिये भी कि जो आदमी उन की मुखालफत के लिये खड़ा हुआ था और जो उस election में कामयाब हो गया था उस की election को उन्हों ने नाजायज़ करार नहीं दिया था।

**श्री अध्यक्ष** : मुझे डर है कि आप बजट भी उन का घरेलू न बना दें। (हंसी) I am afraid lest the hon. Member should say that this budget is their domestic affair. (*Laughter.*)

**श्री अभय सिंह** : उस अफसर ने, उन की बहन के हलके से जो आदमी Co-operative Society का Chairman elect हो कर बना था, उस की election को भी इन के कहने पर नाजायज़ करार नहीं दिया था इस लिये भी उसे अपने ज़िला से तब्दील कर के बाहर निकाल दिया गया हालांकि वह अफसर वहां 8 साल से काम कर रहा था और सिर्फ चार महीने उस की retirement में बाकी रह गए हुए थे।

**श्री अध्यक्ष** : अगर आप ने कोई ऐसी बातें करनी हैं जिन में किसी मिनिस्टर का conduct involved हो तो उन के करने के लिए यह ठीक तरीका नहीं होता। क्योंकि उस के लिए एक substantive motion लानी पड़ती है। इस लिए आप बजट पर general बातें करें। (If the hon. Member has to say certain things involving conduct of a Minister, then this is not

[Mr. Speaker]
the proper way to do so as that can be done only through a substative motion. The hon. Member should, therefore, speak on the budget in a general way.)

**श्री अभय सिंह**: स्पीकर साहिब, न तो मैं ने किसी अफ़सर का नाम यहां पर लिया है और न ही किसी वज़ीर का नाम लिया है। मैं तो general तौर पर general administration की हालत बता रहा हूं।

मुझे यह बात बड़े अफ़सोस के साथ कहनी पड़ती है कि अफ़सरान को पार्टीबाज़ी मे धकेला जा रहा है।

**श्री अध्यक्ष** : हां, इस तरह से आप कह सकते हैं। (The hon. Members can put things in this way.)

**श्री अभय सिंह**: स्पीकर साहिब, वहां रिवाड़ी में एक S.D.O. लगे हुए हैं जिन्होंने एक आम शेवा बना रखा है कि जो party in power के मुखालिफ़ आदमी हों उन्हें खुल्लम खुला दबाया जाये और जो उसी पार्टी के ही आदमी हों उन्हें रियायत दी जाये। यहां तक कि party in power के जो आदमी होते हैं उन की ज़मानत फ़ौरन ले ली जाती है और जो party in power की मुखालिफ़ पार्टी के आदमी हों उन्हें कई २ दिन हवालात में रहना पड़ता है और उन की ज़मानत नहीं ली जाती। (एक मैम्बर : इस से आप की वकालत पर असर पड़ता होगा) मैं ने तो दो साल से practice छोड़ रखी है।

**श्री अध्यक्ष** : इस वक्त Opposition के मैम्बरों में से Communist Party के एक मैम्बर मौजूद हैं, एक independent में से मौजूद हैं और पण्डित श्री राम शर्मा को represent करने के लिए भी एक मैम्बर बैठे हैं। बाकी सब चले गए हैं अब मैं इन को नहीं जाने दूंगा जब तक डाक्टर साहिब debate का जवाब नहीं दे लेते ? (At this time out of the members of the Opposition, one member from the Communist Party, one from the independents and one representative of Pandit Shri Ram Sharma, are present here and all others have gone. Now I will not permit them to leave the House till the Minister for Finance has finished his reply of the debate.)

**श्री अभय सिंह** : कई मैम्बर साहिबान ने यहां यह बात कही थी कि लोगों से Red Cross के लिए और Relief Fund के लिए ज़बरदस्ती चन्दे वसूल कर लिये जाते हैं जिस से corruption पैदा होती है। इस सिलसिले में मैं अर्ज़ करता हूं कि Red Cross और Relief Fund की तो बात छोड़िये हमारे हां भक्ति अखबार जोकि एक private अखबार है और एक मिनिस्टर साहिब का खास आदमी निकालता है— उस के लिए उन आदमियों से जो असलाह वगैरह के licence लेने तहसील में आते हैं, ज़बरदस्ती चन्दा लिया जाता है।

**श्री अध्यक्ष** : आप का time खत्म हो रहा है इस लिये आप जल्दी खत्म कर लें। (The hon. Member may now wind up his speech as his time is about to be over).

**श्री अभय सिंह** : मैं तो पहली दफ़ा बोल रहा हूं। मुझे कुछ time ज्यादा दें।

**श्री अध्यक्ष** : यह सब पहली दफा वाले ही बैठे हुए हैं (हंसी)। (All the Members sitting here are those who have to speak for the first time).

(*Laughter*)

**श्री अभय सिंह** : मुझे थोड़ा सा वक्त और दें........

**श्री अध्यक्ष** : अगर इन्होंने पहली दफ़ा भी न बोलना होता तो House खाली होता। (If they had not to speak for the first time, then the House would have been empty).

**श्री अभय सिंह** : जनाब मैं अर्ज़ करूं कि तुला राम memorial fund, जो एक private fund है, उस में भी लोगों से ज़बरदस्ती चन्दा वसूल किया जा रहा है। असला रखने वाले लोगों को बुला कर धमकियां दी जाती हैं कि अगर तुम ने चन्दा न दिया तो तुम्हारा licence cancel कर दिया जायेगा और हकीकतन दो-तीन आदमियों के licence ज़ब्त भी कर लिए गए। लोगों को दबाने की कोशिश की जाती है। उन पर फर्ज़ी मुकदमे बनाए जाते हैं और तो इन्हें कोई दफ़ा नज़र नहीं आती दफ़ा 107/151 में 20, 20 और 30, 30 आदमियों को बिला कसूर बन्द कर दिया जाता है। और तो और शरीफ़ लोगों के history sheets खोले जाते हैं जबकि उन बदमाशों को जो डाके डालते हैं और जिन का पेशा ही यह है history sheets वालों की category से निकाल दिया जाता है क्योंकि यह बदमाश party in power की इमदाद करते हैं और शरीफ़ लोगों की पगड़ी उछालते हैं। मिसाल में आप के सामने पेश करता हूँ। जिन लोगों ने डा० गोपी चन्द भार्गव और दूसरे कांग्रसियों को बेइज्ज़त किया था उन को इनाम के तौर पर अनाज और आटे के depot दिए गए हैं। (घंटी)। हमारी तो हालत यह है—

कहे जाते हैं दर्दे दिल अपना,
किसी को एतबार आए न आए।

तो मैं चीफ मिनिस्टर साहिब से कहना चाहता हूँ कि इस तरह अंधेरगर्दी lawlessness अगर खत्म न की गई तो जैसे Chief Parliamentary Secretary ने कहा है कि municipal election में देखने में आ रहा है कि कांग्रेस की इज्ज़त घट रही है, तो यह वाकई और भी घट के रह जायेगी। आज गुड़गांव, रोहतक और दूसरी भी जगहों में यह बात देखने में आ रही है कि कांग्रेस की इज्ज़त घटती जा रही है और यह हारती जा रही है। (घंटी) मुझे जनाब दो मिनट और दें। फिर जनाब Revenue Minister साहिब ने कहा कि हमें सूबे की तरक्की देखनी चाहिए। देखना चाहिए, कि कितने स्कूल, हस्पताल और सड़कें बनी हैं। पर स्पीकर साहिब, जहां लोगो का जानोमाल ही महफूज़ न हो, लोग इन तरक्कियों को क्या करेंगे ?

[श्री अभय सिंह]

फिर जनाब वज़ीर साहिब ने कहा कि पंजाब पर irrigation के कामों पर अरबों रुपया लगा है मगर क्या उन्हें पता है कि पंजाब में रेवाड़ी जैसे इलाके भी हैं ? मैं उन से पूछना चाहता हूं कि रेवाड़ी और गुड़गांव के इलाके की irrigation पर कितना पैसा आज तक लगा है ? तीन साल से एक स्कीम गुड़गांव Project के नाम से बजट में चली आती है।

**श्री अध्यक्ष** : आप क्यों हाथ धो कर वज़ीर साहिब के पीछे पड़े हैं ? (हंसी) । [Why is the hon. Member so much after the hon. Minister? (*Laughter*)]

**श्री अभय सिंह** : फिर जनाब, इस में दो tax लगाए गए हैं। और ३२ लाख का घाटा दिखाया गया है......

**श्री अध्यक्ष** : छोड़िए आप । (The hon. Member may please leave the matter.)

**चौधरी चम्बेल सिंह** (बुटाना) : स्पीकर साहिब, पिछले चार दिनों से House में बजट पर बहस चल रही है लेकिन अफसोस से कहना पड़ता है कि यह बहस कुछ इस तरीके से चल रही है कि बजट से मुताल्लिका तो यह मालूम नहीं होती। Personal attacks और counter attacks की वजह से बहस का मियार इतना गिर गया है कि मैं इसे House की शान के शाया नहीं समझता। मैं यह भी कहना चाहता हूँ कि speeches करने के लिए ज्यादा तर समय front benchers को ही दिया जाता है और back benchers को समय नहीं मिलता, शायद वह किसी constituency से elect हो कर ही नहीं आए या उन के districts को कोई शिकायत ही न हो। स्पीकर साहिब, मैं आप से request करूंगा. ..

**श्री अध्यक्ष** : एक ही back bencher ने आप की मदद की है। मैं उन को time दे दूंगा। (Only one back bencher has supported the hon. Member in this and I will give him time to speak.)

**चौधरी चम्बेल सिंह** : अब जनाब, मैं चन्द एक बातें बजट के सम्बन्ध में कहना चाहता हूँ। यह जो बजट हमारे Finance Minister साहिब ने पेश किया है, यह तो ऐसा ही बजट है जैसा कि हर साल पेश होता रहता है। उस में सिर्फ़ एक बात देख कर हमें खुशी है कि खसारा कम दिखाया गया है। मगर उस खसारे को meet करने के लिए जिस tax के ज़रिए कोशिश की गई है वह directly ग़रीब आदमियों पर tax है और मैं चाहता था कि अगर यह tax न लगाया जाता तो बहुत अच्छी बात होती और इस कलील सी रक्म को किसी और ज़रिए से meet कर लेते।

फिर जनाब, बजट के अन्दर हरेक मद का ज़िक्र है। मैं इस हकीकत से इनकार नहीं करता कि गवर्नमेंट ने development के बहुत से काम किए हैं और सूबे की तरक्की हुई है, सड़कों हस्पतालों और drains पर काम हो रहा है। कुछ दोस्तों ने कहा कि करनाल ज़िले में सड़कें और drains नहीं बन रही हैं। मगर मैं बताना चाहता हूँ कि इस वक्त भी करनाल ज़िला के अन्दर तीन सड़कें ज़ेरे तामीर हैं। इस के इलावा दो drains पर भी काम हो रहा है और एक और भी बनाने का सरकार का विचार है। इसलिए यह कहना कि वहां कोई काम

नहीं हो रहा; गलत बयानी है। दर असल जितनी इस ज़िले के हिस्से में यह चीज़ें आती हैं, वह बन रही हैं। मगर मैं सरकार से यह दरखास्त करूंगा कि करनाल floods से बुरी तरह affected area है। इसलिए वहां इन कामों को speedily करना चाहिए।

अब मैं education के सम्बन्ध में कुछ अर्ज़ करना चाहता हूं।

**श्री अध्यक्ष** : Education की तो अलग demand आ रही है। (A separate demand regarding Education will be coming before the House.)

**चौधरी चन्द्रेज सिंह** : मैं जनाब इस बारे में दो एक sentences ही कहूंगा। मैं यह जानता हूं कि basic schools को success नहीं मिली और उनपर सरकार का रुपया waste हो रहा है। मैं अपने 20,25 साल के इस department में personal तजरुबे की बिना पर कह सकता हूँ कि यह चीज़ कुछ अच्छे ढंग से नहीं चल रही। हमें अपने education के system को overhaul करने की ज़रूरत है। लिखे पढ़ों में unemployment बढ़ रही है हमारे आज कल के स्कूल और कालेज फज़ूल हैं। इन की जगह पर technical या दूसरे किस्म के school वगैरह खोले जाने चाहिएं जिन से निकल कर लड़कों को कोई काम मिल सके और वह अपनी रोज़ी कमा सकें। ऐसा कोई system होना चाहिए।

एक चीज़ जो मैं और अर्ज़ करना चाहता हूं वह यह है यहां जो red tapism है और corruption है यह हमें बहुत जल्दी खत्म करनी चाहिए। मैं ने General Administration की कमेटी के लिए agenda पर लेने के लिए एक item भेजी, जिस में red tapism और corruption आदि बातों को कमेटी में discuss करने की मांग की थी, परन्तु Chief Secretary साहिब ने उसे वापिस लौटा दिया और यह लिख दिया कि यह items उस कमेटी के purview में नहीं आतीं। स्पीकर साहिब, मैं हैरान हूं कि यदि में items, General Administration की Advisory Committee में discuss नहीं हो सकतीं तो और कौन सी हो सकेंगी? मैं ने Chief Secretary साहिब का जवाब Chief Minister साहिब को दिखाया, उन्होंने मुझे यकीन दिलाया और कहा कि मैं इस letter को मीटिंग के दिन उनको दे दूं, वह इसे agenda में शामिल कर लेंगे। मैं हैरान हूं कि हकूमत के इतनी भारी तनखाहें लेने वाले यह अफसर क्या करते हैं? यदि यह ऐसी items इस कमेटी के purview में नहीं आती थीं तो उन्हें Members को लिखना चाहिए था कि कौन कौन items इसके अधिकार में आती हैं। यह हकूमत की machinery की inefficiency है।

बजट में class IV employees को बहुत कम relief दिया गया है। मेरी मांग है कि किसी मुलाज़िम की तनखाह 100 रुपये माहवार से कम न होनी चाहिये। हमें भारी तनखाह लेने वाले मुलाज़मों की तनाखाहें कम करनी चाहिएं परन्तु ऐसा नही होता। बड़ी तनखाहों की आसामियां नई नई create की जा रही हैं और थोड़ी तनखाह पाने वालों की तरफ कुछ भी ध्यान नहीं दिया जाता। इस महंगाई के ज़माने में वह अपने बाल बच्चों का पेट कैसे पालें? कुछ भगवान की कृपा भी इन छोटे लोगों पर होती है कि बच्चे भी इन्हीं के ज़्यादा होते हैं, जिनका यह पालन पोषण भली प्रकार नही कर सकते।

[श्री लाल चन्द]

कौनसा बड़ा काम किया है और कौनसा ऐसा खर्चा किया है जिस के लिये यह नये नये tax लगाये जा रही है। हर साल तो buildings नहीं बननी होती। इसी तरह से हर साल तो स्कूलों का furniture नहीं बनना होता, फिर यह क्यों इतने नये tax free education के नाम पर लगाये जा रही है। इस से मैं तो समझता हूँ कि local bodies के स्कूल अपने control में ले कर और छटी तक education free कर के ग़रीब लोगों पर इस ने कोई उपकार नहीं किया। हां इसे free education पर कुछ ख़र्च करना पड़ेगा तो वह इसे Government स्कूलों पर ही करना पड़ेगा। लेकिन गवर्नमैंट स्कूलों में तो आम तौर पर अमीर लोगों के बच्चे ही पढ़ते हैं जो वैसे भी फीसें दे सकते हैं। वहां ग़रीबों के बच्चों को तो कोई फायदा पहुँचता नहीं। इसलिये इस तरह छटी तक सब बच्चों की फीस माफ कर देने से तो यह कहीं बेहतर होता कि यह सिर्फ ग़रीब बच्चों की फीसें माफ कर देती और इस तरह और खर्चा न बढ़ाती। इस तरह से यह उन ग़रीब बच्चों की छटी जमात से आगे तक की फीसें भी माफ कर सकती थी। पहले ऐसे बच्चों की तादाद fix कर दी जाती फिर बाद में ऐसे बच्चों का number बढ़ा दिया जाता। इस तरह से private और Government स्कूलों में rift भी पैदा न होती। जो कुछ अब सरकार ने कर रखा हुआ है इस से तो ग़रीबों के बच्चे वैसे के वैसे रहते हैं और अमीरों के बच्चों को इस से फायदा पहुँच जाता है।

अभी कुछ दिन हुए हैं कि वज़ीर साहिब ने एक circular जारी किया था और एक notification भी issue किया था। उस में इन्होंने private स्कूलों के teachers पर यह मेहरबानी की है कि अगर private स्कूलों के teachers का उन की institutions की management के साथ कोई झगड़ा हो जाये तो उन का फैसला करने के लिये एक arbitrator मुकर्रर कर दिया गया है। यानी जब भी ऐसा कोई झगड़ा होगा उसे उस का फैसला करने के लिये arbitrator को सौंप दिया जायेगा। मगर यह जो इन्हों ने किया है यह काफी नहीं है क्यों कि Education Code में जो agreement की provision की गई हुई है उस में यह clause नहीं आई हुई। अगर सरकार उन की मदद करना चाहती है तो इसे, इस clause को, उस agreement form में incorporate करना चाहिये। इस तरह के एक दो cases जो कि test cases के तौर पर इन के पास आए हुए हैं उन के बारे में यह अभी तक कोई फैसला नहीं कर पाई है। अभी यह test cases इन के पास वैसे के वैसे पड़े हुए हैं। इस लिये मैं फिर कहता हूँ कि Education Code में जो agreement form दिया हुआ है उसे यह amend कर दें और उस में arbitration clause को incorporate कर दें तब तो इस से private स्कूल्ज़ के teachers को कोई फायदा हो सकता है वरना इस notification से वे बिल्कुल कोई फायदा नहीं

उठा सकते। इस बात का भी Education के मिनिस्टर साहिब को अच्छी तरह पता है कि किस तरह से retrenchment बगैर किसी इमतियाज़ के की जाती है और यह नहीं देखा जाता कि कोई teacher चाहे 20 साल पुराना है उसे भी उस agreement के मुताबिक एक माह का notice दे कर retrench कर दिया जाता है । ये भी यह बात अच्छी तरह से जानते हैं कि किस फरौन मिज़ाजी से उन बेचारों की retrenchment और dismissal की जाती है । अगर यह clause उस agreement form में आ जाये तो इस से उन private teachers को security मिलेगी । इस वक्त Government ने जो local bodies के स्कूल अपने इन्तज़ाम में ले लिये हैं इस से इस ने private institutions के लिये एक बहुत बड़ा मसला खड़ा कर दिया है। पहले भी वह अपने teachers को गवर्नमैंट स्कूलों जितनी तनखाहें नहीं देते अब तो उन्हें और भी बहाना मिल गया है।

इस में इन्हों ने एक और चीज़ भी कर दी है कि इन स्कूलों में हरिजन लड़कों की जो फीसें थीं जो कि पहले सारी गवर्नमैंट देती थी वह अब आधी गवर्नमैंट देगी और आधी private institutions bear करेंगी । लेकिन अब यह आधी फीसें भी हरिजन लड़कों को ही देनी पड़ेंगी क्यों कि private institutions वाले अब कहेंगे कि उन्हें उन की आधी फीसें छोड़ने की क्या ज़रूरत पड़ी है। अगर गवर्नमैंट Education Code का ज़िक्र कर के उन्हें ऐसा करने के लिये insist करेगी तो इस का नतीजा यह होगा कि private institutions हरिजन बच्चों को दाखल ही नहीं करेंगी। और उनको अगर दाखिल भी करना पड़े तो मजबूरी

6. 00 p. m.

तौर पर करेंगे मगर उन से सलूक अच्छा नहीं होगा। तो मैं आप को यह बताना चाहता हूँ कि स्कूलों के टीचर्ज़ की हालत को बेहतर बनाने के लिये और हरिजनों के बच्चों के फायदे के लिये जो आधी फीसें अब देते हैं वह देते रहें।

फिर जनाब मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूँ कि प्राईवेट स्कूलों के टीचर्ज़ के लिये gratuity वगैरह नहीं होती, पैंशन भी नहीं होती। इस लिये मैं अर्ज़ करूँगा कि हमें इन की जो रिटायरमैंट एज है यह 55 से 60 कर देनी चाहिये। इस तरह ग़रीब अध्यापक 5 साल तक और नौकरी कर सकेंगे बशर्तेकि मैडिकल सर्टीफिकेट हो कि यह अभी काम करने के लायक हैं। टीचर्ज़ के लिये प्रौविडैंट फंड तो है मगर जिस तरह औरों के लिये insurance की स्कीम है इसी तरह से हमें प्राईवेट इन्स्टीट्यूशन्ज़ के उस्तादों की बेहतरी के लिये राज़ी करना चाहिये कि वह इस स्कीम को इन के लिये लागू करें।

फिर जनाब, एक और बड़ी अजीब बात है जिस की मुझे वज़ीर साहिब से तवक्कुह नहीं थी। मैं समझता हूँ कि वह महात्मा गांधी जी के भक्त हैं और सादा ज़िन्दगी बसर करते हैं और उन के दिल में तालिबइल्मों के लिये भी यही धारणा होनी चाहिये। मगर उन्हों ने कुछ institutions के लिये होस्टल बनाने हैं जिन पर लाखों

[श्री लाल चन्द]

रुपया खर्च किया जायेगा। M.L.As. जब अपने होस्टल में जाते हैं तो पैर फिसलते हैं और सोचते हैं कि कहां आ गए। मगर कम से कम students के केस में तो simplicity होनी चाहिये। यह बजट अगर आप ज़रा उठा कर देखें तो आप देखेंगे कि कहीं इंजीनियरिंग कालिज के होस्टल पर 4 लाख 36 हज़ार रुपया खर्च होगा, कहीं polytechnic पर दो लाख खर्च होगा। इस तरह इन होस्टलों की इमारतों पर 27 लाख 22 हज़ार रुपया खर्च होगा। यह तो मैं कहूँगा कि विद्यार्थियों के लिये होस्टल होने चाहियें, उन के लिये जगह बढ़नी चाहिये मगर जिस तरह चंडीगढ़ में इमारतों पर खर्च हो रहा है इसी तरह अगर 25, 25 और 50, 50 लड़कों के होस्टलों पर लाखों रुपया खर्च होता रहा तो इस का कोई फायदा न होगा। हमें इन होस्टलों के बनाने में simplicity से काम लेना चाहिये। इस ज्यादा tip top पर लाखों रुपया खर्च नहीं होना चाहिये। खर्च हो तो उन की सेहत और बेहतरी पर खर्च हो।

फिर जनाब टीचर्ज़ को शिकायत है कि उन को आधी आधी तनखाहों के नैशनल सेविंग्ज़ सर्टीफिकेट्स खरीदने पर मजबूर किया जाता है। यह चीज़ ग़रीब उस्तादों पर लागू नहीं होनी चाहिये।

फिर जिस तरह राओ साहिब ने कहा है, Inspectors और Inspectresses की तनखाहों में जो फर्क है उस को मिटाना चाहिये।

आज हमारे हां इंडस्ट्रियल स्कूल खुल रहे हैं। इस सिलसिले में मैं उन से कहना चाहता हूँ कि हमें ऐसा तरीका अपनाना चाहिये कि वह एक ही चीज़ पर concentrate कर सकें। मिसाल के लिये मोटर पार्टस बनाने का काम है। अगर यह काम मुकम्मल तौर पर लड़कों को सिखाया जाए और इस का उन को सर्टीफिकेट दिया जाए, खाह सीखने में तीन साल ही लग जाएं, तो इस से उन को बहुत फायदा हो सकता है। और वह मार्किट में आ सकेंगे। ऐसे कामों में साइकल पार्ट्स का काम है, हैंडलूम टैक्सटाइल वग़ैरह कई किस्म के काम हो सकते हैं। अगर हम इस तरह से concentrate कर के इन industries को बढ़ाने की कोशिश करेंगे तो इस से सब को लाभ होगा।

फिर हमें अपनी industrial institutions में ज्यादा से ज्यादा students को admit करने का यत्न करना चाहिये। और ज्यादा पैसा इस हिसाब से खर्च करना चाहिये कि और ज्यादा students को इन में जगह मिल सके। यह एक आम शिकायत की जाती है कि इन institutions में दाखिल होने के लिये वज़ीरों से कहना पड़ता है और उन की सिफारिश ले जानी पड़ती है। यह बात अच्छी नहीं। इन शब्दों के साथ मैं आप का धन्यवाद करता हूँ।

**शिक्षा तथा श्रम मंत्री** (श्री अमर नाथ विद्यालंकार): डिप्टी स्पीकर साहिब, शिक्षा सम्बन्धी जो बहस हुई, उस में कुछ बातें बड़ी अच्छी कही गईं और मुझे उन से लाभ हुआ।

इन सुझावों के लिये मैं मैम्बर साहिबान का धन्यवाद करता हूँ। लेकिन अफसोस भी है कि कुछ भाइयों ने बड़े ज़ोर से नुक्ताचीनी की मगर जिस तरह पंजाबी में कहावत है "वट्टा मार के नस जाना", अब वे हाउस में नज़र नहीं आते, यानी कह गए और चले गए। फिर मैं उन की बातों का जवाब किसे सुनाऊँ, दीवारों को तो जवाब नहीं देना होता। डिप्टी स्पीकर साहिब, स्पीकर साहिब ने एक दिन एक बात कही थी, उन्हों ने बजट के बारे में कहा था कि जो लोग नुक्ताचीनी करते हैं उन्हें जवाब भी सुनना चाहिये। मैं यह नहीं कहता कि मैं तकरीर बहुत अच्छी करता हूँ इस लिये उन्हें इसे सुनना चाहिये। लेकिन बिना सारे फैक्ट्स को जाने और इन बातों को सुने बिना उन की ग़लतफहमी दूर नहीं हो सकती। बार बार वही बातें कही जाती हैं और उन का जवाब भी वही दिया जाता है जैसे आज श्री जगत नारायण जी ने प्राईवेट स्कूलों बारे कुछ आदादोशुमार दिए। वैसे भी वह अपनी स्पीचों और लेखों में आदादोशुमार की बातें बहुत करते हैं मगर उन के आदादोशुमार होते हैं बहुत out of date. उन्हों ने कहा कि तमाम लड़कों का एक तिहाई हिस्सा सरकारी स्कूलों में पढ़ता है और बाकी के सारे प्राईवेट स्कूलों में पढ़ते हैं। यहां पर इस बारे में figures कई बार दिए जा चुके हैं, सवालों के जवाबों में भी और दूसरे मौकों पर भी, मगर जब तक वह बजट को स्टडी न करें, सही जवाब सुनें न तो उन की ग़लतफहमी दूर कैसे हो। जो राय-आमा को बनाने वाले हैं जो हर रोज़ किसी न किसी तरह राय आमा को ढालते रहते हैं, कम से कम उन्हें तो सही फैक्ट्स का पता रखना चाहिये। फिर जैसे जी में आए उन्हें तोड़ मोड़ लें। पर सही बात तो करें।

फिर जनाब बेसिक ऐजुकेशन का ज़िक्र किया गया। मैं शुरू में ही राठी साहिब की बात का ज़िक्र करता हूँ। वह बाहर जा रहे थे, शुक्र है कि अब वह बैठ गए हैं। उन्हों ने कहा था कि बेसिक ऐजुकेशन फज़ूल है, इस से कोई फायदा नहीं है। पंडित श्री राम जी ने भी कहा कि यह बोगस है। चौधरी चम्बेल सिंह, श्री राम प्यारा, सुमेर सिंह जी और श्री शेर सिंह जी ने भी काफी नुक्ताचीनी की। मैं ने जो नुक्ताचीनी यहां पर सुनी है उस से मुझे अन्दाज़ा हुआ है कि शायद लोग अभी तक बेसिक तालीम का जो idea है उसे समझ नहीं पाए। कसूर हमारा है कि हम ने उन्हें नहीं समझाया कि यह क्या चीज़ है। तो इस सिलसिले में उन्हें दावत देता हूँ कि अभी अगले महीने राजपुरा में बेसिक ऐजुकेशन कान्फ्रैंस हो रही है। उस में बाहर से भी लोग आएंगे और सब बातों की चर्चा होगी तो वे समझ सकेंगे कि हमारे हां इस तरफ क्या हुआ और दूसरी जगहों पर क्या हुआ। इस से प्रैक्टीकल तौर पर अन्दाज़ा हो सकेगा कि यहां इस की क्या हालत है। मैं ने 5, 6 सूबे फिर के देखे हैं और यू० पी०, बिहार वग़ैरह में इन संस्थाओं को देखा है। शर्मा जी ने बात की थी मैं उन से दरखास्त करूँगा कि वह भी ज़रा यह सुन लें। तो मैं ने जिन सूबों में यह संस्थाएं देखी हैं उन के मुकाबिले में हमारे यहां की संस्थाएं बेहतर हैं। मैं यह तो नहीं कहता कि अगर एक एक स्कूल से एक एक को मिलाया जाए तो हमारे स्कूल बेहतर होंगे मगर on the whole अगर देखा जाए तो मेरे ख्याल में हमारी यह संस्थाएं अच्छी हैं। यह तो मैं नहीं कहता कि

[शिक्षा तथा श्रम मंत्री]

इन में हमें perfection हो गई है मगर हालत उनसे अच्छी है। शिक्षा का यह तरीका अभी नया है। आज basic education पर नुक्ताचीनी हुई। जिसका मैं ने अन्दाजा लगाया है कि बहुतों को यह समझ नहीं आई कि basic education होती क्या है। इस के इलावा एक बात और भी है कि हम पर लोगों का इतना एतबार भी नहीं है। यह इन लोगों ने नहीं समझा कि अभी इस बारे में और भी बहुत सी चीज़ें जानने की ज़रूरत है। यह एक नया तरीका है। इस के मुताल्लिक तसल्ली होनी चाहिये कि यह फायदेमंद system है। इस में कई एक नुक्स हैं जिन को हम दूर करने के लिये तैयार हैं। किसी एक आदमी का कह देना कि हम ने देख लिया है कि इस का कोई फायदा नहीं है मानी जाने वाली बात नहीं है। हमारा इस तरीका से काम लेने का मुद्दा यह है कि काम ज्यादा से ज्यादा हो और efficient हो। वैसे तो तालीम देने वाले teachers की पहले भी training होती थी। मगर उस में कुछ time लगता था। यही वजह है कि शिक्षा के सम्बन्ध में तरक्की करने के लिये हमारे देश को काफी time लगा है। हम ने इस time की दिक्कत को महसूस किया और यही वजह है कि आज हम इस को अपना रहे हैं। Basic Education का जो हम ने तरीका अपनाया है यह एक नया तरीका है। आज कुछ लोग इस को भी बड़ा ग़लत समझते हैं। Basic Education का यह मतलब नहीं है कि महज़ तालीम दे कर बेरोज़गारों की तादाद में इज़ाफा किया जाये। बल्कि इस का मतलब तो यह है कि जो industry का काम है या कोई और हाथ का काम है उस की शिक्षा दे कर मुल्क की तरक्की की जाये। जो लोग पांचवीं या आठवीं जमात तक तालीम हासल करते हैं उन के लिये दस्तकारी का काम सीखना तो ज़रूरी होता है, जिस में यह तरीका इमदाद देता है। लेकिन हमारा मतलब तो यह है कि इस शिक्षा से ज्यादा से ज्यादा लाभ उठाया जाये। ज्यादा से ज्यादा तरक्की की जाये। हमारा इस के मुताल्लिक पूरा पूरा यकीन है कि जो पुराना तरीका है इस की निस्बत इस काम को कामयाब करना बहुत ज़रूरी है। हम ने बाहर के मुल्कों में भी देखा है कि इसी तरीका से वहां पर पढ़ाई की जाती है। मगर वे अभी तक इस तरीका में perfect नहीं हुए हैं। किसी चीज़ को सही रास्ता पर चलाने के लिये एक नक्शा बना देना कोई आसान बात नहीं है। इस में हमें बहुत सी अच्छी अच्छी चीज़ों को देखना है ताकि बच्चों के knowledge में हर प्रकार से तरक्की हो। उन को इस तरीका तालीम के द्वारा हर किस्म की तालीम खुशी खुशी हासिल करनी चाहिये। जहां पर यह तरीका भी ठीक नहीं बैठता वहां पर हम ने secondary तालीम का तरीका अपनाया है। हमारी शिक्षा का जो pattern बना है यह खास खास स्थानों के हालात के मुताबिक बनाया गया है। जहां पर जैसी facilities मिल सकती हैं उस को मद्देनज़र रखते हुए यह pattern बनाया गया है। यह बात ज़रूर है कि ऐसी चीज़ों पर खर्च ज़रूर होता है। हम ने पिछली दफा इस काम के लिये 136 schools खोले थे। हम देखते हैं कि हम अपने तजरुबा में कामयाब हुए हैं और

इस के लिये हम आगे बढ़ना चाहते हैं। हम जानते हैं कि हमें इस में बहुत दिक्कतें हैं। अगर हम यकदम कोई ऐसा कदम उठायें तो हम जानते हैं कि हमारे पास उस पर अमल करने के लिये funds नहीं हैं। इतना हमारा बजट नहीं है। लेकिन खर्च बजट से ही पूरा करना होता है आखिर सरकार के पास कोई ऐसा न खत्म होने वाला खज़ाना तो नहीं है कि वहां से जितना चाहें खर्च कर लें।

**चौधरी लहरी सिंह** : आप तो जनाब full speed पर जा रहे हैं। अखबारों वाले हैं और हम भी हैं, ज़रा speed को low करें ताकि हम भी कुछ समझ सकें।

**शिक्षा तथा श्रम मंत्री** : बहुत अच्छा जनाब। तो मैं अर्ज़ कर रहा था कि इस ढंग की समस्या हमारे सामने है। हम ने secondary ढंग की education के मुताल्लिक काफ़ी कुछ काम किया है। कुछ ऐसा भी हम सोच रहे हैं कि ऐसे schools खोले जायें जिन पर कम खर्च आ कर ज्यादा काम निकल सके और हमारा देश भी education के लिहाज़ से तरक्की करे। अगर नये नये साधन होंगे तो हमें नये नये ढंग से शिक्षा देने का मौका मिलेगा। मेरे कई एक दोस्तों ने सलाह दी है कि हम science में आगे बढ़ें। इसी लिये तो हम नई किस्म के schools खोलना चाहते हैं। उन्हों ने कहा है कि science का इंतज़ाम होना चाहिये। जहां भी हम स्कूल खोलते हैं वहां पर थोड़ा बहुत इंतज़ाम तो होता है। हम ने जो 22 schools खोलने हैं इन के लिये हम ने 25,000 रू. का बजट रखा है। जिस में हम ने science की equipment खरीदनी है। जितने भी नये schools खोले जाते हैं सब के अन्दर पहले science की provision हम करते हैं। इस के साथ ही हम उस्तादों की training का भी ख्याल रखते हैं। यह नुक्ता चीनी होती है कि लोग गरीब हैं अगर वे अपने बच्चों को इस ढंग की शिक्षा दिलायेंगे तो उन का घर बार लुट जायेगा। मगर मैं कहूँगा कि यह कैसा principle है कि हम एक दफा एक बात कह दें और दूसरी दफा दूसरी बात कह दें। अगर education ही दिलानी है तो उस के लिये हमें ज़िम्मेवारी के साथ सोचना होगा। इन छोटी बातों को हमें छोड़ना होगा। पिछले दिन जब Assembly का Session हुआ तो मैं ने यहां पर Education के मुताल्लिक एक Survey Report distribute करवाई थी ताकि इस के मुताल्लिक Members अपनी कोई राय यहां पर दें। मगर इस के मुताल्लिक किसी ने भी कोई चर्चा नहीं की। श्री लाल चन्द जी ने भी कहा है कि यहां पर Hindi Region का ख्याल नहीं किया जाता। यह कहते हैं कि सरकार को चाहिये कि यह Hindi Region की भी परवाह करे। आप देखें कि नये schools Hindi Region को दिये जा रहे हैं। हम ने जो survey करवाया है उस से भी यह चीज़ देखी जा सकती है। अगर यह इस survey की report को पढ़ कर आते तो बहुत सारी बातों का इल्म इन को हो जाता। हमारी यह कोशिश है कि backward areas rise करें।

[शिक्षा तथा श्रम मंत्री]

इस report के साथ हम ने कुछ schools के आदादोशुमार शामिल किये हैं। हम ने इस साल के लिये लिखा है कि 110 primary schools हैं, जिन में से 36 middle schools हैं। आप देखें कि हम ने Hindi Region के लिये क्या दिया है। Hindi Region में लड़कों के 44 स्कूल primary और middle हैं और Punjabi Region में 25 लड़कों के हैं। इसी तरह Hindi Region में 24 स्कूल लड़कियों के और Punjabi Region में 17 primary and middle schools लड़कियों के हैं। इसी तरह PunjabiRegion में लड़कों के 5 model schools हैं मगर HindiRegion में 8 लड़कों के model schools हैं। लड़कियों के Punjabi Region में 7 और Hindi Region में 16 model schools हैं। इस लिये अगर आप ज़रा ज्यादा गौर से देखें तो पता लगेगा कि Hindi Region में स्कूलों की तादाद बहुत ज्यादा है। हमारी यह कोशिश है कि हम पिछड़े हुए इलाकों का ज्यादा ख्याल रखें। इसी निशाने पर हम काम कर रहे हैं। मुझे अफसोस है कि कुछ अफसरान के खिलाफ शिकायतें हैं। इस सम्बन्ध में Leader of the Opposition ने चन्द एक वाक्यात का जिक्र किया। अगर किसी बात के खिलाफ उन की शिकायत थी तो वह इसे हमारे नोटिस में लाते। अगर आज किसी के खिलाफ कोई inquiry चलती है या एक तरह से किसी के खिलाफ serious allegations हैं तो उनको चाहिये कि वे हमारे नोटिस में लायें। मगर जब तक किसी चीज़ की पूरी वाकफियत न हो उस वक्त तक उस के बारे में गल्त बातें नहीं कहनी चाहियें। यह कहना कि Hindi Region की services को victimise किया जा रहा है किसी जिम्मेवार आदमी को शोभा नहीं देता। इन्हों ने कोई खास वाक्या तो बयान नहीं किया, इसलिये मैं इस के मुताल्लिक ज्यादा कहना नहीं चाहता। अगर कुछ कहते तो तहकीकात कराई जा सकती थी। मैं समझता हूँ कि यह कोई ज़िम्मेवारी का तरीका नहीं है।

श्री सभरवाल जी ने कहा कि retirement की अवधि बढ़ा दी जाए। उनके लिए मैं बतलाना चाहता हूं कि अगर age की लिमिट बढ़ा दी गई तो इसका नतीजा यह होगा कि नए लोगों को चांस नहीं मिलेगा और बेरोजगारी बढ़ जाएगी।

एक बात उन्होंने arbitration के बारे म कही। मैं बताना चाहता हूं कि इसकी क्लाज़ में सुधार किया गया है और जो बाकी अड़चनें हैं उनको दूर किया जा रहा है।

इसी तरह उन्होंने टीचर्स के ग्रेड के बारे में फरमाया। उनको पता होना चाहिए कि सरकार को इन टीचरों के ऊपर 1 करोड़ 19 लाख रुपया या ज्यादा खर्च करना पड़ा। अगर ग्रेड और बढ़ा दिए गए तो फिर बहुत ज़्यादा बोझ हो जाएगा जिसको बरदाश्त करना मुश्किल हो जाएगा।

पंडित श्री राम शर्मा ने फरमाया कि buildings नहीं बनानी चाहिएं क्योंकि इन पर रुपया खर्च करने के मानी यह हैं कि unproductive schemes पर रुपया खर्च किया जा

रहा है। साथ ही कहा कि तालीम बेशक जितनी बढ़ा सकें बढ़ानी चाहिए। अभी कई माननीय मैम्बरों ने आपोज़ीशन की तरफ से यह फरमाया कि स्कूलों में buildings नहीं हैं इस लिए पढ़ाई sufferकर रही है। मेरी समझ में नहीं आता कि आपोज़ीशन के मैम्बर कुछ कहते हैं और आपोज़ीशन के लीडर साहिब कुछ फरमाते हैं। एक तरफ तो कहते हैं कि इमारतें नहीं बनाई जानी चाहिएं और दूसरी तरफ यह कहते हैं कि स्कूलों में इमारतें नहीं हैं इमारतें बनाई जानी चाहिएं। तो यह तो ऐसी चीज़ें हैं जिनकी जानबूझ कर नुक्ताचीनी की जाती है। इन local bodies के स्कूलों की इमारतें पहले ही खस्ता हालत में थीं उनके लिए सरकार एकदम से रातों रात क्या कर सकती है। फिर भी हमने 20 लाख रुपया फरनीचर के लिए निकाला है और 20 लाख ही इमारतों की repair के लिए निकाला है जिसमें 10 लाख प्राइमरी स्कूलों के लिए है और 10 लाख मिडल स्कूलों के लिए है। लेकिन इन स्कूलों की संख्या ज़्यादा है 121 प्राइमरी स्कूल हैं और 700 हाई स्कूल हैं इसलिए इतना रुपया भी मैं समझता हूं कि नाकाफी है। और हां, सरकार ने 30 लाख रुपया contingency के लिए रखा है जोकि पहले लोकल बाडीज़ बिलकुल रखती ही नहीं थीं। तो सरकार इतना कुछ स्कूलों के लिए कर रही है फिर यह कहना कि सरकार कुछ नहीं करना चाहती मैं समझता हूं कि ठीक नहीं। हम ने 70 लाख रुपया इन स्कूलों के लिए provide किया जोकि काफी बड़ी रकम है और मैं यह भी यकीन दिलाना चाहता हूं कि आगे और करेंगे। लेकिन धीरे धीरे ही होगा सब कुछ।

मुफ्त तालीम के बारे में जगत नारायण जी ने बहुत कुछ कहा और उन्होंने आदादोशुमार भी quote किए। लेकिन उन के आंदादोशुमार पुराने हैं। इस वक्त जो तादाद है वह है गवर्नमेंट प्राइमरी स्कूलों की 1,788 और मिडल स्कूलों की 1,034 जिन में कि सरकार ने मुफ्त तालीम जारी की है। इसके मुकाबले में जो प्राइवेट प्राइमरी स्कूल हैं उन की तादाद है सिर्फ 316। तो आप अंदाज़ा लगा सकते हैं कि किन स्कूलों में ज़्यादा तादाद लड़कों की है और मुफ्त तालीम से कितने ज़्यादा लोगों को फायदा हुआ है। मैं इनकी तादाद भी बतला दूं। इन 316 स्कूलों में सिर्फ 57,600 लड़के पढ़ते हैं और सरकारी प्राइमरी स्कूलों में 8 लाख 66 हज़ार लड़के। इसी तरह सरकारी मिडल स्कूलों में 205,814 लड़के पढ़ते हैं और प्राइवेट मिडल स्कूलों में 37750। अब आप इन अदादोशुमार से पता चला सकते हैं। श्री राम प्यारा ने कहा कि मुफ्त तालीम जारी करने से सिर्फ अमीरों को ही फायदा हुआ और गरीबों को नहीं। मैं उनको कहूंगा कि वह ज़रा सही पता लगा लें फिर बात करें।

**श्री रला राम** : आप ज़रा हाई स्कूलों की भी तो तादाद बतलाइए।

**शिक्षा तथा श्रम मंत्री** : हायर क्लासिज़ में तो मुफ्त तालीम की ही नहीं गई। लेकिन मैं उनकी भी तादाद बतलाए देता हूं। सरकारी हाई स्कूल हैं 567 और प्राइवेट हाईस्कूल हैं 644। इनमें क्रमश: लड़कों की तादाद है 255,269 और 353,582 तो इससे पता चलेगा कि थोड़ा सा अन्तर है लेकिन सवाल तो यह है कि अभी हाई कलासिज़ में मुफ्त तालीम जारी ही नहीं की गई। तो मैं उन लोगों को यह कहना चाहता हूं कि यह एक myth है कि ज़्यादा लोगों को इससे फायदा नहीं हुआ। मैं यह जानता हूं कि प्राइवेट स्कूलों में भी जो बच्चे पढ़ते हैं

[शिक्षा तथा श्रम मंत्री]

वह हमारे ही बच्चे हैं लेकिन हम एक प्लैन के मुताबिक चलते हैं। हमने यह प्लैन बीच में ही बनाई। यह दूसरी Five-Year Plan में नहीं थी और यह भी ठीक है कि इसके लिए सेंटर से मैचिंग ग्रांट भी नहीं मिली। पर एक स्कीम हमने बनाई और उसके मुताबिक काम किया गया। हमारा यह इरादा है कि हम तीसरी पंच साला योजना में उन बच्चों के लिए भी मुफ्त शिक्षा का प्रबन्ध करेंगे ताकि हमें सेंटर से भी रुपया मिल सके और इन बच्चों को भी लाभ हो सके।

यह कहा गया कि कुछ स्कूल बन्द कर दिए गए। मैं कहना चाहता हूं कि पिछले साल एक भी स्कूल बन्द नहीं हुआ। और यह भी मैंने कहा है कि जहां जो प्राइवेट स्कूल ज़रूरी है उसको हम बन्द नहीं होने देंगे। और अगर एडहाक ग्रांट की भी ज़रूरत पड़ी तो वह भी हम देंगे। एक बात हरिजनों के बारे में भी कही गई कि उनको सहायता नहीं दी गई। इस साल का तो जो हुआ सो हुआ लेकिन आइंदा के लिए सोचा है कि जहां हरिजनों की ज़्यादा तादाद है हम उनकी सहायता करेंगे और जो उनकी दिक्कतें हैं वे दूर करेंगे। लेकिन साथ ही जो लोग हरिजनों को तंग करेंगे और उन्हें दाखिला देने से इनकार करेंगे उनको सरकार बरदाश्त नहीं कर सकती और ऐसे लोगों के खिलाफ हम ऐक्शन लेंगे क्योंकि हरिजनों को तंग करना एक गलत बात है।

Nationalization of schools के बारे में लाला जगत नारायण जी ने दो मुतज़ाद बातें कही हैं। एक तो उन्होंने कहा है कि Government private schools को खत्म करना चाहती है और साथ ही कहते हैं कि private schools को provincialize करने के लिए जो शरायत रखी गई हैं वह बहुत सख्त हैं। मैं उन्हें बताना चाहता हूं कि हम private schools पर किसी तरह का कब्ज़ा नहीं करना चाहते थे मगर बहुत से private schools के चलाने वाले यह चाहते थे कि हम उन स्कूलों को सम्भाल लें। इसलिए हम ने उन के लिए तीन साल का deficit पूरा करने की शर्त रखी थी। यह शर्त रखने का हमारा यह मतलब था कि इस तरह से हम Second Five-Year Plan निकाल लेंगे और उस के बाद उन स्कूलों की सारी ज़िम्मेदारी अपने सिर पर उठा लेंगे। इस के अलावा एक और बात यहां पर कही गई कि Chief Minister साहिब ने यहां पर कहा था कि उन स्कूलों को फिर deprovincialize किया जाएगा। मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि जिस वक्त हम ने local bodies के स्कूलों को provincialize किया था उस समय मैं ने यहां पर एक statement दी थी। वह मैं आप को पढ़ कर सुनाता हूं :—

> "From the standpoint of democratic standards, the decision perhaps might appear a retrograde step, for it involves taking away a powerful agency of education and democratic methods and practices from the purview of the local committees who would be the poorer thereby."

मैं ने कहा था कि local bodies के स्कूल लेने से हमें कुछ ऐसा मालूम होता है कि हम democracy के असूल के खिलाफ बात कर रहे हैं।

> "Therefore, there is the need for an agency which should make available to the department of Education advice, guidance and help of all those who realize the need for improving our educational programme and standards."

मैं ने कहा था कि हमें agencies बनानी पड़ेंगी जोकि उन स्कूलों को सम्भाले और उन्हें चलाने में Government की मदद करें—

> "To ensure democratic procedures perhaps not one but many such agencies may have to be created."

एक agency नहीं बल्कि कई agencies कायम करनी पड़ेंगी । उस में panchayats भी होंगी और local bodies भी होंगी । हम चाहते हैं कि इन स्कूलों को जगह जगह पर लोग सम्भाल लें । अगर किसी जगह पर local body हो और वह स्कूल को चलाना चाहे तो हम उसे लेने के लिए कहेंगे । इसी तरह किसी जगह पर कोई panchayat लेना चाहे तो हम उस को भी दे सकते हैं । हम ने इन स्कूलों को अपनी ताकत बढ़ाने के लिए नहीं लिया है । इसलिए उसी सूरत में अगर Chief Minister साहिब ने यह ज़िक्र किया है कि जहां पर local bodies अच्छे तरीके से स्कूल चलाने के लिए तैयार होंगी हम उन्हें देने के लिए तैयार हैं, तो उस में policy से पीछे हटने की कोई बात नहीं है । अगर लाला जी ने मेरी उस statement को याद रखा होता तो वह इस वक्त इस किस्म की नुक्ताचीनी न करते । लाला जी ने ज़िक्र किया था 'मैं colleges को grant छः लाख तक देता था मगर अब वह कम हो गई है' । लेकिन उन्होंने यह नहीं देखा कि इस साल हम ने फिर $6\frac{1}{4}$ लाख रुपया बतौर grant के बढ़ा दिया है । इस बात का उन्होंने बिल्कुल ज़िक्र नहीं किया । Inspection के बारे में भी कुछ नुक्ताचीनी की गई । इस बात को मैं मानता हूं कि हम inspection काफी नहीं कर सके । लेकिन अब हम ने फैसला किया है कि A.D.I. 55 स्कूलों की inspection करे, Inspectors जो हैं वह 40 schools inspect करें और जो District Inspector of schools है वह 50 स्कूलों को inspect करे । इसी तरह जो लड़कियों के schools हैं उन में से 40 primary schools A.D.I. के पास होंगे और 30 middle schools होंगे । जो District Inspectress होगी वह 40 high स्कूलों की inspection करेगी। हम इस तरीके से inspectorate को reorganize कर रहे हैं । इस वक्त हमारा जो Inspectorate staff है उन के पास बहुत ज़्यादा area होता था इसलिए वह ठीक तरह से inspection नहीं कर सकते थे । इस के अलावा हम पटियाले में और Division बना रहे हैं जिस से हमें काफी आसानी हो जाएगी । यह चीज़ budget में दी हुई है । जो बात नुक्ताचीनी करने वाली है उसकी तो नुक्ताचीनी करनी चाहिए लेकिन इस के साथ ही criticism करने वालों में appreciation की भी power होनी चाहिए । कुरुक्षेत्र में हम इसी साल College for Education चालू कर रहे हैं । इसी तरह Government College for Women रोहतक और गुड़गांव में इसी साल चालू हो जाएंगे चाहे उन की buildings मुकम्मल हों या न हों । इसी तरह हम हमीरपुर, धर्मसाला और कुल्लू में Junior Basic School की buildings बना रहे हैं । उन के लिए हम ने budget में रुपया रखा है । फिर हम lady teachers के लिए 160 quarters बना रहे हैं क्योंकि पहले उन्हें गांवों में रिहायश की बड़ी मुश्किल हुआ करती थी । अब हम quarters बना कर उन की इस difficulty

[शिक्षा तथा श्रम मंत्री]

को हल कर रहे हैं। यह एक नई चीज़ है। इसके अलावा कपूरथला के ज़िले में हम जनता कालेज खोल रहे हैं। इस के अलावा 48 स्कूलों में हम Art and Craft की classes जारी कर रहे हैं। मेरे भाई लाल चन्द जी ने यहां पर अपनी speech के दौरान कहा कि यहां पर technical school नहीं खोले गए। मगर मैं उन्हें बताना चाहता हूं कि उन का ताल्लुक General Education के साथ नहीं है बल्कि P.W.D. के साथ है। हम general education के साथ सिर्फ Art and Craft classes जारी करते हैं। इसके लिए हमें Craft teachers रखने पड़ते हैं। उन के लिए हम ने कुछ रुपया budget में रखा है।

इसी तरह बहुत सी जगहों पर स्कूलों की buildings नहीं थीं जिस की वजह से बड़ी दिक्कत होती थी। Evacuee property खरीद कर उन स्कूलों को accommodate करने के लिए हम ने 9 लाख रुपया रखा है ।

इसके साथ ही over-crowding के बारे में भी शिकायत की गई है। मैं भी इस चीज़ को मानता हूं और इसमें शक नहीं है कि over-crowding है। लेकिन यह चीज एक दिन में ही दूर नहीं हो सकती है। हम इस का इन्तज़ाम कर रहे हैं और यह सारी चीज़ हमारे ध्यान में है। लेकिन जिस वक्त हम ने single-teacher स्कूल जारी किए उस वक्त लड़के नहीं मिलते थे और बड़ी मुश्किल से लड़कों को पढ़ने के लिए लाया जाता था। लेकिन हम ने लगातार टीचर भेजे और ये स्कूल जारी कर दिए और ये 1954 में जारी हुए और इस वक्त हमारे पास 5 हज़ार ऐसे स्कूल हैं। इन तमाम 5 हज़ार स्कूलों के अन्दर 5 हज़ार टीचर लगे हैं लेकिन अगर आप चाहें कि एक दिन में ही हम इनका नम्बर डबल कर दें और 5 हज़ार टीचर और रख दें तो बड़ी मुश्किल बात है और हम ऐसा कर नहीं सकते हैं क्योंकि इस के लिए बहुत रुपया चाहिए जो अभी हमारे पास नहीं है। यह चीज़ तो step by step एक phased प्रोग्राम से ही होगी और over-crowding हटेगी। जैसे हमारे डिप्टी मिनिस्टर साहिब ने अभी बताया था कि इस साल भी हम ने नए टीचर रखे हैं और अगले साल भी ज़्यादा टीचर रख रहे हैं। एक चीज़ प्रोफैसर शेर सिंह साहिब ने suggest की है कि double shifts जारी की जाएं। ठीक है उन्होंने बड़ी अच्छी बात बताई है। लेकिन मेरी अर्ज़ है कि इस double-shift system का मद्रास में तजरुबा किया जा चुका है और वह फेल हो गया है। वह चला नहीं है। जिस टीचर को पढ़ाने के लिए एक स्कूल में इधर एक मील की दूरी पर जाना पड़ता है और दूसरे स्कूल में उधर 2 मील के फासले पर जाना पड़ता है तो उसका सारा वक्त सफर में ही लग जाएगा, वह पढ़ाएगा क्या। फिर सर्दियों में देखें कि कितनी तकलीफ होगी और वह कैसे जा सकते हैं। मैं ने अभी आपको बताया है कि मद्रास वालों ने यह तजरुबा किया था लेकिन कामयाब नहीं हुआ। Double shifts.......

**श्री शेर सिंह :** उसी गांव में तो हो सकता है।

**शिक्षा तथा श्रम मंत्री :** उसी गांव में अगर एक ही स्कूल हो तो यह बात कैसे चल सकती है। अगर दो स्कूल हों तब तो हो सकती है। फिर आप देखें कि एक गांव में लड़के कितने हैं जिससे double shift की ज़रूरत पड़े और दो स्कूल खोलने पड़ें। मान लो कि अगर किसी गांव

में 50, 60 या 70 लड़के हैं तो यह तादाद कोई ज्यादा नहीं है कि double shift चलाई जाए। लेकिन आप ने अच्छी बात बताई है। अगर कोई बड़ा गांव है जहां कि लड़कों की तादाद ज्यादा है तो हम इस चीज़ को करके भी देखेंगे। मगर जैसा कि मैंने पहिले अर्ज़ किया है, यह तजरबा कामयाब नहीं हुआ है और मद्रास वाले इसमें फेल रहे हैं।

एक बात खां साहिब ने उर्दू के बारे में कही। मेरा ख्याल है कि इस बारे में अगर वह भाषा विभाग के बजट पर बहस करते तो ठीक था क्योंकि यह चीज़ शिक्षा विभाग के दायरे में नहीं है। लेकिन मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि जहां तक तालीम का ताल्लुक है जो साहिब उर्दू पढ़ाना चाहते हैं, बड़ी खुशी से पढ़ाएं, हम ने उनके लिए कोई पाबन्दी नहीं रखी है। जो भाई उर्दू पढ़ना चाहते हैं हम उनके लिए उर्दू पढ़ाने का इन्तज़ाम करते हैं। हम किसी को पढ़ाने से इनकार नहीं करते। पिछले साल एक लाख दो हज़ार के करीब विद्यार्थी परीक्षा में बैठे थे जिन में से उर्दू वालों की तादाद 21, 22 थी और उन्होंने उर्दू पढ़ा और परीक्षा दी, किसी ने टोका नहीं। हम चाहते हैं कि और ज़्यादा लोग उर्दू पढ़ें। जहां पढ़ते हैं, हम पूरा इन्तज़ाम करते हैं। उन्होंने sign-boards की भी बात की। आप अंदाज़ा लगाएं कि दफतरों में Secretariat में अगर एक एक दरवाज़े पर चार चार sign-boards हिन्दी में, पंजाबी में, अंग्रेज़ी और उर्दू में हों तो कितने मज़ाक की बात होगी। फिर सड़कों पर इतने बड़े बड़े मील के निशान सब ज़बानों में लिख कर खड़े कर दें तो कितना अजीब लगेगा। इसमें कोई ज़िद की बात नहीं होनी चाहिए कि हम ने यह नहीं लिखना है और वह नहीं पढ़ना है। Sign-boards लगाने से कोई फर्क नहीं पड़ता है। हरेक जगह अगर सारी ज़बानों के बोर्ड होंगे तो एक मज़ाक सा बन जाएगा। फिर प्रोफ़ेसर शेर सिंह जी ने कहा था कि संस्कृत के लिए सिर्फ 50 हज़ार रुपया ही रखा है। लेकिन वह इस बात को भूल जाते हैं कि दो लाख रुपया कुरुक्षेत्र Kurukshetra University के लिए भी रखा है जो कि वहां खर्च कर रहे हैं।

**श्री शेर सिंह** : मैं ने पाठशालाओं की बाबत कहा था।

**शिक्षा तथा श्रम मंत्री** : ठीक है। पाठशालाओं के बारे में भी हम कुछ सोच रहे हैं कि उनका कुछ हो सके। हम चाहते हैं कि उनको Kurukshetra University से मिला कर चलाएं। लेकिन अगर सच पूछें तो उनकी हालत कुछ ऐसी है कि हमारा दिल नहीं करता और हौसला नहीं होता कि उन पर कुछ ज़्यादा पैसा खर्च करें। उनका कोई रंग-ढंग नहीं है। आप उनका कुछ course वगैरह ठीक करें और उनका तालीमी ढांचा ठीक करें तब तो रुपया देने में मज़ा भी आता है। खैर हम चाहते हैं कि उनको Kurukshetra University से मिला दिया जाए और हम उन से इस बारे में बातचीत कर रहे हैं।

तो डिप्टी स्पीकर साहिब, यह खास खास बातें थीं जो यहां उठाई गई थीं और उनका मैं ने जवाब दे दिया है। हो सकता है कि कुछ बातें रह भी गई हों लेकिन मेरा ख्याल है कि जो मुख्य मुख्य बातें थीं उनके बारे में अर्ज़ कर दिया है। हां अगर किसी भाई की बात रह गई हो और उस का जवाब उसे न मिला हो तो मैं उस से इस बात की माफी चाहूंगा। मैं आशा करता हूं कि उनको सारी बातों का जवाब मिल गया है। नुक्ताचीनी करना बड़ी आसान बात है लेकिन किसी चीज़ में सुधार करना उतना आसान नहीं है। यह आम देखा जाता है कि नुक्ताचीनी ही कर दी जाती है, लेकिन उस कमी को दूर करने और किसी चीज़ को बेहतर बनाने की तजवीज़ बताने की तरफ उतना ज़ोर नहीं लगाया जाता। जब कोई चीज़ आरम्भ की जाती है तो उसकी

[शिक्षा तथा श्रम मंत्री]

सारी शकल एकदम नहीं बन जाती है। जब कोई model बनाते हैं तो पहिले उसकी तस्वीर भद्दी ही लगती है लेकिन फिर धीरे धीरे उसकी शकल निकलनी शुरू होती है और वह एक खूबसूरत तस्वीर बन जाती है। अगर पहिले ही उसको condemn करना शुरू कर दें और उसको ठीक न करें तब तो कोई बात बनती नहीं। इसी तरह जो हम basic education का तजरुबा कर रहे हैं और दूसरे तजरुबे इस बारे में कर रहे हैं उसकी ऐसी gloomy picture खेंची गई कि मानो सब बुरा है और जनता समझे कि कुछ नहीं हो रहा है। यह तरीका गलत है और इस से हौसला नहीं होता है। हां, आप नुक्ताचीनी करें, हम इसे बुरा नहीं कहते लेकिन ऐसी नुक्ताचीनी करें जो constructive हो और हौसला अफ़ज़ाई करने वाली हो ताकि लोगों को तसल्ली हो। हमारा हौसला बढ़े और जो काम करने वाले हैं उनकी हौसला अफ़ज़ाई हो। जहां कहीं खामी है बड़े शौक से बताएं लेकिन उस खामी को दूर करने का सही तरीका भी बताएं और हौसलाकुन फिज़ा पैदा करें। मैं सब मैम्बर साहिबान से और खास तौर पर आपोज़ीशन के भाइयों से कहूंगा कि आप बड़ी खुशी से नुक्ताचीनी करें और गलतियां बताएं लेकिन जहां अच्छा काम होता है उसकी appreciation भी करें। यही नहीं कि सिर्फ नुक्ताचीनी ही हो और जो अच्छी चीज़ हो रही है उसका ख्याल ही न रखें। अगर ऐसा होता है तो हम demoralise हो जाते हैं कि पता नहीं शायद कुछ भी नहीं हो रहा है। मैं अर्ज़ करता हूं कि शिक्षा का मामला ऐसा है जिस में पार्टीबाज़ी का कोई दखल नहीं। इसमें तो सब को मिल कर चलना चाहिए। यह नहीं कि महज़ अपनी पार्टी की अगवाई के लिए और अपने party propaganda के लिए ऐसी फिज़ा पैदा कर दी जाए जिस से ज़ाहिर हो कि कुछ नहीं हो रहा है और हर बात की निन्दा करते जाएं। बल्कि इसमें तो जहां कमी हो उसे बताना चाहिए और जहां अच्छाई है उसकी appreciation होनी चाहिए।

आखिर में, डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं यह कहे बगैर नहीं रह सकता कि Education Department वालों ने जितने उनके पास साधन हैं और resources हैं उन का ज़्यादा से ज़्यादा फ़ायदा उठा कर काफ़ी तेज़ी से तरक्की की है। हमारे जितने भी officials हैं उनका इस तरक्की में बड़ा भारी हाथ है और उन्होंने बड़ी मेहनत से और होशियारी से काम किया है। हो सकता है कि किसी एक आध जगह भूल हो गई हो लेकिन आखिर इनसान है भूल हो भी जाती है। फिर भी जितनी ज़िम्मेदारी उन्होंने उठा रखी है वह बहुत ज़्यादा है इसलिए उनकी हौसला अफज़ाई करनी बहुत ज़रूरी है। हमारे पास staff भी बहुत थोड़ा है और काम दिन बदिन बढ़ रहा है लेकिन ये लोग बड़ी मेहनत से काम करते जा रहे हैं। इसलिए मैं उनकी तारीफ किए बगैर नहीं रह सकता। अगर आप किसी मुलाज़िम की हर वक्त निन्दा ही करते जाएं तो वह काम नहीं कर सकता। मेरा मज़दूरों के साथ ताल्लुक रहा है और मैं जानता हूं कि अगर कोई मालिक अपने मुलाज़िम से गाली दे कर या निन्दा करके काम कराना चाहे तो नहीं करा सकता। इसलिए अगर हम ने सरकारी कमचारियों से अच्छा काम कराना है तो हमें जहां उनकी गलतियां बतानी हैं वहां उनको अच्छे काम के लिए शाबाश भी देनी चाहिए और उनकी हौसला अफज़ाई करनी चाहिए। जैसे चौधरी सुमेर सिंह जी ने यहां हाउस में कहा है वह मुनासिब बात नहीं थी। अगर हम ऐसा कहेंगे तो उनकी हौसला अफज़ाई नहीं होगी। इतना कह कर मैं आप सब का शुक्रिया अदा करता हूं। (*Cheers*)।

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Rs. 100.

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Re. 1.

*The motion was, by leave, withdrawn.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Re. 1.

*The motion was, by leave, withdrawn.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Re. 1.

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reudced by Re. 1.

*The motion was, by leave, withdrawn.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Rs. 100.

*The motion was, by leave, withdrawn.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Rs. 100.

*The motion was, by leave, withdrawn.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Re 1.

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Re. 1.

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Re. 1.

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Re. 1.

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Re. 1.

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by five Naye Paise.

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs. 11,09,61,100 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1959-60 in respect of charges under head 37—Education.

*The motion was carried.*

---

(*The Sabha then adjourned till 2.00 p. m. on Tuesday the 10th March, 1959*).

## ANNEXURE

(*See foot note on page (13) 55 of this debate, dated 9th March, 1959*)

ARREARS OF PAY ETC. OF SUBORDINATE STAFF IN CO-OPERATIVE AUDIT DEPARTMENT

**1548. Thakur Mehar Singh :** Will the Minister for Health and Panchayats be pleased to state—

(a) the amount of arrears of Pay, Travelling Allowance, etc., if any, of the Subordinate Staff working in the Co-operative Audit Department, for the years 1956, 1957, 1958 and 1959 and the reasons why these claims became arrears ;

(b) the number of Industrial Co-operative Societies registered in Kangra District during the last two years and the amount of financial aid and loans so far granted to these Societies?

**Sardar Gurbanta Singh :** (a)—

| Name of year | Arrears of the Co-operative Audit staff on account of | | | Reasons for delay |
|---|---|---|---|---|
| | Pay | Increment | Travelling Allowance | |
| | Rs | Rs | Rs | |
| 1956 | .. | 132.71 | 323.50 | 1. The arrears of increment are pending with the Accountant General Punjab, on account of certain clarification sought from Government with regard to the Punjab Co-operative Union Staff taken over into Government service with effect from 1st April, 1954. The requisite clarification has since been conveyed to the Audit Department. 2. The arrears of Travelling Allowance Bills are pending due to the reasons that journey was performed by the Audit staff without prior sanction of Government. |
| 1957 | 39.78 | 216 | 1,172.67 | 1. The arrears of increment are pending with the Accountant General Punjab, on account of certain clarification sought from Government with regard to the Punjab Co-operative Union Staff taken over into Government service with effect from Ist April, 1954. The requisite clarification has since been conveyed to the Audit Department. |

| Name of year | Arrears of the Co-operative Audit staff on account of | | | Reasons for delay |
|---|---|---|---|---|
| | Pay | Increment | Travelling Allowance | |
| | | | | 2. The arrears of Travelling Allowance Bills are pending due to the reason that journey was performed by the Audit staff without prior sanction of Government. One Travelling Allowance Bill for Rs 186.71 N.P. is pending for want of sanction for investigation of claim under Rule 2.25 (b) of the Punjab Financial Rules, Volume I. |
| 1958 | 285 | 324 | 22.12 | The arrears of pay are pending for want of sanction of leave to the Senior Auditor, Hissar. The requisite sanction has since been conveyed to Registrar, Co-operative Societies, Punjab. As regards the arrears of increment the same reasons as given above apply. The Travelling Allowance claim has been pending for certain clarification. The point has been settled and the bill in question is being sent to the Accountant General, Punjab, for pre-audit under the rules. |
| 1959 | .. | 390 | .. | The arrears of increment are pending for the reasons detailed against the year, 1956. |

(b) 28 and 36 Industrial Co-operative Societies have been registered in the Kangra District during the financial years, 1956-57 and 1957-58, respectively. In addition to the loans and subsidies granted to these Societies under the State Aid to Industries Act, the following assistance was afforded under the Cess Fund Schemes :—

| *Year* | | *Grant* | *Loans* |
|---|---|---|---|
| | | Rs | Rs |
| 1956-57 | .. | 3,400 | 60,000 |
| 1957-58 | .. | 10,560 | .. |

DIGGING OF DRAINS NEAR BHATINDA BRANCH CANAL

**1560. Sardar Kartar Singh Diwana :** Will the Minister for Irrigation and power be pleased to state whether Government have taken steps to dig ;

(1) a drain passing through and near villages Rai Sar, Chananwala, and Bakhtgarh, Shaina, in Tahsil Barnala, District Sangrur, if so, what ?

**Sardar Gian Singh Rarewala :** (i) Yes. The works of excavation of Rachhin drain, Bassian Drain and Raipur Link drain on the right hand side of Bhatinda Branch are in progress. Bassian outfall and Dyalpur drain are proposed to be excavated on the same side of Bhatinda Branch.

(ii) Sehna drain on left side of Bhatinda Branch has been excavated already in the lands of village Sehna. Tallewal drain is also proposed to be excavated on the left side of Bhatinda Branch. In addition a Kurar link drain is also proposed to be constructed on this side. All these drains will relieve the villages Raisar, Chananwal and Bhakatgarh of their flood trouble.

---

INSTRUCTION ISSUED BY THE INTEGRATION DEPARTMENT

**1574. Shrimati Om Prabha Jain :** Will the Chief Minister be pleased to state the number of such temporary employees of erstwhile Pepsu States now serving in the various departments separately of the State, who are yet to be declared quasi-permanent and the time by which this will be done ?

**Sardar Partap Singh Kairon :** The statement giving the requisite information is laid on the table.

**Statement showing the number of temporary employees of erstwhile Pepsu to be declared quasi-permanent in the New State—Unstarred question No. 1574.**

| Name of Department | Number of employees | Date on which they will be declared as quasi-permanent | REMARKS |
|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 |
| High Court .. | 3 | October, 1959 .. | The case of Deputy Director, Welfare of Scheduled Castes and Backward Classes, Punjab has since been referred to Government for declaring him quasi-permanent. |
| Welfare Department .. | 23 | July, 1959 and 1960 | |
| Economic and Statistical Advisor | 10 | April, 1959 | |
| P.W.D. Public Health Branch | 51 | Action is being taken and the needful will be done shortly | |
| Financial Commissioner, Revenue | 22 | In due course .. | .. |

| Name of Department | Number of employees | Date on which they will be declared as quasi-permanent | REMARKS |
|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 |
| Hospitality Organisation .. | 2 | In due course | |
| Land Records .. | 1 | 15th July, 1959 | |
| Co-operative Department | 49 | In due course. Necessary formalities are being completed | |
| Language Department .. | 1 | The case is under consideration | |
| Director, Health Services | 12<br>19 | July, 1959<br>July, 1960 | |
| Industries Department .. | 55 | Necessary formalities are being completed | |
| P.W.D., Buildings and Roads | 171 | Ditto | |
| Elections Department .. | 11 | September, 1959 | |
| Excise and Taxation Department | 89 | July, 1959 | |
| District and Sessions Judge, Bhatinda | 1 | In due course | |
| Civil Secretariat .. | 92 | Ditto | |
| Director, Ayurveda .. | 49 | They will be declared quasi-permanent during the current year | |
| Forest Department .. | 37<br>25 | 1961 | |
| Food and Supplies .. | 4 | In due course | |
| Agriculture Department .. | 59 | Ditto | |
| Printing and Stationery .. | 4 | October, 1959 | |
| Colonisation Department | 4 | In due course | |
| Police Department | 65 | July or August, 1959 | |
| Treasury and Accounts Branch | 39 | The cases are under consideration | |
| Animal Husbandry .. | 112 | October, 1959 | |
| Consolidation Department | 1,099 | January, 1960 | |
| Agriculture Department .. | 26 | .. | |
| P.W.D., Irrigation Branch | 889 | .. | |
| Electricity Department .. | 591 | .. | |
| Planning and Development Department | 192 | In due course | |
| Total .. | 3,707 | | |

5851 PVS—350—C.,P. and S , Pb. Chandigarh

# Punjab Vidhan Sabha Debates

*10th March, 1959*

**Vol. I —No. 14**

**OFFICIAL REPORT**

CONTENTS

*Tuesday,* 10*th March*, 1959



**CHANDIGARH :**
**Printed by the Controller of Printing and Stationery, Punjab**

Price : Rs. 4.50 N. P.

# *ERRATA*

PUNJAB VIDHAN SABHA DEBATE, VOL. I, NO. 14,

DATED THE 10TH MARCH, 1959

| *Read* | *for* | *on page* | *line* |
|---|---|---|---|
| requisite | requsite | (14)25 | 15 |
| showing | shwoing | (14)25 | 19 |
| LIGH Scheme | Ligh Scheme | (14)25 | 20 |
| irregularities | irregularlties | (14)29 | 5 |
| Column 1(3) | Column | (14)31 | 4 column 2 |
| Industries | Iadustries | (14)32 | top margin |
| ਅਜਿਹੀਆਂ | ਅਜੇਰੀਆਂ | (14)37 | 9 |
| forests | orests | (14)38 | 13 |
| ਦੁੱਲਤ | ਦੁੱਲਨ | (14)39 | 2 |
| whether | whetiher | (14)39 | 16 |
| following | follwoing | (14)40 | 25 |
| श्री शेर सिंह | श्री शर सिंह | (14)53 | 18 |
| inquiry | inquty | (14)55 | 21 |
| respect | espect | (14)57 | 2 |
| economy | conomy | (14)63 | 8th from below |
| गुज़रना | गुजारा | (14)85 | 11 |
| छुट | छूट | (14)89 | 11 |
| गलगल | गरगल | (14)91 | 4th from below |
| आरम्भ | आरन | (14)95 | 18 |
| 1958-59 | 1758-59 | (14) 95 | 2nd from below |
| यानी | याना | (14)95 | 2nd from below |
| कोटा में | में काटा | (14)96 | 3 |
| लौटाना | लौलटाना | (14)97 | 7th from below |
| Registrar | Registerar | (14)101 | 6 |
| केस | कस | (14)103 | 15th from below |

# PUNJAB VIDHAN SABHA

**Tuesday, 10th March, 1959**

*The Vidhan Sabha met in the Assembly Hall, Sector 10, Chandigarh Capital, at 2.00 p. m. of the Clock. Mr. Speaker (Sardar Gurdial Singh Dhillon) in the Chair.*

## STARRED QUESTIONS AND ANSWERS

### INDUSTRIAL LOANS ADVANCED IN PANIPAT TOWN

***3518. Dr. Parma Nand** : Will the Minister for Industries and Local Government be pleased to state with reference to the reply to starred Question No. 2948, included in the list of Starred Questions for 22nd September, 1958 :—

(a) whether the loans outstanding against the 11 parties have so far been recovered ; if not, the reasons for non-recovery in each case ;

(b) whether the parties referred to in part (a) above are carrying on the industries for which loans were advanced to them ; if so, the place where each of these industries is located ;

(c) whether any inspection of the industries referred to in part (b) above has been conducted ; if so, when, by whom and with what result ?

**Shri Mohan Lal** : A statement containing requisite information is laid on the Table of the House.

[Minister for Industries and local Government]

## STATEMENT

| Serial No. | Name of the Party | Whether loans have been recovered or not | Reasons for non-recovery | Whether the industry is being carried on | If so, location | Inspection | Enquiries |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 | 8 |
| 1 | M/s Banarsi Das-Subash Chander, Weavers Colony | No. .. | Recovery proceedings as provided in Law have not yet been completed | No .. | Question does not arise | No. | |
| 2 | Shri Devi Ditta Mal, House No. 10, Ward 7, Panipat | Partly recovered | Ditto | Yes .. | House No. 10, Ward 7, Panipat | D.I.O. on 28th February, 1959 | |
| 3 | Shri Chaman Lal, House No. 1, Ward 7 | Ditto | Ditto | Do | House No. 160, Ward 7, Panipat | D.I.O. on 28th February, 1959 | |
| 4 | Shri Nathu Shah, House No. 587, Ward 3 | No .. | Ditto | Do | Billage Biholi .. | D.I.O. on 27th February, 1959 | |
| 5 | Shri Chuni Lal Narang, House No. 1132, Ward 3 | No .. | Ditto | Do | Village Biholi .. | Inspected on 25th October, 1957, 28th April, 1958 and and 20th February, 1958 and D.I.O. on 27th February, 1959 | |
| 6* | Shri Harvant Singh, 193, Model Town | Partly recovered | Ditto | Do | Question does not arise | .. | *The party informed the D.I.O. on 24th February, 1959 that he had not utilised the amount as the loan sanctioned was considered inadequate for starting the industry |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 6 | Shri Om Parkash Chopra, 130, Model Town | No .. | Recovery proceedings as provided in Law have not yet been completed | No .. | Question does not arise | D.I.O. in year 1958 | The amount had not been utilised for the industry for which it had been sanctioned |
| 8 | Shri Gurbachan Singh, 204, 8-Marla Plots | No .. | Ditto | Yes .. | 204, 8-Marla Plots, Panipat | Inspector in January, 1959 and D.I.O. on 1st March, 1959 | |
| 9 | Shri Faqir Chand, 617, Model Town | No .. | Ditto | No .. | Question does not arise | D.I.O. on 28th February, 1959 and Inspector in January, 1959 | |
| 10 | Shri Tirath Ram, House No. 80, Ward 12 | Partly recovered | Ditto | No .. | Ditto | Rehabilitation Inspector in January, 1959 and D.I.O. on 28th February, 1959 | |
| 11 | Shri Manohar Lal, House No. 587, Ward 3 | Do | Ditto | No | Ditto | D.I.O. on 28th February, 1959 | |

**डाक्टर परमानन्द** : जनाब मेरा सवाल पिछले सितम्बर का था recovery staff बारे। पहली party के मुताल्लिक कहा है कि उस की inspection नहीं हुई। पिछले 4 साल में जिन पार्टियों को loan दिए गए उन की आज तक inspection क्यों नहीं हुई। आया यह staff की कमी की वजह से है या जान बूझ कर नहीं की गई ?

**मन्त्री** : किसी खास के मुताल्लिक तो special question करें। जिस ने अभी काम शुरू ही न किया हो उस की inspection होने का सवाल ही पैदा नहीं होता।

**डाक्टर परमानन्द** : मैं ने पहली party बनारसी दास watch merchant के मुताल्लिक पूछा है कि उन की inspection अब तक क्यों नहीं हुई ?

**मन्त्री** : इस के लिये separate question करें।

**डाक्टर परमानन्द** : यहां पर parties तो मुख्तलिफ हैं। मगर जो recovery हो रही है वह अभी तक किस राज़ की वजह से या मुश्किल की वजह से अब तक complete नहीं हुई ?

**मन्त्री** : Procedure के मुताबिक नोटिस देना पड़ेगा।

**डाक्टर परमानन्द** : क्या वज़ीर साहिब बतायेंगे कि आया ज़रूरी notices दे दिये गये हैं ?

**मन्त्री** : दफा 27 की declaration issue करने के लिए कहा गया है।

**डाक्टर परमानन्द** : वज़ीर साहिब ने एक और party नथू शाह (नम्बर 4) बारे बताया है कि इन की पहली दफा inspection 27-2-59 को हुई है। यह inspection मेरे सवाल भेजने के बाद हुई। उस से पहले 4 साल में क्यों न हो सकी ?

**मन्त्री** : इस के लिए separate नोटिस दें।

**श्री प्रबोध चन्द्र** : क्या वज़ीर साहिब बतायेंगे कि सरकार को कोई ऐसी शिकायत मौसूल हुई कि जिस purpose के लिए रुपया लिया गया था वह industry उन्होंने लगाई नहीं ?

**श्री अध्यक्ष** : इस का जवाब दे चुके हैं। [He has already replied to it.]

**श्री राम प्यारा** : जो statement दी गई है उस में यह बताया गया है कि ज़्यादा cases में inspection January और February में हुई। मैं पूछना चाहता हूं कि जब loan दिए हुए इतना अर्सा हो गया था तो उस अर्से में inspection क्यों न हुई ?

**मन्त्री** : जिस के मुताल्लिक specially पूछेंगे पता कर के बता दूंगा।

**श्री राम प्यारा** : जिन parties के मुताल्लिक उन्होंने statement में बताया है कि उन्होंने उस मकसद के लिए रुपया इस्तेमाल नहीं किया जिस के लिए दिया गया था तो उन से recovery क्यों न की गई ?

**मन्त्री** : Proceedings जारी हैं।

को ऊंचा किया जाए। लेकिन ऐसा नहीं किया गया। जगाधरी और जमना नगर का जो industrial area है वह मेरी constituency में है। उस के बारे में मैं अपने Industries Minister से एक अर्ज़ करना चाहता हूं। वहां पर छोटे २ कारखाने वाले भी हैं और बड़े बड़े भी हैं जो कि पीतल, कांसी और तांबे के बरतन बनाते हैं। इस Industry के लिए वहां पर चंद एक बड़े बड़े आदमियों को पीतल, जिस्त और तांबे का quota दिया जाता है जो कि बाद में उसे 50 रुपए मन के ज़्यादा ले कर black market में छोटे २ गरीब दस्तकारों के पास बेचते हैं। यह उन लोगों के साथ बड़ी भारी बेइनसाफी है। उन्हें भी इन चीज़ों का quota मिलना चाहिए और जो black market करते हैं उन का quota बंद किया जाए। स्पीकर साहिब, जहां तक socialistic pattern of society का सवाल है, उस का नारा तो हम सब लगाते हैं लेकिन उस पर अमल नहीं किया जाता। जो छोटे छोटे दस्तकार हैं वे बेचारे कर्ज़ों के लिये मारे मारे फिरते हैं लेकिन उन्हें कोई कर्ज़ा नहीं दिया जाता। पिछले साल हमारे Deputy Minister साहिब ने एलान किया था कि कर्ज़ा एक हज़ार रुपए तक personal surety पर दे दिया जाएगा। लेकिन उस के बावजूद गरीब दस्तकारों को बहुत कम कर्ज़ा मिलता है। अगर मैं कहूं कि उन्हें आटे में नमक के बराबर भी loan नहीं मिलता तो यह कोई गलत बात नहीं। अगर यहां से गुर्बत को दूर करना है तो सब से बड़ी बात यह है कि आप Big Industry को nationalize कर लें और जो छोटे छोटे दस्तकार हैं उन को liberally कर्ज़े दिए जाएं। पिछले सालों में, आप जानते हैं कि बहुत से मुज़ारे बेदखल हो गए हैं और दर दर के धक्के खाते फिर रहे हैं। अगर आप ने उन्हें rehabilitate करना है तो उन्हें कर्ज़े देने चाहिए ताकि वह कोई कारोबार कर के अपना पेट पाल सके। देहातों में जो छोटे छोटे कपड़ा बुनने वाले या जूते बनाने वाले हैं उन को भी कर्ज़ा नहीं मिलता। मैं, स्पीकर साहिब, आप की मार्फत निवेदन करूंगा कि Government एक ऐसी Committee बनाए जो कि इस बात का अंदाजा लगाए कि हमारे सूबे के अंदर कितने लोग बेकार बैठे हुए हैं और कितने ऐसे लोग हैं जिन्हें अगर कर्ज़ा दिया जाए तो वह अपना काम कर सकते हैं। इस लिये मैं अपने Industries Minister साहिब से निवेदन करूंगा कि अगर आप सही मायनों में socialist निज़ाम कायम करना चाहते हैं तो आप यहां पर small-scale industries को ज़्यादा बढ़ाने की कोशिश करें और अगर Government इस काम को करने में fail हो जाती है तो मैं समझता हूं कि फिर इन्होंने कुछ भी नहीं किया।

इस के इलावा जो हरिजन लोग हैं वह बहुत गरीब हैं। उन को खाने के लिए रोटी और पहनने के लिए कपड़ा नहीं मिलता। हमारे सूबे के अंदर जब इतनी गुर्बत हो तो सब से पहले Government का फर्ज़ हो जाता है कि वह उसे खत्म करे वरना Government का कोई फायदा नहीं। सब से पहले इनसान को रोटी चाहिए। जब पेट भर कर रोटी मिल जाए तो आदमी का दिमाग भी अच्छा हो जाता है। आज

[श्री राम प्रकाश]

हम देख रहे हैं कि Government करोड़ों रुपया दूसरे कामों पर खर्च कर रही है लेकिन जब तक बेकारी दूर नहीं की जाती उन सब कामों का कोई फायदा नहीं है। आज हम देख रहे हैं कि जो गरीब लोग हैं उन्हें exploit कर के कई किस्म के लोग अपने पीछे लगा लेते हैं। वह लोग उन के चक्कर में इस लिए जल्दी फंस जाते हैं क्योंकि वह गरीब हैं, भूखे और नंगे हैं। अगर उन्हें रोज़गार मिल जावे तो वह उन लोगों के पीछे नहीं लग सकते। इस लिए मैं कहूंगा कि दस्तकारी पर जितना रुपया खर्च किया जाए उस में से 75 प्रतिशत रुपया छोटे छोटे दस्तकारों पर खर्च किया जाए। अगर ऐसा न किया गया तो दो तीन साल के बाद आप देखेंगे कि सूबे के अंदर कितनी भयानक हालत पैदा हो जाएगी। फिर crime में बहुत अज़ाफा होगा। आप जानते हैं कि जितने भी crimes होते हैं वह ज्यादा तर गुर्बत और बेकारी की वजह से होते हैं। अगर लोगों को रोज़गार मिल जाए तो crime घट जाता है। स्पीकर साहिब, आज लोग दुहाई दे रहे हैं कि हमें रोज़गार दो मगर उन्हें कोई काम नहीं मिलता। आप अंदाज़ा लगाएं कि अगर किसी Department के अंदर 20 vacancies हों तो उस के लिए 10 हज़ार दरखास्तें आ जाती हैं लेकिन लिए तो सिर्फ 20 आदमी जाते हैं और बाकी के सब बेकार रहते हैं। जो लोग बेकार रहेंगे उन का दिमाग कुदरती तौर पर crime करने की तरफ जाएगा। अगर आप ने crime को खत्म करना है तो पहले बेकारी को खत्म करना चाहिए। इन अलफाज़ के साथ मैं आप के द्वारा वज़ीर साहिब से निवेदन करूंगा कि जगाधरी और जमनानगर के industrial area में जो भी deserving लोग हैं उन को तांबे और जिस्त वगैरह का quota दिया जाए और जितना भी Government ने Industry के लिए रुपया रखा है उस में से 75 प्रतिशत रुपया छोटे छोटे दस्तकारों पर खर्च किया जाए।

**चौधरी छज्जू राम** (गोहाना, 'रिजर्वड') : स्पीकर साहिब, यह जो industries के लिए बजट के अंदर रुपया रखा गया है यह बहुत ही थोड़ा है। आज पंजाब की हालत रोज़गार न मिलने की वजह से दिन बदिन खराब हो रही है। देहातों के अंदर जो छोटे छोटे गरीब, backward और हरिजन लोग हैं वह तरक्की के काम करना चाहते हैं लेकिन पैसा न होने की वजह से मजबूर हैं। हमारी Government का यह हाल है कि अगर एक ज़िले से हज़ारों लोगों की दरखास्तें आएं तो वह मुश्किल से उन 10-15 आदमियों को loan देती है जिन की कोई सिफारिश हो। इस का नतीजा यह होता है कि वे बेचारे दो तीन महीने दफतरों में चक्कर लगाने के बाद अपने घरों में मायूस हो कर बैठ जाते हैं। लोग बार बार यह शिकायत करते हैं कि सरकार हमारी मदद नहीं करती। सरकार को चाहिए कि जो लोग छोटी छोटी दस्तकारी का काम करते हैं उन की मदद करे। हमारी Government मदद ज़रूर करती है लेकिन उन आदमियों की करती है जो बारसूख हैं। मैं वज़ीर साहिब से अर्ज़ करूंगा कि अगर पंजाब की तरक्की करनी है तो देहात के लोगों की मदद करनी चाहिये क्योंकि उन के रोज़गार के और कोई साधन नहीं हैं। स्पीकर साहिब, दुनिया के अंदर बेकारी का वाहिद इलाज industry ही है। अगर पंजाब में

दस्तकारी ज्यादा फैलाने की तरफ ध्यान दिया जाए तो लोग अपने आप ही खुशहाल बन सकते हैं और अपने standard of living को ऊंचा कर सकते हैं। स्पीकर साहिब, जहां दूसरे Departments पर इतना खर्च किया जाता है वहां industry पर भी ज्यादा खर्च करना चाहिए क्योंकि हमारे देहातों में और सूबे में 75 प्रतिशत लोगों का दारोमदार इसी पर ही है। आप देखते हैं कि एक लड़का जो B.A. पास कर के भी निकलता है उस को बड़ी मुश्किल से 100 रुपए की नौकरी मिलती है और जो कुछ भी न पढ़ा हो उसे कौन पूछता है। इस लिए ज़रूरी है कि यहां पर industry के लिए ज्यादा रुपया खर्च किया जाए। उस से लोगों को रोज़गार भी मिलेगा और हमारे देश की भी तरक्की होगी।

स्पीकर साहिब, एक graduate लड़का था उसने अपनी कहानी इस तरह ब्यान की :—

दोस्तो सुन लो हकीकत मुझ दिले नाशाद की,  
उमर अंग्रेज़ी के पढ़ने में अवश्य बरबाद की,  
यह गुमां था पढ़के अंग्रेज़ी मैं हो जाऊँगा लाट,  
और हकूमत घर की होगी फिर तो होंगे खूब ठाठ,  
ज़लज़ला पड़ जायेगा मुल्कों में मेरी बात से,  
होगा बस नज़ामे हकूमत सारा अपने हाथ से,  
इस ख्याले खाम से मेरी अकल भी खोई गई,  
कोई सनअत सीखने की मैंने कोशिश भी न की।

मेरे कहने का मतलब यही है कि सनअत जो है वह हर मुल्क की जान है और सब से बड़ी चीज़ है। अगर किसी मुल्क ने तरक्की की है तो सनअत से ही की है। जिस मुल्क के लोग दस्तकार हैं, हुनर जानते हैं और अपने हाथ से सारी चीज़ें बनाने वाले हैं वही मुल्क तरक्की करता है और लोगों का रहन सहन ऊंचे दरजे का है। हमारे देश के राष्ट्रपिता महात्मा गांधी जी बड़े महान् पुरुष थे और वह एक मिनट भी बेकार नहीं बैठते थे और न किसी को बैठने देते थे। जिस गांव में और गरीब घर में वह जाते थे तो वह कोई न कोई दस्तकारी चलाने के लिए कहते थे और सूत कातने और कपड़ा बुनने के लिए ज़ोर देते थे। लेकिन आज हम देखते हैं कि ये घरेलू दस्तकारियां खत्म होती जा रही हैं और अमीर लोग या वह लोग जो कर्ज़ ले सकते हैं फैक्टरियां चलाते हैं। गरीब लोग जिनके पास पैसा नहीं और न उनको सरकार कर्ज़ देती है वह बेकार बैठे हैं। वह चाहते हैं कि कोई काम करें और तरक्की करें लेकिन पैसे की कमी की वजह से नहीं कर सकते। स्पीकर साहिब, मैं मिनिस्टर साहिब से अर्ज़ करूंगा कि अगर इस पंजाब की हालत को अच्छा बनाना है तो उनको दस्तकारी का काम दें और दिहातों में जा कर दस्तकारी की स्कीमें लोगों को बताएं। मैं यह भी कहूंगा कि एक ऐसा बोर्ड बनाया जाए जिस से उनको सलाह मशवरा दे कर, कर्ज़ दे कर काम कराया जाए ताकि मुल्क की तरक्की हो और लोग खुशहाल हों। आखिर में मैं यही कहूंगा कि बजट में जो industry के लिए रुपया रखा गया वह बहुत कम है और नाममात्र ही है। इस से पंजाब में industry की कोई तरक्की नहीं हो सकती।

**श्री रला राम** (मुकेरियां, जनरल): अध्यक्ष महोदय, सब से पहिले जो विचार दिल में होता है वह यह है कि बेकारी दूर करने के लिए उद्योग ही एक बड़ा साधन है लेकिन उस के लिए इस बजट में केवल 90 लाख की मामूली रकम रखी गई है। यह बात समझ में नहीं आई कि यह रुपया इतना कम क्यों रखा गया है। यह एक ऐसा विभाग है जिसका काम निहायत तेज़ी से बढ़ना चाहिए ताकि बेकारी और विशेष तौर पर शिक्षित लोगों के अन्दर जो बेकारी है उसको दूर किया जा सके। आखिर नौकरियां सब लोगों को नहीं मिल सकतीं। वह केवल चार पांच प्रतिशत लोगों को ही मिल सकती हैं। अगर हम ने इन शिक्षित नौजवानों की बेकारी को दूर करना है तो उद्योगधंधों को बढ़ाना चाहिए। लेकिन इस के लिए मैं समझता हूं कि रुपया बहुत कम मात्रा में रखा गया है। सब से बड़ी चीज़ जो इस बेकारी को दूर कर सकती है वह घरेलू उद्योग हैं, लेकिन उनकी उन्नति जो मैं अपने राज्य में देखता हूं वह संतोषजनक नहीं है। अपने ही ज़िला के अन्दर मैं देखता हूं कि एक दो जगह तो प्रयत्न हो रहा है जैसे कि तहसील ऊना में है परन्तु उस प्रयत्न को छोड़ कर कोई और ऐसा प्रयत्न दिखाई नहीं देता जिस के ज़रिए कि हमारे पिछड़े हुए ज़िला के अन्दर घरेलू दस्तकारियां जारी की जाएं। तहसील ऊना के अन्दर बांस के उद्योग के लिए 10 हज़ार रुपया रखा गया है। वैसे तो यह रकम बहुत थोड़ी है और इस से क्या बनेगा लेकिन एक बात मेरी समझ में नहीं आई कि यह रकम विशेष कर ऊना के लिए ही क्यों मखसूस की गई है। मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि जो बांस के जंगलात हैं वह तहसील दसूहा में मेरे मुकेरियां के हलका में हैं और जो कांगड़ा में भी बांस के जंगलात हैं वह भी उसी हलके के साथ लगते हैं जहां कि यह उद्योग बहुत बड़े पैमाने पर जारी किया जा सकता है। अध्यक्ष महोदय, वहां पर कम से कम 30 हज़ार के करीब महाशे और भंजड़े लोग आबाद हैं जोकि यह काम करते थे वे अब बिल्कुल बेकार हो गए हैं। उनकी बनी हुई चीज़ें अकसर पश्चिमी पंजाब को जाती थीं मगर उनका काम अब बन्द हो गया है। अब वे लोग बेकार बैठे हैं लेकिन उनके लिए इस बजट के अन्दर कुछ नहीं रखा गया है। जहां पर यह बांस के जंगलात हैं उस इलाके के लिए कोई पैसा नहीं रखा गया। वहां बांस भी इतनी बढ़िया किसम का मिलता है जोकि सारे हिन्दुस्तान के बहुत कम जंगलात में पाया जाता है। अगर बांस की industry को उस इलाके के अन्दर जारी किया जाए तो यह जो हज़ारों महाशे और भंजड़े भाई रहते हैं एक तो उनको रोज़गार मिल सकता है और दूसरे यह industry भी काफी तरक्की कर सकती है। लेकिन एक तो यह रुपया ही बहुत कम रखा गया है और जो रखा भी गया है उसे ऊना तहसील तक ही सीमित कर दिया गया है। यह बात मेरी समझ में नहीं आई कि ऐसा क्यों किया गया है। जहां तक ज़िला होशियारपुर का ताल्लुक है उसके अन्दर ऐसे वसीले हैं जिन से वहां बहुत घरेलू उद्योग चलाए जा सकते हैं। वहां पर card board की industry जारी की जा सकती है। उसके लिए Government of India ने भी survey कराया था और survey कराने के बाद मालूम हुआ है कि उनकी यह तजवीज़ आई थी कि यह industry ऐसी जगह लगाई जाए जैसा कि कांगड़ा में पठानकोट और होशियारपुर में मुकेरियां के हलके हैं क्योंकि वहां पर इस के लिए काफी raw material मौजूद है। बगड़ घास वहां बहुत होता है जोकि इस के काम आता है। वहां से ज़्यादा बगड़ जगाधरी की paper mill को ही जाता है लेकिन locally उस का कोई फायदा नहीं उठाया जाता है। फिर वहां बढ़िया किसम के बांस के जंगलात हैं

और धान की पराली भी वहां बहुत निकलती है। तो मेरे कहने का मतलब यह है कि वहां पर काफी raw material है लेकिन उस तरफ अभी कोई ध्यान नहीं दिया गया। होशियारपुर के पिछड़े हुए इलाके में industry के लिए कुछ नहीं किया गया है। यह ठीक है कि वहां गगरेट में rosin industry खोलने का ख्याल है लेकिन यह तो वही बात है कि मोहन की टोपी सोहन के सिर। एक जगह पहिले चलती थी तो अब उस जगह से उठा कर दूसरी जगह ले जाएंगे। इस से हमारे जिला को कोई विशेष लाभ नहीं होगा। तो मैं अर्ज़ करता हूं कि अगर वहां पर card board की industry जिस के लिए वहां काफी scope है, और material भी available है, लगाई जाए तो काफी तरक्की हो सकती है। चो आज हमारे ज़िला के लिए बड़ी लानत साबत हो रहे हैं लेकिन एक बात ज़रूर है कि उनके किनारे किनारे खड़काना बहुत होता है जिस से मूंज का बाण, बैठने के मूढ़े, कुर्सियां, मेज और चिकें आदि काफी चीज़ें घरेलू उद्योग के तौर पर बनाई जा सकती हैं। बांस की कुर्सियां, मेज़, चिकें आदि जो काश्मीर में बनती हैं और यहां पर बिकने आती हैं वे सब ज़िला होशियारपुर में तैयार की जा सकती हैं। लेकिन इस चीज़ की तरफ बावजूद खड़काना और आला किसम का बांस होने के कोई ध्यान नहीं दिया जा रहा। तो अगर हम ने बेरोज़गारी को और खास तौर पर शिक्षित लोगों की बेकारी को दूर करना है तो इस का एकमात्र साधन यही है कि छोटे उद्योग धंधों को प्रोत्साहन दिया जाए। यह ठीक है कि बड़े बड़े कारखाने भी ज़रूर होने चाहिए लेकिन ये हमारी जनता की अधिक संख्या को रोज़गार नहीं दे सकते। हम जो socialist state बनाना चाहते हैं उसका लक्ष्य भी यही है कि दस्तकारी घरानों के अन्दर जारी हो और यह घरेलू उद्योगों के ज़रिए ही हो सकता है। (घंटी) अध्यक्ष महोदय, मैं आपके द्वारा अपने शासन तक यही बात पहुंचाना चाहता हूं कि होशियारपुर में जो घरेलू उद्योग धंधे हैं उनको प्रोत्साहन दिया जाए ताकि यह पिछड़ा हुआ ज़िला तरक्की कर सके जिस के लिए वहां काफी material और scope है। इतना कह कर मैं आपका धन्यवाद करता हूं।

**ਸਰਦਾਰ ਵਰਿਆਮ ਸਿੰਘ** (ਡੇਰਾ ਬਾਬਾ ਨਾਨਕ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇੰਡਸਟਰੀ ਦੇ ਮੁਤੱਲਕ ਮੈਂ ਵੀ ਕੁਝ ਵਿਚਾਰ ਇਸ ਲਈ ਰਖਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿਉਂਕਿ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇੰਡਸਟਰੀ ਨੂੰ ਜ਼ਿਆਦਾ ਫ਼ਰੋਗ਼ ਦੇਣ ਨਾਲ ਜ਼ਮੀਨ ਤੋਂ ਬੋਝ ਹਲਕਾ ਹੋ ਜਾਏਗਾ। ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਆਖਦੀ ਹੈ ਕਿ ਇੰਡਸਟਰੀ ਨੂੰ ਫ਼ਰੋਗ਼ ਦੇਣਾ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਅਮਲ ਵਿਚ ਦੇਖਣ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦਾ। ਕੋਈ ਸ਼ਖਸ ਨਵੀਂ ਇੰਡਸਟਰੀ ਪਰਦੱਲਤ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ electric connection ਨਹੀਂ ਮਿਲਦਾ, ਕੋਟਾ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦਾ। ਕਈ ਜਗ੍ਹਾ ਹੱਥ ਨਾਲ ਕੰਮ ਕਰਨ ਵਾਲੀਆਂ ਕੋਆਪਰੇਟਿਵ ਸੁਸਾਇਟੀਆਂ ਬਣੀਆਂ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਹਾਲੀ ਤਾਈਂ ਕੋਟਾ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ। ਸਾਡੇ ਜ਼ਿਲ੍ਹੇ ਵਿਚ ਦੀਨਾਨਗਰ ਵਿਚ ਕਈ ਲੋਗਾਂ ਨੇ ਕੋਆਪਰੇਟਿਵ ਸੁਸਾਇਟੀਆਂ ਬਣਾਈਆਂ ਹਨ। ਉਹ black ਵਿਚ ਲੈ ਕੇ manufacturing ਦਾ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੋਟਾ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦਾ। ਕੋਟੇ ਦੇ ਮੁਤੱਲਕ ਮੇਰੀ ਇਹ ਰਾਏ ਹੈ ਕਿ ਜੇਕਰ ਇਸ ਦਾ ਕੰਟ੍ਰੋਲ ਹਟਾ ਦਿੱਤਾ ਜਾਏ ਤਾਂ ਕੋਈ ਹਰਜ ਦੀ ਗੱਲ ਨਹੀਂ। ਆਖਰ ਜਿੰਨਾ ਸਟੀਲ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਆਉਂਦਾ ਹੈ ਉਸ ਵਿਚੋਂ ਕੋਈ ਕੋਟਾ ਲੈ ਲੈਂਦਾ ਹੈ ਔਰ ਕੋਈ black ਵਿਚੋਂ ਲੈ ਕੇ manufacture

[ਸਰਦਾਰ ਵਰਿਆਮ ਸਿੰਘ]

ਕਰ ਲੈਂਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ better ਹੋਵੇਗਾ ਕਿ ਇਸ ਦੀ sale ਖੁਲ੍ਹੀ ਕਰ ਦਿੱਤੀ ਜਾਵੇ । ਲੋਗਾਂ ਨੂੰ ਜਿੰਨੀ ਲੋੜ ਹੋਵੇਗੀ ਉਨਾ ਸਟੀਲ ਉਹ ਡਿਪੋ ਤੋਂ ਲੈ ਲੈਣਗੇ । ਇਸ ਨਾਲ stock ਵੀ ਇੱਕਠਾ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗਾ ਔਰ ਇਹ ਪਾਬੰਦੀ ਹੱਟ ਜਾਏਗੀ ਤਾਂ black ਵੀ ਘਟ ਜਾਏਗੀ ।

ਸਾਡੇ ਜਿਲ੍ਹੇ ਵਿਚ ਬਾਰਸ਼ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹੋਣ ਦੇ ਕਾਰਨ ਗੌਰਮਿੰਟ ਨੇ ਇਕ ਤਜਵੀਜ਼ ਬਣਾਈ ਹੋਈ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਲੋਕ ਮਕਾਨਾਂ ਲਈ corrugated sheets ਲੈਣਾ ਚਾਹੁਣ ਉਹ permit ਲੈ ਲੈਣ । ਇਸ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਸੈਂਕੜਿਆਂ ਦੀ ਤਾਦਾਦ ਵਿਚ permit issue ਹੋਏ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਕਿ black ਵਿਚ ਗਏ ਹਨ । Permit ਲੈਣ ਵਾਲੇ ਕੁਝ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਚਹੇਤੇ ਹਨ ਔਰ ਜੇਕਰ inquiry ਕੀਤੀ ਜਾਏ ਤਾਂ ਇਸ ਗੱਲ ਦਾ ਪਤਾ ਲਗੇਗਾ ਕਿ permits ਲਈ ਜਾਲ੍ਹੀ ਦਰਖਾਸਤਾਂ ਦਿੱਤੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ । ਇਸ ਨਾਲ ਲੋਕ ਚੰਗੇ ਪੈਸੇ ਬਣਾ ਰਹੇ ਹਨ । ਸਾਡੇ ਡਿਸਟ੍ਰਿਕਟ ਇੰਡਸਟਰੀਜ਼ ਅਫ਼ਸਰ ਬੜੇ ਮੇਹਨਤੀ ਹਨ ਔਰ ਬੜੀ ਈਮਾਨਦਾਰੀ ਨਾਲ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕਈਆਂ ਗੱਲਾਂ ਦਾ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਲਗਣ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ । ਔਰ ਚਾਂਸ ਦੀ ਗੱਲ ਹੈ ਕਿ Industries Minister ਸਾਹਿਬ ਵੀ ਬਟਾਲਾ ਦੇ ਰਹਿਣ ਵਾਲੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਅਗੇ ਪਿਛੇ ਫਿਰਨ ਵਾਲੇ ਆਦਮੀ ਆਪਣਾ ਕੰਮ ਕਢ ਲੈਂਦੇ ਹਨ ।

ਦਸਤਕਾਰੀਆਂ ਦੇ ਕਰਜ਼ੇ ਇਸ ਢੰਗ ਨਾਲ ਦਿਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਕਿ ਲੋਗ corrupt ਬਣ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਔਰ ਇਹ ਕਰਜ਼ੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਗਾਂ ਨੂੰ ਦਿੱਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਕਿ actually ਇੰਡਸਟਰੀਜ਼ ਦਾ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਕਰਦੇ । ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ favour ਕਰਨ ਲਈ ਕਰਜ਼ੇ ਦਿੱਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਔਰ ਮੈਂ ਸਾਬਤ ਕਰ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਕਰਜ਼ੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਗਾਂ ਨੂੰ ਮਿਲਦੇ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦਾ industry ਨਾਲ ਕੋਈ ਤਾਲੁੱਕ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ । ਇਹ ਕਰਜ਼ੇ ਇਸ ਢੰਗ ਨਾਲ ਨਹੀਂ ਮਿਲਣੇ ਚਾਹੀਦੇ । ਕਿਉਂਕਿ ਸਾਨੂੰ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਸੁਨਣੀਆਂ ਪੈਂਦੀਆਂ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਜਵਾਬ ਦੇਣ ਲਈ ਸਾਨੂੰ ਸ਼ਰਮ ਮਹਿਸੂਸ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਅਸੀਂ ਵੀ ਉਸ ਆਦਮੀ ਨਾਲ ਵਾਬਸਤਾ ਹਾਂ ਜਿਸ ਦੇ ਹੱਥ ਵਿਚ ਸੂਬੇ ਦੀ ਬਾਗ ਡੋਰ ਹੈ । ਮੈਂ ਇਕ ਛੋਟੀ ਜਿਹੀ ਮਿਸਾਲ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਫਰੀਦਾਬਾਦ ਵਿਚ surgical implements ਦੀ industry ਲਗੀ ਹੈ ਜਿਸ ਵਿਚ ਸਰਿੰਜਾਂ ਬਣਦੀਆਂ ਹਨ । ਲੋਗ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਉਸ ਵਿਚ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਬ ਦਾ ਲੜਕਾ ਬੈਠਾ ਹੈ । ਔਰ ਲੋਗ ਕਈ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਕਰਦੇ ਹਨ ਚਾਹੇ ਉਹ ਸਚ ਹੋਣ ਜਾਂ ਨਾ ਹੋਣ । ਮੇਰਾ ਭਾਵ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਕਿਸਮ ਦੀਆਂ ਹਰਕਤਾਂ ਤੋਂ ਸਾਨੂੰ ਪਰਹੇਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

ਬਟਾਲੇ ਵਿਚ ਰੀਰੋਲਿੰਗ ਦੇ ਮੁਤੱਲਕ ਲਾਈਸੈਂਸ ਜਾਰੀ ਹੋ ਰਹੇ ਹਨ । ਜਿਸ ਵਿਚ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਨਿਰਪਖਤਾ ਨਾਲ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਿਹਾ । ਇਸ ਕਿਸਮ ਦੀ favouritism ਹੁੰਦੀ ਰਹੀ ਤਾਂ ਸਾਡੀ industry ਤਰੱਕੀ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੀ ।

Kiln industry ਦੇ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕਲਾਨੌਰ ਦੇ ਇਲਾਕੇ ਵਿਚ ਇਕ Co-operative Society ਬਣੀ ਹੋਈ ਹੈ । ਇਕ ਵਾਰ ਉਹ ਭੱਠਾ ਚਲਿਆ ਉਹ ਕੱਚਾ ਰਹਿ ਗਿਆ । ਕੋਲੇ ਦੀ ਕਮੀ ਕਰਕੇ ਇਹ ਭੱਠਾ ਬਹਿ ਗਿਆ

ਔਰ ਉਹ Co-operative Society liquidation ਵਿਚ ਚਲੀ ਗਈ ਸਿਰਫ ਇਸ ਲਈ ਕਿ ਕੋਲਾ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਲੇਕਿਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦੇਣਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ soft coke ਦੇ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਔਰ ਇਹ ਬਟਾਲੇ ਦੇ ਡਿਪੋ ਤੋਂ ਇਕ ਪਾਰਟੀ ਨੂੰ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਹਾਲਾਂਕਿ ਜਦੋਂ ਤੋਂ ਕੋਲੇ ਤੇ ਕੰਟ੍ਰੋਲ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕੋਈ ਇਹੋ ਜਿਹੀ ਮਿਸਾਲ ਨਹੀਂ ਦੇਖੀ ਗਈ ਜਿਸ ਵਿਚ soft coke ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਹੋਵੇ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਗੱਲਾਂ ਨਾਲ ਦਸਤਕਾਰੀ ਨੂੰ ਫਰੋਗ ਨਹੀਂ ਮਿਲ ਸਕਦਾ। ਇਸ ਲਈ ਇਹੋ ਜਿਹੇ ਕਦਮ ਚੁਕੇ ਜਾਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ industry ਨੂੰ ਫਰੋਗ ਮਿਲੇ।

ਇਨ੍ਹਾਂ ਲਫ਼ਜ਼ਾਂ ਨਾਲ ਮੈਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਵਕਤ ਨਾ ਲੈਂਦਾ ਹੋਇਆ ਅਪਣਾ ਭਾਸ਼ਣ ਖਤਮ ਕਰਦਾ ਹਾਂ।

**श्री रोशन लाल** (नारायणगढ़, रिजर्वड) : आज, मिस्टर स्पीकर, इंडस्ट्री की डीमांड पर बहस हो रही है। किसी स्टेट की तरक्की का दारोमदार, वहां के लोगों की खुशहाली, उस सूबा की production और industry पर मुनहसर है। इसमें शक नहीं कि partition के बाद इस सूबा में industry के लिहाज़ से काफी तरक्की हुई है लेकिन जितनी तरक्की की ज़रूरत थी या जितनी हमारी आबादी के लिहाज़ से ज़रूरत महसूस की जा रही थी उतनी तरक्की नहीं हुई। हमारे यहां survey करने वालों की कमी है वरना जिस तरह पंजाब ज़रई लिहाज़ से दूसरे सूबों के मुकाबले में सब से आगे है इस लिहाज़ से मैं वसूक से कह सकता हूं कि हमारे पास कई ऐसे minerals या raw material मौजूद हैं कि अगर उन का survey किया जाए तो जो रोज़ाना के taxes या महंगाई ने जो आज अवाम की कमर तोड़ रखी है उस की हमारी स्टेट में चर्चा न हो। Industries के लिए loans और material दिए जाते हैं। इस में भी हम देखते हैं कि ठीक distribution नहीं होती। यह ठीक है कि इस सूबे में बड़ी बड़ी industries और कुछ छोटी industries भी जारी हैं और उन को कुछ aid भी दी गई। लेकिन इससे भी इनकार नहीं किया जा सकता कि आज common man ही tax payer है, यह जो budget हमारे सामने है यह common-man budget है। यानी जो पैसा या जो रुपया सरकार के खज़ाने में आता है जिसे वह मुख्तलिफ मदों पर खर्च करती है, वह common man से टैक्सों के ज़रिए आता है। हर एक आदमी इस चीज़ का मुस्तहिक है कि इसको भी मदद पहुंचे और वह भी इस तरक्की के मैदान में मसावी का हकदार है। लेकिन यही tax payer इस चीज़ से महरूम रह जाता है। ज़रई loans दिए जाते हैं या उन के लिए दूसरी स्कीमें हैं जिन से कि state की production बढ़े, वे एक सतह पे जाती हैं। लेकिन जैसा कि मैंने अर्ज़ किया middle class के लोगों को जो tax payers हैं कुछ मदद नहीं पहुंचती। हमारे देखने में आता है कि जब हम किसी बड़ी firm में जाते हैं तो उन्होंने sales-tax में चोरी करने के लिए एक किताब बनाई होती है। Officers या बड़े बड़े लोगों से sales tax नहीं लिया जाता। उन को चीज़ें cost price पर supply की जाती हैं। किसी दूसरी firm में जाते हैं जहां ज़रूरियाते ज़िंदगी की चीज़ें आम मिलती हैं, वहां भी यही तरीका होता है। Middle man हर एक जगह tax देता है। मगर महंगाई की चीज़ों में उसे कोई compensation या concession नहीं मिलता। आज जो

[श्री रोशन लाल]

tax payer है उस को इन स्कीमों से कोई फायदा नहीं। Central Government ने और Planning Commission ने महसूस किया है कि छोटी २ industries के प्रबन्ध की तरफ ध्यान दिया जाए। हमारे इस House में चर्चा है; कुछ मैम्बर साहिबान ने अपनी तकरीरों में इसका ज़िक्र भी किया है; मगर उसकी तरफ ध्यान नहीं दिया जाता। मिसाल के तौर पर हमारा कुछ पहाड़ी इलाका है जिस में कांगड़ा का, कंडाघाट का और नारायणगढ़ का इलाका भी शामिल है। उसकी आबोहवा और वहां के ज़राये इस किस्म के हैं कि अगर हम वहां sericulture की industry को फरोग देना चाहें तो वहां शहतूत के plants लगाये जा सकते हैं। इस से वहां की बेरोज़गारी दूर हो सकती है और यह industry काफी कामयाब हो सकती है। बावजूद इस के कि जब भी budget पेश होता है sericulture के लिए कुछ रकम मखसूस की जाती है, यह देखा जाता है कि बेशक ज़िक्र तो होता है लेकिन उसकी implementation नहीं होती। हम ने sericulture की कोई खास तरक्की नहीं की। कुछ इन्हीं मुकामों में कुल्लु, कांगड़ा और शिमला hills वगैरह में हमें woollen industry को फरोग देना चाहिए। उन लोगो को भेड़ें पालने के लिए subsidies दी जाऐ ताकि उनकी बेरोज़गारी दूर हो। इस तरह उन लोगों की हौसला अफज़ाई हो सकती है और woollen industry चल सकती है।

इसी तरह से fruit industry है। हमारे देखने में आता है कि हिमाचल छोटा सा इलाका है लेकिन वहां से हर साल एक करोड़ रुपए का fruit बाहर जाता है। उन्होंने अपनी fruit की industry में काफी तरक्की की है। अगर हमारी सरकार भी इस fruit industry की तरफ तवज्जुह दे और लोगों को free fruit plantation की सहूलियात दे तो कोई वजह नहीं कि क्यों यह industry तरक्की न करे। वहां के गरीब मज़दूर अगर अपने घर के सामने 10 plants भी लगाएं और एक एक plant से दस २ रुपए का fruit पैदा करें तो वे सौ सौ रुपए पांच २ सौ रुपए के fruits पैदा कर सकते हैं। इस से उन की बेरोज़गारी दूर होती है और वे दूसरे jams, juice और dry fruits वगैरह का व्यापार कर सकते हैं।

इस इलाका के अंदर एक बहुत बड़ी industry–जो कुछ cottage industries से भी ताल्लुक रखती है,–बड़ी अच्छी तरह से चल सकती थी। लेकिन हमें बड़ी हैरानी हुई कि इसकी तरफ ध्यान नहीं दिया गया। यहां भम्भड़, bamboos (बांस) और resin काफी होता है। लेकिन समझ में नहीं आता कि उस से क्यों फायदा नहीं उठाया जाता। एक तरफ तो Government की यह policy है कि यहां के लोगों को रोज़गार दिया जाए, उनकी हौसला अफज़ाई की जाए, लेकिन जितना भी bamboos का contract हुआ वह सारा Paper Mill, जगाधरी के साथ हुआ। सुनने में आया है कि Pepsu Government ने उनको 11,000 एकड़ का contract दिया था। अब पंजाब Government ने 14,000 एकड़ ज़मीन से bamboos निकालने के लिए उन्हें यह area 40 साल के लिए lease पर दे दिया है। एक party को resin का 15 साल के लिए contract

दे दिया गया है । इस किस्म के और तरीके भी इस्तेमाल किये गए हैं । कंडाघाट के पास के इलाका में एक रुपया चार आने का contract दिया गया है, लेकिन उस के पास ही कंडाघाट के इलाका में 10 आने का contract दिया गया है । एक वृक्ष जिसके तने का तीन फुट का diameter होता है उसमें एक cup लगता है । एक cup पर जो royalty देनी है वह 10 आने देनी है । दूसरे मलहका इलाका में एक रुपया चार आने है । मैं समझता हूं कि हमारे देश में या तो Government में कोई कमी है या पुरानी bureaucracy का असर है जो इस तरह काम करती आई है । मैं ज्यादा समय न लेता हुआ Government से appeal करूंगा कि वह उस इलाका की तरफ वहां के raw materials और दूसरे ज़राए की तरफ देखे । इस से वहां के लोगों की बेहतरी और बहबूदी हो सकती है और वे बेरोज़गारी से बच सकते हैं ।

**ਸਰਦਾਰ ਕਰਮ ਸਿੰਘ 'ਕੀਰਤੀ' :** (ਕਰਤਾਰਪੁਰ 'ਜਨਰਲ'): ਜਨਾਬ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇੰਡਸਟਰੀ ਦਾ ਮਹਿਕਮਾ ਬਹੁਤ ਜ਼ਰੂਰੀ ਮਹਿਕਮਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ ਸਾਰੇ ਮੰਨ ਚੁਕੇ ਨੇ ਕਿ ਜੇ ਕਦੇ ਦੇਸ਼ ਦਾ ਉਧਾਰ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਇੰਡਸਟਰੀ ਨਾਲ ਹੀ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਵੀ ਕਾਫੀ ਦੇਰ ਤੋਂ ਇੰਡਸਟਰੀ ਨਾਲ ਤਅੱਲੁਕ ਰਖਦਾ ਹਾਂ । ਮੈਂ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਜਨਰਲ ਤੌਰ ਤੇ ਕਹਿਣੀਆਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ, ਕਿਸੇ ਖ਼ਾਸ ਚੀਜ਼ ਲਈ ਕੋਈ ਗੱਲ ਨਹੀਂ ਕਹਿਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਬਲਕਿ ਜਿਹੜੀਆਂ ਇੰਡਸਟਰੀ ਨੂੰ day to day hardships ਨੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਆਪਣੇ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਧਿਆਨ ਵਿਚ ਕਈ ਚੀਜ਼ਾਂ ਲਿਆਉਣੀਆਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ।

**ਸ਼੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ :** ਆਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਕਿਧਰ ਚਲੀ ਗਈ ? [Where have the members of the opposition gone ?]

**ਸਰਦਾਰ ਕਰਮ ਸਿੰਘ 'ਕੀਰਤੀ' :** ਸਟੇਟ ਵਿਚ ਦੋ ਕਿਸਮ ਦੀ ਇੰਡਸਟਰੀ ਹੈ । ਇਕ ਪਬਲਿਕ ਸੈਕਟਰ ਹੈ ਅਤੇ ਇਕ ਪਰਾਈਵੇਟ ਸੈਕਟਰ ਹੈ । ਪਬਲਿਕ ਸੈਕਟਰ ਅਤੇ ਪਰਾਈਵੇਟ ਸੈਕਟਰ ਨੂੰ ਅੱਜ ਇਕੋ ਨਜ਼ਰ ਨਾਲ ਨਹੀਂ ਦੇਖਿਆ ਜਾਂਦਾ । ਪਰਾਈਵੇਟ ਸੈਕਟਰ ਨੂੰ ਓਨੀਆਂ ਸਹੂਲਤਾਂ ਨਹੀਂ ਦਿਤੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਜਿੰਨੀਆਂ ਪਬਲਿਕ ਸੈਕਟਰ ਨੂੰ ਦਿਤੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਨੇ— ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਬਗੈਰ ਪਰਾਈਵੇਟ ਸੈਕਟਰ exist ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦਾ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਇਹ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਪਰਾਈਵੇਟ sector ਨੂੰ ਪਬਲਿਕ ਸੈਕਟਰ ਦੇ at par ਹੀ ਨਾ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਬਲਕਿ preference ਦਿਤੀ ਜਾਵੇ । ਪਬਲਿਕ ਸੈਕਟਰ ਦੇ ਮੁਤੱਲਿਕ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਭਾਵੇਂ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇੰਡਸਟਰੀ ਵਿਚ ਏਸ ਪਾਸੇ ਕਾਫ਼ੀ ਰੁਪਿਆ ਲਾਇਆ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਅਜੇ ਤੱਕ ਪਬਲਿਕ ਸੈਕਟਰ ਵਿਚ ਕੋਈ ਖਾਸ ਕਾਮਯਾਬੀ ਨਹੀਂ ਹੋਈ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਅਜੇ ਆਸ ਹੈ । ਮੁਲਕ ਦੇ ਮੌਜੂਦਾ ਹਾਲਾਤ ਅਨੁਸਾਰ ਪਬਲਿਕ ਸੈਕਟਰ ਵਿਚ ਕਾਮਯਾਬੀ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀ । ਇਸ ਲਈ ਪਰਾਈਵੇਟ ਸੈਕਟਰ ਨੂੰ encourage ਕਰਨਾ ਹੋਏਗਾ ।

ਇੰਡਸਟਰੀ ਲਈ ਕੁਝ ਖਾਸ ਚੀਜ਼ਾਂ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਹੁੰਦੀ ਹੈ, ਮਸਲਨ power, labour, capital, technical know-how, raw material, ਵਗੈਰਾ । ਇਹ ਚੀਜ਼ਾਂ ਇੰਡਸਟਰੀ ਵਾਸਤੇ ਜ਼ਰੂਰੀ ਨੇ । ਸਭ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਪਾਵਰ ਆਉਂਦੀ ਹੈ । ਜਿਸ ਇੰਡਸਟਰੀ ਕੋਲ ਪਾਵਰ ਨਹੀਂ, ਜਿਸ ਇੰਡਸਟਰੀ ਨੂੰ ਪਾਵਰ ਨਹੀਂ ਮਿਲੀ ਉਹ ਇੰਡਸਟਰੀ ਨਹੀਂ ਚਲ ਸਕਦੀ ।

[ਸਰਦਾਰ ਕਰਮ ਸਿੰਘ ਕੀਰਤੀ]

ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ power ਦੀ ਕਮੀ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਪੰਜਾਬ ਤਾਂ ਪਾਕਿਸਤਾਨ ਨੂੰ power ਦੇ ਰਿਹਾ ਹੈ, ਰਾਜਸਥਾਨ ਨੂੰ power ਦੇ ਰਿਹਾ ਹੈ ਅਤੇ ਦਿੱਲੀ ਨੂੰ power ਦੇ ਰਿਹਾ ਹੈ ਪਰ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਆਪਣੀ industry power ਨਾ ਮਿਲਣ ਕਰਕੇ suffer ਕਰਦੀ ਹੈ। ਮੇਰੇ knowledge ਵਿਚ ਕਈ ਅਜਿਹੇ cases ਹਨ ਕਿ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਬੜੀ ਦੇਰ ਦਾ connection ਲਈ apply ਕੀਤਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਅਜੇ ਤਕ connection ਨਹੀਂ ਮਿਲਿਆ। ਇਸ ਕਰਕੇ ਮੈਂ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਇਸ ਪਾਸੇ ਧਿਆਨ ਦੇਣ ਅਤੇ ਪਹਿਲੇ ਆਪਣੇ ਸੂਬੇ ਵਾਸਤੇ power reserve ਰਖ ਕੇ ਬਾਅਦ ਵਿਚ ਦੂਸਰਿਆਂ ਸੂਬਿਆਂ ਨੂੰ power ਦੇਣ। ਜਦੋਂ ਕੋਈ industry ਲਗਾਉਣ ਲਈ electric supply ਵਾਸਤੇ apply ਕਰਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਜ਼ਿਆਦਾ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਇਕ ਮਹੀਨੇ ਦੇ ਅੰਦਰ connection ਮਿਲ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਪਰ ਹਾਲਤ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਸਾਲਹਾ ਸਾਲ machinery fit ਹੋਈ ਨੂੰ ਹੋ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਪਾਵਰ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੀ। ਕਦੇ ਕੋਈ ਏਤਰਾਜ਼ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਕਦੇ ਕੋਈ ਏਤਰਾਜ਼ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਸਰਕਾਰੀ ਕਾਇਦੇ ਹੀ ਨਹੀਂ ਪੂਰੇ ਹੁੰਦੇ। ਬਾਦ ਵਿਚ ਕਹਿ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ power ਦੀ shortage ਹੈ ਜਦ supply ਵਧੇਗੀ ਤਾਂ ਦੇ ਦਿਤੀ ਜਾਵੇਗੀ। Industry ਦੇ ਵਿਕਾਸ ਲਈ ਮੁਢਲੀ ਚੀਜ਼ power ਹੈ। ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਕੋਸ਼ਸ਼ ਕਰਨ ਅਤੇ ਰਾਜਸਥਾਨ ਦੀ supply ਕਟਣ, ਪਾਕਿਸਤਾਨ ਦੀ supply ਕਟਣ ਅਤੇ ਦਿੱਲੀ ਦੀ supply ਵੀ ਕਟਣ ਤਾਂ ਜੋ ਜੇਕਰ ਪੰਜਾਬ ਦਾ ਕੋਈ ਆਦਮੀ ਮੰਗ ਕਰਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਫ਼ੌਰਨ ਬਿਜਲੀ ਮਿਲ ਜਾਏ। England ਵਿਚੋਂ ਜਿਹੜੇ ਮੇਰੇ ਮਿੱਤਰ ਜਾਂ ਮੇਰੇ ਲੜਕੇ ਹੋਕੇ ਆਏ ਹਨ ਉਹ ਦਸਦੇ ਹਨ ਕਿ ਉਥੇ ਤੁਸੀਂ ਅਜ apply ਕਰੋ ਤਾਂ ਕਲ ਹੀ line ਖਿਚ ਕੇ within 24 hours you will get power. ਉਥੇ power ਸਰਕਾਰ ਵੀ supply ਕਰਦੀ ਹੈ ਅਤੇ private companies ਵੀ ਅਜਿਹੀਆਂ ਹਨ ਜਿਹੜੀਆਂ ਕਿ power supply ਕਰਦੀਆਂ ਹਨ। ਉਮੀਦ ਹੈ ਕਿ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਮੇਰੇ ਏਸ ਸੁਝਾਵ ਵਲ ਧਿਆਨ ਦੇਣਗੇ।

Next item labour ਦੀ ਆਉਂਦੀ ਹੈ। ਇਸ ਵਿਚ ਕੋਈ ਸ਼ਕ ਨਹੀਂ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੀ labour ਬੜੀ trained ਹੈ। Labour ਮੰਨੀ ਹੋਈ ਮਿਹਨਤੀ ਅਤੇ ਚੰਗੀ ਹੈ ਪਰ ਐਥੋਂ ਦੇ Labour Laws favourable ਨਹੀਂ ਹਨ। Industries ਦੀ development ਲਈ labour ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਅਤੇ labour ਨੂੰ ਕੁਝ rights ਮਿਲਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ। ਪਰ actual state of affairs ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਕਈ Labour Inspectors ਏਸੇ ਤਾੜ ਤੇ ਬੈਠੇ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਕਿਧਰੇ ਮੌਕਾ ਮਿਲੇ ਤਾਂ ਕਿਸੇ ਨਾ ਕਿਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮਾਲਕਾਂ ਅਤੇ labour ਦਾ ਆਪਸ ਵਿਚ ਝਗੜਾ ਕਰਾ ਸਕਣ। ਮਜ਼ੇ ਦੀ ਗੱਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੇ Gazette ਨਿਕਲਦੇ ਹਨ ਉਹ ਪੜ੍ਹ ਕੇ ਵੇਖੋ ਤਾਂ ਪਤਾ ਲਗਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜਿੰਨੇਂ ਵੀ cases Labour Tribunal ਕੋਲ awards ਵਾਸਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਆਮ ਤੌਰ ਤੇ ਇਹੋ ਹੀ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ labour ਦਾ ਮਾਲਕ ਨਾਲ ਫਲਾਣੇ point ਉਪਰ ਝਗੜਾ ਹੋ ਗਿਆ। ਹਰ ਇਕ ਕਾਰਖਾਨੇਦਾਰ ਦੀ ਇਹ ਕੋਸ਼ਸ਼ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਕਿ labour ਘਟ ਤੋਂ ਘਟ ਰਖੇ ਅਤੇ machinery ਜ਼ਿਆਦਾ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਲਗਾਏ ਕਿਉਂਕਿ ਉਹ ਜਾਣਦਾ ਹੈ ਕਿ labour ਦੀ trouble ਰਹੇਗੀ। ਜਿਹੜੇ ਝਗੜੇ ਮਾਲਕਾਂ

ਅਤੇ labour ਦੇ ਦਰਮਿਆਨ ਹੁੰਦੇ ਹਨ, ਜਾਂ ਦੂਸਰਿਆਂ ਲਫ਼ਜ਼ਾਂ ਵਿਚ Inspectors ਕਰਾਉਂਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਬੰਦ ਕਰਾਉਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ। Industries ਦੇ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਬੈਠੇ ਹਨ, labour ਦਾ ਮਹਿਕਮਾ ਭਾਵੇਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਹੈ ਭਾਵੇਂ ਨਹੀਂ ਪਰ ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਮਾਲਕਾਂ ਅਤੇ ਲੇਬਰ ਦੇ ਝਗੜਿਆਂ ਨੂੰ ਬੰਦ ਕਰਨ ਦੀ ਬਹੁਤ ਜਲਦੀ ਕੋਸ਼ਸ਼ ਕਰਨ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਝਗੜਿਆਂ ਦੀ ਰਿਪੋਰਟ ਮੰਗਵਾਉਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਦਿਨ ਬਦਿਨ ਵਧ ਰਹੇ ਹਨ ਜਾਂ ਘਟ ਰਹੇ ਹਨ ਅਤੇ Inspectors ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਹਵਾ ਦਿੰਦੇ ਹਨ ਜਾਂ ਕਿ reconciliation ਕਰਾਉਂਦੇ ਹਨ।

(*At this Stage the Deputy Minister for Forests passed between the Member Speaking and the Chair.*)

**श्री अध्यक्ष :** किसी मेम्बर को उस मेम्बर के, जो कि बोल रहा हो और चेयर के दरमियान में से नहीं गुजारा चाहिये। The Member should know the Parliamentary conventions and etiquettes. [A Member should not pass between the hon. Member who is speaking and the Chair. The Member should know the Parliamentary Conventions and etiquettes.)

**ਸਰਦਾਰ ਕਰਮ ਸਿੰਘ ਕੀਰਤੀ :** ਜਨਾਬ, ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨ ਲਗਾ ਸਾਂ ਕਿ industrics ਲਈ ਤੀਸਰੀ ਆਈਟਮ capital ਹੈ। ਇਹ ਇਕ ਮੰਨੀ ਪਰਮੰਨੀ ਹੋਈ ਗੱਲ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦਾ ਸੂਬਾ ਚੂੰਕਿ ਇਕ ਬਾਰਡਰ ਦਾ ਸੂਬਾ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਬਾਹਰ ਦਾ ਕੋਈ ਆਦਮੀ ਵੀ ਐਥੇ capital ਲਗਾਉਣ ਲਈ ਤਿਆਰ ਨਹੀਂ ਹੈ। Capitalists ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ capital invest ਕਰਨ ਤੋਂ ਡਰਦੇ ਹਨ। ਇਸ ਕਰ ਕੇ ਐਥੇ ਜ਼ਰੂਰਤ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਖੁਦ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਰੁਪਿਆ ਦੇਵੇ। ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਹ ਨਹੀਂ ਸਮਝਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਕਿ ਬਾਹਰ ਦੇ ਸੂਬਿਆਂ ਦੇ Capitalists ਐਥੇ ਆ ਕੇ ਰੁਪਿਆ invest ਕਰਨਗੇ। ਬਾਰਡਰ ਦਾ ਸੂਬਾ ਹੋਣ ਕਰਕੇ ਕੋਈ ਵੀ ਸਰਮਾਇਦਾਰ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਸਰਮਾਇਆ ਨਹੀਂ ਲਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ। ਇਸ ਕਰਕੇ ਜਿਹੜੇ ਲੋਕ industry ਕਾਇਮ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁਣ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ capital ਦੀ provisicn ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ।

ਚੌਥੀ ਚੀਜ਼ ਜਿਹੜੀ industry ਨੂੰ develop ਕਰਨ ਲਈ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਉਹ raw material ਹੈ। ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਪੰਜਾਬ ਦੀ position ਦੂਸਰਿਆਂ ਸੂਬਿਆਂ ਨਾਲੋਂ different ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਇਸ ਦੀ ਕੋਈ port ਨਹੀਂ ਹੈ। ਲੋਹਾ ਕੋਇਲਾ ਦੂਰ ਦੂਰ ਦਿਆਂ ਸੂਬਿਆਂ ਮਸਲਨ ਬੰਗਾਲ ਬਿਹਾਰ ਵਿਚ ਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਉਥੋਂ ਮੰਗਵਾਉਣ ਵਿਚ ਕਾਫੀ ਖਰਚ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਜਿਵੇਂ ਕਿ ਮੇਰੇ ਦੋਸਤ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਜਿਹੜਾ ਮਾਲ ਆਉਂਦਾ ਹੈ ਉਸ ਦੀ distiibution ਵਿਚ ਵੀ difficulties ਹਨ। ਜਦ ਤਕ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਛੋਟੀਆਂ ਛੋਟੀਆਂ industries ਕਾਇਮ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆ ਤਦ ਤਕ ਦੇਹਾਤੀ ਇਲਾਕੇ ਤਰੱਕੀ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ। ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਰੁਪਿਆ advance ਕਰਕੇ ਕੋਈ ਚੀਜ਼ ਤਿਆਰ ਕਰਵਾ ਲੈਣ ਵਿਚ ਕੋਈ ਮੁਸ਼ਕਲ ਨਹੀਂ ਪੇਸ਼ ਆ ਸਕਦੀ। ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਛੋਟੇ ਛੋਟੇ ਪੈਮਾਨੇ ਉਪਰ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਤਿਆਰ ਹੋ ਸਕਦੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਹੁੰਦੀਆਂ ਵੀ ਹਨ।

[ਸਰਦਾਰ ਕਰਮ ਸਿੰਘ ਕੀਰਤੀ]

ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਦੀ ਨਿਕਾਸ ਕੋਈ ਨਹੀਂ ਹੈ, sale ਨਹੀਂ ਹੈ। ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਸਰਮਾਏ ਦੀ ਵੀ ਕਮੀ ਹੁੰਦੀ ਹੈ। ਜਦ ਤਕ ਸਰਕਾਰ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਰੁਪਿਆ advance ਕਰ ਕੇ ਦਸਤਕਾਰੀ ਕਾਇਮ ਨਹੀਂ ਕਰਦੀ ਅਤੇ ਫਿਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਬਣੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਦੀ sale ਦਾ ਪ੍ਰਬੰਧ ਨਹੀਂ ਕਰਦੀ ਤਦ ਤਕ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਕੋਈ industry ਤਰੱਕੀ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੀ। Industries Department ਪਿੰਡਾਂ ਦੀਆਂ ਛੋਟੀਆਂ ੨ units ਕਾਇਮ ਕਰਕੇ ਉਥੇ ਖ਼ਾਸ ੨ industries ਕਾਇਮ ਕਰ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਨੂੰ ਆਪ ਹੀ ਮੁਲ ਲਵੇ ਅਤੇ ਬਾਹਰ ਭੇਜ ਦੇਵੇ। ਜਿਹੜੇ ਵੱਡੇ ਵੱਡੇ ਕਾਰਖਾਨੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ certain articles ਜਾਂ parts ਤਿਆਰ ਕਰਨ ਲਈ ਬੰਦਸ਼ ਲਗਾ ਦੇਣੀ ਜਾਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਉਹ ਚੀਜ਼ਾਂ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਬਣਾਈਆਂ ਜਾਣ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਖ਼ਰੀਦਣ ਦੀ ਜ਼ਿੰਮੇਂਦਾਰੀ department ਦੀ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਜਿਹੜੇ parts ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਬਣ ਸਕਦੇ ਉਹ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਵਿਚ ਵੱਡੇ ਵੱਡੇ ਕਾਰਖਾਨੇ ਬਣਾਉਣ ਅਤੇ ਉਥੇ ਹੀ ਉਹ assemble ਕੀਤੇ ਜਾਣ ਅਤੇ ਬਾਦ ਵਿਚ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ sale ਹੋਵੇ। ਇਸ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਛੋਟੀਆਂ ਛੋਟੀਆਂ industries ਕਾਫ਼ੀ flourish ਕਰਨਗੀਆਂ।

ਅਗੇ ਮੈਂ ਇਕ ਗਲ Taxes ਦੇ ਬਾਰੇ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਮੈਂ ਇਹ ਨਹੀਂ ਕਹਿੰਦਾ ਕਿ ਟੈਕਸ ਨਾ ਲਾਉ। ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਦੇਸ਼ ਦੀ development ਲਈ ਜ਼ਰੂਰ ਟੈਕਸ ਲਾਉ। ਪਰ ਟੈਕਸ ਲਗਾਉਣ ਦਾ ਇਹ ਤਰੀਕਾ ਨਹੀਂ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਕਿ ਪਹਿਲੇ purchase tax ਫਿਰ sale Tax ਅਤੇ ਬਾਦ ਵਿਚ income tax। ਜਿਹੜੇ ਲੋਕ Industries ਚਲਾਉਂਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕਿੰਨੀ ਵਾਰ returns ਭੇਜਣੀਆਂ ਪੈਂਦੀਆਂ ਹਨ। ਪਹਿਲੀ Purchase Tax ਲਈ ਫਿਰ Sales Tax ਲਈ ਅਤੇ ਤੀਸਰੀ Income tax ਲਈ। ਟੈਕਸ ਚਾਹੇ ਜ਼ਿਆਦਾ ਲੈ ਲਉ ਪਰ ਇਕੋ stage ਤੇ ਟੈਕਸ ਲਗ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਮਸਲਨ ਸਰਕਾਰ ਇਹ ਗੱਲ ਕਰ ਸਕਦੀ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੇ manufacturers ਹਨ, ਜਿਹੜੇ ਚੀਜ਼ਾਂ produce ਕਰਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਐਨਾ ਟੈਕਸ ਦੇਣਾ ਪਵੇਗਾ। ਇਕ ਵਾਰ ਹੀ ਟੈਕਸ ਲਗ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਨਾ ਕਿ ਬਾਰ ਬਾਰ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਲਫ਼ਜ਼ਾਂ ਨਾਲ ਮੈਂ ਆਪਣੀ ਤਕਰੀਰ ਖ਼ਤਮ ਕਰਦਾ ਹਾਂ।

**श्री भला राम** (जींद 'रिजर्वड') : अध्यक्ष महोदय, यह जो रकम industries के लिए provide की गई है, मैं समझता हूं कि यह बहुत थोड़ी है। क्यों ? इसलिए कि हमारे पंजाब के अन्दर बेरोज़गारी बहुत बढ़ी हुई है। चाहे शहरों के अन्दर हो और चाहे देहातों के अन्दर—वहां पर बहुत से तबके बेरोज़गार हो गए हैं। उसका कारण यह है कि modern ढंग की दस्तकारियां बढ़ रही हैं। मिसाल के तौर पर आप जूतों की बात देख लें। पुराने जमाने में गांव में बने हुए जूते ही शहरों और देहातों में पहने जाते थे लेकिन आजकल जूतों की जगह बूटों और चपलों ने ले ली है। इस की वजह से जो हरिजन लोग shoe makers का काम किया करते थे वह बिल्कुल बेरोज़गार हो गए हैं। इसी तरह से weavers यानी कपड़े बुनने वालों की हालत है। उन का स्थान अब मिलों ने ले लिया है। ठीक है कि गवर्नमेंट ने weavers के लिए कुछ रुपया रखा है और कुछ aid भी दी है लेकिन वह खादी बोर्ड के जरिए दी है। मैंने पिछली बार भी आप की सेवा में अर्ज़ की थी और आज

5.00 p.m.

भी सरदार वरयाम सिंह जी ने बताया है कि किस तरह से उसमें scandals चलते हैं। मैं भी आपको यह बताना चाहता और आप के द्वारा सरकार के notice में लाना चाहता हूँ कि किस तरह जो depots इस बोर्ड के नीचे खोले गए हैं वहां पर managing staff हेराफेरियां करता है। जहां पर खादी भण्डार खोले गए हैं वहां पर लोगों से सूत लेकर weavers को बुनने के लिए दिया जाता है। वहां पर जो rebate मिलनी चाहिए वह वे खुद खा जाते हैं। मैंने आप को पहले भी बताया था कि सूत लाने वाले बहुत कम लोग होते हैं लेकिन वहां पर फ़र्ज़ी इन्दराज किए जाते हैं। जो सूत का कपड़ा होता है उसमें weavers को न देकर पांच आने फी गज़ का फायदा इन को होता है इसी तरह खेसों के सम्बन्ध में भी है। खेस बनाने वाले weavers को एक रुपया 14 आने गज़ के हिसाब से दिया जाना होता है—6 आने बनवाने वाले को और बाकी एक रुपए आठ आने गवर्नमेंट अपनी तरफ से देती है लेकिन उन लोगों की चालाकी के कारण वह एक रुपया आठ आने उन्हीं की जेब में जाते हैं। इसका कारण यह है कि न तो सूत देने वाला कोई होता है और न ही weavers को कोई सूत दिया जाता है।

इसी तरह Gram Khadi Udyog Board बना हुआ है जोकि co-operative societies को loan देता है (घंटी) स्पीकर साहिब, मैं समझता हूं कि co-operative societies को यह loan न देकर individuals को दिया जाना चाहिए ताकि वे लोग अपनी industry को बढ़ा सके। हमारे पटियाला और दूसरी तहसीलों के अन्दर ऐसे लोगों को कर्ज़े देकर industry को बढ़ाना चाहिए।

**श्री अध्यक्ष** : अब दो दो मिनट ही सब को मिलेंगे। (Now only two minutes will be given to each hon. Member.)

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** (नूह) : स्पीकर साहिब, दो मिनट में क्या अर्ज़ करूं क्योंकि आप जानते हैं कि जब पिछली बार मैं बोलने के लिए खड़ा हुआ था तो मुझे चीफ मनिस्टर साहब की तरफ से क्या कुछ कहा गया था और दूसरों ने क्या कुछ कहा। कहते हैं कि तुम्हारा चेहरा तो बड़ा शरीफाना है, शकले मोमनां, लेकिन इन की वफा जफा से बदतर है। इन्हें चीफ मनिस्टर से बड़ा प्यार है। (*Interruption*) बहर हाल यह मज़मून ऐसा नहीं कि जिस पर दो ही मिनट में सब कुछ अर्ज़ कर सकूं। दो मिनट में तो सिर्फ यही कह सकता हूं कि इंडस्ट्री के मैदान में आप ने बड़ी तरक्की की। दस्तकारी के मैदान में नुमायां तरक्की हुई। लेकिन कैसे बताऊं कि इन्होंने अपने अख्तियारात का किस बुरे ढंग से इस्तेमाल किया। अभी सरदार वरयाम सिंह ने बताया कि कैसे भट्टे का भट्टा बैठाया गया। अगर मौका देते तो इतनी मिसालें दे सकता था कि आप हैरान रह जाएंगे। स्पीकर साहिब, कोयलों की वैगनों का सवाल हुआ तो कहा गया कि किसी जगह दस, किसी जगह पंद्रह किसी जगह बीस, किसी जगह तीस और जब Revenue Minister साहब के भट्टा की बारी आई तो उन के हिस्सा में 90 गाड़ियां आईं। इसी तरह एक सवाल के जवाब में बतलाया गया कि सन् 1955-56-57 में सरदार प्रताप सिंह साहिब के अज़ीज़ ने सिर्फ दस और दूसरे साल सिफर लीं क्योंकि भट्टा का काम बन्द रहा था . . . .

**Minister for Industries :** I rise on a point of Order, Sir. That is not a subject of the Industries Department. It relates to the Supplies Department, which is independent.

**श्री अध्यक्ष** : मौलवी साहब, इस वक्त तो आप को सिर्फ इंडस्ट्रीज़ की बाबत ही कहना चाहिए । [The hon. Member should for the present, confine himself to the demand of Industries only.]

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : मैं तो जनाब इंडस्ट्रीज़ के मुताल्लिक ही अर्ज़ करने जा रहा हूं ।

**श्री अध्यक्ष** : मैं ने पहले भी कई बार कहा है कि जो आदमी हाउस में हाजिर न हो और जो यहां पर अपने आप को defend न कर सकता हो उस का नाम ले कर reference नहीं की जानी चाहिए । लेकिन मुझे अफसोस है कि आप फिर वैसी ही बातें करने जा रहे हैं (I have already pointed out to the hon. Members time and again that references to persons who are not present in the House and cannot defend themselves should not be made by name. But I am sorry to observe that the hon. Member is again going to talk in that way.)

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : सही फरमाया । मैं नाम नहीं लूंगा । आप का हुक्म सर आंखों पर । ठीक है कि देहातों में co-operative तौर पर industries चलाने की हकूमत को इजाज़त मिल गई । हाई कमांड ने आप को यह कहा था जो गलतियां होती हैं और जो अफसरान उन गलतियों को करने के जिम्मेदार हैं उन को check किया जाए लेकिन इस का मतलब यह नहीं कि आप को हर बात के लिये line clear मिल गया । अभी स्पीकर साहिब मोदगिल साहब ने फरमाया था कि लोहे के कोटे किस तरह से दिए जाते हैं । जिस को चादर की जरूरत होती है उस को सरिया दिया जाता है और जिस को सरिया की ज़रूरत होती है उस को चादरें दी जाती हैं । जब यह बातें आप के सामने आती हैं तो क्या आप यह नहीं चाहेंगे कि हकीकत आप के सामने आए ? क्या आप यह नहीं जानना चाहेंगे कि अफसरान और यह खुद किस तरह से काम करते हैं ? इंडस्ट्रीज़ को जो कि हमारी स्टेट की जान हैं, किस तरह से चलाया जाता है ? अगर किसी को पावर लूम दी गईं तो मैं पूरे यकीन के साथ कह सकता हूं कि 50 फीसदी से ज्यादा बोगस आदमियों को दी गईं । आप लोहे के कोटा को ले लें, Small Scale Industries के लिए किसी भी raw-material को ले लें, sugar industry को ले लें, किसी भी जगह पर साफगोई से काम नहीं लिया गया । Sugar industry की पंजाब में बड़ी तरक्की हो सकती थी । इस से सूबा को बहुत फ़ायदा हो सकता था लेकिन हुआ क्या ? बड़े बड़े आदमियों को ले लिया गया । हमारे ही यहां के एक मेम्बर असेम्बली श्री डी. डी. पुरी को मिल खरीदने वाली सब कमेटी का मेम्बर बनाया गया । इन्होंने foreign countries की firms के साथ लाखों रुपया अपनी कमिशन का ठहरा लिया यानी खुद ही कमिशन एजंट भी बन बैठे ।

**श्री अध्यक्ष** : No such references please. यह गलत तरीका है । आप इस ढंग से यहां पर allegations नहीं लगा सकते No such references please. (This is a wrong procedure. He cannot make allegations in this House in this manner.)

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : तो स्पीकर साहब, दो मिनटों में और किस तरह से अर्ज़ करूं। मैं दो मिनटों में जल्दी जल्दी इस से ज्यादा और क्या आप को बता सकता हूं ?

**श्री अध्यक्ष** : जल्दी जल्दी कहते हुए का मतलब यह नहीं कि आप ने किसी को छोड़ना ही नहीं (To say things briefly and quickly does not mean that the hon. Member should spare nobody.)

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : जनाब, कैसे कहूं कि उन की मिल पर मुनासिब cess नहीं लगाया गया। वैसे तो पहले ही उन को लाखों रुपए की छूट दी गई थी। जो cess sugar पर यू. पी. में लगता है उस को उन पर लागू नहीं किया गया। उस से वह बरी कर दिये गये जो कहने को बेशक कह दें कि वह रुपया नया दौर अखबार की नज़र हो गया (घंटी की आवाज़) बहर हाल, स्पीकर साहब, दो मिनट में इतना ही अर्ज़ करूंगा कि इस वक्त आप के मुल्क के सामने बड़े बड़े मसले हैं। अगर मुल्क को बाहर के मुमालिक से इक्तसादी निजात दिलानी है तो सोचना होगा कि इंडस्ट्री का महकमा इस में क्या मदद कर सकता है। यहां पर देहाती मसले हैं। इंडस्ट्रीज़ डिपार्टमेंट के अन्दर ट्रैक्टर बनाने के लिये रुपया मखसूस किया होता। अगर जमीन को काटने के लिये ट्रैक्टर तैयार नहीं किये जा सकते थे तो कोई और छोटी मोटी दस्तकारी चलाने का इंतज़ाम किया होता कोई ऐसी राह सोची होती कि जिस से वह बिजली जो पाकिस्तान या दूसरे सूबों को जाती है उस का यहीं पर इस्तेमाल किया जाता और double shifts चला कर industrial output को बढ़ाया जाता बजाय इस के कि दिन के वक्त बिजली न दे कर लोगों को रात के वक्त काम करने पर मजबूर किया जाए (घंटी) स्पीकर साहब, अभी खत्म करता हूं। बस आखरी बात आप को बताना चाहता हूं। जो सिगनल इन को मिला हुआ है उसका किस तरह से misuse किया जा रहा है। खेमकरण अब जिला अमृतसर में हैं । स्पीकर साहिब, वहां कोई industry नहीं है । वहां की एक co-operative society ने भट्टे के लिये दरखास्त दी क्योंकि वहां और तो कोई industry . . .

**श्री अध्यक्ष** : आप अब गुड़गांव से खेम करण पहुंच गये हैं (From Gurgaon the hon. Member has now shifted to Khem Karan)

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : स्पीकर साहिब, एक तरफ तो मैं ने यह अर्ज़ किया है कि सरदार प्रताप सिंह के दोनों भट्टों के साथ रियायती सलूक किया जाता है । उन्होंने चाहे कोई काम भी नहीं किया फिर भी उन को गाड़ियां मिल रही हैं और दूसरी तरफ खेम करण की co-operative society की दरखास्त की कोई प्रवाह भी नहीं की जाती हालांकि बारिशों और सैलाब की वजह से खेमकरण के ज़्यादा मकान गिर

[मौलवी अब्दुल गनी डार]
गए हैं और दस मील के एहाता में कोई भट्टा नहीं.......(घंटी की आवाज) बस स्पीकर साहिब, मैं इस demand के लिये इन्हें मुबारक अर्ज़ करता हूं (हंसी) और साथ यह भी कहता हूं कि यह High Command के Cerdict को line clear न समझ लें कि जो कुछ इन की मर्ज़ी आये यह करते रहें अगर यह इस तरह की ज़यादतियां करते रहे तो High Command को फिर सख्त action लेना पड़ेगा और स्टेट के अवाम खेश परवरी को कभी बर्दाश्त न करेंगे।

**श्री अमर नाथ शर्मा** (कांगड़ा) : स्पीकर साहिब, Industries की demand में 90,51, 700 रुपये मांगे जा रहे हैं। अगर इस का वेरवा किया जाये तो मैं समझता हूं कि जिन भाइयों ने इस demand का विरोध किया है शायद इस के लिये उन का ऐसा करना जायज़ मालूम नहीं होता, इस में non-planned स्कीमों पर खर्च के लिये 38,62,040 रुपये और plan स्कीमों के लिये 46,52,510 रुपये के लिये मंज़ूरी हासिल की जा रही है। इस तरह non-planned स्कीमों में 11 लाख रुपया staff के लिये मांगा जा रहा है यानी यह secretariat staff के लिये और field staff के लिये इसी तरह से 4,10,650 रुपये Industrial स्कूलों के लिये निश्चित किये गये हैं। अगर Department of Industries के बजट का ज़रा गौर से मुतालिया किया जाये तो मेरा यह ख्याल है कि पंजाब के खजाने से इस महकमे को जो रुपया मिला है उस की ज़्यादा खुश असलूबी और नेक नियती के साथ allotment की गई है और यह राज्य में से बेकारी को दूर करने के लिये इसे industrialize करने के लिये और इसे सब से अग्रसर करने के लिये एक बड़ा साधन बनेगा। सब से बड़ी बात जो इस के लिये रखी गई है वह यह है कि plan स्कीमज़ में junior technical schools और senior industrial schools की provision की गई है। यह ही नहीं बल्कि उन तुलबा के लिये जो खड़गपुर या कानपुर में further training के लिये जाते हैं वज़ीफ़े भी रखे गये हैं। जो हरिजन भाई शिकायत करते हैं उन को मैं बताना चाहता हूं कि इस में उन के बच्चों के लिये खास तौर पर वज़ीफे रखे गये हैं ताकि वह technical तालीम हासल कर के देश की उन्नति का साधन बन सकें।

फिर चार प्रकार की industries के लिये इस में provision की गई है। पहली big Industries, दूसरी medium industry, तीसरी small-scale Industries और चौथी cottage industries इन को हम ने दो हिस्सों में बांटना होगा। ग्यारह स्कीमे वे हैं जो खादी कमिशन के तहत आती हैं और बाकी की Industries Department के तहत। इतने थोड़े साधनों से पंजाब को industry में अग्रसर किया गया है। सूबे की तक्सीम के बाद यहां पर कोई बड़ा कारखाना नहीं था। यहां पर अब सब से बड़ा कारखाना बाईसिकलों का खुल गया हुआ है। चाहे वह private sector में चला है लेकिन उस की

इमदाद में Industries Department का काफ़ी हाथ है। इस के अलावा यहां कागज़ का कारखाना लगा है, starch का कारखाना लगा है और silk के कारखाने लगे हैं। फिर सब से ज्यादा कामयाबी लेथों और आरों के बनाने की industry में हुई है। आज बम्बई और अहमदाबाद से लोग बटाले और लुधियाने के बने हुए लेथ और आरे लेने आते हैं। स्पीकर साहिब, यह कोई मामूली बात नहीं कि यहां के बने हुए लेथ और आरों को खरीदने के लिये लोग दूसरे प्रान्तों से यहां पहुंचते हैं। यहां industrial towns बन गये हैं।

(*At this stage Mr. Deputy Speaker occupied the Chair.*)

डिप्टी स्पीकर साहिब, यही नहीं। मैं आप की विसातत से अपने भाइयों से यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि बटवारे के बाद लोगों को training देने के लिये जो सूबे को industrailize करने के लिये सब से ज़रूरी बात थी, काफी कदम उठाये गये हैं। जब सूबे की तक्सीम हुई तो उस वक्त हमारे मुसलमान भाई ज्यादातर घरेलू दस्तकारियों में लगे हुए थे जो कि पाकिस्तान को चले गये। देश की Small Scale Industries भी उन्हीं के हाथों में थीं। उन के अलावा कुछ राम गढ़िये तरखान काम करते थे। बाकी हिन्दू और सिख यह काम नहीं जानते थे। (घंटी की आवाज़) जनाब एक मिनट और दे दें तो आप की बड़ी कृपा होगी। मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि इस Department ने लोगों को training देने के लिये हर जगह पर training centres जारी किये हैं। जब प्रान्त की तकसीम हुई तो कांगड़े में ऐसा कोई साधन मौजूद न था। अब इस Department ने tea की industry में लोगों को काफी training दे दी है। Wool के centre नगरौटा और मंगोवाल में खोले गये हैं। हां, अभी वहां कुछ कमियां हैं और वह रुपये की कमी की वजह से है। इसी वजह से यह Department और अच्छी तरह से वहां काम नहीं कर सका।

मैं अब और ज्यादा न कहता हुआ अपने ज़िला कांगड़े के लिये कुछ सुझाव दूंगा। अगर अगले साल सरकारी खज़ाने से कुछ और रुपया उस ज़िले के लिये इस Department को मिल जाये तो वहां industry बहुत फैल सकती है और उस से उस इलाके से गरीबी के दूर करने में काफ़ी सहायता मिल सकती है। सारे हिंदुस्तान में जितने soap nuts पैदा होते हैं उन का $\frac{3}{4}$ हिस्सा हमारे ज़िला में होता है। अगर उन की crushing के लिये वहां कोई factory लग जाये तो मेरे ख़्याल में हमारे कांगड़ा की बेकारी काफी हद तक दूर हो सकती है। इस के अतिरिक्त मैं आप कि विसातत से पंजाब सरकार से यह भी प्रार्थना करूंगा कि हमारे ज़िला कांगड़ा में raw-material काफी हैं। वहां एक गांव में हमारे Minister for Industries गये थे। मैं ने उन्हें दिखाया था कि वहां नारंगी, गरगल और संगतरा बहुत पैदा होता है। अगर वहां fruit juice के निकालने और preserve करने की factory लगाने का इन्तज़ाम किया जाये तो मेरे ख़्याल में इस से हमारी गरीबी का काफ़ी हद तक सवाल हल हो सकता है।

[श्री अमर नाथ शर्मा]

फिर हमारे ज़िला में नूरपुर और डेरा गोपीपुर में लाख की बोरियां इतनी बहुतात में हैं कि अगर लाख के कीड़े पालने का काम आप शुरू करायें तो यह भी हमारी गरीबी और कंगाली दूर करने का एक साधन हो सकता है। फिर डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं आप के ज़रिये मिनिस्टर साहिब से यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि हमें खुशी है कि एक resin factory हुशियार पुर में ex-servicemen co-operative society बना कर लगा रहे हैं। लेकिन उमें दुःख भी है कि raw material तो हमारे हां पैदा हो और यह factory हुशियार पुर में लगे। हालांकि वहां forests co-operative society का लाखों रुपया पड़ा हुआ है वहां उस रुपये से यह factory नहीं लगाई गई। इस लिये मैं, डिप्टी स्पीकर साहिब, आप की मारफत वज़ीर साहिब की सेवा में प्रार्थना करूंगा कि वहां भी एक resin factory लगाई जाये।

**श्री रण सिंह** (थानेसर 'रिज़र्वड,) : डिप्टी स्पीकर साहिब, इस में कोई शक नहीं कि हमारी पंजाब गवर्नमेंट industries की development पर बहुत रुपया खर्च कर रही है और इस साल के बजट के अंदर भी इस के लिये काफी provision की हुई है। मुख्तलिफ किस्म की दस्तकारियों को कर्जा दिया जा ना है, कई co-operative societies को कर्जे दिये जाने हैं और दूसरे कइयों को grants की शक्ल में रुपया दिया जाना है। यह साधन दस्तकारियों की तरक्की के लिये बड़ा मुफीद साबत हो रहा है। लेकिन इस में मैं कुछ खामियां भी महसूस करता हूं जो मैं, डिप्टी स्पीकर साहिब, आप की मारफत हाउस के नोटिस में लाना चाहता हूं। हमारी सरकार ने दस्तकारियों को कर्जे देने के लिये दो तरह की स्कीमें बनाई हुई हैं। एक तो वगैर ज़मानत के और दूसरे ज़मानत पर सरकार लोगों को दस्तकारी के लिये रुपया देती है। पिछली बार भी यह बात हाउस में आई थी कि जो बिला ज़मानत का कर्ज़ा है उस की रक्म बहुत थोड़ी है। उस के बाद इस मांग पर कि यह कर्ज़ा और बढ़ाया जाए इस की रक्म और बढ़ा दी गई थी मगर अब भी वह रक्म कम है। दस्तकारी के लिये जो रुपया प्रोवाइड किया जाता है उस में से बिला ज़मानत का रुपया ही है जिस से गरीब लोग फायदा उठा सकते हैं क्यों कि ज़मानत देने के लिये उन की कोई प्रापर्टी नहीं होती और यह बात आम तौर पर देखने में आती है कि जो लोग यह रुपया लेते हैं वह हरिजन ही होते हैं क्योंकि उन के पास मकान, ज़मीन या दूसरी जागीर भी नहीं होती जिस को ज़मानत के तौर पर पेश कर के वह कर्ज़ा ले सकें। और बिला ज़मानत के कर्ज़ा के लिये रुपया कम होता है। नतीजा यह होता है कि दरख्वास्तें ज्यादा आ जाती हैं और रुपया सब को नहीं मिल सकता। असल में देखा जाए तो उन बेचारे हरिजनों का तो इन दरख्वास्तों पर ही ज्यादा खर्च हो जाता है और उन की उतनी मदद नहीं होती जितना कि उन का खर्च हो जाता है। तो मेरी आप की मारफत सरकार से दरख्वासत है कि यह जो बिला ज़मानत के कर्ज़े का रुपया है इस को और बढ़ाया जाए ताकि गरीब लोग इस से फायदा उठा सकें। इस से गरीब लोगों की मदद होगी।

स्पीकर साहिब, हरिजन जो हैं उन के दो ही पेशे हैं जिन पर आम तौर पर उन का गुज़ारा होता है। हरिजन लोग कुछ तो काश्तकार या काश्तकार मज़दूर हैं और बाकी के हैं दस्तकार। इन में से ज़्यादा लोग दस्तकार हैं। मगर जिस तरह कि आज कल कर्ज़ा मिलता है उस से यह गरीब लोग तो फ़ायदा उठा नहीं पाते, फायदा उठा जाते हैं दूसरे लोग। स्पीकर साहिब पंजाब में कई इंडस्ट्रीयल स्कूल हैं जैसे जालन्धर में leather tanning का स्कूल है, रोहतक में इंडस्ट्रीयल स्कूल है और नीलोखेड़ी में भी है मगर इन स्कूलों में जो लड़के दाखिल किये जाते हैं उन में से ज्यादा दूसरी जातियों के होते हैं हरिजन बच्चों को उन में दाखिल होने का मौका नहीं दिया जाता। जैसा कि मैं ने अर्ज़ किया है कि हरिजन जो हैं यह काश्तकार या दस्तकार होते हैं। तो इन में काश्तकार तो इसलिए अपना गुज़र नहीं कर सकते क्योंकि उन को काश्त करने के लिये ज़मीन नहीं मिलती। अब उन के लिये भी यही एक जरिया रह जाता है कि वह किसी तरह से किसी दस्तकारी के ज़रिए अपना पेट भर सकें। इसलिए अगर हम हरिजनों की वाकई मदद करना चाहते हैं तो हमें चाहिए कि यह जो बिला ज़मानत का रुपया है इसे बढ़ाया जाए। (घंटी)

जनाब, मैं एक अर्ज़ आप के ज़रिए से करना चाहता हूं। पहले ज़माने में भी हरिजन लोग मज़दूर और दस्तकार ही होते थे और गांव में जूते बनाने या इसी किस्म के दूसरे काम करते थे। तो उस ज़माने में यह हुआ करता था कि इन की बनाई हुई चीज़ों की कीमत गाव के जो superior लोग caste Hindus वगैरा की ज़ातों के लोग, मुकर्रर कर दिया करते थे और यह कहा जाता था कि वह इस से ज़्यादा रुपया अपने बने हुए सामान का नहीं ले सकते। आप हैरान होंगे कि आजकल भी यही सिलसिला कई इलाकाजात में चालू है। मिसाल के तौर पर हमारे ज़िला करनाल में दो तीन गांव ऐसे हैं, जैसे बांसा और भालसी वगैरह, जहां अब भी इन बेचारों के तैयार किए हुए सामान की कीमत मुकर्रर कर दी जाती है जिस से ज्यादा दाम पर वह अपना सामान नहीं बेच सकते। इस से वह गरीब लोग suffer करते हैं। यह चंद बातें मैं आप के ज़रिये सरकार के नोटिस में लाना चाहता था और उम्मीद करता हूं कि हाउस इस पर गौर करेगा।

**उद्योग मंत्री** (श्री मोहन लाल) : डिप्टी स्पीकर साहिब, आप से पहले स्पीकर साहिब ने आज की डिबेट के मुताल्लिक कुछ ख्यालात ज़ाहिर किये थे कि एक अच्छे वायुमंडल में बहुत constructive dcbate हुई। मैं भी उन के साथ इस में शामिल होता हूं और मैम्बर साहिबान को मुबारकबाद देता हूं और उन का मशकूर भी हूं कि उन्होंने इस बहिस में हिस्सा ले कर बहुत से constructive सुझाव दिए और नुक्ताचीनी भी की। मुझे अगर अफसोस हुआ तो वह सिर्फ एक मैम्बर साहिब की स्पीच सुन कर और इत्तफाक स वह मेरे ही ज़िले और मेरी ही तहसील के रहने वाले हैं और उन को मेरे से कुछ ज़ाती खलिश है। यह वह भी जानते हैं और मैं भी जानता हूं। अच्छा होता अगर वह ज़ाती बातों को इस जगह पर न लाते और इस जगह पर मेरे साथियों, मेरे दोस्तों और मेरे लड़कों का हवाला न देते। और भी इस किस्म की उन्होंने बातें कीं। अच्छा होता अगर वह ऐसा न करते। अब मैं तो चाहूंगा कि इन सब बातों का मैं जवाब दूं मगर मैं

[उद्योग मंत्री]

महसूस करता हूं कि अगर मैं ऐसा करूं तो मैं डिबेट को बहुत नीचे गिरा दूंगा। अगर उन को मेरे से ज़ाती खलिश थी तो उस के लिए कई और मौके और तरीके हो सकते थे। अब मैं क्या उन के साथियों का मुकाबला अपने साथियों के साथ करूं, उन का अपने साथ मुकाबला करूं, उन के लड़के का अपने लड़के से मुकाबला करूं और कहूं कि किस तरह से इन्होंने नाजायज़ ढंग से अपने लड़के को एक म्यूनिस्पल कमेटी का Executive Officer बनाने का यत्न किया था। (विघ्न) और सारी बातें कहूं। क्या इस तरह से मुकाबला करूं और अपना डिफैंस दूं और इन पर attack करूं? गो यह मुनासिब न होगा तो भी मैं इतना ज़रूर कहूंगा, बिना तफसील में जाते हुए, कि यहां पर जो कुछ कहा गया वह ज़ाती रंजिश की बिना पर और motive से कहा गया। अगर किसी भाई को मेरे से कोई बात करनी हो, मेरे से कुछ पूछना हो, मेरे से कोई शिकायत हो और वह मेरे से उस के मुताल्लिक पूछना चाहे तो जिस ढंग से भी चाहे मैं बता सकता हूं। इस वक्त भी या और किसी वक्त भी मगर इन बातों में जा कर आप का और हाउस का वक्त ज़ाया नहीं करना चाहता।

जहां तक इंडस्ट्री का ताल्लुक है इस बार में मैम्बर साहिबान की तरफ से जो बातें की गई हैं पेशतर इस के कि मैं उन का जवाब दूं मैं यहां पर एक मुख्तसर सा review देना चाहता हूं कि इस साल में इंडस्ट्री ने पंजाब में कितनी तरक्की की है। मैम्बर साहिबान ने इस सिलसिले में कहा कि इस में शक नहीं कि पंजाब में इंडस्ट्री ने तरक्की की है और दिनबदिन कर रही है मगर इस तरक्की में ज़्यादा हिस्सा प्राइवेट इंडस्ट्री का है। मैं उन से इत्तफाक करता हूं। मुझे इस बात से कोई झगड़ा नहीं। इस चीज़ में तरक्की दोनों पार्टियों यानी गवर्नमेंट और प्राइवेट इंडस्ट्री के मिल कर काम करने से होती है। जब तक प्राइवेट इंडस्ट्री में initiative और हिम्मत नहीं होती तब तक सिर्फ गवर्नमैण्ट की वजह से कोई बहुत तरक्की नहीं हो सकती। मैं मानता हूं कि इस तरक्की का credit हमारी प्राइवेट इंडस्ट्री को है और यहां के लोगों को है। कौन नहीं जानता कि पंजाब के दिमाग को, पंजाबियों के hereditary skill को, हिम्मत को? यही तो हैं जो गिर कर उठे और उठ कर आज बढ़ रहे हैं। इस तरक्की में बहुत सा हिस्सा उन का है मगर हमें इस बात का मान है कि इस सिलसिला में जितनी तवक्कुह सरकार से थी वह इस ने पूरी की है। हां, यह हो सकता है कि हालात के मुताबिक सरकार उतनी मदद न कर सकी हो जितनी कि मुमकिन हो सकती थी। यह बात मानी जा सकती है मगर मौजूदा हालात के मातहत जो कुछ मदद सरकार दे सकती थी, technical guidance दे सकती थी इस ने दी। इस सिलसिले में एक बात यह कहना चाहता हूं कि जैसा कि आप जानते हैं, हमारी इंडस्ट्री को foreign exchange की दिक्कत की वजह से काफी चोटें सहनी पड़ीं। इस की वजह से इंडस्ट्री के रास्ते में काफी दिक्कतें आईं। हमें बहुत सा खाम माल बाहर से मंगाना पड़ता है, मशीन parts और मशीनरी मंगानी पड़ती है—और भी बहुत सी चीज़ें मंगाई जाती हैं। इन पर इंडस्ट्री का इनहिसार है, मगर foreign exchange की किल्लत की वजह से इंडस्ट्री के रास्ते में काफी दिक्कतें आईं। इस के बावजूद भी यह बढ़ी है और इस ने शान के साथ तरक्की की है।

यह एक खास गौरव की बात है, खासतौर पर Small Scale Industry अच्छी तरह से चल रही है। जब हम Industry की बात करते हैं तो हमें खास तौर पर यह देखना होता है कि इस सिलसिला में पंजाब ने क्या किया है। इस के बावजूद कि हमें बहुत सारी foreign exchange की दिक्कतें हैं फिर भी जहां तक मुमकिन हो सकता था State Government मुख्तलिफ प्रकार की इमदाद करती है। 3600 के करीब ऐसी units हैं जिन को हम ने मुख्तलिफ किस्म की industrial चीजों के मंगवाने में इमदाद की है। इस सिलसिला में जहां तक industrial raw material का ताल्लुक है जो भी दिक्कतें आती रही हैं वह आहिस्ता २ दूर हो रही हैं। 3-4 मोटी मोटी raw materials जिन का ज्यादा ताल्लुक Industry से है उन की सही picture मैं आप को देना चाहता हूं, जो कि बहुत ज़रूरी है। पहली चीज़ तो सीमेंट है। जैसा कि आप जानते हैं इस में बहुत सी improvements हुई हैं। आज इस पर कोई control नहीं है। Free sale हो रही है। दूसरी चीजें भी ऐसी है जिनकी हमारी सनअत को बहुत ज़रूरत है। इस सिलसिले में हमें बहुत दिक्कत रही है और यह आहिस्ता २ दूर हो रही है। जो मोटे २ raw materials हैं। Industry के मुताल्लिक इन में से एक जो बहुत ज़रूरी है वह pig-iron है। इस के मुताल्लिक मैं कह सकता हूं कि हमारी बहुत ही अच्छी position है। इस की वजह यह है कि Tatas रूड़केला, और भिलाई में pig-iron का उत्पादन आरम्भ हो चुकी है और हमें अब ज़रूरत के अनुसार यह लोहा मिल रहा है। जो हमारा quota है वह हर 3 महीने के बाद मिलता है। 1957 में हमें जो quota मिला इस के पहले quarter में हमें 7,425 टन मिला, दूसरे में कुछ नहीं मिला, तीसरे में 4,256 टन मिला और चौथे में 4,257 टन मिला। साल 1,958 में पहले quarter में 5,252 टन मिला। दूसरे में 12,020 टन मिला। तीसरे में बहुत अच्छा मिला है यानी 40,728 टन और चौथे में 33 हज़ार टन मिला। अगर हम इन फिगर्स का 1957-58 से मुकाबला करें तो जाहिर होगा कि हमें 5 गुना से अधिक quota मिला है। Government of India की तरफ से हमें यह बात कही गई है कि pig iron की जितनी भी पंजाब की ज़रूरतें हैं वह सारी की सारी पूरी की जाएंगी और वाकई आज इस की कोई दिक्कत नहीं है। आज हमारी Foundary Industry काफी मशहूर है क्योंकि आज pig-iron की हमें काफी सहूलतें हैं और इस में हमारी काफी तरक्की हुई है। अब मैं आप को steel के बारे में 1957-58 और 1958-59 के कुछ आंकडे देना चाहता हूं कि इन दो सालों में steel की क्या अवस्था रही है और वह कितना मिला है। 1957-58 के चौथे quarter में यह 10,083 टन सब प्रकार का steel शामिल हो कर हमें मिला था। परन्तु 1958-59 के इसी क्वाटर में हमें 20827 टन मिला है। 1957-58 के साल में कुल कोटा हमें 40,332 टन मिला था। परन्तु 1758-59 में 57316 टन मिला। यानी इस साल पिछले साल के मुकाबला में 17,000 टन के लग भग अधिक मिला है

[उद्योग मंत्री]

इसमें विशेष तौर पर अथवा ग्राम उद्योगों के लिए बहुत बढ़ौतरी हुई है जहां 1957-58 के चौथे हिस्सा में 2,025 टन मिला था। वहां 1958-59 के इसी हिस्सा में 7543 टन मिला। इसी तरह की बढ़ौतरी Non-Agricultural में काटा हुई जहां कि 1957-58 के चौथे quarter में यह 925 टन मिला था वहां 1958-59 के इसी quarter में 2345 टन मिला। इस से स्पष्ट होता है कि steel की अवस्था भी इस साल पिछले साल के मुकाबला में काफी अच्छी रही है और सुधर रही है। मैं यह भी प्रार्थना करना चाहता हूं कि जब हमारी steel की उपज भिलाई, दुर्गापुर और रूड़कला में आरंभ हो जावेगी तो और भी कठिनाई दूर हो जावेगी और हमारी industry को सुविधा मिलेगी।

कुछ दिक्कतें मैम्बर साहिबान ने quota की supply के मुताल्लिक की हैं और यह भी कहा गया है कि वहां कुछ नामुनासिब कार्यवाही भी हुई है। जहां पर quota की supply की बात होती है वहां पर कुछ ऐसी बातें हो ही जाती है। आज इतनी कोशिशों के बावजूद भी हरेक की बुराई को रोका नहीं जा सकता मैं मानता हूं कि ऐसी कोशिशें होती रही हैं। लेकिन जहां इस किस्म की बुराइयां हों इनको कुली तौर पर रोका नहीं जा सकता।

आज दो मैम्बर साहिबान ने एक बात कही कि quota की allocation गलत होती है। जिस को सरिए की ज़रूरत हो या किसी और चीज की ज़रूरत हो तो सरिया की बजाय कुछ और ही चीज दे दी जाती है। मगर यह कोई हमारे बस की बात नहीं है। यह Iron and Steel Controller की वजह से होती है। हम तो खुद स्टेट गवर्नमेंट की तरफ से उन के साथ मामला take up करते रहे हैं कि जहां जितनी ज़रूरत हो उस के मुताबिक सप्लाइ हो लेकिन अगर supply में कोई कमी हो या कोई गड़बड़ हो तो सरकार की जिम्मेदारी नहीं होती। इसी लिये जो इस सिलसिले में दिक्कतें थी वह आइरन और स्टील (iron and steel) की कमी की वजह से हुई।

अब मैं पिछड़े हुए इलाके के मुताल्लिक अर्ज़ करना चाहता हूं। हमने यह फैसला किया था कि इन इलाकों को develop करने के लिये खासतौर पर ध्यान दिया जाएगा और उस के मुताबिक अमल भी होता रहा। एक मैम्बर साहब ने यह फरमाया कि कांगड़ा और महेन्द्रगढ़ के ज़िलों को कोटा नहीं मिला। तो यह भी किसी हद तक ठीक है क्योंकि जब तक सप्लाइ की कमी है उस वक्त तक तो quota नहीं मिलेगा। बात यह है कि गवर्नमेंट आफ इंडिया से जो allocation होती है उसी में से सब जगह के लिए बांटना पड़ता है और इस लिए हम ने यह फैसला किया था कि जो इंडस्ट्रीज सन् 1955 तक रजिस्टर्ड हुई थीं सिर्फ उन को ही कोटा दिया जाएगा और इस लिए कांगड़ा व महेन्द्रगढ़ का area exempt करना पड़ा। तो यह दिक्कत थी allocation की जो मैंने अर्ज़ की। अब मैं Village Industries की बाबत

कुछ कहना चाहूंगा । इस के लिये हम ने एक माडल विलेज स्कीम बनाई है जिसके तहत एक एक गांव में इंडस्ट्री को रायज करने का कदम उठाया है और उस को माडल बनाना हमारा उद्देश्य है ताकि दूसरे गांवों के लोग उस को देख कर अपने यहां भी छोटे छोटे काम शुरू करने के लिये प्रेरणा ले सकें। इन गांवों में हर प्रकार की छोटी इंडस्ट्री लगाने का प्रबन्ध होगा। यह गांव दूसरों के लिये एक नमूना बनेंगे। इसी तरह से चंडीगढ़ के लिये भी सरकार इंडस्ट्री का प्रबन्ध कर रही है और 300 टन का कोटा यहां की इंडस्ट्रीज़ के develop करने के लिये मखसूस किया है। गवर्नमेंट माली इम्दाद दे कर भी लोगों की सहायता करने के लिये तैयार है। वैसे भी शुरू में सरकार की जिम्मेदारी होती है। इस लिये दूसरी पंच साला प्लान के अंदर 2 करोड़ रुपया कर्ज़े के लिए रखा गया है। पिछले साल हमने 75 लाख रुपया कर्जे की शक्ल में दिया। इस साल 38 लाख रुपया का provision है। इतनी ही रकम आइंदा साल के लिये कर्ज़े के लिए रखी जाएगी। कुछ भाइयों ने कहा कि छोटे छोटे कर्ज़े लेने वालों की तरफ खास ध्यान रखा जाय और जिन को credit worthiness के बेसिज़ पर 1 हज़ार से कम कर्ज़ा दिया जाता है वह बढ़ा देना चाहिए। मैं अर्ज़ करूंगा कि ऐसे लोगों को इस वक्त भी loan scheme से बहुत ज्यादा फायदा हो रहा है। मैं आप को तफसील में न जाते हुए बतलाना चाहता हूं कि हमारी तीन stages हैं। एक तो जिले तक है जहां पर 2,000 रुपए से ले कर 5.000 तक डाइरेक्टर आफ इंडस्ट्रीज़ कर्ज़ा देता है। इस से ऊपर बोर्ड आफ इंडस्ट्रीज़ जिस में आप के भी तीन मैम्बर हैं, वह कर्ज़ा देता है। और तीसरी जिस के ज़रिए सब से ज्यादा फायदा होता है वह 1,000 से 2,000 तक है जिस के लिए साढ़े 12 लाख रुपया देने का प्रबन्ध इस साल के लिये किया गया है। और कोई 20 लाख के करीब वह रकम है जो 2,000 से 5,000 तक के कर्ज़े के लिये रखी गई है।

अब मैं credit worthiness scheme के मुताल्लिक अर्ज़ करना चाहता हूं कि हम ने इस सिलसिले में रकम की percentage बढ़ा दी है। पहिले जो रकम ज़िले में जाती थी उस में से इस के लिये सिर्फ 20 फीसदी दी जाती थी लकिन अब फैसला कर लिया है कि इस स्कीम के लिये उस ज़िले में गई सारी रकम का 40 per cent का कर्ज़ा दिया जाएगा। एक मैम्बर ने कहा था कि लोन देने से पहले यह पता लिया जाता है कि फलां के पास जायदाद है या नहीं। यह नहीं देखना चाहिए। यह तो तस्दीक करनी ही पड़ेगी क्योंकि उन भाइयों को यह पता होना चाहिए कि यह कर्ज़ा वापस भी किया जाना है। हम गवर्नमेंट आफ इंडिया से यह कर्ज़ा ले के आगे लोगों को देते हैं। इस लिये यह भारत सरकार को लौलटाना ही पड़ेगा वरना काम ही रुक जाएगा और फिर स्कीम को धक्का लगेगा।

हमने अब Punjab Financial Corporation का भी फायदा उठाना है। यह All-India स्कीम है, जिस के मुताबिक 25 हज़ार से 50 हज़ार तक कर्ज़ा दिया जाएगा। हमने जो रकम रखी है वह 6 लाख है। इस सिलसिले में मुझे एक बात और कहने में खुशी है कि हमारे जो Industrially backward areas हैं उन का loan scheme में काफी ध्यान रखा गया है और हम ने काफी

[उद्योग मंत्री]

रकूमात उन को कर्ज़े की शक्ल में दी हैं। मेरे पास वह figures हैं लेकिन उन्हें बता कर मैं ज़्यादा time नहीं लेना चाहता। उन figures को पढ़ने के बगैर ही मैं थोड़ा सा अर्ज़ कर देता हूं कि जितने भी industrially backward districts हैं मिसाल के तौर पर रोहतक, करनाल, हिसार गुड़गांव वगैरह उन के लिए खास provision रखा गया है और उन्हें हम ज्यादा कर्ज़े दे रहे हैं ताकि वहां पर industry flourish कर सके।

अगली जरूरी बात है technical training के मुताल्लिक। इस के बारे में मैं मुख्तसिर अर्ज़ करना चाहता हूं कि इस साल हम ने technical training के अदारों में 500 seats बढ़ाई हैं एक बात जो और कही गई हैं vocational centres और Technical Institutes के बारे में जो कि हमें Centre से मिले हैं। उस के मुताल्लिक मैं अर्ज़ करना चाहता हूं। Vocational Centres पहले Government of India के Rehabilitation Department के पास थे और दूसरे institutes हमें Labour Department की तरफ से मिले हैं। इन दोनों को हम ने amalgamate कर दिया है और हम ने उन को rational basis पर dispurse कर दिया है ताकि उन का ज्यादा फायदा उठाया जा सके। इसी साल हम ने चार Composit Institutes खोले हैं करनाल, लुधियाना, पानीपत, हिसार में और रोहतक में एक institute पहले ही जारी है। उन की buildings भी इसी साल हीं बन जाऐ गी। अगले साल के लिये भी provision की गई है। इस वक्त हमारे training देने के जितने technical Institution हैं वह 45 हैं और उनमें 4,500 students training ले रहे हैं। इसी तरह लड़कियों की training के लिए बरनाला, फगवाड़ा, होशियारपुर और सोनीपत में चार नए स्कूल खोले जा रहे हैं अगले साल में चार नए schools हिसार, गुड़गांव, बठिंडा और नालागढ़ में खोले जाएंगे। उन training schools में इस साल 1,400 लड़कियां तालीम हासिल कर रही हैं।

फिर scheduled caste और backward classes को जो training facilities दी हैं उन का ज़िक्र करना भी मैं मुनासब समझता हूं। पहली बात तो यह है कि जितने भी हमारे institutes हैं उन में हम ने seats reserve की हुई हैं। इस के इलावा हम ने 10 training centres Patiala Division में खोले हुए हैं जिन में तरखाना लोहारा काम सिखाया जाता है और trainees को 25 रुपए माहवार stipend के तौर पर दिए जाते हैं और जब training खत्म हो जाती है तो trainees को 375 रुपए बतौर subsidy के दिये जाते हैं ताकि वह अपना काम चला सकें। यह centres पटियाला, कपूरथला, जींद, लहरागागा, निरवाणा, बठिंडा, फरीदकोट और महेंद्रगढ़ वगैरह में हैं।

अब थोड़ा सा ज़िक्र मैं Industrial areas और Industrial estates के मुताल्लिक भी करना चाहूंगा क्योंकि उन का स्थान पंजाब में Industry की

development के लिए जरूरी है। यहां पर सात industrial areas हैं। उनको develop करने के लिये Government loans वगैरह की सब facilities दे रही है इस लिये वह तसल्ली बख्श तरक्की कर रहे हैं। उन में चंद एक industrial areas कुछ आगे बढ़े हुए हैं। वहां पर development ज्यादा है। कुछ plots उन में वैसे ही undeveloped पड़े हुए थे। वह हम ने फिर से वापिस ले कर auction कर दिए हैं ताकि development रुकी न रहे। Industrial estates का जहां तक ताल्लुक है उस के बारे में मैं बताना चाहता हूं कि लुधियाना में industrial estates के 50 छोटे unit जल्दी ही मुकम्मल हो जाएंगे और उम्मीद है कि अगले साल तक सारी estate ही मुकम्मल हो जाएगी। Ludhiana में industrial estate के कुल 225 units होंगे। इस के इलावा मालेरकोटला, बटाला और सोनीपत में भी काम शुरू हो जाएगा जो कि अगले साल में मुकम्मल हो जाएगा। इसी सिलसिले में हमारे जो common facility centres हैं उन के बारे में भी मैं ज़िक्र करूंगा क्योंकि वह small scale industry को serve करने के लिए बहुत ज़रूरी चीज़ है। लुधियाना में हमारा जो finishing and testing centre है वह बहुत कामयाबी के साथ चल रहा है। वहां पर electroplating वगैरह का काम इस वक्त चलता है। यह बहुत ज़रूरी है क्योंकि जो छोटे २ industrialists हैं वह खुद इतनी रक्म लगा कर ऐसा इन्तज़ाम नहीं कर सकते। उन को इस centre से मदद मिलती है। इसी तरह इस किस्म का जो Patiala में centre है उस को मज़बूत बनाया जा रहा है। इसी तरह quality के standard को maintain करने के लिये quality marking की scheme तरक्की कर रही है। इस scheme के तहत तकरीबन एक हज़ार के करीब hand loom hosiery वगैरह के unit register हो चुके हैं। Small Scale Industry के मेरे पास आंकड़े हैं और मैं चाहता हूं कि वह आप को मुख्तसिर तौर पर बता दूं कि इस साल हम ने small scale industry में कितनी तरक्की की है। वक्त की कमी के वजह से मैं हरेक industry को तो touch नहीं कर सकता लेकिन दो तीन जो ज़्यादा अहमियत की industries हैं उन के मुताल्लिक मैं अर्ज़ करूंगा। Cycles के मुताल्लिक मैं अर्ज़ करता हूं कि इन का output काफी increase हुआ है। पिछले साल सिर्फ 91 हज़ार output था मगर इस साल २ लाख 85 हज़ार हो गया है। जहां तक output की value का ताल्लुक है वह भी पिछले साल के मुकाबल में 2.12 करोड़ स बढ़ कर 12.52 करोड़ तक चली गई है और इस industry में 4,400 workers employed है। इसी तरह sewing machines की output में भी बड़ा अज़ाफा हुआ है। इस साल 98,100 sewing machines बनी हैं और पिछले साल सिर्फ 37,000 बनी थी। इस industry में 2,150 workers employed हैं। इसी तरह हमारी sports goods, screws और small scale pipe industry जो है उस में बहुत तरक्की हुई है। अब जो medium and large scale industry में तरक्की हुई है उस के बारे में मैं मख्तसिर तौर पर अर्ज़ करूंगा।

[उद्योग मंत्री]

Air conditioning equipment, glass syringes, glass wares, pottery, breakfast foods, piston rings वगैरा २ की factories इस साल लग चुकी हैं और condensed milk और milk products की दो factories लगाने के लिए नाभा और मोगा में licence दिये जा चुके हैं। इसी तरह से फरीदाबाद में light tractors की factory जल्दी ही कायम हो जाएगी। चंडीगढ़ में भी आशा है कि bicycle free wheels बनाने की factory बहुत जल्दी शुरू हो जाएगी। जहां तक news print factory का ताल्लुक है आप जानते हैं कि बहुत देर से हम इस के पीछे पड़े हुए हैं। अब latest position यह है और जैसा कि आप जानते होंगे Government of India ने Finland की एक team investigation के लिए यहां भेजी थी और उस ने अपनी report दे दी है जो कि अब examine हो रही है। मालूम होता कि वह report hopeful ही है इस लिये इस का भी यत्न होगा। चूंकि इस पर बड़ा भारी खर्च होता है इस लिये private parties से भी इस बारे में बातचीत की जा रही है और जल्दी इस के बनाने का यत्न किया जाएगा। कितनी जल्दी यह यत्न होगा यह मैं पूरी तरह अभी नहीं कह सकता लेकिन कोशिश होगी कि इस plan के आखिर में या तीसरे plan के शुरू में इस factory के set up करने का यत्न हो जाए।

6-00 p.m.

अब cottage industries की बात आती है। इस बारे में मैं वक्त की तंगी की बजह से बहुत details से नहीं कह सकूंगा। अभी २ श्री अमर नाथ शर्मा जी ने अपने ज़िला कांगड़ा का ज़िकर किया था। कांगड़ा की तरफ हम ने कुछ ध्यान दिया है और वहां पर खास तौर पर पशमीना के काम की और कालीन, शाल, नमदे और ऊन कातने वगैरा की 7,8 स्कीमें जारी की हुई हैं और कुछ और जारी हो जाएंगी जिन में वहां के रहने वालों को काम सीखने और training की सुविधाएं मिलती हैं। इसी तरह Lahaul Spiti में Keylong में ऊन कातने और बुनने का काम जारी किया हुआ है। तो, डिप्टी स्पीकर साहिब, यह चंद मोटी मोटी बातें इस थोड़े समय के अन्दर industry के बारे में कह सका हूं और figures दे सका हूं। अब चंद एक points और हैं जो यहां पर कहे गए हैं और उन का जवाब देना भी मुनासिब समझता हूं। अमृतसर के एक मैम्बर साहिब ने कहा था कि shoddy yarn spinning plant जो वेरका में लगने वाला था और उस की मंज़ूरी भी वेरका में लगने की थी लेकिन बम्बई में क्यों लग गया। उस के लिए मैं अर्ज़ करता हूं कि उन को शायद इस के procedure को समझने में गलत फहमी हुई है। यह ठीक है कि State Government के पास ऐसी applications जांच पड़ताल के लिये Government of India की तरफ से आती हैं और हमारे पास भी यह application आई। हम ने जो recommendations उस पर की थीं वह यही थीं कि यह parties यहां वेरका में shoddy yarn spinning plant लगाएं लेकिन उस के बाद वह बम्बई वालों को मिल गया। तो उस में State Government का कोई हाथ नहीं था क्योंकि permis-

sion जो देनी थी वह Government of India ने देनी थी और उन्होंने बम्बई वालों को दे दी। इस लिए पंजाब गवर्नमेंट उस की picture में नहीं आती है । हम तो अब भी इस के बारे में बहुत keen हैं कि यह plant वहां पर ज़रूर लगे और एक इस तरह का लुधियाना में काम कर भी रहा है। दूसरी बात जो उन्होंने co-operative के मुताल्लिक कही है कि हमें co-operative तौर पर चलाने का मौका दिया जाए उस को हम welcome करते हैं। Co-operative Societies के Registerar या खुद मैम्बर साहिब co-operative society बना कर इस ग़र्ज के लिये आएं और जितनी ताकत हम में है हम Government of India को पूरे ज़ोर से कहेंगे कि इन को मौका दिया जाए। अगर वह co-operative basis पर लगा सकते हैं तो लगाएं; हमारी services उन की disposal पर होंगी और हम मदद करेंगे। (hear, hear) Cess fund rebate के सिलसिले में उन्होंने फरमाया था कि मैं सारे हाउस को उस मामले में confidence में लूं। सारी details में जाना तो इस वक्त मेरे लिऐ मुमकिन नहीं होगा लेकिन वह confidence की बात यह है कि जहां तक उस enquiry का ताल्लुक है वह मैम्बर साहिब जानते हैं कि वह enquiry पंजाब गवर्नमेंट ने Anti Corruption Department की मारफत कराई है और वह इस वक्त मुकम्मल हो चुकी है। उस की report गवर्नमेंट के पास आ चुकी है और अब उस report को उस महकमा के secretary और चीफ मिनिस्टर सहब examine कर रहे हैं। उस का examination हो जाने के बाद जो कुछ भी उस में से निकलेगा उस के मुताबिक जो मुनासिब action होगा वह ज़रूर लिया जाएगा। मैं इस वक्त नहीं कह सकता कि वह report क्या है और उस में क्या है क्योंकि मैं ने उसे देखा नहीं है। मुझे सिर्फ इतना पता है कि enquiry हो चुकी है और उस की report थोड़ा अर्सा हुआ आ गई है और उस का examination हो रहा है। उस में अगर कोई बात किसी के खिलाफ साबत होगी तो ज़रूर action लिया जाएगा। (*Cheers*) उन्हीं मैम्बर साहिब ने powerlooms की conversion के सिलसिले में कुछ कहा था। उन्होंने फरमाया कि गो कोटा पंजाब को काफी मिला है लेकिन अभी तक हम 400 से भी कम powerlooms दे सके हैं मेरा ख्याल है। कि उन को इस बारे में जो दिक्कतें हैं उन का पता नहीं। उन को शायद पता नहीं कि पहिला pattern बदल चुका है। पहिले conversion का pattern कुछ और था मगर अब बात कुछ और है। इन की allotment के बारे में State Government की जो interpretation थी वह यह थी कि इस में कोई पाबन्दी नहीं कि यह सिर्फ co-operative societies को ही दी जानी हैं और individuals को नहीं दी जानी है। लेकिन अब जो latest position है वह यही है कि वह सिर्फ co-operative Societies को ही allot की जाएं। इस के इलावा co-operative societies भी वह जो देहातों में काम करती हैं। तो इस में दिक्कत यह है कि ऐसी co-operative societies आगे नहीं आती हैं। मैम्बर साहिबान से जो इस बात में interest रखते हैं मैं अर्ज करूंगा कि ऐसी co-operative societies जो मुस्तहिक हों और

[उद्योग मंत्री]
powerlooms लगाने की खाहिशमंद हों हमारे notice में लाएं ताकि हम उन को मुनासिब allotment कर के दे सकें। एक बात उन्हीं मैम्बर साहिब ने और कही थी कि handlooms की registration के बारे में जब checking हुई तो बहुत सी bogus निकलीं और उन की bogus registration गलत की हुई थी। यह बात ठीक है कि कुछ ऐसी निकली हैं। मैं अर्ज़ करता हूं कि जब यह बात हमारे notice में आई तो हम ने ही यह checking करवाई थी और पंजाब गवर्नमैंट और Government of India ने मिल कर कराई थी। उस enquiry में Government of India के आदमी भी थे और हमारे भी थे। तो उस checking से मालूम हुआ कि कुछ registrations ऐसी हुई थीं जो bogus थीं और गलत तौर पर हुई थीं। आप जानते हैं कि दरखास्तें दे कर और झूठे ब्यानात दे कर कई लोग ऐसा करा लेते हैं। तो मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि जितनी भी हमारे notice में ऐसी handlooms आई उन को de-register कर दिया गया है और उन की registration cancel कर दी गई है। इन के इलावा अगर कोई और भी हमारे notice में लाई जाएंगी, तो तहकीकात करने के बाद उन के खिलाफ भी ऐसा ही action जरूर लिया जाएगा। एक मेम्बर साहब ने resin factory के मुताल्लिक बात कही थी कि होशियारपुर में भगवान कारपोरेशन को contract दिया गया। जहां तक भगवान कारपोरेशन को contract दने का सम्बन्ध है वह merger से पहले दिया गया था इस लिए उस contract को अब हम कैंसल नहीं कर सकते। मैं ने खुद ला डीपार्टमेंट से इसे examine करवाया, गवर्नमेंट आफ इंडिया की ला मिनिस्ट्री की तवज्जुह भी इस तरफ दिलाई कि अगर यह contract कैंसल हो सकता हो तो किया जाय लेकिन हम इसी नतीजा पर पहुंचे कि कैंसल नहीं कर सकते। इस कारपोरेशन की मौजूदगी में वहां की छोटी मोटी industries को नुकसान पहुंचता है क्योंकि agreement के मुताबक भगवान कारपोरेशन को low-rate पर resin मिलता है और उस से local industries को धक्का लगता है लेकिन उस के लिए कानूनी तौर पर हम कुछ नहीं कर सकते। अब उस में एक क्लाज़ है कि इस साल के अखीर में हम उन terms को revise कर सकते हैं। और जब वक्त आयगा तो ज़रूरी तौर पर हम इस बात की तरफ ध्यान देंगे और terms को revise कर के पंजाब के norm पर लायेंगे। जहां तक resin और turpentine के मौजूदा industrial units का सम्बन्ध है उन के मुताल्लिक कुछ ग़लत फहमी है—खास तौर पर उन मेम्बर साहबान को जिन्होंने यह बात कही है। इस के मुताल्लिक मैं अर्ज़ करूं कि गवर्नमेंट आफ इंडिया की तरफ से जो investigation हुई थी उस में यह recommedation हुई थी कि एक मार्डन फैक्टरी वहां पर लगनी चाहिए इस लिये यह फैसला हुआ कि Ex-soldiers को extention दे कर मार्डन टाइप की फेक्टरी लगाई जाय जिस में कि growers का भी 10 प्रतिशत share शामिल हो सकता है। लेकिन उस में किसी जगह कोई ऐसा फैसला नहीं हुआ कि उस factory को कोई monopoly दी जायगी। यह ग़लत फहमी है।

डिप्टी स्पीकर साहब, मैं समझता हूं कि वक्त ज्यादा नहीं दिया गया इस लिये मैं सिर्फ एक ही बात और कहूंगा। करनाल के मेम्बर साहब ने कुछ essentiality certificates के मुताल्लिक पांच चार केसिज़ का नाम ले कर गवर्नमेंट का ध्यान दिलाया कि ग़लत essentiality certificates issue हुए। यह ठीक है कि छ: ऐसे case हैं कि उन्होंने ग़लत तौर पर essentiality certificates issue किसी ढंग पर हासल किए। इन में से पांच के मुताल्लिक स्पेशल एजेंसी की मार्फत जांच हो रही है लेकिन छठा केस गवर्नमेंट ने देख कर file कर दिया है। मैं सिर्फ यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि अगर डीपार्टमेंट के ज़रिये कोई ग़लत essentiality certificate issue होता है और कोई ऐसी बात हमारे नोटिस में आई तो उस की enquiry करवाने के लिए मैं हर वक्त तैयार हूं और यह कहता हूं कि अगर किसी के खिलाफ कोई ऐसी बात हुई तो उस के ऊपर मुनासब action लेने को तैयार हूं। यह बात आसानी से समझी जा सकती है कि जहां essentiality certificates वग़ैरह लेने की बात है वहां जो कोई भी ऐसा unsocial element होता है वह ज़ाती advantage उठाने का यत्न करता है और आखर वह सरकार के किसी कर्मचारी की मार्फत करता है। आप जानते हैं कि सरकारी मशीनरी का कहीं कोई पुर्ज़ा कमज़ोर रह जाता है। लेकिन मैं यकीन के साथ कहता हूं कि गवर्नमेंट के नोटिस में कोई ऐसा केस आए तो वह ज़रूर तहकीकात करेगी और जो कोई भी ग़लत कदम उठाने का ज़िम्मेदार साबत होगा उस के खिलाफ मनासब कार्रवाई की जायगी।

दूसरी बात subsidies वग़ैरह के बारे में थी। वह भी ग़लत फहमी के मुताबक ही हुई। क्योंकि subsidies जो हम देते हैं उन के लिए बाकायदा board of industries बना हुआ है जिस में इस हाउस के भी तीन मेम्बर शामिल हैं। इस लिए उस में favouritism की गुंजायश नहीं होती। ज़िलों से कस बन कर आते हैं और statutory board subsidies sanction करता है। इन शब्दों के साथ मैं हाउस का शुक्रिया अदा करता हूं कि उन्होंने debate के मियार को बहुत ऊंचा रखा और बहुत सी कार आमद suggestions दीं। मैं दोबारा यकीन दिलाता हूं कि जहां तक पंजाब स्टेट का ताल्लुक है यहां पर industry—खास तौर पर small-scale industry दिन बदिन तरक्की करती जायगी।

**Mr. Deputy Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Rs 100.

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Rs 100.

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Rs 15.

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Rs 2.

*The motion was, by leave, withdrawn.*

**Mr. Deputy Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Re. 1.

*The motion was, by leave, withdrawn.*

**Mr. Deputy Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Re. 1.

*The motion was , by leave, withdrawn.*

**Mr. Deputy Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by 5 naye Paise.

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Rs 100.

*The motion was, by leave, withdrawn.*

**Mr. Deputy Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Rs 100.

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Rs 100.

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Rs 100.

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Re. 1.

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker** : Question is—

That a sum not exceeding Rs 90,51,700 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1959-60 in resspect of charges under head 43—Industries.

*The motion was carried.*

(*The Sabha then adjourned till* 2 *p.m. on Wednesday, the* 11*th March,* 1959)

5859 PVS—350—14-11-59 C., P. and S., Pb., Chandigarh